# हिंदी-साहित्यकार-कोश

## 'हिंदी-सेवी-संसार' : प्रथम खंड

[ हिंदी के २७४९ साहित्यकारों के परिचय ]

संपादक

डा० प्रेमनारायण टंडन, पी-एच० डी०



डा० प्रेमनारायण टंडन, पी-एच.डी.

उसको

जिसके प्रसाद-कण के लिए

प्राण-चातक प्रति पल लालायित रहता है

# निवेदन

**प्रस्तुत संस्करण—**

'हिंदी-सेवी-संसार'-जैसे संदर्भ-ग्रन्थ (Reference Book) की आवश्यकता का अनुभव पहली बार मैंने सन् १९४३ मे किया था और इसके पहले संस्करण का प्रकाशन आचार्यवर कालिदास जी कपूर के साथ १९४४ मे किया गया था। तीन वर्ष बाद ही दूसरे संस्करण की माँग हुई, परतु कार्य अधिक बढ जाने से वह १९५१ के पूर्व न छप सका। प्रथम और द्वितीय संस्करणों में सात वर्ष का अंतर था; उसी हिसाब से तीसरे संस्करण के प्रकाशन की योजना १९५७ मे बनायी गयी थी। प्रथम संस्करण में डबुल क्राउन साइज के लगभग ५०० पृष्ठ थे, द्वितीय मे ६५० थे और अनुमान यह था कि इस बार उसी साइज के लगभग ८०० पृष्ठ हो जायँगे। परंतु पाँच वर्ष तक उद्योग करते रहने के फलस्वरूप इस बार केवल हिंदी-सेवियों-सेविकाओं से संबंधित लगभग दो हजार पृष्ठो की सामग्री एकत्र हो गयी। अतएव विवश होकर प्रस्तुत संस्करण दो खंडो में प्रकाशित किया जा रहा है। प्रथम खंड आपके हाथ में है और द्वितीय प्रेस मे दिया जाने को है जो इसी वर्ष सितंबर तक निश्चित रूप से छप जायगा।

इस ग्रन्थ के लिए सामग्री-संकलन एवं संपादन-प्रकाशन में आनेवाली कठिनाइयों की चर्चा करना एक प्रकार से अनावश्यक ही है। परंतु इतना निवेदन अवश्य करना है कि केवल प्रथम खंड के लिए ही बारह-तेरह विज्ञाप्तियाँ प्रकाशित करने और लगभग बीस हजार पत्र लिखने पर भारत के विभिन्न प्रांतों के लेखकों के तरह-तरह के हस्तलेखों में अलग-अलग शैलियों और ढंगों से लिखे, निजी और पारिवारिक बातों से आदि से अंत

तक भरे लगभग चार सहस्र परिचयों की जो विशाल राशि एकत्र हो गयी, उसे देखकर बार-बार मन में यह विचार आता था कि यह श्रम-साध्य, समय-साध्य और व्यय-साध्य कार्य किसी एक व्यक्ति का नहीं, उत्साही सदस्यों वाली किसी ऐसी संस्था का है जिसके पास पच्चीस-तीस हजार रुपयों की निधि इसी कार्य के लिए सुरक्षित हो। हमारे पास न धन था, न किसी प्रकार का सरकारी या गैरसरकारी अनुदान या संरक्षण, और न किसी का सक्रिय सहयोग ही; जिससे अपनी क्षमता और सीमित साधनों का ध्यान किये बिना ही ऐसा आयोजन कर बैठने के उतावलेपन पर कभी-कभी बहुत खिझलाहट होती थी; परन्तु अनेकानेक हिंदी-प्रेमियों के शुभाशीर्वादों और उत्साहवर्द्धक संदेशों ने मानसिक दुर्बलता की ऐसी स्थिति में बराबर हमारा साहस बढ़ाया। इसके लिए हम उन सभी के अत्यंत आभारी हैं।

### प्रथम खंड का नया नाम—

'संसार' के प्रथम खंड में केवल हिंदी-सेवियों के परिचय हैं। अतएव कुछ मान्य मित्रों के सुझाव पर उसका नया नाम 'हिंदी-साहित्यकार-कोश' रखा गया है। इस नाम की उपयुक्तता निर्विवाद है।

### परिचय-प्रकाशन में संकोच क्यों—

अनेक लेखक-लेखिकाओं ने संकोच व्यक्त करते हुए पत्र लिखे कि अपने हाथ से अपना परिचय कैसे लिखा जाय अथवा हमें आत्मविज्ञापन से अरुचि है आदि। इस संबंध में निवेदन है कि 'संसार' में किसी साहित्य-सेवी-सेविका का विज्ञापनात्मक या प्रचारात्मक परिचय न देकर तथ्य-मात्र दिये गये हैं जिससे देशी-विदेशी साहित्य-प्रेमियों को ज्ञात हो सके कि भारत की राष्ट्रभाषा के साहित्य की श्री-वृद्धि में इतने हाथ लगे हुए हैं और ये हाथ भारत के किसी एक प्रांत के नहीं, समस्त प्रांतों के स्त्री-पुरुषों के हैं जिनमें अनेक ऐसे हैं जिनकी मातृभाषा हिंदी नहीं है। राष्ट्र-भाषा की सेवा में सेवियों-सेविकाओं के इतने विशाल समुदाय को संलग्न देखकर भारतीयता की भावना से पूर्ण किस हृदय को संतोष न होगा?

'संसार' के प्रथम संस्करण में प्रायः प्रत्येक लेखक के संबंध में कुछ 'प्रशंसात्मक शब्द' हमने दिये थे। द्वितीय संस्करण में ऐसे वाक्य केवल इने-गिने व्यक्तियों के लिए ही प्रकाशित किये गये थे। इस बार ऐसे प्रशंसात्मक शब्द 'वाक्यों' के रूप में नहीं, केवल वाक्यांशों के रूप में

हैं और वे भी मात्र वयोवृद्ध लेखकों के साथ जिनकी सेवा का अभिनंदन करके सभी आत्मिक तोष का अनुभव करते हैं अथवा जिनकी, विषय के विशिष्ट लेखक के रूप में, सर्वत्र ख्याति है। एक प्रतिशत से अधिक व्यक्तियों के साथ ये वाक्यांश नहीं मिलेंगे। हम समझते हैं, इससे पाठकों को संतोष होना चाहिए।

## सामग्री की मौलिकता—

हमने शक्ति भर प्रयत्न किया कि देश-विदेश के सभी हिंदी-साहित्यकारों के परिचय 'संसार' में प्रकाशित हो जायँ। इसके लिए पहले तो लेखकों को जवाबी कार्ड लिख कर हमने अन्य साहित्यकारों के पते मँगवाये और तब प्रत्येक लेखक-लेखिका की सेवा में सात-सात पत्र भिजवाये। इतना प्रयत्न करने पर भी जिनके परिचय प्राप्त करने में हमें सफलता नहीं प्राप्त हो सकी, उनके परिचय 'संसार' के पिछले संस्करण अथवा अन्यत्र प्रकाशित तत्संबधी सामग्री के आधार पर हमने संकलित कर लिये हैं; क्योंकि उनके न दिये जाने पर ग्रन्थ अपूर्ण ही रहता। ये संकलित परिचय अन्यों की अपेक्षा संक्षिप्त तो हैं ही, अपूर्ण भी होंगे। इसके लिए संबधित लेखकों-लेखिकाओं से हम क्षमायाचनापूर्वक निवेदन करते हैं कि अपने पूर्ण परिचय शीघ्र ही भिजवा दें जिससे द्वितीय खंड की परिशिष्ट में उन्हें प्रकाशित किया जा सके।

प्रस्तुत खंड में ऐसे संकलित परिचय लगभग तीन प्रतिशत ही होंगे; शेष सत्तानवे प्रतिशत परिचय प्राप्त सामग्री के आधार पर ही तैयार किये गये हैं। इतना ही नहीं, ग्रंथ को पूर्णतया प्रामाणिक और अद्यावधि संपूर्ण बनाने के उद्देश्य से इस बार हमने प्रायः प्रत्येक हिंदी-सेवी-सेविका को प्रकाशित परिचय की 'कटिंग' भी भिजवा दी थी। उत्तर में संशोधन-परिवर्द्धन-संबंधी जो-जो सूचनाएँ प्राप्त हो सकीं, वे यथास्थान प्रकाशित की गयी हैं। ८ जून, १९६३ तक प्राप्त सभी संशोधन इस खंड में सम्मिलित कर लिये गये हैं। ये संशोधन-परिवर्द्धन इस दृष्टि से विशेष महत्व के हैं कि प्रायः सभी लेखकों-लेखिकाओं ने अपनी साहित्यिक सेवा-संबंधी सन् १९६३ की बातें भी दे दी हैं। प्रत्येक परिचय में नवीनतम सूचनाएँ सम्मिलित कर लेने के उद्देश्य से ही यह आयोजन किया भी गया था।

## नयी सामग्री अब भी भेज सकते हैं—

संभव है ग्रीष्मावकाश के कारण अथवा अन्य किसी कारण से

कुछ लेखकों-लेखिकाओं को हमारी भेजी हुई उनके परिचयों की 'कटिंग' समय पर प्राप्त न हुई हो अथवा प्राप्त हो जाने पर भी कारण-विशेष से आवश्यक संशोधन-परिवर्द्धन की सूचना वे न भेज सके हों। उनसे सूचनार्थ निवेदन है कि ३१ जुलाई, '६२ तक भी यदि तत्संबंधी सामग्री भेज देंगे तो द्वितीय खंड की 'परिशिष्ट' में उसे प्रकाशित करके हमें प्रसन्नता होगी।

हम यह भी समझते हैं कि शक्ति भर प्रयत्न करने के बाद भी कुछ हिंदी-सेवियों-सेविकाओं के परिचय इस प्रथम खंड में न जा सके होंगे। ३१ जुलाई तक ये परिचय भी प्राप्त हो गये तो द्वितीय खंड में प्रकाशित कर दिये जायँगे।

## नवोदित साहित्यकारों से क्षमायाचना—

लगभग ५०० नवोदित लेखकों-लेखिकाओं के परिचय हमने रोक लिये हैं; क्योंकि उनका 'कृतित्व' अभी सामान्य ही है। इन सबके प्रति हम क्षमाप्रार्थी हैं।

## प्रस्तुत खंड में परिशिष्ट क्यों—

कुछ हिंदी-सेवियों-सेविकाओं की सेवा में सात-सात पत्र भेजने पर भी उनके परिचय हमें समय पर नहीं मिल सके, यद्यपि प्रकाशन-तिथि की सूचना उन्हें हर बार लिखी जाती थी। उधर जिनके परिचय आ चुके थे, वे बार-बार ग्रंथ के लिए लिख रहे थे। अतएव देर से प्राप्त परिचय पहली परिशिष्ट मे देने का निश्चय करके हमें मूल भाग की छपाई आरंभ करा देनी पड़ी। ऐसे परिचय मुख्यत प्रथम परिशिष्ट में हैं और जो उसके भी छप जाने के बाद प्राप्त हुए वे दूसरी, तीसरी और चौथी परिशिष्टों में दिये गये हैं। यों दूसरी परिशिष्ट ही संकलित परिचयों के लिए थी, तथापि ऐसे कुछ परिचय तीसरी और चौथी परिशिष्टों में भी हैं।

तीसरी परिशिष्ट मुख्यतः संशोधित-परिवर्द्धित परिचयांशों के लिए दी गयी है। इसका महत्व निर्विवाद है, क्योंकि संशोधन के साथ-साथ प्रकाशित परिचयों के संबंध मे नवीनतम सूचनाएँ भी इसमें आ गयी हैं। अंतिम परिशिष्ट को 'मिश्रित' समझना चाहिए जिसमें देर से प्राप्त, संकलित और संशोधित- तीनों प्रकार की सामग्री है

## परिचय-क्रम के संबंध में एक बात—

प्रस्तुत खंड में सभी परिचय अकारक्रम से दिये गये हैं। जहाँ नामो मे किसी भी प्रकार का कुछ अंतर है, वहाँ तो अकारक्रम मे कोई कठिनाई नही होती, परंतु जब एक ही नाम के कई व्यक्ति निकल आते हैं, तब यह समस्या उठ खडी होती है कि किसका परिचय पहले दिया जाय और किसका बाद मे। ऐसे स्थलों पर 'आयु' का ध्यान रखा गया है और जो व्यक्ति आयु में अधिक हैं, उनके परिचय पहले और जो आयु में कम हैं, उनके बाद में दिये गये हैं। हमें विश्वास है, इस क्रम मे सभी को संतोष होना चाहिए।

## संपादन-नीति के संबंध में—

'संसार' के प्रस्तुत खंड में प्रकाशनार्थ अनेक परिचय इतने विस्तृत रूप मे भेजे गये थे कि सात-आठ पृष्ठो से भी अधिक स्थान घेर लेते। ऐसे सभी परिचयों का संपादन करके हमें उनको संक्षिप्त करना पडा है। मुख्यत: व्यक्तिगत बातें हमने निकाल दी हैं। रेडियो मे रचना-प्रसारण अब इतनी सामान्य बात है कि 'न प्रसारण' करनेवालों का उल्लेख भले ही कुछ महत्व रखे; अत: उसकी चर्चा नहीं की गयी है। जिन पत्र-पत्रिकाओ मे रचनाएँ प्रकाशित होने की बात परिचयों में लिखी गयी थी, उनके नाम भी हमे अनावश्यक ही लगे। हस्तलिखित पत्रिकाओ के एवं विद्यालयो की हिंदी परिषदो के सभापतित्व या उनके मुखपत्रों के संपादन का उल्लेख भी स्थानाभाव से नही किया जा सका है। 'श्रीमतियों' के परिचयों में 'पतियो' के नाम देना भी हमें संगत नही लगा (यद्यपि उन्होने उनके नाम भेजे अवश्य थे), क्योंकि किसी 'पति' ने अपनी 'पत्नी' का नाम नही भेजा था। संपादकीय नीति के संबंध में इसी प्रकार की कुछ अन्य बाते ये हैं—

१ नाम—इसमें साहित्यकारों के सीधे-सादे नाम दिये गये हैं, जातीय या वर्गीय संबोधन से उनका प्रारभ नही किया गया है; क्योंकि वैसा करने पर सैकड़ों वर्मा, शर्मा आदि एक स्थान पर एकत्र हो जाते और नाम-विशेष ढूँढ़ने में कोई सुविधा भी न होती। 'उपनाम' कही-कही एक से अधिक भी दिये गये हैं।

२. जन्मतिथि (ज०)—लगभग पाँच प्रतिशत परिचयों मे जन्मतिथि 'सवत् में भजी गयी थी और शेष में सन् में अतएव ससार में सर्वत्र

'सन्' मे ही हर तिथि दी गयी है। 'संवत्' से 'सन्' बनाने में कभी-कभी वास्तविक तिथि में अंतर पड ही जाता है ; परंतु उसे दूर करने के लिए हमारे पास कोई साधन नही था। भविष्य में 'सन्' में ही तिथियाँ भेजी जायँ तो सुविधा रहेगी।

३. जानकारी (जा॰)—जिन परिचयों में हिंदी और अँगरेजी, केवल दो भाषाओं के जानने की बात लिखी गयी थी, उनमे 'जानकारी'-संबंधी उल्लेख नहीं किया गया है। जहाँ कई भाषाओं का जानना लिखा गया था, वहाँ सबका उल्लेख तो है, 'हिंदी' का नही है, क्योंकि हिंदी-साहित्यकारों का तो कोश या संदर्भग्रन्थ यह है ही।

४. शिक्षा (शि॰)—जिन्होंने बी॰ ए॰, एम॰ ए॰ किया है, उनके मैट्रिक, इंटर आदि का उल्लेख तभी किया गया है जब इनके संबंध मे कोई विशिष्टता रही है। 'शिक्षा' शीर्षक के अतर्गत किसी परीक्षा के आगे जहाँ कोष्ठक में 'प्रथम' और 'सर्वप्रथम' लिखा गया है, वहाँ तात्पर्य क्रमशः 'प्रथम श्रेणी मे' और 'प्रथम श्रेणी में सर्वप्रथम' समझना चाहिए। परीक्षा में प्राप्त पदक-पुरस्कार का उल्लेख भी अधिकांशतः यहीं किया गया है, यद्यपि कहीं-कहीं 'विशेष' (वि॰) मे भी वैसी सूचना दी गयी है।

५. सार्वजनिक एव साहित्यिक सेवा (सा॰)—इस शीर्षक से तात्पर्य सार्वजनिक और साहित्यिक जीवन के साथ-साथ जीविकार्जन के साधन से भी है। परंतु इसके अतर्गत हस्तलिखित पत्र-पत्रिकाओं का संपादन करने, विभिन्न विद्यालयों के परीक्षक होने या ग्रन्थों के पाठ्यक्रमो में स्वीकृत होने आदि का उल्लेख नही किया गया है।

६. 'प्र॰', 'प्रका॰' और 'अप्र॰'—इन शब्दों से तात्पर्य है—प्रथम रचना का प्रकाशनवर्ष, प्रकाशित हिंदी-ग्रन्थ और अप्रकाशित हिंदी-ग्रन्थ। 'प्रथम रचना का प्रकाशनवर्ष' के साथ रचना अथवा पत्र-पत्रिका का नाम, जिसमे वह प्रकाशित हुई थी, नही दिया गया है। प्रकाशित और अप्रकाशित ग्रंथों में स्फुट रचनाओं के नाम नही दिये गये हैं। अन्य भाषाओं में प्रकाशित ग्रंथों का उल्लेख 'प्रका॰' के अंतर्गत तभी किया गया है जब वे हिंदी भाषा अथवा हिंदी साहित्य से संबंधित हों। हाँ, हिंदी की उपभाषाओं के ग्रंथों का उल्लेख अवश्य कर दिया गया है प्रका

और 'अग्र' के अतर्गत 'कहा॰', 'लेख॰', 'गीत॰' आदि से इनके 'संग्रहों' का तात्पर्य समझना चाहिए।

७, वर्तमान (वर्त॰)—इस शीर्षक से तात्पर्य है जीविका के वर्तमान साधन या व्यवसाय से। इसका उल्लेख मुख्यतः उन्ही परिचयों मे किया गया है जिनमे निवासस्थान के पते दिये गये है। जहाँ यह 'पता' नही है, वहाँ 'पते' मे दिये गये संस्था के नाम आदि से ही व्यवसाय का अनुमान लगा लेना चाहिए।

८. विशेष (वि॰)—इस शीर्षक के अतर्गत साहित्यिक जीवन से संबद्ध विशेष बातो का, विशेषकर साहित्यिक कृतियो पर प्राप्त पदक, पुरस्कार या सम्मान का, हिंदी के अतिरिक्त अन्य भाषाओ के लेखन-कार्य आदि का, उल्लेख किया गया है। स्फुट रचनाओ पर अथवा विद्यार्थी-जीवन में प्राप्त पदक-पुरस्कारो की चर्चा नही की गयी है। इनके लिए 'स्फुट पुरस्कार' लिखा गया है।

## वर्तनी के संबंध में—

'वर्तनी' के संबध में भी एक निवेदन करना है। 'पंचम वर्ण' के स्थान पर प्रस्तुत ग्रंथ में प्रायः सर्वत्र 'अनुस्वार' का प्रयोग किया गया है—कम से कम 'नामों' मे इसका निर्वाह इसलिए अनिवार्य रूप से किया गया है कि 'कोश' के क्रम को सुगमता और स्पष्टता से निभाया जा सके। विवरणात्मक अंश मे कही-कही, प्रेस की कठिनाई के कारण, अनुस्वार का प्रयोग नहीं निभ सका है जिसके लिए हम क्षमाप्रार्थी हैं।

## 'संसार' का दूसरा खंड—

'संसार' के दूसरे खड के सात भाग होंगे—(क) सरकारी एव गैरसरकारी-हिंदी-प्रचारिणी संस्थाएँ एव पुस्तकालय, (ख) हिंदी प्रकाशक, (ग) हिंदी पत्र-पत्रिकाएँ, (घ) हिंदी के पदक एवं पुरस्कार, (ङ) हिंदी में अनुसंधान-कार्य, (च) प्रत्येक विषय के श्रेष्ठ हिंदी ग्रंथ और (छ) विदेश मे हिंदी। इसके अत की परिशिष्ट में प्रथम खड के छूटे हुए परिचय और प्रकाशित परिचयों के संशोधन-परिवर्द्धन रहेगे। यह खड हम शीघ्र से शीघ्र प्रकाशित करना चाहते है; अतएव उक्त शीर्षको के अतर्गत प्रकाशित होनेवाली सामग्री भेजने मे प्रत्येक हिंदी-प्रेमी को शीघ्रता करनी चाहिए

एक विशेष निवेदन—

'संसार' के द्वितीय खंड की जो विषय-सूची ऊपर दी गयी है उसका छठा अंग है—'प्रत्येक विषय के श्रेष्ठ हिंदी ग्रंथ'। इससे तात्पर्य यह है कि साहित्य और साहित्येतर, सभी विषयों के प्रमुख ग्रंथों, उनके लेखकों-प्रकाशकों के नाम एक स्थान पर एकत्र हो जायँ। साहित्यिक विषयों के संबंध में तो कम, साहित्येतर विषयों के ग्रंथों के नामोल्लेख की वस्तुत: आज बहुत आवश्यकता है। यह कार्य सभी साहित्यकारों के सहयोग से ही हो सकता है। अतएव हमारा इन पंक्तियों के प्रत्येक पाठक से विनम्र निवेदन है कि निम्नलिखित विषयों में से अपने प्रिय विषय या विषयों के श्रेष्ठ २५-२५ ग्रंथों के नाम (लेखक-प्रकाशक के नामों सहित) भेजने की कृपा करें। यदि किसी विषय के २५ ग्रंथों के नाम न दे सकें तो कम भी भेजे जा सकते हैं, परंतु प्रत्येक ग्रंथ के लेखक-प्रकाशक का नाम होना आवश्यक है। विषय दो वर्गों में इस प्रकार विभाजित कर दिये गये हैं—

प्रथम वर्ग—हिंदी के २५ श्रेष्ठ (क) महाकाव्य, (ख) खंडकाव्य, (ग) गीतकाव्य, (घ) नाटक, (ङ) उपन्यास, (च) जीवनचरित्र, (छ) आत्मकथाएँ, (ज) साहित्य के इतिहास, (झ) भाषा के इतिहास, (ञ) काव्यशास्त्रीय ग्रंथ, (ट) हिंदी कोश, (ठ) हिंदी और अन्य भाषा-कोश, (ड) हिंदी व्याकरण, (ढ) भाषाशास्त्रीय ग्रंथ, (ण) वीरगाथाकालीन कवियों-काव्यों पर आलोचनात्मक ग्रंथ, (त, थ, द, और ध) भक्तिकालीन (संत, सूफी, रामभक्त और कृष्णभक्त पर अलग-अलग) कवियों-काव्यों पर आलोचनात्मक ग्रंथ, (न) रीतिकालीन कवियों-काव्यों पर आलोचनात्मक ग्रंथ, (प) आधुनिक कवियों-काव्यों पर आलोचनात्मक ग्रंथ, (फ) आधुनिक नाटकों-नाटककारों पर आलोचनात्मक ग्रंथ, (ब) आधुनिक कथाकारों पर आलोचनात्मक ग्रंथ, (भ) प्राचीन भारतीय भाषाएँ और साहित्य-संबंधी परिचयात्मक ग्रंथ, (म) आधुनिक भारतीय भाषाएँ और उनके साहित्य-संबंधी परिचयात्मक ग्रंथ, (य) विदेशी भाषाएँ और उनके साहित्य-संबंधी परिचयात्मक ग्रंथ आदि।

द्वितीय वर्ग—(क) भारतीय इतिहास, (ख) विदेशी इतिहास, (ग) भूगोल, (घ) भूगर्भशास्त्र, (ङ) खगोलविद्या, (च) भारतीय संस्कृति, (छ) विदेशी संस्कृति, (ज) चित्रकला, (झ) वास्तुकला, (ञ) मूर्तिकला,

(ट) संगीतशास्त्र, (ठ) राजनीति, (ड) धर्मशास्त्र, (ढ) तर्कशास्त्र, (ण) दर्शन, (त) मनोविज्ञान, (थ) अर्थशास्त्र, (द) समाजशास्त्र, (ध) पुरातत्व, (न) गणित, (प) भौतिक शास्त्र, (फ) रसायन शास्त्र, (ब) प्राणिशास्त्र, (भ) वनस्पति-शास्त्र, (म) चिकित्सा, (य) विधिशास्त्र, (र) कृषिशास्त्र, (ल) अन्य विषय आदि ।

## 'संसार' के प्रथम खंड का अँगरेजी संस्करण—

'संसार' के दोनों खंड छप जाने के बाद इस बार उसके प्रथम खंड ('हिंदी साहित्यकार-कोश' ) का अँगरेजी संस्करण छापने की भी हमारी योजना है। उसमें द्वितीय खंड की परिशिष्ट में प्रकाशित परिचय भी सम्मिलित कर लिये जायँगे। अँगरेजी संस्करण मे प्रकाशित परिचयों का ढंग 'संसार' के इस खड से कुछ भिन्न होगा। अतएव उसे अँगरेजी मे टाइप कराकर निम्नलिखित सात शीर्षकों में लिखकर भेजना चाहिए—

१. उपाधि सहित नाम।

२. जन्मतिथि और जन्मस्थान (केवल 'सन्' में लिखें)।

३. शिक्षा-स्थान—विश्वविद्यालय एवं स्थान।

४. साहित्यिक, सार्वजनिक एवं व्यावसायिक कार्य—अमुक संस्था के सदस्य, मंत्री, सभापति, पत्र-संपादक आदि और जीविका का साधन, ऐडवोकेट, डाक्टर, पत्रकार, प्राध्यापक आदि। विद्यालय-विशेष की परिषद या पत्र-पत्रिका की चर्चा न करे।

५. केवल हिंदी में प्रकाशित ग्रंथों की संख्या और उनमें से प्रमुख का प्रकाशन-वर्ष सहित नामोल्लेख—साथ में प्रत्येक गन्थ के विषय का भी संकेत करना चाहिए। मौलिक ग्रन्थों के नाम पहले और अनुवादित के बाद में लिखना चाहिए। अप्रकाशित ग्रंथो के नाम नही देने हैं, हिंदी के अतिरिक्त देशी-विदेशी भाषाओं में प्रकाशित ग्रंथों की संख्या भर लिखनी है—उनके नाम तभी देने चाहिए जब उनका विषय हिंदी भाषा या उसके साहित्य से संबंध रखता हो।

६ ग्रंथों पर प्राप्त पदक-पुरस्कार और साहित्य-सेवा के लिए प्राप्त सम्मान, उपाधि आदि। इसी शीर्षक में साहित्य-सेवा-संबंधी विशिष्ट सूचनाएँ भी देनी चाहिएँ।

७. पत्र व्यवहार का पता—पता केवल 'कार्यालय' का ही नहीं, 'निवासस्थान' का भी भेजना चाहिए और अंत में प्रदेश का उल्लेख भी आवश्यक है।

## अँगरेजी संस्करण की प्रकाशन तिथि—

'संसार' का द्वितीय खंड निश्चित रूप से सितंबर में छप जायगा। उसके बाद ही अँगरेजी संस्करण हम प्रेस में दे देना चाहते हैं जिससे वह जनवरी १९६४ तक अवश्य छप जाय। प्रकाशन की इस तिथि का निर्वाह तभी संभव है जब प्रत्येक हिंदी-सेवी-सेविका अपना परिचय तो शीघ्र से शीघ्र भेज ही दे, साथ ही अपने परिचित लेखक-लेखिकाओं के परिचय भी उसी के साथ भिजवा दे। परिचय अँगरेजी में टाइप कराके भेजना चाहिए जिससे छपाई में किसी तरह की भूल न हो।

'संसार' के अँगरेजी संस्करण को सर्वथा प्रामाणिक बनाने की हमारी कामना है और हम समझते हैं कि राष्ट्रभाषा का प्रत्येक साहित्य-सेवी इस बात में हमसे सहमत होगा। परन्तु ग्रंथ को प्रामाणिक बनाना हमारे हाथ में नहीं, हिंदी के लेखकों-लेखिकाओं के हाथ में है। हमें पूर्ण विश्वास है कि इस महत्वपूर्ण कार्य में हमें सभी का सहयोग प्राप्त होगा।

## कृतज्ञता-प्रकाशन एवं क्षमा-याचना—

देश-विदेश के अनेक स्थानों में बसे हिंदी-लेखक-लेखिकाओं के ध्येय की एकता का पता तो 'संसार' के प्रत्येक पृष्ठ से चलता ही है, यह भी ज्ञात होता है कि हमारा परिवार कितना विस्तृत है। इस विस्तृत परिवार के सभी सदस्यों को एक स्थान पर एकत्र करने के मूल में हमारा ध्येय यह रहा है कि तत्संबंधी जानकारी के लिए 'संसार' एक संदर्भग्रंथ का काम दे। इस प्रयत्न में हमें कितनी सफलता मिली है, इसका निर्णय पाठकों को करना है। अपनी ओर से हम कहना चाहते हैं कि अनेक व्यक्तियों के सक्रिय सहयोग से ही यह कार्य संपन्न हो सका है। उनकी नामावली यहाँ नहीं दी जा रही है, क्योंकि कुछ का नामोल्लेख करने का अर्थ होगा शेष की सहायता का मूल्य घटाना। अतएव, सामूहिक रूप से, हम सभी के प्रति हृदय से कृतज्ञ हैं और साथ ही, क्षमाप्रार्थी भी।

# संकेत-सूची

अप्र०—अप्रकाशित रचनाएँ।
अनु०—अनुवाद, अनुवादित रचना, अनुवादक, अनुवादिका।
अ० भा०—अखिल भारतीय।
आलो०—आलोचना, आलोचनात्मक।
उप०—उपन्यास।
उ० प्र०—उत्तरप्रदेश।
कवि०—कविता, कविता-संग्रह।
कहा०—कहानी, कहानी-संग्रह।
खंड०—खंडकाव्य।
जा० भाषाओं की जानकारी।
ज०—जन्म-तिथि और स्थान।
गु० कु०—गुरुकुल।
दै०—दैनिक।
ना० प्र० स०—नागरीप्रचारिणीसभा।
नाट०—नाटक, नाटक-संग्रह।
निबं०—निबंधसंग्रह।
प०—पता।
पाक्षि०—पाक्षिक।
पो०—पोस्ट।
प्र०—(१)प्रथम रचना का प्रकाशन-वर्ष (२)प्रचार, प्रचारक, प्रचारिणी
प्रका०—प्रकाशन, प्रकाशित, प्रकाशक, प्रकाशिका।
प्रां०—प्रांतीय।
बालो०—बालोपयोगी।
भूत०—भूतपूर्व।
महा०—महाकाव्य।
मा०—मासिक।
यू० पी० युक्तप्रांतीय (उत्तरप्रदेश)
वर्त०—वर्तमान, वर्तमान कार्य।
राज०—राजस्थान।
लेख०—लेखसंग्रह।
वि०—विशेष।
वि० वि०—विश्वविद्यालय।
शि०—शिक्षा और शिक्षास्थान।
संस्था०—संस्थापक, संस्थापिका, संस्थापना।
संचा०—संचालक, संचालिका, संचालित।
संयो०—संयोजक-संयोजिका।
संपा०—संपादक-संपादिका, संपादन, संपादित।
स०—सभा, सम्मेलन, समिति।
सद०—सदस्य-सदस्या।
सभा०—सभापति-सभानेत्री।
सम्मे०प्रयाग—हिंदी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग।
सह०—सहकारी।
सहा०—सहायक-सहायिका।
स्था०—स्थापना, स्थापित।
स्व०—स्वर्गीय।
सा०—सार्वजनिक - साहित्यिक सेवा और जीवकोपार्जन-कार्य।
सा०आ०—साहित्याचार्य।
सा० भू०—साहित्यभूषण।
सा० र०, सा० रत्न—साहित्यरत्न।
सा० लं०—साहित्यालंकार।
साप्ता०—साप्ताहिक।
हास्य० हास्यसंग्रह।

## क्रम-सूची

# विनम्र निवेदन

'हिंदी-सेवी-संसार' के प्रथम खड ('हिंदी-साहित्य-कार-कोश') में प्रकाशित परिचयों के संशोधन तथा जो परिचय इसमे प्रकाशित नही हो सके हैं, वे भी द्वितीय खंड को परिशिष्ट में छापने की योजना है। साथ ही प्रथम खंड का अँगरेजी संस्करण Who's Who of Hindi Writers भी छापना है। अतएव प्रत्येक हिंदी-सेवी-सेविका से निम्नलिखित निवेदन हैं—

१ अपने परिचय के संबंध में यदि कोई संशोधन-परिवर्द्धन हो अथवा पते मे कुछ परिवर्तन करना हो तो तुरत सूचना देने की कृपा करे।

२ अपने परिचित उन लेखकों-लेखिकाओ के नाम-पते भी भेजने की कृपा करें जिनके परिचय इस खड मे न छप सके हों।

३. 'संसार' के द्वितीय खंड के लिए 'हिंदी के श्रेष्ठ २५ ग्रंथ' के संबंध मे अपने प्रिय विषय अथवा विषयों की सूची अवश्य भेजने की कृपा करें। यदि वे चाहेंगे तो उनका नाम भी सूचियाँ भेजनेवालों के साथ प्रकाशित करके हमें प्रसन्नता होगी।

४. 'संसार' के संबंध में अपनी सम्मति लिखे। इसको और अधिक उपयोगी बनाने के लिए उनके सभी प्रकार के सुझावों को सादर स्वीकार किया जायगा।

विद्यामंदिर,
रानीकटरा,
लखनऊ ३

प्रेमनारायण टंडन
संपादक 'संसार'

# हिंदी-सेवी-संसार

पहला खण्ड

## हिंदी-सेवियों के परिचय

*अजनीकुमार सिंह*—ज० २ मई, '३५ ; शि० बी० ए० आनर्स, एम० ए० अँगरेजी, पटना वि० वि० ; प्र० ४८ में, प्रका० स्फुट निबंध, कहानियाँ एवं कविताएँ ; अप्र० 'ओजूर त्रिस्तेस' (अनु० उप०), प्रभात अमरीको ; वि० बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना से कई निबन्ध पुरस्कृत ; वर्त० अँगरेजी प्राध्यापक, साइंस कालेज, १ ब्लाक ३, फ्लैट ४१, राजेन्द्रनगर, पटना—४

*अंबडिपुडि हनुमैया 'मारुति'*—ज० ६ दिसम्बर, '२३ : शि० विजयवाडा एवं आगरा ; प्र० एकवीरा (तेलगु उप० का अनु०), प्रका० बौद्ध धर्म के मूल सिद्धांत, गौतम बुद्ध, (हिंदी से तेलगु में अनु०) एवं अनेक कहानियों के अनु०, गीत भी रचे हैं ; अप्र० वेला तथा हाहाहूहू (अनु० उप०) ; वर्त० अध्यक्ष जिला हिन्दी प्रचारक मंडली, वारंगल; प० सेन्ट्रल रेलवे हिंदी विद्यालय, काजीपेट, वारंगल (आंध्र)।

*अंबाप्रसाद 'सुमन'*, डा०—ज० २१ मार्च, '१६ ; शि० एम० ए० हिंदी, आगरा वि० वि०, साहित्यरत्न, सम्मे० प्रयाग, हिंदी आनर्स, पंजाब वि० वि०, पी-एच० डी० भाषा-विज्ञान में आगरा वि० वि० ; सा० सद०, सम्मे० प्रयाग, ना० प्र० सभा, वाराणसी, अखिल भारतीय हिंदी परिषद, प्रयाग, ब्रज-साहित्य-मंडल, मथुरा उ० प्र० जनपद हिंदी साहित्य सम्मेलन, अलीगढ़ के मंत्री एवं सक्रिय कार्यकर्ता ; प्र० '३७ ; प्रका० वाङ्मयी '४८, अनुत्तर और हम '५०, आदर्श विभूतियाँ '५१, साहित्यरत्न-दिग्दर्शन तीन भाग, कृषक-जीवन-संबंधी ब्रजभाषा शब्दावली दो भाग (पी-एच० डी० का शोध-प्रबंध), अप्र० हिंदी भाषा और उसका व्याकरणिक विवेचन ; ४० शोधात्मक और लगभग १५० साहित्यिक निबंधों के संकलन, वि० 'कृषक-जीवन-संबंधी ब्रजभाषा-शब्दावली' दो भाग पर उ० प्र० सरकार द्वारा १९००) का पुरस्कार ; अनेक ग्रंथों और साहित्य के इतिहासों में आलोचनात्मक निबंध संकलित हो चुके हैं ; ना० प्र० सभा के 'बृहत् इतिहास' के षष्ठ भाग के एक लेखक, प्रांतीय प्रतियोगिता में कविता पर स्वर्णपदक प्राप्त ; वर्त० प्राध्यापक, हिंदी विभाग, अलीगढ़ वि० वि० ; प० ८/७ हरिनगर, अलीगढ़।

*अंबाशंकर नागर*, डा०—ज० ६ अगस्त, '२५, जयपुर, शि० एम० ए०, पी-एच० डी० '४८, राजस्थान वि० वि०, सा० गुजरात विद्यापीठ, अहमदाबाद में '५२ से '५८ तक हिंदी प्राध्यापक, '५८ से बड़ौदा वि० वि० के हिंदी विभाग में प्राध्यापक, 'गुजरात की हिंदी-सेवा' विषय पर शोध-प्रबंध प्रका० निबंध-निचय, संगीत प्रबोध, प्राचीन हिंदी कविता एवं गद्य-संग्रह सूत्र-सुधार, आंतर भाषा-पाठावली (६ भाग) बोधक कहानियाँ

महापुरुषों के मन, गुजराती-हिंदी-कोश ; वि० 'अमिताभ' उपनाम से भी स्फुट रचनाएँ लिखी हैं ; प० हिंदी विभाग, बड़ौदा वि० वि०, बड़ौदा ।

*अंबिकाप्रसाद उपाध्याय, आचार्य*—ज० १८८९ शि० व्याकरणाचार्य, सा० '१५ से '१७ तक लंदन मिशन हाई स्कूल, नदेसर, काशी में अध्यापक, '१८ से '२० तक नाथ क्षत्रिय ब्रह्मचर्याश्रम, काशी में प्रधानाध्यापक, '२१ से '५२ तक संस्कृत महाविद्यालय, काशी में व्याकरण शास्त्राध्यापक ; '१२ से '१६ तक अन्वेषण कार्य, सद० हिंदू वि० वि० कोर्ट, काशी, हिंदी वि० वि० प्रयाग , प्रका० हितोपदेश, गीत-गोविंद एवं जयदेव कवि के सम्पूर्ण साहित्य का हिंदी में अनु०, शिशुपाल-वध ( दो सर्ग ), किरातार्जुनीय ( ३ सर्ग ), दुर्गा सप्तशती, माघ-माहात्म्य आदि के संस्कृत से हिंदी में अनु० ; वि० संस्कृत, पाली, प्राकृत के विद्वान ; प० सभापति भवन, नरिया, काशी वि० वि०, वाराणसी—५ ।

*अंबिकाप्रसाद वाजपेई, सम्पादकाचार्य*—ज० ३० दिसम्बर, १८८० ; शि० कानपुर ज्ञा० अँगरेजी, संस्कृत, प्राकृत, उर्दू आदि भाषाओं का उत्तम ज्ञान ; प्रका० हिंदी-कौमुदी, हिंदी पर फारसी का प्रभाव, अभिनव हिंदी व्याकरण, शिक्षा ( अनु० ), हिंदुओं की राजकल्पना, भारतीय शासन-पद्धति, समाचार-पत्रों का इतिहास, उपमन्यु-वंशावली, हिंदुस्तानी मुहावरे, हिन्दू राज्यशास्त्र, चीन और भारत; एवं 'पर्शियन इंफ्लुएंस आन हिंदी' (अँगरेजी); सा० संपा० 'हिन्दी बंगवासी', 'नृसिंह' एवं 'भारतमित्र', कलकत्ता 'स्वतंत्र' काशी वि० संपादन-कला के विशिष्ट अनुभवी , प० नजरबाग, लखनऊ ।

*अंशुमान शर्मा*—ज० मई, '२९ ; शि० आचार्य (विहार), साहित्यरत्न सम्मे० प्रयाग, साहित्यालंकार ( हिंदी विद्यापीठ, देवघर ), काव्यतीर्थ ( कलकत्ता ), प्रका० साहित्य-दिग्दर्शन '५१, भारतीय साहित्य और स्रष्टा '५३, चिकित्सा एवं तत्व-दर्शन '५५,प्राच्य और पाश्चात्य विज्ञान '५६, सेवती काव्य-संग्रह '५८, चन्द्रावती और माधुरी ( कहानी-संग्रह ) '६०, निबन्ध-संग्रह '६१ ; सा० संस्था० साहित्य मंदिर तथा राष्ट्रीय महाविद्यालय. वर्त० आचार्य, राष्ट्रीय महाविद्यालय, सेवती , प० सेवती, मखदुमपुर, गया ।

*अक्षयकुमार जैन*—ज० ३० दिसंबर, '१५ ; सा० संपा० 'नवभारत टाइम्स' दिल्ली, सद० कार्यकारिणी समिति 'आल इंडिया न्यूज पेपर्स एडीटर्स कान्फ्रेंस', 'इंटरनेशनलप्रेस इंस्टीट्यूट' जेनेवा,' इंटरनेशन होम्स इन इंडिया', गत २५ वर्षों से पत्रकारिता-क्षेत्र में कार्य कर रहे हैं ; प्रका० परित्यक्ता ( कहानी-संग्रह ) '२९, युगपुरुष राम '५४, साहसी संसार '५५ 'मेरी

राजस्थान यात्रा '५७, ईरान की कहानियाँ '५८, दूसरी दुनिया '५८, ब्रिटेन में चार सप्ताह '६० ; वि० 'युगपुरुष राम' सरकार द्वारा पुरस्कृत, योरोप और अमरीका की यात्रा की ; प० 'नवभारत टाइम्स', दिल्ली ।

*अखिल विनय*—ज० १५ अक्टूबर, '२६, पिलानी शि० एम० ए०, नागपुर और बिहार वि० वि०, सा० रत्न सम्मे० प्रयाग, प्रभाकर पंजाब वि० वि० ; सा० सद० 'पी० ई० एन०' बम्बई, भूत० सद० 'सर्वेंट्स आफ इंडिया सोसाइटी', पूना, मासिक 'विश्व-साहित्य' होशियारपुर के संपा० '५८ से '६१ तक, 'विश्वज्योति' होशियारपुर के संपा० मंडल में दो वर्ष तक ; अवैतनिक मंत्री, सहकार-भारती '५० से ; प्रका० हिंदी की पत्र-पत्रिकाएँ '४८, हमारी आदिम जातियाँ '५०, युग विभूति स्वामी शिवानंद '५३, राजा राममोहनराय '६१, गुरुदेव रवींद्रनाथ '६१ ; वि० उ० प्र० सरकार से 'हमारी आदिम जातियाँ' पुरस्कृत ; प० सारस्वत-सदन, पिलानी ।

*अखिलेश मिश्र*—ज० २३ अक्टूबर, '२८ सेमरौता, रायबरेली ; सा० समाचार-संपा० 'स्वतंत्र भारत', लखनऊ ; प्रका० विविध विषयक अनेक स्फुट रचनाएँ ; प० ४१/५ नई श्रमिक बस्ती, ऐशबाग, लखनऊ ।

*अखिलेश्वरप्रसाद सिंह 'अखिलेश'*—ज० '३३ ; शि० बी० ए० ; सा० सद० हि० सा० सम्मे० चम्पारन; प्रका० हास्यरसास्वादन, आमोद-प्रमोद, कहानी-मंजूषा ; प० हरपुरनाग, महेसी, बेतिया, चम्पारन ।

*अख्तरुल इस्लाम*—ज० १ सितंबर, '३६ ; शि० बी० ए० '५७ ; प्रका० स्फुट कहानियाँ ; अप्र० तीन कहानी-संग्रह , वर्त० मारकेटिंग इंस्पेक्टर, घटकेश्वर कालोनी, आगरा ; प० ७७ पुर्वा महावीर, मेरठ ।

*अगरचंद नाहटा*—ज० '१० , सा० ब्रज-साहित्य-मंडल की साहित्य परिषद के सभापति, अखिल भारतीय लोक - संस्कृति-सम्मेलन के लोक साहित्य विभाग के अध्यक्ष, 'राजस्थान भारती' शोध पत्रिका, 'मरुभारती' और 'वरदा' के संपा० मंडल के सद० ; प्रका० विधवा-कर्तव्य, युगप्रधान जिनचंद्र सूरि, दादा जिन कुशल सूरि, मणिधारी जिनचंद्र सूरि, दादा श्रीदत्त सूरि, संपादित : जसवंत उद्योग, कयाम खाँ रासा, ऐतिहासिक जैन काव्य-संग्रह, ज्ञानसागर - ग्रंथावली, सीताराम चौपाई, दम्पति-विनोद, बृहद हमीरायण, सभाशृंगारादि वर्णन-संग्रह आदि ; अप्र० राजस्थानी जैन साहित्य ; वि० लगभग दो हजार आलोचनात्मक लेख लिख चुके हैं , अपने बड़े भाई अभयराज नाहटा के नाम से स्थापित अभय जैन ग्रंथालय में २०,००० महत्वपूर्ण हस्तलिखित तथा २१ ००० मुद्रित ग्रंथों का सकलन

किया, अपने पिता जी की स्मृति में स्थापित श्री शंकरदान नाहटा कलाभवन में प्राचीन चित्रों, मूर्तियों एवं मुद्राओं का संग्रह किया है, जिनदत्त-सूरि अष्टम शताब्दी महोत्सव, अजमेर में जैन संघ की ओर से 'साहित्य' एवं 'इतिहासरत्न' की उपाधि प्राप्त ; प० नाहटों की गवाड़, बीकानेर।

*अजितनारायण सिंह 'तोमर'*—ज० २१ जून, '२५, शि० एम० ए० '५८ बिहार वि० वि०, सा० रत्न '५७ सम्मे० प्रयाग, बाल एवं वयस्क-साहित्य-रचना की टेकनीक का प्रशिक्षण, सर्वप्रथम स्थान, '५८ में; प्र० '४१ में; सा० संपा० 'रश्मि' त्रैमासिक ; प्रका० अलंकार सारावली '५४, जनगणमंगल '६०, माछपरी '६०, 'एजूकेशनल रिकांस्ट्रक्शन इन इंडिया' (अनु०) '६१, मानस की नारदमोह-कथा का तुलनात्मक अध्ययन '६१, काग महासभा (नवसाक्षरों के लिए कहा०) '६१ ; बज्जिका भाषा, मुहावरे-कहावतें '६१, परतछ के परमान को (बज्जिका भाषा का कथा-संग्रह) '६२, सचिवालय अभ्यास तथा कार्यप्रणाली (अनु०), सचिवालय अभ्यास शब्दावली, आयव्यय नियमावली शब्दावली, बिहार वित्तीय अधिनियम शब्दावली, बिहार कोषागार अधिनियम शब्दावली (अनु०) ; वि० लोकभाषा बज्जिका के प्राचीन गीतों का संग्रह ; प० बिहार राष्ट्रभाषापरिषद, पटना—४।

*अत्रिदेव गुप्त, विद्यालंकार*—ज० १९०२ ; शि० एम० ए० गुरुकुल काँगड़ी वि० वि० ; प्र० '२९ में, प्रका० चरक, सुश्रुत, अष्टांग हृदय, अष्टांग-संग्रह, प्रत्यक्ष शरीर (अनु०), हमारे भोजन की समस्या, संस्कार विद्या-विमर्श, धात्री-शिक्षा, स्वास्थ्य-विज्ञान, रस-पद्धति, न्याय-वैद्यक, क्लिनिकल मेडिसिन, शल्यतंत्र, प्राचीन भारत में प्रसाधन आदि लगभग २५ ग्रंथ ; वि० क्लिनिकल मेडिसिन, शल्य-तंत्र, प्राचीन भारत में प्रसाधन आदि पर प्रांतीय सरकार द्वारा पारितोषिक तथा श्री के० एम० मुंशी द्वारा स्वर्ण-पदक प्राप्त ; प० न्यू लेडीज कालेज, काशी वि० वि०, वाराणसी।

*अनंतकुमार 'पाषाण'*—ज० ११ जुलाई, '२६ इंदौर ; शि० बी० ए० आगरा वि० वि०, एम० ए० सेंट स्टीवेंस कालेज, दिल्ली ; प्र० '४१ में ; प्रका० स्फुट कविताएँ, कहानियाँ आदि ; अप्र० १५ गीत एवं कहानी-संकलन ; प० चंदन निवास, कुली रोड, अँधेरी, बम्बई।

*अनवर आगेवान*—ज० '३२ आकोला ; शि० सौराष्ट्र और बंबई ; जा० बँगला, उर्दू, गुजराती, मराठी, राजस्थानी, सिंधी और पंजाबी ; सा० 'प्रेमायन प्रकाशन' संस्था के संचालक, भूत० संपा० 'जयगुजरात'. रूपलेखा' मेघदूत प्रका गुजराती में लोकसाहित्य एवं संतसाहि

विषयक दस पुस्तके, हिंदी में रागदेश ( डा० इकबाल की उर्दू कविताओं का संग्रह ; प० प्रेमायन, शिवराजगढ़, बाया गोंडल, सौराष्ट्र ।

*अनसूया बेन पुराणी*—ज० ५ जनवरी, '२४ ; शि० श्री अरविंदाश्रम पांडिचेरी ; प्रका० राजकुमार नाटक ; वि० बुन्देलखंड की वीरता-संबंधी कहानियों के संकलन में सलग्न ; प० श्रीअरविंदाश्रम, पांडिचेरी २ ।

*अनसूयाप्रसाद पाठक*—ज० लगभग '११ ; शि० संस्कृत मंजूषा, सा० रत्न ; जा० उड़िया, बंगला, सा० संचालक उत्कलप्रांतीय राष्ट्रभाषा-प्रचार सभा, कटक, प्रका० लगभग एक दरजन कहा०, उप०, आलो० तथा काव्य वि० '३३ से राष्ट्रभाषा-प्रचार-कार्य में संलग्न, अनेक वर्षों से 'राष्ट्रभाषा' पत्र के संपादक ; प० राष्ट्रभाषा-प्रचार सभा, राष्ट्रभाषा रोड, कटक—१ ।

*अनिलकुमार*—ज० २ दिसंबर, '२४, शि० नागपुर, साहित्यरत्न ; सा० 'आनंदबन' मासिकी (बंबई), 'मयूर' मासिकी (इंदौर) के परामर्शदाता, नवसंस्कृति-केंद्र, इंदौर के संस्था० ; प्र० '४४ से; प्रका० ग्रहों का निर्णय (रेडियो एकांकी ) '५७, आओ बच्चो नाटक खेलें ( तीन भाग ), '५९, वि० 'आओ बच्चों नाटक खेलें' पर उ० प्र० सरकार द्वारा '६१ में पुरस्कार ; वर्त० सरकारी मासिक 'समाज सेवा' के संपा० विभाग में कार्य कर रहे हैं ; प० डी-१०/१३ महेश गार्ड लाइंस, लक्ष्मीनगर, इंदौर ।

*अनूपलाल मंडल*—ज० १९००, पूर्णिया ; शि० साहित्यरत्न ; सा० सर्वप्रथम बिहारी कथाकार जिनके उपन्यास 'मीमांसा' का फिल्म 'बहूरानी' बनाया गया ; सेठिया कालेज बीकानेर के भूत० अध्यापक, भूत० संपा० 'कैवर्त्त कौमुदी' ; प्रका० समाज की वेदी पर, सविता, निर्वासिता, साकी, रूपरेखा, ज्योतिर्मयी, मीमांसा, गरीबी के दिन, ज्वाला, वे अभागे, अभिशाप, दर्द की तसवीरें, हिमसुधा, अलंकार दीपिका, मुसोलिनी का बचपन, नारी-एक समस्या, दस बीघे जमीन, आवारों की दुनिया आदि ; अप्र० लगभग एक दर्जन रचनाएँ ; प० सामेली, नौगछिया, पूर्णिया ।

*अनूप शर्मा*—ज० ५ सितंबर, १८९९, नवीनगर, सीतापुर ; शि० 'स्कूल लीविंग सर्टिफिकेट '१९, बी० ए० '२३, लखनऊ वि० वि०, एल० टी० काशी वि० वि०, एम० ए० आगरा वि० वि० ; सा० '२१ से २३ तक 'माधुरी' का एवं 'महिला-समाचार', 'मर्यादा', 'वर्तमान' (कानपुर), 'कवींद्र' (कानपुर) आदि में संपा० कार्य, '२५ से '२८ तक सेठ जयदयाल हाईस्कूल बिसवाँ में अध्यापक, '२८ से '३९ तक सर रामसिंह हाईस्कूल सीतामऊ में, '३९-'४० में धर्मसभा हाईस्कूल लखीमपुर में, '४० से '४६ तक के०

 एम० हाई

स्कूल धामपुर में, '४६-'४७ में कैमरिया ग्राम विद्यालय में और '४८ से '५२ तक पुनः धामपुर में प्रधानाध्यापक, '५४ से '५८ तक आकाशवाणी लखनऊ से कार्य किया ; प्रका॰ मृनाल ( खंड॰ ) '२५-'२६, सिद्धार्थ ( महा॰ ) '२८-'३०, सुमनांजलि ( स्फुट ) '२८-'३८, फेरि मिलिबो ( चंपू, ब्रजभाषा ) '३८, शर्वाणी ( स्तवन ) '४२-'४७, विराट संग्राम '४४, वर्द्धमान ( महा॰ ) '४७-'४८, अग्निपथ ( खंड ) '५१ ; अप्र॰ गाँधी चरित्र (महा॰) ; प॰ द्वारा डा॰ विनीत शर्मा, मेडिकल आफ़ीसर, सि॰ हि॰, लखनऊ।

*अनोखेलाल त्रिवेदी 'मुकुल'*—ज॰ १३ अप्रैल, '२८ ग्वालियर ; शि॰ बागली, बड़नगर, उज्जैन, एम॰ ए॰, बी॰ एड॰ विक्रम वि॰ वि॰, सा॰ अध्यक्ष हि॰ सा॰ परिषद् उज्जैन '५८-'६०, हिंदी-विद्यापीठ के अवै॰ प्राचार्य ; प्र॰ '४६ में, प्रका॰ माटी के गीत '५८, आग और आँसू '६२ ; अप्र॰ देवता ( उप॰ ) ; प॰ महाराजवाड़ा हायरसेकेंडरी स्कूल, उज्जैन।

*अपूर्वप्रकाश शिल्पाचार्य* – ज॰ १८ फरवरी, १९०८, लखनऊ ; शि॰ लखनऊ वि॰ वि॰, रोम ( इटली ), प्रका॰ प्रेमांजलि ( कविता ) '५२, वि॰ बँगला में रेडियोनाटक एवं कविताएँ तथा अँगरेजी में कलाशिल्प-संबंधी लेख ; प॰ डाइरेक्टर आर्ट रिसर्च इंस्टीट्यूट, १५६, पीर जलील, लखनऊ।

*अभयकुमार यौधेय*—ज॰ २१ अगस्त '२३, लाहौर ; प्रका॰ अंधकार के पार '४६, अनामिका, मेरी मनुहार, स्कंध, चंद्रापीड, विश्व-समीक्षा, मार्शल की सलामी, पहला मूर्तिकार '५२, मुक्तिदूत '५४, शिवभक्त, अप्र॰ डंके की चोट, प॰ ४१ बड़ा बाजार, काँकर खेरा, मेरठ।

*अमरकांत*—ज॰ १ जुलाई, '२५ ; शि॰ बलिया, बी॰ ए॰ प्रयाग वि॰ वि॰ ; सा॰ '४२ के आंदोलन में भाग लिया, प्रगतिशील लेखक-संघ के मंत्री, 'अमृत-पत्रिका', 'सैनिक', 'भारत' तथा 'कहानी' के संपा॰ विभाग में कार्य ; प्र॰ '४८ में ; प्रका॰ जिंदगी और जोंक ( कहा॰ ), सूखा पत्ता, पराई डाल का पंछी, ग्रामसेविका ( उप॰ ), अप्र॰ ५-६ रचनाएँ ; प॰ द्वारा श्री सीताराम वर्मा, मुख्तार, स्टेशन रोड, बलिया।

*अमरनाथ शुक्ल*—ज॰ ५ मई, '२८ ; शि॰ इंटर, साहित्यरत्न ; प्र॰ '४८ ; प्रका॰ विवाहित जीवन, उप लालारुख, राही, कुलवधू ; बाल अशोक महान, माँ कह एक कहानी, गंगा तोरी लहर ( सांस्कृतिक ), वर्त॰ संचालक, विद्या प्रकाशन मंदिर ; प॰ १६८१, दरियागंज, दिल्ली।

*अमरनाथ सिनहा*—ज॰ २८ अगस्त, '३६ ; शि॰ बी॰ ए॰ आनर्स, एम॰ ए॰ ( हिंदी ) प्रथम श्रेणी में पटना वि॰ वि॰ पी-एच॰ डी॰ के छात्र

सा० सप्तपर्णी संस्था के संस्था० ; प्र० '५६ में ; प्रका० स्फुट कविताएँ, कहानी एवं लेख ; प० प्राध्यापक, हिंदी विभाग, बी० एन० कालेज, पटना ।

*अमरनारायण अग्रवाल*—ज० ८ जुलाई, '१६ ; शि० एम० ए०, डी० लिट० प्रयाग वि० वि०, शिक्षा-काल में क्वीन विक्टोरिया जुबिली मेडल, फैल्कटी आफ कामर्स मेडल आदि प्राप्त किये ; प्रका० समाजवाद की रूपरेखा, भारतवर्ष का आर्थिक भूगोल, ग्रामीण अर्थशास्त्र और सहकारिता, अर्थशास्त्र का परिचय, अर्थशास्त्र-प्रवेशिका, व्यापारिक पद्धति और यंत्र, भारतवर्ष के लिए उद्योगपतियों की योजना, यू० के० सी० सी० में भारत की शिकायत और लड़ाई की कहानियाँ ; वि० सभी कृतियाँ मौलिक, अर्थशास्त्र और वाणिज्य के अधिकारी विद्वान, 'समाजवाद की रूपरेखा' पर हि० सा० सम्मे० द्वारा मुरारका पारितोषिक ; प० ४, बलरामपुर हाउस, इलाहाबाद—१२ ।

*अमरबहादुरसिंह 'अमरेश'*—ज० १ मार्च, '२८, रायबरेली ; शि० मुस्तफाबाद, रायबरेली, सा० रत्न० सम्मे० प्रयाग ; प्र० '४५ में कविता, सा० कई साहित्यिक संस्थाओं से संबद्ध तथा 'द्विवेदी स्मारक-समिति' के सद० ; उ० प्र० सरकार द्वारा 'राणाबेनीमाधव' पुस्तक पर ३००) का पुरस्कार ; 'बापू की खून भरी छाती' कवि० पर दो स्वर्णपदक इत्यादि ; प्रका० कविता : बापू की खून भरी छाती '४८, उप० : भटकती लहरें, '५३, राजकलश '६० आदि, बालो० आँचल के दीप '६०, सत्तावन की लोक-कथाएँ '६० आदि ; वि० मलिक मुहम्मद जायसी कृत 'मसलानामा', सुखदेवमिश्र-कृत 'छंद विचार' तथा पहलवानदास-कृत उपखान-विवेक के संपा० में संलग्न ; प० दक्षिणी जहानाबाद, रायबरेली ।

*अमरसिंह महता*—ज० ८ मई, '३१, उदयपुर ; शि० बी० काम० राजस्थान वि० वि०, एम० काम० दिल्ली वि० वि०, विशारद सम्मे० प्रयाग, सा० सम्पा० 'स्वर्णहंस' '४९-'५० ; संवाददाता 'स्टेटसमैन', 'लोकवाणी', तथा 'प्रजा-सेवक' '५२-'५६, सहा० सम्पा० सार्वजनिक सम्पर्क कार्यालय, राजस्थान '५८, मुख्य-मंत्री के प्रेस सहायक अधिकारी, दिल्ली तथा जयपुर आकाशवाणी केन्द्रों से वार्त्ता-प्रसारण ; प्रका० स्फुट लेख, अप्र० राजस्थान का आर्थिक भूगोल आदि ; प० रैन बसेरा, हास्पिटल रोड, उदयपुर ।

*अमरेंद्रनारायण*—ज० १ फरवरी, '११ ; शि० मुजफ्फरपुर, एम० एस-सी० काशी वि० वि० ; प्रका० वैज्ञानिक विषयों पर स्फुट लेख, अप्र० वैज्ञानिक विषयों पर सुबोध ग्रंथ एवं कोयले का कार्बनीकरण नामक पुस्तक ; प० रजिस्ट्रार, विश्वविद्यालय, भागलपुर ।

*अमीरमोहम्मद खाँ*—ज० ९ दिसंबर, '११, शि० बी० ए० जामिया मिलिया एवं विक्रम वि० वि०, प्रका० स्फुट पुस्तकविज्ञान-संबंधी लेख, वर्त० पुस्तकाध्यक्ष, टी०आर०एस० कालेज, रीवाँ ; प० ४३ मेवातीपुरा, रीवाँ।

*अमृतधर तल्ले*—ज० १ अक्टूबर, '०८, लाहौर ; प्रका० हरिजन, कवन, नारी और राजधानी ; अप्र० कई पांडुलिपियाँ और संकलन प० अमृत बुक कम्पनी, कनाट सरकस, नई दिल्ली।

*अमृतराय*—ज० १५ अगस्त, '२१, कानपुर, शि० एम० ए० (अँग्रेजी), '४२ प्रयाग वि० वि०, सा० '४२-'५२ तक 'हंस' के संपा०, प्रका० उप० बीज, नागफनी का देश, हाथी के दाँत ; कहा० जीवन के पहलू, इतिहास, लाल धरती, कस्बे का एक दिन, भोर से पहले, कठघरे, गीली मिट्टी, यात्रा, सुबह के रंग, आलो० नयी समीक्षा, साहित्य में संयुक्त मोर्चा, जीवनी प्रेमचंद : कलम का सिपाही, अग्निदीक्षा (अनु०) ; वि० 'नागफनी का देश' (उप०) तथा 'गीली मिट्टी' (कहा०) पर उ० प्र० सरकार के पुरस्कार प्राप्त, वर्ष के सर्वश्रेष्ठ अनु० का पुरस्कार भारत सरकार की ओर से 'आदि विद्रोह' (अनु०) पर प्राप्त, प० १८ हेस्टिंग्स रोड, इलाहाबाद।

*अमृतलाल 'अकिंचन'*—ज० १० अप्रैल, '२७, प्र० '४७ में 'कुर्बानी' कहानी, सा० संपा० 'सिपाही' साप्ता०, सह० संपा० 'शिक्षा युगांतर', प्रका० स्फुट कहानियाँ, निबंध एवं एकांकी, वि० 'कुर्बानी' एवं 'कब कहूँ ? कैसे कहूँ ?' कहानियाँ पुरस्कृत, प० २/२ ए० सदर बाजार, सागर।

*अमृतलाल ठाकोरदास, नाणावटी*—ज० जुलाई, १९०६, शि० स्नातक '२८, अहमदाबाद, सा० '३२-'३४ में असहयोग सत्याग्रह आंदोलन में जेल गये, '२८ से '३४ तक गांधी जी के निकट संपर्क में तथा '३९ से राष्ट्रभाषा-प्रचार-कार्य में आचार्य काका कालेलकर के सहायक, मंत्री गाँधी हिंदुस्तानी साहित्य-सभा दिल्ली, हिंदुस्तानी-प्रचार सभा एवं भारतीय भाषा-संघ, प्रका० हिंदुस्तानी बाल पोथी (दो भाग), व्याकरण के पारिभाषिक शब्द, अनु० सद्‌बोधशतक, मंगल प्रभात, सर्वोदय, हिंद स्वराज्य, गाँधी जी, दो आम, कैद की आजादी यानी उत्तर की दीवारें, संपा० हिंदुस्तानी छोटी कहानियाँ, हिंदुस्तानी कहानियाँ भाग एक, फुलवारी (गद्य-पद्य-संग्रह), सफाई की दीक्षा, अप्र० अनासक्तियोग, मनोबोध, वर्त० मंत्री हिंदुस्तानी-प्रचार-सभा, वर्धा, प० राजघाट, नई दिल्ली—१।

*अमृतलाल नागर, 'तस्लीम लखनवी', 'मेघराज', 'इंद्र'*—ज० १७ अगस्त '१६ आगरा शि जा बँगला तामिल गुजराती

मराठी, प्रका० कहा- वाटिका, अवगेप, नवाबी मसनद, तुलाराम शास्त्री, एटमबम, एक दिन हजार दास्ताँ, पीपल की पर्ती, उप० महाकाल, सेठ बाँकेमल, बूँद और समुद्र, शतरंज के मोहरे, सुहाग के नूपुर, लघु उप० पाँचवाँ दस्ता ; क्षेत्रीय शोधकार्य ' गदर के फूल, ये कोठेवालियाँ, बाल० नटखट चाची, निंदिया आ जा, अनु० प्रेम की प्यास, काला पुरोहित, बिसाती ( मोपासा की कहा० ), आँखो देखा गदर ( मराठी से ), सारस्वत ( मामा वरेरकर-कृत मराठी नाट० ), दो फक्कड ( मुशी-कृत गुजराती नाट० ) : अप्र० इक्कीस रेडियो नाटक, डेढ़ सौ रेडियो वार्त्ताएँ तथा स्फुट निबंध ; वि० संगम, कुँवारा बाप, उलझन, किसी से न कहना, पैगाम, पराया धन, आगे कदम, राजा, वीर कुणाल, कल्पना, मीरा और गुंजन नामक फिल्मो के संवादलेखक, उत्तरप्रदेशीय सरकार द्वारा अनेक बार पुरस्कृत, रूस की यात्रा कर आये है . प० चौक, लखनऊ।

*अयोध्यानाथ शर्मा*—ज० ८ दिसंबर, १८८७ शि० एम ए० (हिंदी) '२४, काशी वि० वि०, सा० '२६-'५८ तक सनातन धर्म कालेज, कानपुर मे हिंदी विभाग के प्रोफेसर तथा अध्यक्ष, २५ वर्षो तक आगरा वि० वि० के हिंदी 'बोर्ड आव स्टडीज' के संयोजक, आगरा वि० वि० के आरंभ से 'फैकल्टी आव आर्ट्स', 'बोर्ड आव स्टडीज' तथा 'एकेडेमिक कौसिल' के सद० रहे, काशी ना० प्र० सभा की प्रबंध-समिति के सद०, हिंदी साहित्य एकेडमी इलाहाबाद की कार्यकारिणी के भूत० सद०, सम्मे० प्रयाग की स्थायी-समिति, परीक्षा-समिति तथा अन्य अनेक समितियों के विशिष्ट सद० रहे, अनेक हिंदी प्रचारक समितियो के सहायक और परामर्शदाता, 'हिंदी शब्द-सागर' के सह-संपा०, प्रका० उज्ज्वल, गद्य-मुक्तावली, गद्य-मुक्ताहार, प्रभावली, साहित्य-कुसुम, बाल-व्याकरण, वि० हिंदी मे शोध-कार्य का संगठन करने वाले व्यक्तियो में अग्रणी, प० ८/१३१ साकेत, आर्यनगर, कानपुर।

*अयोध्याप्रसाद अचल*—ज० २३ जुलाई, '२४, शि० एम० ए० ( दर्शन ) लखनऊ वि० वि०, एम० ए० (मनोविज्ञान) काशी वि० वि०, प्र० ४० में, सा० संपा० 'स्वतन्त्र', झाँसी, 'मजदूर' एवं 'ससार', पटना, ; प्रका० मेरा अपराध '४४, विवाह ही क्यों '४६, अभिशाप '४८, बाल-मनोविज्ञान की रूपरेखा '५२, कागज की नाव '५४, अल्लाह ईश्वर तेरे नाम '५७ ; प० प्राचार्य, जगजीवन महाविद्यालय, बुनियादगंज, गया।

*अयोध्याप्रसाद गोयलीय*—ज० ७ दिसंबर, १९०८, शि० व्याकरण-न्याय मे विशारद, सा० '३० में दिल्ली के प्रथम नमक सत्याग्रही '४४ से

'५८ तक भारतीय ज्ञानपीठ काशी के अवै० मंत्री भूत० संपा० 'अनेकांत' (मा०), 'वीर' (साप्ता०), 'जैनोदय' (मा०) : प्रका० दान-पुण्यांजलि '२५, राजपूताने के जैनवीर, मौर्य साम्राज्य के जैन वीर '३०, आर्यकालीन भारत '३६, उर्दू शायरी का इतिहास ; लघु कथाएँ—गहरे पानी पैठ, जिन खोजा तिन पाइयाँ, कुछ मोती कुछ सीप, संस्मरण : जैन जागरण के अग्रदूत; प० लेबर वेलफेयर आफिसर, डालमिया नगर ।

*अरविंद कुमार 'अशेष'*—ज० शेखपुरा, मुँगेर, शि० एम० ए० '६०, जा० पाली, बँगला, असमिया, सिंहली, वर्मी, तिब्बती ; सा० मंत्री सांस्कृतिक संघ, किला विहारशरीफ ; प्रचा० जिला राष्ट्रभाषा प्रचार-समिति, मुर्शिदाबाद ; प्रका० अलकार-सोपान, रस-प्रबोध, रस और पिंगल, काव्य-कौमुदी, नव प्रसून आदि, प० अरविंद-कुटीर, किला विहारशरीफ, पटना ।

*अरविंद जोशी*—ज० २ अगस्त, '३३ शि० बी० ए० आनर्स, एम० ए० गुजरात वि० वि०, सा० रत्न ; बड़ौदा वि० वि० में 'हिंदी-गुजराती रास-रासो साहित्य की विशिष्टता' पर शोध प्रका० भूदान-क्रांति (काव्य) '५५, निबंध-प्रदीप '५६, हिंदी-निबंध-निधि ६०, वर्त० अहमदाबाद के एच० के० आर्ट्स कालेज में हिंदी-प्राकृत-प्राध्यापक, प० ५, नवजीवन ब्लाक, अहमदाबाद १४।

*अरविंदमोहन, डा०*—शि० एम एस-सी० '४८, डी० फिल० '५१ प्रयाग वि० वि०, प्र० '५१ में, प्रका० इन्द्रधनुष '५८-'५६ ; वि० ऋण किरणें, टेनिस, टेबुल टेनिस, एवं अन्य लगभग २४० लेख प्रकाशित कराये हैं जिनके विषय ऊर्जा स्रोत, परमाणु - शक्ति, अंतरिक्ष - विज्ञान, भूगर्भ विज्ञान आदि हैं ; प० विज्ञान-विभाग, वि० वि०, प्रयाग ।

*अरुण*—ज० ३ जनवरी, '२८, शि० एम० ए० मेरठ, सा० प्रगति-शील साहित्यकार - परिषद के प्रधान '५८ में ; प्र० '४४ में, प्रका० नरक का कीड़ा, मृत्यु में जीवन, सचित्र गृह-विनोद, सचित्र व्यंग-विनोद, भूत भाग गया, अमृत और विष, साहित्य में सत्य तथा तथ्य, महापुरुषों के संस्मरण, रेलगाड़ी के डिब्बे, भोर की किरणें, मनुष्य कैसे पैदा हुआ, हास-परिहास, नुक्कड की बत्ती और रास्ते, साहसी अलका, बुलबुला, तूफान और विस्फोट, फक्कड़ की फाइल ; वि० उ० प्र० सरकार से 'सचित्र गृह-विनोद' पर ४००) का पुरस्कार प्राप्त, प० निष्काम प्रेस, मेरठ ।

*अरुणकुमार द्विवेदी*—ज० १८ जुलाई, '३७, प्र० '५८ ; सा० भूत संपा० 'मानव', प्रका० स्फुट, अप्र० अंगफूल, प० चौबिगही, बिल्हौर, कानपुर।

*अरुणा, श्रीमती*—ज० २५ सितंबर '१८, जबलपुर, शि० एम० ए०

सा० 'निरुपमा' संस्था की मंत्राणी ; प्रका० हमारा जवाहर, रजनी (उप०) . प० संचा० विद्याविला, ८५ एस, ब्लाक ई, न्यू अलीपुर, कलकत्ता ३३ ।

*अर्जुन चौबे काश्यप*—ज० ३ जुलाई,' १६, शि० एम ए० (परीक्षा में सर्वप्रथम), बी० टी० वाराणसी, एम एड० इलाहाबाद; सा० प्रसाद-परिषद्, काशी के संस्था० सद० एवं प्रथम साहित्य-मंत्री '३८, मगध-कलाकार-समाज, गया के संस्था० एवं सभापति, अखिल भारतीय दर्शन-परिषद् के संस्था० एवं उपाध्यक्ष '५६, हिंदी भा० सम्मे० गया के उपसभापति तथा भूत० प्रधान मंत्री, सच्चिदानंद सिनहा डिग्री कालेज, गया के प्राचार्य '५८ से '६१ तक, प्रतापगढ़ डिग्री कालेज के प्रिंसिपल '६१ से; संपा० 'निनगारी', 'साथी' 'मगध-महान' और 'लोकमंच', प्र० '४८; प्रका० एक० परमाणु बम, नया युग, कवि-प्रिया; कविता : दो क्षण, जागते सपने; प्रियदर्शी अशोक (नाट०), धर्मशास्त्र का इतिहास, आदि भारत, विश्व का इतिहास एवं सभ्यता का परिचय, आदि मिस्र, तथा मनोविज्ञान पर अनेक पुस्तकें, वि० राय बहादुर दयाराम सहानी स्वर्णपदक प्राप्त' ४१, राव बहादुर रामास्वामी आयंगर पुरस्कार '४१, सामान्य मनोविज्ञान (दो खंड), तथा बाल - मनोविज्ञान पर उ० प्र० सरकार द्वारा ७००-७००) के दो पुरस्कार '५२ में, सबोधि की छाया में (नाट०) पर उ० प्र० सरकार द्वारा ६००) का पुरस्कार '५८ में प्राप्त; प० प्राचार्य, डिग्री कालेज, प्रतापगढ़ ।

*अलीशेर 'अलि' यादव*—ज० २० अक्टूबर, '१७ शि० पी० टी० सी०, सा० रत्न सम्मे० प्रयाग, प्र० बेसिक गीत '४०, सा० प्रचार मंत्री राष्ट्रभाषा विद्यापीठ मेरठ, मंत्री ग्राम सभ्य समाज सिंगावली, सद० प्रगतिशील साहित्यकार-परिषद् तथा कविकुंज, मेरठ; प्रका० मोहन-माला और विनय-माला '५०, अलीशेर की ट्ठलियाँ '५१, अली-काव्य-गीत, कलियुगी अमृत '५३; वि० कवि सम्मे० मुजफ्फरनगर ('४१) में पदक, अध्यापक मंडलोत्सव सन् १९३७ में कविता पर पदक, प० सिंगावली अहीर, खास, बागपत, मेरठ ।

*अवधनंदन*—ज० १९००, छपरा ; सा० '२० से '३२ तक दक्षिण भारत हिंदी प्रचार सभा के मंत्री रहे, अनेक केंद्रों का संचालन किया, प्रका० हिंदी शिक्षा-कला '५०, वीर दुर्गादास '५१; प० दक्षिण भारत हिंदी प्रचार सभा, त्यागराय नगर, मद्रास-१७ ।

*अवधबिहारी पांडेय डा०*—ज० १९ नवंबर, '२०, शि० बी० ए० प्रथम श्रेणी, एम० ए० प्रथम श्रेणी, डी० फिल, प्रयाग वि० वि०; सा० भूत० संयोजक इतिहास-वर्ग, हिंदी सा० सम्मे० प्रयाग; प्रका० भारतवर्ष का इतिहास,

इँग्लैंड का वैधानिक इतिहास, नागरिक शास्त्र की रूपरेखा, भारतीय नागरिकता तथा शासन-पद्धति, भारतीय शिक्षा-विकास की कथा; प० बम-रौली, मूसानगर, कानपुर।

*अवधविहारी पाठक*—ज० १ जनवरी, '३८, शि० एम० ए० संस्कृत, हिंदी तथा दर्शन, पटना वि० वि०, प्रका० स्फुट रचनाएँ, प० प्राध्यापक, हिंदी विद्यापीठ, देवघर, संथाल परगना।

*अवधविहारीशरण वाजपेयी वैद्य, 'अवधैया'*—ज० १८९१, प्रका० स्फुट, अप्र० ग्यारह काव्य और वैद्यक ग्रंथ, प० ग्राम देवमयी, फतेहपुर।

*अवधेंद्रदेवनारायण*—ज० और शि० छपरा; सा० एक वर्ष तक विहार राष्ट्रभाषा-परिषद के अनुसंधान विभाग में भोजपुरी-शोधकर्त्ता के रूप में कार्य, आकाशवाणी पटना से आयोजित कवि-सम्मेलनों में भाग; प्र० '४५, प्रका० स्फुट, प० गवर्नमेंट ट्रांसपोर्ट आफिस, गया।

*अवधेशकुमार श्रीवास्तव*—ज० २० जनवरी, '३१, शि० शाहाबाद, बनारस, पटना; प्र० '४७; सा० जिला हि० सा० सम्मे० शाहाबाद के सद० तथा 'कला संगम' के प्रधान मंत्री, 'आर्यावर्त' के संवाददाता, 'हिन्दुस्तान समाचार' (समाचार-समिति) के प्रतिनिधि; प्रका० अनेक बालो० रचनाएँ; प० हिंदी अध्यापक, हायर सेकेंड्री स्कूल, तिलौथू, शाहाबाद।

*अवधेशनारायण मिश्र 'दीपक'*—ज० १ फरवरी, '२७; शि० एम० ए० (हिंदी), एल-एल० बी० लखनऊ वि० वि०; सा० व्यवस्था-मंत्री पांचाल साहित्य परिषद, फरुखाबाद, प्रका० मीनाक्षी (खंड०) '५३, मल्लिका (कवि०) '५८; वर्त० 'निराला और उनका काव्य' विषय पर शोध-प्रबंध लिख रहे हैं, प० लोहाई रोड, फरुखाबाद।

*अवनींद्रकुमार*—ज० मार्च, '१९०८, दानापुर, शि० गुरुकुल काँगड़ी, हरद्वार; सा० संपा० साप्ता० 'आर्य' '२८ से '३० तक, सहसंपा० 'शिशु-सखा', 'रंजना' '५२ से '५५ तक, 'नवभारत' '३६ से '४४ तक, संपा० 'नवयुग' '४५-४७, '४७ से 'नवभारत' के प्रधान संपा०, प्रोफेसर राजनीति, विहार विद्यापीठ '३०-३१, दानापुर काँग्रेस के प्रधान मंत्री '३१; प्रका० साम्राज्यवाद, घर-बाहर, ऐतिहासिक कहानियाँ, सरल अर्थशास्त्र, सामुदायिक विकास, बिजली और सिंचाई, शिवाजी (अनु०); प० इतिहास सदन, कनाट सर्कस, नई दिल्ली।

*अशोक*—ज० २० मई, '२२, शि० जाजगीर, बिलासपुर, सिवनी और बरेली, एम० ए०; सा० संपा० मासिक 'इंद्र-धनुष' '४७ में, 'सावन-भादों'

'५२ में, एवं 'बाल-सेवा', 'कन्या', 'आराधना', 'चेतना', 'मंगला' और 'शक्ति'; प्र० '३७ ; प्रका० फुलझड़ी '४२, घुनघुना और राजाभैया '४३, सोने का राजकुमार '४६, नवपल्लव और रहस्यमयी '४७, मोहनभोग, मोतीचूर का भट्टा '४७, भतों का डेरा. जादू का मजीरा, जादू का झूला, सोन चिरैय्या '४९, सहोदरा '५०, धरती के लाल '५२, हीरा-मोती, मुर्दा राजकुमार '५८, शबनम, मीना बाजार '५९, तितली '६०, ; वि० 'चाँद शरमा गया' नामक फिल्म के संवाद तथा गीत लिख रहे हैं; प० अरविन्द-कुटीर, इमामबाड़ा रोड, ट्रस्ट आफिस के पास, अजनी, नागपुर—२ ।

*अशोक महाजन*—ज० ६ जुलाई, '४२ . शि० बी० ए०, प्र० '५९, प्रका० कांगों की क्रांति '६१, पाप '६२ ; प० ११८/२८, कौशलपुरी, कानपुर ।

*अशोक वाजपेयी*—ज० २४ जनवरी, ४१ , शि० बी० ए० सागर वि० वि०, एम० ए० अँगरेजी में दिल्ली वि० वि० ; सा० 'समवेत' (संकलन) के एक संपा० ; प्र० '५४ में ; प्रका० स्फुट , प० गोपालगंज, सागर ।

*अश्विनीकुमार चित्तौड़ा*—ज० ६ मार्च, '३० , शि० एम० ए०, बी एड०, सा० रत्न० ; सा० संस्था० हिन्दी विद्यापीठ, बिजोलिया : प्रका० स्फुट , प० राजकीय उच्चतर माध्यमिक विद्यालय, भीलवाड़ा, राज० ।

*आत्मानंद मिश्र*, डा०—ज० १ सितंबर, '१३, शि० एम० ए०, बी० एस-सी०, एल-एल० बी०, बी० टी०, काशी एवं प्रयाग वि० वि०, डी० लिट० सागर वि० वि०; प्र० '३४ में; प्रका० शिक्षा-संबंधी : भूगोल-शिक्षण-पद्धति, शिक्षण-कला, अध्यापन-सूत्र, हास्य : मजे में तो हैं, नमस्ते, जो है सो (लेख-संग्रह); वि० डी० लिट्० का विषय था 'एजूकेशनल फाइनेंस इन इंडिया'; हास्य के कुशल लेखक; प० प्राचार्य, प्रांतीय शिक्षण महाविद्यालय, जबलपुर ।

*आदित्य मिश्र, 'कुमार'*—ज० '१३, इटावा; शि० बी० एस-सी कलकत्ता वि० वि०; सा० संस्था० तथा संचा० मासिकी 'दूध-बताशा' ; 'भारत मित्र' के संपादकीय मंडल में, भूत० संपा० 'अभिनय' एवं 'विश्वमित्र'; प्रका० समाज की बात, प्रेम का मूल्य, दिल का सौदा (उप०); प० संपा०; 'चित्रलोक', ८५ एस, ब्लाक 'ई', न्यू अलीपुर, कलकत्ता ३३ ।

*आद्याप्रसाद त्रिपाठी*—ज० १ फरवरी, '२९; शि० सा०रत्न सम्मे० प्रयाग, एम० ए० हिंदी विक्रम वि० वि० प्रथम श्रेणी मे प्रथम ; प्र० '४९ में, प्रका० स्फुट. वि० पी-एच० डी० के लिए शोधकार्य में संलग्न, वर्त० प्राध्यापक, ठाकुर रणमतसिंह कालेज, रीवाँ; प० पांडेन टोला, रीवाँ ।

*आनंद काश्यप*—ज० ५ अक्टूबर, '३६; शि० एम० ए० समाजशास्त्र;

'२२८८



प्र॰ '५५; प्रका॰ स्फुट कविताएँ, वि॰ राज-साहित्य-अकेडमी से फेलोशिप प्राप्त; वर्त॰ प्राध्यापक समाजशास्त्र विभाग, वनस्थली विद्यापीठ, प॰ द्वारा श्री बेनी माधव शर्मा, ऐडवोकेट, रामपुरा बाजार, कोटा।

*आनंद कौसल्यायन, भदंत*—ज॰ ५ जनवरी, १९०५ मोहना, अंबाला; शि॰ बी॰ ए॰; प्रका॰ जातक (६ खंड), महावंश, सच्च संग हो, जो न भूल सका, जो लिखना पड़ा, कहाँ क्या देखा, पच्चीसवाँ घंटा, अछूत कौन और कैसे, जातक-कथा, भिक्षु के पत्र, बुद्ध और उनके अनुचर, रेल का टिकट, बहानेबाजी, स्वतंत्र चिंतन, धर्म के नाम पर, भगवान बुद्ध और उनका धर्म, तथागत, तुलसी के तीन पत्र, धम्मपद, बुद्ध-वचन, अंगुत्तर निकाय; वर्त॰ पिछले तीन वर्षों से लंका के विद्यालंकार वि॰ वि॰ में हिंदी विभागाध्यक्ष, प॰ हिंदी विभागाध्यक्ष, विद्यालंकार वि॰ वि॰, केलनिया, लंका।

*आनंदनारायण शर्मा*—ज॰ १५ अप्रैल, '३०, पटना में; शि॰ बी॰ ए॰ आनर्स '४८, एम॰ ए॰ (हिंदी) '५० पटना वि॰ वि॰; सा॰ संपा॰ श्रीरामचरित-अभिनंदन-ग्रंथ, उपसभापति हिंदी साहित्य सम्मेलन पटना, मंत्री साहित्य-कला-परिषद बेगूसराय, प्रका॰ स्फुट रचनाएँ, अनेक संकलनों में लेख और कविताएँ संगृहीत, वि॰ निराला-साहित्य के विशेष अध्ययन में संलग्न; प॰ प्राध्यापक, गणेशदत्त डिग्री कालेज, बेगूसराय, मुंगेर।

*आनंदप्रकाश जैन*—ज॰ १५ अगस्त, '२७ शाहपुर, मुजफ्फरनगर; सा॰ '४२ के स्वतंत्रता संग्राम में दो वर्ष का कारावास, संचा॰ संपा॰ कहानी मासिकी 'कल्पना' '४७ में, प्र॰ '४० में; प्रका॰ कहा॰ अतीत के कंपन, काल के पंख, आटे के सिपाही, लाल पन्ने, चार आँखें, मुर्गे; उप॰ कठपुतली के धागे, तीसरा नेत्र, पलकों की ढाल, आग और फूस, अदृश्य मानव (दस खंड), चाँद की मलका (दस खंड), अनु॰ शिकारी कुत्ता, चिड़िया की तिग्गी, पाल का इक्का, पचास सदी बाद, सागर और मनुष्य, सागर की खोज, एवं महात्मा गांधी, डा॰ राजेंद्र प्रसाद, प॰ जवाहर लाल नेहरू आदि की जीवनियाँ; वि॰ नवसाक्षर पुस्तकमाला में लगभग सवा सौ पुस्तकें लिखी हैं; प॰ संपा॰ 'पराग', टाइम्स आफ इंडिया बिल्डिंग, बम्बई।

*आनंदप्रकाश दीक्षित, डा०*—ज॰ ६ फरवरी, '२५; शि॰ एम॰ ए॰ (हिंदी) मेरठ कालेज, एम॰ ए॰ (संस्कृत) और पी-एच॰ डी॰ (हिंदी) आगरा वि॰ वि॰, सा॰ संपा॰ 'रागी'; 'हिंदी विश्वकोश' तथा 'साहित्य कोश' के लेखक एवं शोध-निर्देशक; प्र॰ '३९ में; प्रका॰ तुलसीदास : वस्तु और शिल्प '६०, सौंदर्यतत्व (बँगला से अनु॰) '६०, रस-सिद्धांत : स्वरूप-विश्लेषण (शोध

प्रबंध) '६०; वि० 'रस-सिद्धात : स्वरूप विश्लेषण' पर उ० प्र० शासन द्वारा पाँच सौ रुपये का पुरस्कार; 'हिंदी काव्यशास्त्र की सभावनाएँ' नामक प्रबध डी० लिट्० उपाधि के लिए तैयार कर रहे हैं; वर्त० हिंदी विभाग, गोरखपुर वि० वि०; प० ३।१०६ कसिया रोड, गोरखपुर।

*आनंद मिश्र*—ज० ५ जनवरी, '३४, सा० ग्वालियर के ३१ कवियों के रचना-संकलन 'आस्था के शिखर' एवं मध्यप्रदेश के साहित्यकारों के रचना-संकलन 'पूर्वा' का सपा० ; प्रका० काव्य · साधना '५२, चन्देरी का जौहर, झाँसी की रानी '५७, हिमालय के आँसू '६१ ; अप्र० अकुर की आस्था ; वि० लगभग सभी पुस्तके पुरस्कृत, 'हिमालय के आँसू' २१००) के देवपुरस्कार द्वारा सम्मानित ; प० जयेन्द्रगज, ग्वालियर।

*आनंदवर्धन रामचंद्र रत्नपारखी*—ज० २८ दिसबर, '१८, शि० विद्यालंकार काँगडी वि० वि० ; प्र० '५४ में, प्रका० कवि-विहग '५४, रश्मिहास '५६, साध्यरव '५६, सस्कृत एकांकी 'संवादमाला' '५८, वि० मातृभाषा मराठी है, परतु पद्य केवल हिंदी मे और गद्य सस्कृत मे लिखते हैं, प० एफ २६, नौरोजीनगर, नई दिल्ली—१६।

*आनंदशंकर माधवन*—शि० एम० ए०, सा० समस्त भारत की पद-यात्रा की है, संस्था० मंदार विद्यापीठ, एक अस्पताल, मातृसेवा मंदिर एव प्रेस ; 'प्राच्यभारती' मासिकी के सपा०, प्रका० बिखरे हीरे, अनलशलाका, हिंदी आदोलन, अनामत्रित मेहमान, अप्र० प्रसव-वेदना, खजूर के पत्ते, वैदिक अणुशक्ति, दार्शनिक निदान आदि, वि० बिहारराष्ट्रभाषापरिषद द्वारा 'अनामत्रित मेहमान' पुरस्कृत, प० मदार विद्यापीठ, भागलपुर।

*आर० जनार्दन पिल्ले*—ज० २७ फरवरी, '१८, शि० बी० ए०, केरल वि० वि०, एम० ए० अलीगढ़ वि० वि०, केरल वि० वि० के शोध-छात्र, सा० '४८ से तिरुवन्तपुरम् के महात्मा गाँधी कालेज में हिंदी विभाग के अध्यक्ष, संस्था० 'हिंदी करस्पाडेस स्कूल', तिरुवन्तपुरम रेडियो स्टेशन से कविता-पाठ तथा वार्त्ताएँ प्रसारित, प्रका० पंडित जवाहरलाल जी की जीवनी '५०, सरस कहानियाँ, प० अध्यक्ष हिंदी विभाग, महात्मा गाँधी कालेज, त्रिवेंड्रम—४।

*आनंदभैरव शाही*—ज० '२८, शि० एम० ए० दर्शन '५२, तथा मनोविज्ञान '५३ काशी वि० वि०, सा० काशी में तुलसी-पुस्तकालय, तुलसीदास-रामलीला-समिति, चेतना, ओंकार परिषद, साहित्यिक सघ आदि संस्थाओ मे विभिन्न पदो पर कार्य, एक वर्ष एक दैनिक 'सन्मार्ग' में समाचार-विभाग के सह-संपा०, ना० प्र० सभा काशी के प्रामाणिक अनवादकों में 'वासंती'

रूपनि, काव्य-कलानिधि, धर्मवीर, ज्ञा० अँगरेजी, संस्कृत, उर्दू, गुजराती, बँगला एवं गुरुमुखी; सा० भूत० संपा० 'बाल-मनोरंजन', 'हिंदी-सर्वस्व', 'गौड़-हितकारी' (मैनपुरी), 'चंद्रप्रभा' (नीमाड़), 'अनाथ-रक्षक' (अजमेर), 'ब्राह्मण समाचार' (दल्ली), 'जीवन' (मथुरा) ; प्रका० वैदिकपताका, उपदेश-कुसुमाजलि, नागरी-पूजा, रूपसुन्दरी, लवकुश, भीष्म-चरित्र, राणा सग्राम सिंह, व्यावहारिक सभ्यता, शुद्ध नामावली, वीर कर्ण, वीर अभिमन्यु, भारत में दुर्भिक्ष, खादी का इतिहास, वीर अर्जुन, स्वप्नदोष, गुजराती-हिंदी शब्द-कोश, आर्य-समाजमहत्ता, संतानशास्त्र, हिंदू-पति प्रताप, यशवतराय होल्कर, लेखराम, गुरुनानक, यौवन के आँसू, गोरक्षा, हारमोनियम-तबला-बेला-मास्टर, जगदगुरु शंकराचार्य, अमर ज्योति, श्रीकृष्ण, देहाती कहावतें, स्त्रियों के व्यायाम, स्वराज्य का पतन, ग्राम-सुधार, टर्की का शेर, दीर्घायु, अक्षर-शास्त्र, इन्द्रधनुष, बलिदान, विचित्र लीला तथा अन्य ग्रंथ ; अप्र० प्रताप-प्रशस्ति, कर्णवध, गड़बड़ महाकाव्य, हमीर-हठ, समाज का कलंक, आगर (मालवा) का इतिहास ; वि० 'गुजराती-हिंदी-कोश' पर बड़ौदा में होनेवाले हि० सा० सम्मे० से और 'गोरक्षा' पर दरभंगा नरेश से रजतपदक प्राप्त ; प० शांति-कुटीर, आगर, मालवा।

*गणेशदत्त सारस्वत*—ज० १० सितंबर, '३६ ; शि० एम० ए० हिंदी एवं संस्कृत, एल० टी० लखनऊ वि० वि० ; प्र० '५३ में ; प्रका० स्फुट रचनाएँ, अप्र० झंकार (गीत), द्विज बलदेव : एक अध्ययन, अपराधी ; वि० 'सीतापुर जनपद के कवि' विषय पर लखनऊ वि० वि० में शोध कर रहे हैं ; प० प्राध्यापक सेठ जयदयाल इंटर कालेज, बिसवाँ, सीतापुर।

*गणेश पांडेय*—ज० १८८८ ; शि० इलाहाबाद ; सा० भूत० संपा० 'तरुण-भारत' पटना, कांग्रेसी कार्यकर्त्ता, '२२ में छः मास की सजा ; हि० सा० गोष्ठी दारागंज के मंत्री, हि० सा० सम्मे० की स्थायी समिति के भूत सद०, संस्था० छात्र हितकारी पुस्तकमाला ; प्रका० चित्रादर्श, एकांतवास, आहुतियाँ, देश की आन पर, गंगा-गोविंद (बंग० से अनु०), वीरबाला; अप्र० अनेक ग्रंथ एवं संकलन, प० दारागंज, प्रयाग।

*गणेशप्रसाद, 'मंजुल मयंक'*—ज० ३० सितंबर, '२२ ; शि० एम० ए०, हिंदी ; प्रका० रूप रागिनी (काव्य) '५२, तन-मन की भाँवरें (उप०) प० हिंदी-प्राध्यापक, विद्यामंदिर इंटर कालेज, हमीरपुर।

*गणेश मंत्री*—ज ८ दिसबर ३७ शि एम ए एल-एल बी

सा० साप्ता० 'सोशलिस्ट समाचार' कोटा के संपा० '५७ से '६२ तक ; प्रका० स्फुट लेख , प० द्वारा 'सोशलिस्ट समाचार', कोटा (राज )।

*गणेशशंकर चैनपुरी*—ज० '३० ; शि० प्रवेशिका ; सा० संपा० साप्ता 'प्रगति' और 'परिवर्तन', '४२ के आंदोलन में सक्रिय कार्य, '४८ में समाज-सेवा-संघ की स्थापना ; प्र० '४८ में ; प्रका० प्रवेशिका शब्द-रहस्य, मिट्टी के कंचन (कहा०), शूल के फूल (लघु० उप०) ; वि० 'मिट्टी के कंचन' (कहा०) पर ५०१) का पुरस्कार प्राप्त , प० चैनपुर, धरहरवा, मुजफ्फरपुर ।

*गदाधरप्रसाद अंबष्ठ*—ज० फरवरी, १९०३ , शि० विद्यालंकार बिहार-विद्यापीठ , सा० '२७ में प्रयाग के मा० पत्र 'चाँद' तथा '२८-'३२ तक पटना के साप्ता० पत्र 'देश' के सह-संपा०, '३३ मे पटना मे 'बिहार साहित्य मंदिर' नामक प्रकाशन संस्था की स्थापना, 'भारतीय इतिहास-परिषद' के '४३-'४७ तक स्थानापन्न मंत्री, बिहार-राष्ट्रभाषा-परिषद मे 'हिंदी साहित्य और बिहार' तथा 'भारतीय अब्दकोश' के मूल० सह-संपा०, 'अंगभाषा परिषद' की स्थापना . प्रका० मुंगेर '३०, अर्थशास्त्र-शब्दावली '३२, राजनीति शब्दावली '३२, देशपूज्य राजेंद्रप्रसाद '३४, हिंदुस्तानी भाषाकोश '३५, बिहार-दर्पण '४०, भारतीय अब्दकोश और व्यवसाय - दर्शक '५१ , वि० 'बिहार के दर्शनीय स्थान' पुस्तक पर बिहार-राष्ट्रभाषा-परिषद द्वारा एक सहस्र मुद्रा ताम्रपत्रसहित प्राप्त ; प० बिहार-साहित्य-मंदिर, पटना—३ ।

*गनेशीलाल बुधौलिया*—ज० ५ मार्च, '२० ; शि० एम० ए० हिंदी, प्रथम श्रेणी, सा०रत्न, साहित्याचार्य , सा० हिंदी-साहित्य परिषद राठ के मंत्री, बुंदेलखंड-साहित्य-परिषद के परीक्षामंत्री, उ० प्र० हिंदी-साहित्य-सम्मे० के सद०, मंडल कॉंग्रेस कमेटी राठ के मंत्री , प्रका० स्फुट रचनाएँ ; संपा० 'ब्रह्मानंद-अभिनंदन-ग्रंथ' ; वि० 'बुंदेलखंडी साहित्य' शीर्षक शोध-प्रबंध लिख लिया है ; वर्त० पिछले बीस वर्षों से प्रवक्ता . हिंदी विभाग बी० एन० बी० इंटर कालेज, राठ ; प० सदाशिव निवास, राठ, हमीरपुर ।

*गयाप्रसाद*—ज० १५ जुलाई, '२० ; शि० इंटरमीडिएट ; सा० स्थानीय सार्वजनिक पुस्तकालय के संगठनमंत्री, साहित्य-कला-परिषद एवं पत्रकार-संघ के मंत्री. साप्ता० 'तूफान' के संस्था०-संचा० : प्र० '५० में . प्रका० स्फुट; प० डालमियानगर, डेहरी आन सोन, शाहाबाद ।

*गयाप्रसाद ज्योतिषी*—ज० ४ अगस्त, १९०४, बन्नाद, सागर ; शि० एम० ए० हिंदी, काशी वि० वि० ; सा० साप्ता० 'सनातन धर्म' के अवै० प्रबंधक सहा० संपा० ; सनातन धर्म महासभा के मंत्री. संस्कृत विद्यालय में '३१

से प्राध्यापक : प्रका० सवर्ण विवाह शास्त्रसम्मत है, हिंदू-संस्कृति ; वि० मालवीय जी के शताब्दी-महोत्सव के तीन भागों का संपा० कर रहे है, प० प्राध्यापक, सनातन धर्म महासभा, वि० वि०, काशी।

*गयाप्रसाद द्विवेदी, 'प्रसाद'*—ज० १८९९, शि० छठी तक ; प्र० '३० में; प्रका० पावस-प्रमोद '३०, हृदय-निकुंज '३५, नवदल '३९, मधुपुरी (महा०), श्री बद्रीनारायण-दर्शन '५७, नन्दग्राम (काव्य) ; अप्र० अन्य परिणाम, आशा, उत्तराखंड के गान ; प० गंगावली, अमेठी, सुल्तानपुर।

*गयाप्रसाद पांडेय*—ज० ५ अप्रैल १९०८ ; ज्ञा० अँग्रेजी और संस्कृत, सा० '३१ में 'पंचांग-शोधन-समिति' इंदौर में हटा क्षेत्र से प्रतिनिधि, '५७ से विधान सभा भोपाल के सद० ; प्र० '३६ में ; प्रका० सतधर्म-प्रकाशिका, विवाह-पद्धति, ज्योतिष-प्रवेशिका, प० बडाबाजार, हटा, दमोह।

*गयाप्रसाद शुक्ल*—ज० १ दिसंबर, '२२ ; शि० लालगंज ; सा० अनेक दैनिक एवं साप्ता० पत्रों के संवाददाता ; प्रका० तीर्थयात्रा पथ-प्रदर्शक '५७ ; अप्र० दो संकलन ; प० लालगंज, रायबरेली।

*गार्गी गुप्त, डा०*—ज० २ अक्टूबर, '२९, शि० एम० ए०, हिंदी, पी-एच० डी० दिल्ली, एम० एस० (अमेरिका) ; सा० '४८ से '५५ तक मुरादाबाद, हापुड़ और बरेली के महिला-कालेजों में प्राध्यापिका, '५५ से '६१ तक भारत सरकार के प्रकाशन-विभाग में उप०-संपा०, '६१ में दिल्ली वि० वि० में अनुवाद का स्नातकोत्तर डिप्लोमा पाठ्यक्रम आरम्भ होने पर प्राध्यापिका के पद पर नियुक्त, दिल्ली की साहित्यिक संस्था 'नव-पल्लव' की प्रधान मंत्राणी ; प्रका० लगभग दो सौ लेख-कहानियाँ आदि ; अप्र० "राम-काव्य की परम्परा मे 'रामचंद्रिका' का विशिष्ट अध्ययन" (शोध-प्रबन्ध), वि० कोलम्बिया वि० वि अमेरिका से पत्रकारिता मे 'मास्टर' की उपाधि पानेवाली प्रथम भारतीय महिला ; प० एफ २-७ माडल टाउन, दिल्ली—९।

*गिरिजाकुमार माथुर*—ज० १६ अगस्त, '१९, शि० एम० ए०, अँग्रेजी, एल-एल० बी०, लखनऊ वि० वि० ; सा० सद० : बुंदेलखंडीय कवि-परिषद, न्यूयार्क में 'इंटरनेशनल सिविल-सर्विस' के अंतर्गत प्रसाराधिकारी के पद पर नियुक्ति '५०, योरोप-भ्रमण '५१, नेपाल यात्रा को भेजे गये सांस्कृतिक-शिष्टमंडल के सद०, रेडियो-प्रतिनिधि-मंडल मे रूस तथा चेकोस्लोवाकिया की यात्रा '५६, प्रका० कवि० : मंजीर '४१, नाश और निर्माण '४६ तार सप्तक '४३ धूप के धान '५५ शिलापंख चमकीले '६१

नाट० : जनम कैद '५७ ; वि० 'पृथ्वीकल्प' (नाट्य-काव्य) पर अंतर्राष्ट्रीय सम्मान , प० आकाशवाणी, कटक, उड़ीसा ।

*गिरिजाशंकर तिवारी, 'गिरिजेश'*—ज० ११ जनवरी '३१, शि० बी० ए० इंदौर, सा० रत्न सम्मे० प्रयाग , प्र० '५१ से, प्रका० स्फुट गीत, अप्र० जीवन-गीत, मालवी गीत; वि० 'धरती के गीत' संग्रह में इनकी भी रचनाएँ संगृहीत हैं, प० कंजार्डा, वाया मनासा, मदसौर ।

*गिरिजाशंकर द्विवेदी*—ज० १९०१; शि० सा० रत्न; सा० '२७ में 'सुधा' तथा '३० में ६ महीने 'अभ्युदय' के संपादकीय विभाग में कार्य; प्रका० सौमित्र (जीव०), भरत का चरित्र, सफेद हाथी, साल मूर्ख, रीछ की पूँछ, विवाह और प्रेम, स्वामी दयानंद (जीव०), गृहस्थ जीवन; अप्र० साहित्य में प्रकृति-वर्णन, ज्ञान-मंजूषा; वर्त० हिंदी प्राध्यापक, जुबिली गर्ल्स कालेज, लखनऊ; प० राज-भवन, सातवीं लेन, निशातगंज, लखनऊ ।

*गिरिजाशंकरलाल सक्सेना, 'स्वतंत्र'*—ज० ८ फरवरी '२९ रसूलपुर, बाराबंकी; शि० एम० ए० हिंदी, लखनऊ वि० वि०; सा० हिंदी-परिषद-खजुहा, साहित्य-संगम तथा साहित्य-मंडल की स्थापना, '५२ में साहित्य-मंडल की ओर से मा० 'माधवी' के प्रका०-सह-संपा० ; प्र० '५२ में ; प्रका० रूप का अंत '५४, भीष्म-प्रतिज्ञा (खंड०) '६२ ; अप्र० प्रभाती, गीतमालिका, शत-सुमन, गिरिजा-दोहावली एवं महावीर कर्ण (महा०) ; वर्त० इलाहाबाद बेंक लखनऊ में कार्य करते है ; प० साहित्य-संगम, छाछू कुँआ, लखनऊ ।

*गिरिजाशंकर शर्मा*—ज० २६ सितंबर, '३३ ; शि० हिंदी आनर्स पंजाब वि० वि०, सा०रत्न सम्मे० प्रयाग, एम० ए० हिंदी तथा संस्कृत, आगरा वि० वि० ; मा० सह-संपा० 'दीप-शिखा' मेरठ, प्रधान : ऐतिहासिक कहानी-कार-परिषद मेरठ, मंत्री : 'कवि-कुंज', सामाजिक विकास-योजना के सद०; प्र० '४८ में ; प्रका० शिकस्त और प्रायश्चित (ऐति० उप०) तथा अन्य स्फुट रचनाएँ : वि० ऐतिहासिक कहानी-प्रतियोगिता मेरठ में 'अमर हुतात्मा मैना' कहानी पुरस्कृत ; वर्त० दिल्ली-शिक्षा-विभाग में अध्यापक ; प० (१) २५० बैकर्स स्ट्रीट, मेरठ कैंट (२) ५८१८, जोगीवाड़ा, नई सडक, दिल्ली ६ ।

*गिरिधरलाल शास्त्री*—ज० १८९३ ; शि० व्याकरण मध्यमा '१९, साहित्यशास्त्री '२६ ; प्रका० काव्य-प्रकाश '३४, पाणिनीय प्रवेशिका तथा संस्कृत-हिंदी एवं राजस्थानी में लगभग ४० पुस्तकें प्रकाशित ; अप्र० राज-स्थानी में मेघदूत का अनु० ; प० व्यासाश्रम, ब्रह्मपोल-दरवाजा, उदयपुर ।

*गिरिधरशर्मा चतुर्वेदी, महामहोपाध्याय*—ज० २९ दिसंबर, १८८१,

शि॰ व्याकरणाचार्य जयपुर, शास्त्री पंजाब वि॰वि॰, महामहोपाध्याय एवं वाचस्पति हिंदू वि॰ वि॰ काशी, साहित्य-वाचस्पति सम्मे॰ प्रयाग, विद्या-वाचस्पति जगन्नाथपुरी ; सा॰ प्राचार्य, ऋषिकुल ब्रह्मचर्याश्रम हरिद्वार '१९०८ से '१७, सनातन धर्म संस्कृत कालेज, लाहौर '१९-'२४, महाराजा संस्कृत कालेज जयपुर '२५-'४४, महाराजा संस्कृत कालेज, अलवर '४६-'४८, संचालक . मूलचंद खैरातीराम रिसर्च इंस्टीट्यूट, लाहौर '४४-'४७, 'डाइ-रेक्टर आफ संस्कृत स्टडीज ऐंड रिसर्च' हिन्दू वि॰ वि॰ काशी '५०-'५४, संस्थापक : अखिल भारतीय संस्कृत साहित्य सम्मेलन देहली, मंत्री : अ॰ भा॰ सं॰ सा॰ सम्मे॰ '१३-'२४, सभा॰ : मंगलाप्रसाद पारितोषिक-निर्णायिक-समिति, दर्शन-परिषद, हिंदी साहित्य सम्मे॰ कानपुर '३०, संस्कृत-परिषद 'ओरि-एंटल कानफ्रेंस' बनारस '४३; सद॰ कोर्ट हिंदू वि॰ वि॰ काशी '२७-'५२, 'एकेडेमिक कौंसिल', हिंदू वि॰ वि॰ काशी, '५४ से अब तक, 'एकेडेमिक कौंसिल' राजस्थान वि॰ वि॰ जयपुर '५०-'५३ तक, 'ओरिएंटल फैकल्टी' पंजाब वि॰ वि॰, 'लैंग्वेज एक्सपर्ट कान्फ्रेंस' भारत सरकार नई दिल्ली, संविधान संस्कृतानुवाद-समिति भारत सरकार नई दिल्ली '५१-'५२, ना॰ प्रचा॰ सभा काशी '१० से अब तक; सभापति : माथुर चतुर्वेदी-विद्यालय-संचालक-समिति मथुरा '२९ से अब तक, संपा॰ संस्कृत मा॰ 'संस्कृत-रत्नाकर' जयपुर '१९०३-'१४, हिंदी मा॰ 'ब्रह्मचारी' (हरिद्वार) '१४-'१९, हिंदी (मा॰) 'चतुर्वेदी' (मथुरा) '२१-'२४, 'वैष्णव धर्म-पताका' (बंबई) '१८-'२०, 'वेदांक संस्कृत रत्नाकर विशेषांक', जयपुर '३६, शिक्षांक-संस्कृत रत्नाकर विशेषांक', जयपुर '४० ; प्रका॰संपा॰ गीता-विज्ञान-भाष्य '३८, बालाम्बा परिणय-चंपू '२७, शतपथ ब्राह्मण, वेद-धर्म-व्याख्यान (३ भाग), मथुरा-वर्णन '५२, सिद्धांत-कौमुदी, अनुवाद-प्रणाली, महाकाव्य-संग्रह, महर्षि कुल-वैभव, ब्रह्मसिद्धांत, प्रमेय-पारिजात, चातुर्वर्ण्य, पाणिनीय परिचय, बालाम्बा परिणय चंपू (हिंदी अनु॰), वेद-विज्ञान-विंदु, हिंदी में स्मृति-विरोध-परिहार, गीता-व्याख्यान, वैदिक-विज्ञान और भारतीय संस्कृति, पुराण-पारिजात, वि॰ राष्ट्रपति द्वारा १५ अगस्त '५८ में सम्मानपत्र प्राप्त; 'वैदिक विज्ञान और भारतीय संस्कृति' ग्रंथ उ॰ प्र॰ एवं राज॰ सरकार तथा साहित्य एकेडमी दिल्ली द्वारा पुरस्कृत; प॰ धर्म-संघ-शिक्षा-मंडल, नवाबगंज, दुर्गाकुंड, वाराणसी

*गिरिधारीलाल शास्त्री*, डा॰—ज॰ २ जनवरी, '२३ ; शि॰ एम॰ ए॰ संस्कृत '५०, एम॰ ए॰ हिंदी '५२ आगरा वि॰ वि, पी-एच॰ डी॰ '५९, अलीगढ वि॰ वि॰, शास्त्री वाराणसी, सा॰ रत्न सम्मे॰ प्रयाग ; प्रका॰ हिंदी

साहित्य का इतिहास ; अप्र० हिंदी-कृष्ण-भक्ति काव्य की पृष्ठभूमि (शोध प्रबंध) : प० शास्त्री सदन, मैरिस रोड, अलीगढ़ ।

*गिरीशचंद्र त्रिपाठी*—ज० '२९, रामपुर ; शि० एम० ए० लखनऊ वि० वि० ; सा० का० ना० प्र० सभा वाराणसी की प्रवर-समिति तथा अवध-साहित्य-परिषद लखनऊ की प्रबंध-समिति के सद०, संस्था० स्थानीय 'साहित्यिकी' संस्था ; प्र० '४७ में ; प्रका० अजातशत्रु-समीक्षा ; अप्र० संपा० : युगमन् प्रसाद, बाबू देवकीनंदन खत्री-स्मृति-ग्रंथ ; वर्त० लखनऊ वि० वि० में शोधकार्य में संलग्न; प० जानकी-निकुंज, पुराना किला, लखनऊ ।

*गीडाराम*—ज० '२५ अप्रैल, '२२ ; शि० नवलगढ़ तथा पिलानी , सा० राजस्थान-साहित्य-समिति बिसाऊ की कार्यकारिणी के सद०, 'लोककला' (उदयपुर) तथा 'किलकारी' (जोधपुर) के संपा० मंडल के सद०, भारतीय लोक-कला मंडल के शोधविभाग में कार्य ; प्रका० राजस्थान के लोकोत्सव '५७, संपा० गुटका हिंदी शब्दकोश '४७, हिंदी की पत्र-पत्रिकाएँ '५०, सह-लेखक : राजस्थान के लोकानुरंजन '५६, राजस्थान का लोकसंगीत '५७, एवं राजस्थान के लोकनृत्य ; प० रुइया हाईस्कूल, रामगढ़, जयपुर ।

*गुरुदयालुसिंह, 'प्रेम-पुष्प'*—ज० १९०६, शि० बी० ए० प्रयाग वि० वि०, एम० ए० हिंदी, आगरा वि० वि०, बी० टी० शिलाँग ; सा० संपा० मा० 'आदर्श युवक' , प्रका० कवि० : प्रेमवीणा '२५, पुष्पांजलि '२८ (कहा०), छात्राभिनय (एकां०) '३४ ; अप्र० प्रेमाचंल, बालक का विकास, स्मृति की हिलोरें, प० हिंदी प्राध्यापक कुँवरसिंह इंटर कालेज, सरस्वती-मंदिर, बलिया ।

*गुरुदेव त्रिपाठी*—ज० जुलाई, '३६, अखोय, बिलथरा रोड, बलिया ; शि० एम० ए० '५८ काशी वि० वि० ; वि० 'रीतियुगीन काव्य का साहित्यिक मूल्यांकन' विषय पर सागर वि० वि० में पी-एच० डी० के शोध-कार्य में संलग्न ; प्रका० कविताएँ, कहानियाँ एवं अलो० लेख , अप्र० रीतियुगीन काव्य का विकास-स्रोत ; प० प्राध्यापक, हिंदी विभाग, बिडला कालेज, पिलानी ।

*गुरुनाथ महादेव जोशी, 'जोगु', 'नीलकंठ'*—ज० १५ मार्च, १९०८ ; शि० एम० ए० कर्नाटक वि० वि०, शास्त्री काशीविद्यापीठ, सा० रत्न सम्मे० प्रयाग, हिंदी-शिक्षक-सनद, बंबई , सा० सत्याग्रह आंदोलन, सविनय अवज्ञा आंदोलन आदि में भाग तथा दो वर्ष का कारावास ; प्रका० जलतरंग (अनु० कन्नड कहा०), कन्नड-नवनीत, अंतरात्मा से, एकलव्य ('परपज' नाट० का अनु०) ; संपा० हिंदी-कन्नड-शब्दकोश, कन्नड-हिंदी शब्द-कोश, नागरिक (नाट०), शरतचंद्र के 'परणीता', 'देवदास', 'श्रीकांत', तथा प्रेमचंद्र एवं जैनेंद्र

की कहानियों का कन्नड में अनु०, कन्नड से हिंदी के भी सफल अनु० ; वर्त० '३० से हिंदी प्राध्यापक ; प० नानादीक्षित वाड़ा, लाइन बाजार, धारवाड़ ।

*गुरुभक्तसिंह, 'भक्त'*—ज० १८९३ ; शि० बॉसडीह, गोरखपुर, बी० ए० '१६, एल-एल० बी० '१९ प्रयाग वि० वि० ; सा० सद० विश्व-लेखक-संघ (पी० ई० एन०), प्रका० सरस सुमन '२५, कुसुम-कुंज '२९, वंशीध्वनि '३०, नूरजहाँ ( महा० ) '३५, वनश्री '४० विक्रमादित्य ( महा० ) '४४ ; वि० 'नूरजहाँ' महाकाव्य का अँगरेजी में अनु० किया है , 'रत्नाकर'-पुरस्कार, अ० भा० संस्कृत और आध्यात्मिक वि० वि० का मानपत्र तथा 'बलदेवदास पदक' प्राप्त ; अमेरिका के 'बयोग्रैफिकल एनसाइक्लोपीडिया आफ दि वर्ल्ड' में पूर्ण विवरणसहित परिचय प्रकाशित हुआ है ; प० अवकाशप्राप्त 'एक्जीक्युटिव आफिसर', भक्त-भवन, आजमगढ़ ।

*गुरुबचनसिंह*—ज० '२४, जमशेदपुर ; शि० बी० ए० जमशेदपुर ; प्र० '५२ में ; प्रका० उप० रेखाएँ '५६, वनपाखी '६२; कहा० युग और देवता '५८, नीम की निबौलियाँ ; अप्र० अर्पणा, बबूल के फूल, मलवा (कहा०), मेंहदी के फूल, लोहे के देवता, टूटी हुई धड़कनें ; वि० 'नई दिशा' नामक प्रका० संस्था के संस्था० ; प० २१ एन रोड, जमशेदपुर १ ।

*गुलाबचंद तिवारी*—ज० १८८० ; शि० मैट्रिक ; सा० '३७ में मा० 'स्कूल मास्टर' के संपा० तथा प्रका० ; प्रका० हैजा से बचने का उपाय, '५३, टिड्डी दलों की रोकथाम, गाँव की सफाई आदि ; वि० प्लेग, मलेरिया, क्षयरोग, 'माता' आदि रोगों की रोकथाम-संबंधी पुस्तकें भी लिखी हैं ; अप्र० तीन ग्रंथ ; प० गंजीपुरा, जबलपुर ।

*गुलाबराय*, डा०—ज० १८८७, इटावा ; शि० एम० ए०, एल-एल० बी०, आगरा कालेज और सेंट जोंस कालेज आगरा , सा० प्रोफेसर सेंट जोंस कालेज '१२, छतरपुर महाराज के यहाँ दार्शनिक अध्ययन में सहायक '१३, महाराज के 'प्राइवेट सेक्रेटरी' '१७, आंशिक समय देकर सेंट जोंस कालेज में अध्यापक '३२-'५६, मा० 'साहित्य-संदेश' के '३३-'५८ तक उपा०, इंदौर और पूना के साहित्य-सम्मेलनों में दर्शन-परिषद के सभापति , प्र० '१५ से ; प्रका० शांति धर्म, फिर निराशा क्यों ?, मैत्री धर्म, नवरस (छोटा-बड़ा संस्करण), कर्तव्यशास्त्र, तर्कशास्त्र (तीन भाग), पाश्चात्य दर्शन का इतिहास, प्रबंध-प्रभाकर, निबंध-रत्नाकर, भाषा-भूषण (संपा०), सत्य हरिश्चंद्र (संपा०), हिंदी साहित्य का सुबोध इतिहास, मेरी असफलताएँ (आत्मकथात्मक साहित्यिक हास्यपूर्ण निबंध) ठलुआ-क्लब विज्ञान-

विनोद, हिंदी नाट्यविमर्श, बौद्ध धर्म, सिद्धांत और अध्ययन, काव्य के रूप, हिंदी-काव्य-विमर्श (आलो०), मेरे निबंध, कुछ उथले कुछ गहरे, अध्ययन और आस्वाद, राष्ट्रीयता, जीवन रश्मियाँ, अभिनव भारत के प्रकाश-स्तंभ, विद्यार्थी-जीवन, जीवन-पथ ; वि० 'तर्कशास्त्र' (तीन भाग) हिंदुस्तानी एकेडमी द्वारा पुरस्कृत तथा 'अध्ययन और आस्वाद' उ० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत; आगरा वि० वि० द्वारा डी० लिट० की सम्मानित उपाधि प्रदान की गई ; प० गोमती-निवास, दिल्ली दरवाजा, आगरा।

*गेंदालाल सिंघई*—शि० बी० ए०, सा० रत्न ; सा० अखिल विश्व जैन मिशन की मा० पत्रिका 'अहिंसावाणी' के भूत० सह-संपा० ; प्र० '३६ से ; प्रका० स्फुट लेख आदि ; प० सिंघई प्रेस, इतवारा, भोपाल।

*गोकुलानंद तैलंग*, 'निकुंज'—ज० १५ मई '१२, वृन्दावन ; शि० साहित्यभूषण '३९ काशी, सा० रत्न '५३; बी० ए० '५६, सा० श्रीकृष्ण-मित्र-मंडल वृंदावन के सभा० '३२, शुद्धाद्वैत एकेडमी काँकरोली के सह-मंत्री ब्रजसाहित्य-मंडल मथुरा की स्थायी समिति के सद०, छात्रहितैषी-संघ वृंदावन के संरक्षक-सभापति, भूत० संपा० 'प्रभाकर' '२९, 'किरण' '३३, 'श्रेय' '३७, 'नाम-माहात्म्य' '३९, 'स्वर-सागर' '३९, 'दिव्यादर्श' '३९, 'वल्लभीय सुधा' '५२ एवं 'अग्निकुमार' '६० ; प्रका० उत्तर भारतीय आंध्र-तैलंग जगत '५०, जातीय रीति-दर्पण '४५, ग्वारिया गौरव '३८, श्रीगोवर्द्धन-लीला '५५, गोविंदस्वामी '५१, कुंभनदास '५५, छीतस्वामी '५५, चतुर्भुजदास '५७, परमानंद-सागर '५९, कृष्णदास '६१, भ्रमर-गीत (ब्रजभाषा-काव्य) '६०, संगीत अष्टछाप '६२; नाट० श्रीकृष्णावतार '३३, रसधारा '५८ एवं दानलीला '५८; टीका० सूरसागर की विनय-पदावली एवं रामकथा '५२ ; संपा० श्रीगदाधर भट्ट '५७, श्रीमानस-सुधा '५७ ; अप्र० संपा० ब्रजमाधुरी ; गद्यका० प्रेम-मंदिर में, अरुणिमा, निकुंज, स्वर्णरज ; काव्य वंशी, ब्रज की झलक, वेदना, उमंग, मधुर स्मृति के गीत, चिड़ियाघर, पर्दे की ओट, भोजन भट्ट, कसक, प्रवासगीत आदि, प० (१) मधु निकुंज, भट्टगली, वृंदावन, (२) द्वारा महाराजा काँकरौली, द्वारकेश मार्ग, काँकरौली।

*गोपालचंद्र दास*— ज० '१८ वृंदावन ; शिक्षा एम० ए० ( दर्शन तथा अँगरेजी) काशी वि० वि० ; प्रका० अँगरेजी एवं बँगला की अनेक कहानियों के अनु० ; वर्त० अँग्रेजी विभाग, सी० ए० बी० कालेज, वाराणसी ; वि० अँगरेजी मे भी लिखते हैं; 'वीमेन कैरेक्टर्स आफ डी० एच० लारेंस' पर शोध कार्य-रत ; प० ४५।२९, नई बस्ती वारासणी ।

*गोपालजी चौरसे*—ज० ; शि० आयुर्वेद-पंच पन्ननीति ; सं० मंत्री गांधी वाचनालय, प्रका० मंत्र-साम्य-निर्णय, शतपंच चौपाई-सुधा ; अप्र० दो ग्रंथ ; प० धन्वंतरि औषधालय, अंजड़ (म० प्र०)।

*गोपालजी, 'स्वर्णकिरण'*—ज० १६ मार्च, '३४ ; शि० बी० ए० आनर्स '५५ आरा, एम० ए० हिंदी '५७ पटना वि० वि० ; प्र० '५० में ; प्रका० संत रविदास '६० (नाट०), मिट्टी हुआ दर्द '६१, कुँए का ब्याह (कवि०) '६१, वि० 'हिंदी में समस्यापूर्ति की परंपरा तथा विकास' पर पटना वि० वि० में शोधकार्य-रत, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना द्वारा निबंध-पुरस्कार प्राप्त ; प० प्राध्यापक हिंदी-विभाग, किसान कालेज, सोहसराय, पटना।

*गोपालदास अग्रवाल*—ज० २ जनवरी '२५ करवी, बाँदा ; शि० एम० ए० हिंदी, एल० टी०, सा० मध्य प्रदेश हिंदी-सा० सम्मे० जयगढ़ के प्रधान मंत्री ; प्र० '६२ में ; प्रका० भारत के राष्ट्रीय महापुरुष, सरल कृषि और पशु-पालन, पाठशाला-प्रबंध, प० (१) पुरानी बाजार, करवी, बाँदा। (२) राजकीय प्रशिक्षण महाविद्यालय, शुजालपुर मंडी, शाजापुर।

*गोपालदास गर्ग*—ज० १० जून, १९०६, जोधपुर ; शि० एम० ए० संस्कृत '४०, एम० ए० अँगरेजी '४८ नागपुर वि० वि०, एम० ए० हिंदी, एल-एल० बी०, राजपूताना वि० वि०, सा० रत्न, सम्मे० प्रयाग, गीता-परीक्षा-प्रथम खंड (प्रथम), काव्यकोविद ; सा० भूत० प्रचारक आर्य-धर्म-सेवा-संघ दिल्ली, शोधछात्र विश्वेश्वरानंद वैदिक शोध-संस्थान लाहौर, भूत०प्राध्यापक, देवसमाज डिग्री कालेज लाहौर ; वैदिक विषयों पर जोधपुर-आकाशवाणी से वार्ताएँ प्रसारण ; प्रका० उपदेश-गुच्छ (दो भाग), संस्कृत साहित्य-मंजरी, हिंदी-रचना-निकुंज, संस्कृत-सुषमा-प्रदीपिका तथा पाठ्यग्रंथों की अनेक टीकाएँ ; अप्र० मेघनाद-वध, भागवत-दर्शन, रामायण-दर्शन ; वि० अँगरेजी में भी लिखते हैं, वर्त० प्रधानाध्यापक, श्रीजयकन्या पाठशाला, जोधपुर ; प० कल्लों की गली, नथावतों की गली, जोधपुर।

*गोपालदास नागर*—ज० २ जून '३३, ज्ञा० अँगरेजी, गुजराती एवं मराठी ; प्रका० तीन मौलिक उप०, चार अनु० उप०, तीन कहा० संग्रह ; प० २६।१६ ए०, चौखंबा, बाराणसी—१।

*गोपालदास, 'नीरज'*—ज० ८ फरवरी, '२६ ; शि० एम० ए० हिंदी, आगरा वि० वि० ; प्र० '४२ में, प्रका० कवि० : संघर्ष, अन्तर्ध्वनि, विभावरी, दो गीत, प्राणगीत (दो भाग), दर्द दिया है, आसावरी, मुक्तकी (मुक्तक) नीरज की पाती, बादर बरस गयो, नदी पुकारे, लहर पुकारे लिख-लिख

भेजत पाती ( पत्र-सग्रह ), नील विहग ( अनु० ), पंत : काव्य काव्य और दर्शन (आलो०), हिंदी रुबाइयाँ (संपा) , वि० '५८ में भारत सरकार के आमंत्रण पर साहित्य-समारोह के संबंध में नैपाल-यात्रा, '५८ मे 'दर्द दिया है' पर उ० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कार प्राप्त, '६० में बंबई की जनता ने ७०००) की थैली मुख्य-मंत्री द्वारा भेंट की , 'नई उमर की नई फसल' और 'सत्याग्रह' फिल्म में गीत लिखे , वर्त० प्राध्यापक हिंदी विभाग, धर्म समाज कालेज, अलीगढ ; प० ४७, मेरिस रोड, अलीगढ ।

*गोपालदास भार्गव*—ज० २६ जनवरी '२६ ; शि० एम० ए०, राजनीतिशास्त्र. राज० वि०वि०, डी० एल० एस-सी० विक्रम वि०वि० उज्जैन , प्र '५८ मे ; प्रका० आठ शोधपत्र एवं अनेक लेख , अप्र० 'मैन्युअल आफ लाइब्रेरी अर्गनाइजेशन' ; प० (१) रामभवन, कोटा जकशन, राजस्थान । (२) प्राध्यापक, पुस्तकालय-विज्ञान, विक्रम वि० वि०, उज्जैन ।

*गोपालनारायण बहुरा*—ज० '१२ , शि० एम० ए० संस्कृत ; सा 'जयपुर पोथीखाना' मे दो वर्ष तक अध्यक्ष '४८-'५०, जयपुर में अखिल भारतीय हिंदी सम्मे० के सहस्वागतमंत्री , प्र० '३१ में ; प्रका० राम-माला (गुजरात का इतिहास, अँग्रेजी से अनु०), भुवनेश्वरी महास्तोत्र, राजविनोद महाकाव्य, कर्ण-कुतूहल, कृष्ण-लीलामृत काव्य, रस-दीपिका, पश्चिमी भारत की यात्रा, हस्तलिखित ग्रंथो की सूची , वर्त० लगभग दस वर्षों से उप-संचालक. 'राज० प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान' ; प० पुरातत्व मदिर, रेजीडेंसी रोड, जोधपुर ।

*गोपाल नीलकंठ दांडेकर*—ज० ८ जुलाई, '१७ अमरावती , प्र० '४५ मे ; प्रका० किसी एक की भ्रमण-गाथा '५७ ; अप्र० हम भगीरथ की संतान, रथयात्रा , वि० पुरी के शंकराचार्य जी से 'साहित्यवाचस्पति' की उपाधि प्राप्त, एक नाटक तथा बालसाहित्य पर भारत सरकार की ओर से पुरस्कार प्राप्त एवं दस-बारह उप० और नाट० आदि महाराष्ट्र सरकार द्वारा पुरस्कृत वि० मराठी के भी प्रसिद्ध लेखक हैं ; प० तलेगाँव, दभाडे, पूना ।

*गोपालबाबू शर्मा*—ज० ४ दिसंबर, '३२ ; शि० एम० ए० ; सा० मंत्री अलीगढ साहित्यकार-संघ; प्र० '५३ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० चंदा से बंदा परेशान (हास्य०), मैं चली सजन के देश, मैं गीत लिखूँ तुम गाओ (कवि०); वर्त० लोकगीतों पर शोध-कार्य-रत , प० ३९८, कृष्णपुरी, अलीगढ ।

*गोपालचंद्र देव कपूर*—ज० २८ नवंबर, १९१० ; शि० लायलपुर, लाहौर, गुरुकुल महाविद्यालय ज्वालापुर, शास्त्री (पंजाब), सा० 'विद्याभवन' नामक प्रकाशन संस्था की '३३ में लाहौर में स्थापना तथा बाद में 'व्रतीभ्राता

नाम से जालंधर में स्था० ; प्र० '२६ से ; प्रका० व्याकरणरत्न ३५, सरजा शिवाजी (नाट०) '३७, निबंध-कौमुदी '४१, निबंध-कुसुमावली '३६, महाराज छत्रसाल (जीव०) '४५, भारत माँ के लाल '३६ , अप्र० रोचक और सजीव कथाएँ, हिंदी गद्य का इतिहास, संगठन के मूल तत्व ; वर्त० उर्दू साप्ता 'हिंदू' के व्यवस्थापक , प० गोपाल नगर, जलधर ।

*गोपाल माहेश्वरी, 'प्रताप'* —ज० १५ जून, '२८ ; शि० बी० काम० कलकत्ता वि० वि , एम० काम० गौहाटी वि० वि०, अर्थशास्त्ररत्न, साहित्य-प्रभाकर, संपादन-कला-विशारद ; प्र० '५६ से ; प्रका० स्फुट कविताएँ ; अप्र० असमिया, उडिया, बँगला, गुजराती, अँगरेजी एवं राजस्थानी से अनु० कई कहानी संग्रह ; वि० कलकत्ता वि० वि० में पी-एच० डी के लिए शोधकार्यरत ; प० दिनबाजार, जलपाई गुड्डी, प० बंगाल ।

*गोपाल सुंजाल*—ज० २८ नवबर, '२० , सा० अ० भा० झारखड पार्टी के महामंत्री, संपा० 'अबुआ झारखंड' ; प्र० '२७ में ; प्रका० कहा० . सिद्धिश्री, फॉसी का सौदा, नीली आँखे, कवि० : बने अधकार की ओर, अटपटी उडानें , अनु० गर्म देश का प्यार, अनोखे प्रेमी और प्रेमिकाएँ, उप०; पूनम एक याद ; प० अपराजिता, मेन रोड, राँची ।

*गोपाललाल खन्ना*—ज० २२ दिसबर, '१४, लखनऊ , शि० एम० ए० हिंदी '३६, बी० टी० '३६ काशी वि० वि० ; सा० ना० प्र० सभा के आजीवन सद० तथा कार्य-कारिणी के सद० एवं अर्थमंत्री '४६, लखनऊ क्रिश्चियन कालेज में भूत० हिंदी प्राध्यापक, मासिक 'खत्री-हितैषी' के भूत० प्रधान संपा० , प्र० '३६ से ; प्रका० हिंदी साहित्य का संक्षिप्त इतिहास, हिंदी भाषा का सक्षिप्त इतिहास, काव्य कला, काव्य-कलाप, साहित्यिक लेख, हिंदी का सरल भाषा-विज्ञान, भाषा-विज्ञान, मृत मानव, हिंदी रचना की शिक्षा, सामान्य ज्ञान, भारतेंदु की भाषा और शैली, काव्यालोचन , अप्र० प्राचीन भारत का भौगोलिक इतिहास, स्व० डा० श्यामसुंदर दास के निबंधों का संग्रह, हिंदी भाषा की शिक्षा, शिक्षा का इतिहास ; वर्त० अध्यक्ष शिक्षा विभाग, धर्म समाज कालेज, अलीगढ; प० ६८, विष्णुपुरी, अलीगढ ।

*गोपाल शेखरन*—ज० २१ दिसबर, '३६ ; शि० एम० ए० हिंदी ; सा० दिल्ली पब्लिक लाइब्रेरी की साहित्यिक सभा के '६१ से सचिव , प्र० '६१ में ; प्रका० ससार की तेरह श्रेष्ठ कहानियाँ (अनु०) ; वर्त० आयकर विभाग, दिल्ली में कार्य ; प० १०२, गुप्ता कालोनी, दिल्ली—१ ।

*गोपीकृष्ण प्रसाद* ज० अप्रैल '२२ ; शि० एम० ए० ( अँग्रेजी

हिंदी एवं समाजशास्त्र) , सा० '४७ में पटना के साप्ता० 'जनता' के सह-संपा-तथा बाद में संपा०, त्रैमा० 'अपरंपरा' साहित्य-संकलन के संपादक मंडल के सद०, 'इंडियन कमेटी आफ कल्चरल फ्रीडम' में सहयोग, '५२-'६१ तक मारवाड़ी कालेज भागलपुर में प्राध्यापक, अब पटना वि० वि० में प्राध्यापक, प्रका० कम्युनिस्ट पार्टी कथनी और करनी (अनु०) तथा एक पुस्तक अंग्रेजी में प० प्राध्यापक, समाजशास्त्र विभाग, वि० वि०, पटना—५।

*गोपीलाल, 'अमर'*—ज० १९ अक्टूबर '३५, शि० एम० ए०, जैनदर्शनशास्त्री, काव्यतीर्थ, साहित्यशास्त्री, सा० रत्न ; सा० भूत० प्राध्या० दिगंबर-जैन-संस्कृत डिग्री कालेज सागर में सात वर्ष तक एवं दिगंबर जैन उदासीनाश्रम सागर में, स्थानीय जैन-संस्थाओं के पदाधिकारी ; प्रका० संपा० : प्रमेय रत्नमाला, पांडव पुराण तथा स्फुट निबंध ; अप्र० चार पुस्तकें एवं संक०, वि० 'म० प्र० में जैनधर्म का विकास' पर पी-एच० डी० के लिए शोधप्रबंध लिख रहे हैं ; प० ५७, लक्ष्मीपुरा, सागर।

*गोपीवल्लभ उपाध्याय*—ज० १८८७ ; शि० आगर, मालवा ; सा० संपा० 'हिंदी चित्रमय जगत' '१८-'२१, मा० 'पचराज' '२१, 'हिंदी 'नव० जीवन' '२१-'२२, 'भ्रमर' (बरेली) '२३, 'सुदर्शन' (देहरादून) '२४-'२५, 'विद्या' (इंदौर) '२६-'२७, 'त्यागभूमि' (अजमेर) २८-'२९, 'खादी जीवन' ( उज्जैन ) '३०, 'हिंदी-स्वराज्य' ( खंडवा ) '३१-'३३, दै० 'अखंड भारत' (बंबई) ३६, दै० 'नवराष्ट्र' ( बंबई ) '४०, 'नवजीवन' ( उदयपुर ) '४४, 'वीणा' (इंदौर) '४७-'४८, 'शिक्षण-पत्रिका' (इंदौर) '४७, 'औदीच्य जीवन' '४०-'४६ तथा '५६-'६० , प्रका० भारतीय कहानियाँ '१९, लघु भारत, विनोद और आख्यायिका '२०, स्वप्न-विज्ञान '२५, बंगविजेता टोडरमल '२५, जब सूर्योदय होगा '२८, मुद्रण-प्रवेश '३४, श्यामू की माँ '३५, जीवन-रसायन विद्या '३६, तिलक चरित्र '३०, ज्ञानी गुरु, भक्तवाणी, सरल राज-योग, षष्टेंद्रिय मन, सप्तेंद्रिय ज्ञानचक्षु, वृद्धों के व्यायाम, भाग्यरेखा (सामुद्रिक), संस्कृति-संगम, बाग-विहार, सुवर्ण की माया, मराठों का साम्राज्य, प्रभु के पथ पर, प्रभुमय जीवन, आत्मसुधार या सुखशांति का मार्ग, स्वामी भास्करानन्द सरस्वती, श्रीमती बायजा बाई सिंधिया, जीवन का आदर्श, मेरी सिंधयात्रा, संध्याकर्म - रहस्य, डिमास्थनीज, मधु और उसके उपयोग, वाल्मीकि-विजय, विद्यार्थी-जीवन, जनता-जनार्दन, संजीवनी विद्या, मालवा के चार रत्न, विक्रम की उज्जयिनी में, बुद्धलीला-सारसंग्रह, मृत्यु के उस पार- संतों की अनुभव-वाणी मियाँ फुरकी ज्योतिर्विलास,

नाम्लीलामृत, नर्मदा-महिमामृत गुरुगीता, गुरुमहिमामृत, भक्तलीला (नाट०), सम्राट-संप्रति, मेघकुमार-चरित्र, स्वाध्याय माला की ४० छोटी छोटी पुस्तकों के अनु०, शनिकथा, श्री आगरकर-स्मृतिग्रंथ, ज्ञानेश्वरी कथामृत, कुमारपाल-चरित्र, जैन कथा माला, ५ पुस्तकों के गुजराती से अनु०, अप्र० अनेक ग्रंथ, प० भारती भवन, बड़े गणेश, उज्जैन।

*गोमतीप्रसाद पांडेय*, 'कुमुदेश'—ज० '२३, लखनऊ शि० इंटरमीडिएट, लखनऊ, प्रका० कुमुदावली (कवि०) '५३, 'तुलसी-रत्नावली' (खंड०)'६१, अप्र० जागृति युग तीन काव्य-संग्रह, वर्त० नगरपालिका के शिक्षा-विभाग में कार्य करते हैं, प० चौधरी गढ़ैया, ड्योढ़ी आगामीर, लखनऊ।

*गोरखनाथ चौबे*—ज० १ फरवरी, '१०; शि० एम० ए० राजनीति, प्रयाग वि० वि०, सा० हिंदी साहित्य सम्मे० मे अवै० रजिस्ट्रार, स्वराज्य भवन मे कांग्रेस बुलेटिन के संपा०, हिंदी विद्यापीठ प्रयाग तथा हरिजन गुरुकुल आजमगढ के प्रबंधक, कई शिक्षा संस्थाओं के मंत्री तथा सद०, उ० प्र० बेसिक शिक्षा बोर्ड के सद०, अध्यापक महिला विद्यालय कालेज, प्रयाग '३९; प्रेम भवन पुस्तकालय प्रयाग, महिला-शिक्षा-परिषद तथा मिसरान-ग्राम-शिक्षा-मंडल के मंत्री; प्र० '४० में, प्रका० नागरिक शास्त्र की विवेचना, आधुनिक भारतीय शासन, नागरिक सिद्धांत-कौमुदी, राजनीति-सिद्धांत, नागरिक ज्ञान प्रवेशिका ( ५ भाग ), नागरिकता और शासन, राजकीय शब्दकोश, भारतीय नारी, उलटा जमाना, नागरिक शास्त्र, पैसा और सभ्यता, प्रजातंत्र की ओर, स्वराज्य, कृष्ण-गीता (पद्य-अनु०), भारतवर्ष का इतिहास, गाँवों का विकास, हमारा समाज, मोतियों की माला आदि लगभग ४० ग्रंथ, वि० अधिकांश पुस्तके पाठ्यग्रंथ हैं; प० २८९१, ममफोर्डगंज, इलाहाबाद।

*गोलोकबिहारी चौधरी*—ज० १६ फरवरी, १९०८, शि० बी० एल-सी, डिप० एड० पटना; सा० भागलपुर मंडल के शिक्षकों के बिहार विधान-परिषद मे प्रतिनिधि; प्र० '४७ में; प्रका० कृषि-वनस्पति-विज्ञान, विज्ञान की ओर (४ भाग), विज्ञान-प्रवेश, प्रवेशिका रसायन, खेती, पक्षी-पालन, मिट्टी और खाद, पौधों के शत्रु, व्यापारिक विज्ञान, उच्चतर विज्ञान-प्रवेश (तीन भाग), शरीर विज्ञान (तीन भाग), स्वास्थ्य-विज्ञान, वैज्ञानिकों की जीवनियाँ; प० (१) श्रीकुंज, नाथ नगर, भागलपुर। (२) सदस्य विधान-परिषद, फ्लैट नं० १३, गार्डनर रोड, पटना—१।

*गोवर्धनदास त्रिपाठी*—ज० २ जून, '११, शि० इंटर, सा० रत्न; प्रका० संगम (उप०) '३७, चित्रकूट-दर्शन '५८, कालिंजर-दर्शन '५९, ब्रह्मांड '६०,

अप्र० छत्रशाल, चित्रकूट, (खंड) दो पंछी, कपड़े का इन्स्पेक्टर (उप), भारत के तीर्थ स्थल, महेश्वर (ऐति०); वि० कुछ पत्रों के स्थानीय संवाद-दाता, प० प्रेमाश्रम, बलखंडी नाका, बाँदा।

*गोवर्धनदास रस्तोगी*—ज० '२८, शि० प्रवेशिका, सा० 'आज' के भूत सह-संपा० '४४-'४५; प० स्टैंडर्ड कलर कंपनी, मछुआटोली, पटना।

*गोवर्धननाथ शुक्ल, डा०*—ज० ८ नवम्बर, '१५; शि० अलीगढ़, ग्वालियर, आगरा एवं बनारस, पी-एच०डी० अलीगढ़ वि० वि०; सा० संपा० मा० 'औदीच्य बंधु' '४९-'५४, प्र० '२२ में; प्रका० परमानंद-सागर (प्रथम भाग) '५८, संपा० भौगोलिक कहानियाँ '५२, काव्य-सुषमा '५४, काव्य-मालिका '५५, हिंदी रत्नमाला '५६, अप्र० परमानंदसागर (द्वितीय भाग), वि० मराठी-गुजराती-भक्ति-साहित्य का हिंदी में अनुवाद किया है; वर्त० रीडर, हिंदी विभाग, वि० वि०, अलीगढ़, प० शुक्ल-सदन, अलीगढ़।

*गोवर्द्धनलाल गुप्त*—ज० १९०३, शि० एम० ए०, बी० एल०; सा० भूत संपा० 'अहिंसा', 'अंगार', 'गोशुभचिंतक', 'साहु-मित्र' '३२-'३३; हिंदुस्तानी एकेडमी इलाहाबाद द्वारा निबंध-पाठ के लिए आमंत्रित '३६-'३७, 'स्वाध्याय-मित्र मंडल' के संस्था०; प्रका० नीति-विज्ञान, धर्म-विज्ञान, प्राचीन ग्रीस का शासन-विज्ञान, विकास-विधान, युद्ध क्यों? एवं संस्मरण, अप्र० एक ही रास्ता; प० १० स्वराज्यपुरी रोड, गया।

*गोवर्द्धन शर्मा, डा०*—ज० जुलाई, '२७; शि० एम० ए० हिंदी प्रथम श्रेणी में प्रथम, स्वर्णपदक प्राप्त, पी-एच० डी० '५४ राजस्थान वि० वि०, प्रभाकर; सा० भूत० प्रधानमंत्री अखिल भारतीय कुमार हि० सा० सम्मे०, संस्था० साहित्य-सदन, जोधपुर तथा अनेक पत्र-पत्रिकाओं के संपादन-मंडल में; प्र० '४२ में; प्रका० हिंदी बाल-विनोद, राजस्थानी कवि (चार भाग), कुछ फूल कुछ शूल (लघुकथा), कला और साहित्य (निबंध), चंद वरदाई और पृथ्वीराज रासो; अप्र० जब इंद्र पानी भरता था (वैज्ञानिक निबंध), प्रयोगिका (एका०), ओडेसी, माधोदास चारण-ग्रंथावली; वर्त० अध्यक्ष हिंदी विभाग, गुजरात कालेज, अहमदाबाद, वि० गुजरात के हिंदीप्राध्यापकों में वरिष्ठतम व्यक्ति, प० एल ११, गुलबाई टेकरा फ्लैट्स, सचिवालय के पीछे, अहमदाबाद ६

*गोविंद, 'चातक', डा०*—शि० एम० ए०, पी-एच डी०; प्रका० गढ़वाली लोक-गीत, गढ़वाली लोककथाएँ, गढ़वाली भाषाएँ, गढ़वाल की लोक-कथाएँ, अप्र० लोकसाहित्य-संबंधी दो ग्रंथ; वि० प्रथम दो पुस्तकें पुरस्कृत। प० सह-निर्देशक (नाटक) आकाशवाणी दिल्ली।

*गोविंद जी*—ज॰ १ जनवरी, '३२, ओझवलिया, बलिया ; शि॰ बी॰ एस-सी॰ काशी वि॰ वि॰, एम॰ ए॰ हिंदी, प्रयाग वि॰ वि॰ ; प्र॰ '५० में ; प्रका॰ स्फुट कविताएँ एवं शोध-लेख : वर्त॰ 'हिंदी के ऐतिहासिक उपन्यासो मे इतिहास का व्यवहार' विषय पर प्रयाग वि॰ वि॰ के हिंदी विभाग मे शोधकार्य : प॰ ओझवलिया, बनरिकापुर, बलिया ।

*गोविंददास, सेठ*—मा॰ कांग्रेस मे '२० से प्रवेश, '२३ में केंद्रीय व्यवस्थापिका सभा मे चुनाव, तबसे अब तक केंद्रीय व्यवस्थापिका सभा, संविधान-परिषद और लोकसभा में बराबर चुने जा रहे है, '२८ में महाकोशल प्रदेश कॉंग्रेस-कमेटी के अध्यक्ष तथा ग्यारह बार इस पद पर चुने गए, प्रथम म॰ प्र॰ कॉंग्रेस कमेटी के २० वर्ष तक अध्यक्ष, '२० से अब तक अ॰ भा॰ कॉंग्रेस कमेटी के सद॰, तीन बार कॉंग्रेस वर्किंग कमेटी के सद॰, '३८ मे त्रिपुरी मे कॉंग्रेस अधिवेशन के स्वागताध्यक्ष, स्वतंत्रता-संग्राम में पाँच बार कारावास, विदेशो में अनेक भारतीय प्रतिनिधि-मंडलो के नेता और सद॰, '२० तथा '३४ में म॰ प्र॰ हि॰ सा॰ सम्मे॰ के अध्यक्ष, मा॰ पत्रिका 'श्री शारदा' तथा दै॰ 'लोकमत' और 'जयहिंद' पत्रो के संस्था॰ ; प्रका॰ एक सौ आठ पूर्ण एवं एकाकी नाट॰, इंदुमती (उप॰) तथा महाकाव्य एवं अनेक ग्रंथ ; प॰ राजा गोकुलदास महल, जबलपुर ।

*गोविंद शर्मा*—ज॰ २० अगस्त, '२८, वृंदावन; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी, काशी वि॰ वि॰, शास्त्री काशी, सा॰ मंत्री : नैनीताल साहित्य गोष्ठी ; प्रका॰ स्फुट कहानी एवं एकाकी ; वि॰ '५४ में 'हेराल्ड ट्रिब्यून' द्वारा आयोजित विश्व-कहानी-प्रतियोगिता के अंतर्गत प्रतियोगिता मे तृतीय स्थान; प॰ हिंदी प्राध्यापक, राजकीय महाविद्यालय, नैनीताल ।

*गोविंद शर्मा*—ज॰ २० सितंबर, '३७ ; शि॰ बी॰ ए॰ आनर्स, डिप॰ इन एड॰ ; प्र॰ '५२ में , प्रका॰ तोपें गरज उठी, आधुनिक शिक्षा और समस्याएँ, इजोरिया (मगही कहा॰) ; अप्र॰ नौकरी नाट॰ (यंत्रस्थ) एवं एक-एक कविता तथा निबंध-संक॰ ; प॰ नवादा, कौशकोल, गया ।

*गोविंदसिंह*—ज॰ ३० सितंबर, '३० ; प्र॰ '४७ में ; प्रका॰ मिटती रेखाएँ, पत्थर के देवता, लाल हथेली, ईंट की बेगम, पान का बादशाह, स्मृतियो के तूफान, काली घटा, कागज के फूल, मकड़ी का जाल, विषकन्या, तथागत, जय मेवाड, अमर राठौर, भगतसिंह, नादिरशाह, धरती रोती है, रहस्यमयी, लोहे का फूल, अमावस का चाँद, एक रात के साथी, गदर के कीडे त्यागमूर्ति सागरिका सरगम सिसकियाँ १८५७ टूटे हुए आदमी

भीगा आँचल, आधुनिका, तीन पत्ते, राख की परतें आदि १७६ उपन्यास ; नाट० गुनहगार, गुमराह, गूँज, गीत गाने चले, गहरे दाग, कलाकार बालो० रुपया ही रुपया, काँटों की माला, हथेली पर हिमालय आदि १२ पुस्तकें ; अन्य० अपने को पहिचानो ; वि० उ० प्र० सरकार द्वारा दो बार पुरस्कृत ; केवल ३२ वर्ष की आयु और १२ वर्ष की अवधि में इतनी मौलिक रचनाएँ संभवतः कहीं प्रकाशित नहीं हुईं ; प० १६/१२ मानमंदिर, वाराणसी।

*गौरीशंकर गुप्त*—ज० २६ सितंबर, '३२ : शि० काशी ; सा० संस्था० और मंत्री : राष्ट्रकवि परिषद वाराणसी, संचालक : सर्वोदय केंद्र तथा हिंदी-संसद, वाराणसी, भूत० संपा० मा० 'आयुर्वेद', साप्ता० 'भूदान' (वाराणसी) ; प्र० '४७ में ; प्रका० प्रारंभिक स्वास्थ्य, बापू और उनकी दिनचर्या, ऋतु, और स्वास्थ्य, लोकोक्तियों में स्वास्थ्य, वि० स्वाध्यायी एवं विशुद्ध मसिजीवी; प० सर्वोदयकेंद्र, गायघाट, वाराणसी १।

*गौरीशंकर त्रिपाठी, 'पीयूष'*—ज० '२१ ; सा० मंत्री : साहि० संस्था शतदल; प्र० '४८ में ; प्रका० स्फुट कविताएँ ; अप्र० अमर बलिदान, अजामिल, परशुराम एवं मीरा, प० रूपनारायण पांडेय मार्ग, रानीकटरा, लखनऊ।

*गौरीशंकर द्विवेदी, 'शंकर'*—ज० १८८६ तालबेहट, झाँसी ; प्रका० गीता-गौरव, सुकवि-सरोज (दो भाग), बुंदेल-वैभव (तीन भाग), सावित्री-सत्यवान, पद्म-प्रभाकर, ईसुरी-प्रकाश ; अप्र० चार-पाँच काव्य एवं संक०; प० शंकर निवास, १७२, गणेश मढिया, झाँसी।

*गौरीशंकर मिश्र, 'द्विजेंद्र'*—ज० '५२ ; शि० एम० ए० हिंदी '४७ तथा संस्कृत '५५ ; प्र० '३२ में , प्रका० नीलिमा (कवि०) '४६, राजा परीक्षित (गीतिनाट्य) '५०, सावित्री (खंड०) '५३ ; वि० पटना वि० वि० की एम० ए० परीक्षा में सर्वप्रथम तथा भाषा और साहित्य में सर्वप्रथम होने के कारण 'रामानंदी देवी स्वर्ण-पदक' प्राप्त ; वर्त० प्राध्यापक टी० ए० बी० कालेज, भागलपुर, प०(१)भंडारी चक, चौसी, भागलपुर। (२)भीखनपुर, भागलपुर।

*गौरीशंकर शर्मा*—ज० १८८५ ; शि० गढ़ाकोटा ; प्र० '१६ में ; प्रका भारतीय देवियों के जीवन-चरित्र ; अप्र० ब्रह्मचारिणी, वीर हम्मीर (नाट०) एवं मेवाड़ के तीन रत्न ; प० गढ़ाकोटा, सागर।

*गौरीशरण शर्मा, 'कौशिक'*—ज० २५ जुलाई, '१२; शि० हिंदी आनर्स, एम० ए० (हिंदी, संस्कृत तथा अँग्रेजी), एल-एल० बी०, सा० रत्न, रत्नाकर, शास्त्री, एम० बी० एच०, सा० हि० सा० परिषद मेरठ के साहित्यमंत्री '३३-'३६ तक, हिंदी-सभा गंगोह में '६१ का दीक्षांत भाषण दिया रतनगढ

बीकानेर, टिहरी, लेखरी, अलीगढ़, मथुरा आदि स्थानों में शिक्षक रहे, ३ वर्ष तक 'जागृति' (मेरठ) के संपा०, साहित्यमंत्री फिरोजाबाद अधिवेशन में ब्रज-साहित्य-मंडल, सा० 'तपोभूमि' तथा साप्ता० 'निष्काम' पत्रों के संपा० में योग, '३८-'४० तक इटावा में 'सनातन जीवन' के सह-संपा०, प्रका० गोस्वामी तुलसीदास : एक अध्ययन, जायसी : एक अध्ययन, प्रसाद की ध्रुवस्वामिनी : एक अध्ययन, प्रसाद का स्कंदगुप्त : एक अध्ययन, महान् विभूतियाँ, यूनिवर्सिटी हिंदी निबंध, निबंध-निचय, पंचवटी : एक अध्ययन, सिद्धराज : एक अध्ययन, गोदान : एक अध्ययन, बेसिक हिंदी प्राइमर, प० प्राचार्य, राजकीय इंटर कालेज, सहारनपुर।

*गौरीशंकर श्रीवास्तव*—ज० '१४, शि० साहित्य महोपाध्याय अजमेर; सा० भूत० प्रधानाध्यापक मिडिल स्कूल म्यान ग्वालियर साहित्य अनुष्ठान बीना के ४ वर्षों से उपाध्यक्ष; प्र० '२० में, प्रका० स्फुट, अप्र० भूखा मानव, आशीर्वाद एवं दो गीत-संग्रह; प० बीना।

*घनश्यामदास गोपालदास व्यास*—ज० ७ नवंबर, '३५ ; शि० एम० ए० हिंदी '६२ नागपुर वि० वि०, सा० रत्न (हिंदी एवं इतिहास) सम्मे० प्रयाग, राष्ट्रभाषारत्न वर्धा ; सा० 'निखिलेश' नाम से साप्ता० 'यह लो' के संपा० ; प्र० '५४ में ; प्रका० स्फुट कहानियाँ एवं आलो० लेख ; वर्त० गोविंदराम सेक्सरिया अर्थवाणिज्य-महाविद्यालय में हिंदी के प्राध्यापक ; प० सराफा बाजार, इतवारी, नागपुर।

*घनश्यामशरणसिंह, ठाकुर*—शि० एम० ए० '५५ नागपुर वि० वि०, सा० रत्न सम्मे० प्रयाग ; प्रका० डाकुओं की रोमांचकारी कहानी (यंत्रस्थ) ; आपकी रचनाओं का अनु० अँग्रेजी, मराठी, गुजराती, पंजाबी, उर्दू तथा मलयालम में हो चुका है ; प० द्वारा सेंट्रल ब्रेल प्रेस, देहरादून।

*घासीराम अग्रवाल, 'घनश्याम'*—ज० '११, वल्लभनगर ; शि० एम० ए० उदयपुर ; प्रका० नेहरू-प्रकाश ; अप्र० दो कविता-संग्रह ; वर्त० स्थानीय सरकिल इंस्पेक्टर पुलिस ; प० नैनवा, बूँदी।

*चंदाबाई, माँ श्री ब्रह्मचारिणी, पंडिता*—ज० १८८८, वृंदावन ; शि० पंडिता, राजकीय संस्कृत कालेज काशी ; सा० '२१ से दिगंबर जैन महिला-परिषद द्वारा संचालित 'जैन-महिलादर्श' नामक पत्र की संपा०, संस्था० एवं संचा०, जैन-महिला विद्यापीठ एवं '२१ के कानपुर में दिगंबर जैन महिला-परिषद अधिवेशन की अध्यक्षा, प्रका० उपदेश रत्नमाला, सौभाग्य रत्नमाला, निबंधरत्नमाला, आदर्श कहानियाँ आदर्श निबंध निबंध दर्पण

अप्र० जैन-धर्म-संबधी अनेक महत्वपूर्ण निबंधों के चार-पाँच संकलन ; वि० आपकी स्मरणीय समाज-सेवा के लिए अ० भा० दिगंबर जैन महिला परिषद आरा द्वारा लगभग सात सौ पृष्ठों का अभिनंदन-ग्रंथ '५८ में भेंट किया गया था ; प० श्री जैनबाला-विश्राम, धर्मकुंज, धनपुर, आरा।

*चंदूलाल दुबे*—ज० २२ अक्टूबर, '२६ ; शि० धारवाड कालेज एवं सागर वि० वि०, एम० ए० (हिंदी), साहित्यरत्न सम्मे० प्रयाग, पी-एच० डी० '६१ सागर वि० वि० ; प्रका० हिंदी में उच्चारण, 'परख' की परख, विज्ञान-वीथिका, कन्नड-हिंदी-कोश, प्रेमचंद की कहानियों का विश्लेषण, अप्र० 'हिंदी नाटकों का रूप-विधान और वस्तु-विकास' (शोधप्रबंध), वर्त० 'हिंदी नाटकों का शिल्प-विकास' पर शोध कार्य-रत, अध्यक्ष हि० वि०, राजारामकालेज, कोल्हापुर, प० शांति निकेतन, खासबाग, कोल्हापुर।

*चंदूलाल वर्मा, 'चंद्र'*—ज० दिसंबर, १९०१ ; सा० सेठ क्षत्रियशाला के लगभग बीस वर्ष तक अवै० व्यवस्थापक, आर्यसमाज भिवानी के तीन वर्ष तक प्रधानमंत्री, सत्याग्रह आंदोलन के समय कांग्रेस कमेटी के प्रधान मंत्री, '४८ में नगरपालिका-भिवानी के अध्यक्ष ; प्र० '२४ में ; प्रका० अनुभूतमुलम्मासाजी (दो भाग), मीनाकारी शिक्षक (दो भाग), योरोप के हुनर और व्यापारिक रहस्य, सौंदर्य और शृंगार सामग्रियाँ, बिजली की प्राथमिक बैटरियाँ, शर्बत का व्यवसाय, रोशनाई का व्यापार, आईनासाजी, जोड़ने के सीमेंट, कुबेरभंडार, इंग्लिश स्वयं शिक्षक, नूतन तार-शिक्षक, मुनीमी शिक्षक, प्लास्टिक का व्यापार, मोमबत्ती का व्यापार, अँग्रेजी मिठाई का व्यापार, सुगंधित साबुन - विज्ञान, उपनेत्र-विज्ञान, सत्ययुग-मीमांसा, दान-व्यवस्था आदि, प० चंद्र कार्यालय, भिवानी (पंजाब)।

*चंद्रकला मित्तल, श्रीमती*—शि० एम० ए० राजनीतिविज्ञान, प्रका० गांधी : एक सामाजिक क्रांतिकारी (अनु०) तथा नागरिक शास्त्र के सिद्धांत और भारतीय संविधान, एवं भारतीय राजनीति का विकास और संविधान '६० की सहलेखिका, प० म्युनिसिपल महिला इंटर कालेज, हरिद्वार।

*चंद्रकांतसिंह*—ज० १ जुलाई, '२१ ; शि० एम० ए० काशी वि० वि० ; सा० 'परिमल' संस्था (पटना) के संस्था० में एक, दै० 'प्रदीप' के सह-संपा० तथा साप्ता० 'जनवाणी' (पटना), 'आलोक' और 'नया बिहार' (हजारीबाग) के संपा०, हजारीबाग जिला सा० सम्मे० के साहित्यमंत्री, बिहार राज्य सामाजिक एवं नैतिक संस्थान की स्थानीय इकाई के संयुक्त मंत्री, 'आर्यावर्त्त' तथा 'टाइम्स आव इंडिया' के संवाददाता ; प्र० '४२ में ; प्रका० जयगान

(कवि०), नया अभियान (नाट०) ; प (१) सिकठी, सभुआ, शाहाबाद (२) अध्यक्ष हिंदी विभाग, संत कोलंबिया, हजारीबाग।

*चंद्रकांतावर्मा, कुमारी*—ज० १४ जुलाई, '३६ : शि बी० एस-सी देहरादून, प्रभाकर पंजाब वि० वि०, एम० ए० अर्थशास्त्र, आगरा वि० वि० सा० संपा० मासा० 'दिल्ली मेल' तथा पाक्षिक 'ऋमैश' (अँग्रे०) ; प्र० '५० में, प्रका० स्फुट कहानियाँ, प० ८ सी० १६०, राजपतनगर, नई दिल्ली १४।

*चंद्रकीर्तिसिंह, 'दयावानसिंह बाघेल'*—ज० १८९५, शि रीवाँ ; सा० रघुराज हिंदी साहित्य परिषद रीवाँ के भूत० प्रबंधक, प्रका० स्फुट रचनाएँ, अप्र० तीन संक० ; प० भरतपुर, रीवाँ।

*चंद्रगुप्त, 'मयंक'*—ज० २ दिसंबर, '३२ ; शि० बी० ए० ; प्र० '५६ में; प्रका० स्फुट गीत ; अप्र० कवि० : बादल, बीन और स्वर; उप० : जीवन-कूल और कगार एवं दो संकलन ; प० आगर, मालवा।

*चंद्रगुप्त वार्ष्णेय*—ज० ३१ जुलाई, १९०४ ; शि० बी० एम-सी०, सी० टी०; सा '३० से '५० तक राजस्थान में 'हिन्दुस्तान टाइम्स' तथा 'हिन्दुस्तान' के प्रतिनिधि, '५१-'५२ मे जयपुरी दै० 'राष्ट्रदूत' के संपा, '५८-'६० मे राज० सरकार के 'राजस्थान विकास' के संपा०, राज० सा० अकादमी के सद०, '३० के सविनय अवज्ञा आंदोलन में सक्रिय भाग, '४२ के आंदोलन में दो वर्ष नजरबंद, '३९-'४० में सेवाग्राम आश्रम में हिंदुस्तानी तालीमी संघ की 'नई तालीम' के उप-संपा०, '५२-'५६ तक अजमेर राज्य के जनसंपर्क सचालक ; प्र० '२८ में ; प्रका० विश्व की विभूतियाँ, विश्व इतिहास की झलक (नेहरू जी की 'ग्लिम्प्सेज आफ वर्ल्ड हिस्ट्री' का अनु ), गाँधी की कहानी ( अनु० ), ख्वाजा मुइनुद्दीन चिश्ती, विज्ञान पाठ, ऐतिहासिक कहानियाँ, अजमेर की स्मृतियाँ ; वर्त० व्यवस्थापक, राज० राज्य सहकारी मुद्रणालय जयपुर ; प० नागौरी चौक, मोतीसिंह भोमिया का रास्ता, जयपुर।

*चंद्रदेव शर्मा*—ज० ५ मई, १८८८, देहुनी, गया ; शि० सी० टी०, सा० भूषण, सा० रत्न; जा० संस्कृत, उर्दू, बँगला एवं अँगरेजी, सा० '२७-'२८ में साप्ता० 'लोक-संग्रह' के संपा, '४१-'४२ मे साप्ता० 'गुरुचेला' के प्रधान संपा०, '४२ के आंदोलन मे कारावास का दंड ; प्र० बालक श्रीराम ( खंड० ) ; प्रका० वीर बंदा ( ऐति० काव्य ), तुलसी (एकां०), हिंदी सत्य-नारायण (पद्यानुवाद), गुरुओं की हजामत (नाट०), बापू के सपूतों का राज (नाट०), दुःशासन-राज (कवि०), अनारकली (कहा ) पंडा को फासी पद्य

कहा०), हाथी के दाँत (एकां०), कंट्रोल-कौमुदी, पवित्र पापी (निबं०), परख (एका०), प० संचा० चाँद प्रेस, चन्द्रलोक, जहानाबाद, गया ।

*चंद्रदेव सिंह*—ज० १९०२ ; शि० सा० रत्न ; सा० साहित्य-सदन पुस्तकालय के संचा० ; प्र० '५१ में ; प्रका० भ्रमर गान, अनूठे हीरे, कृषकोद्धार, श्रीमद्भगवद्गीता ; प० साहित्य-सदन, इंदारा, आजमगढ़ ।

*चंद्रधर शर्मा, डा०*—ज० ३१ जनवरी, '२०, कोटा ; शि० एम० ए०, डी० फिल०, डी० लिट, एल-एल-बी०, शास्त्री, साहित्याचार्य, सा० रत्न ; सा० प्राध्यापक दर्शन-विभाग, काशी वि० वि० '४८-'५५; उपाचार्य, दर्शनविभाग काशी वि० वि० '५५-'६०, आचार्य तथा अध्यक्ष, दर्शन विभाग जबलपुर वि० वि० '६० से ; प्र० '४८ में ; प्रका० बौद्धदर्शन और वेदांत (शोध-प्रबंध) '४८, सुर्जन चरित (संपा० महा०) '५२, श्रद्धाभरणम् ( संस्कृत खंड० ) '५३, स्तोत्र-त्रयी '५३, पाश्चात्य दर्शन '५४, सौगत-सिद्धांत-सार-संग्रह '५४ तथा अँग्रेजी में तीन पुस्तकें, वि० उ० प्र० सरकार द्वारा शोध-प्रबंध के हिंदी रूपांतर पर १०००), एवं 'श्रद्धाभरणम्' तथा 'पाश्चात्य दर्शन' पर दो अन्य पुरस्कार ; अँगरेजी ग्रंथों में एक लंदन से छपा है और दूसरा न्यूयार्क (अमेरिका) से, वर्त० अध्यक्ष एवं आचार्य, दर्शन-विभाग, वि० वि०, जबलपुर ; प० ४०७, गोलाबाजार, जबलपुर ।

*चंद्रनाथमिश्र, 'अमर'*—ज० जून, '२५, खोजपुर, दरभंगा ; शि० व्याकरणाचार्य, संस्कृत-समिति विहार; जा० मैथिली एवं बँगला ; सा० हिंदी-प्रचार एवं देवनागरी लिपि-आंदोलन में सक्रिय कार्य, विद्यापति गोष्ठी के प्रधानमंत्री, '५० में साप्ता० 'पंचायती राज' दरभंगा के स्तंभसंपा०, '५४-'५५ में साप्ता० 'निर्माण' पत्र के प्रधान संपा०, मा० 'वैदेही', 'इजोत' तथा दै० 'स्वदेश' का भी संपा० किया ; प्र० '४० में ; प्रका० मैथिली में—गुदगुदी (हास्य कवि०), युगचक्र (व्यंग्य कवि०), समाधान (प्रह०), वीरकन्या (उप०) त्रिफला ( कहा० ), अप्र० निबंध एवं कविताओं के चार संक० ; वर्त० प्राध्यापक एम० ए० एकेडमी, लहेरियासराय; प० मिश्र टोला, दरभंगा ।

*चंद्रपालसिंह यादव, 'मयंक'*—ज० १ सितंबर, '२५, कानपुर ; शि० एम० ए०, एल-एल० बी०, सा० रत्न ; सा० अध्यक्ष आर्यसमाज एवं आर्य कन्या-विद्यालय (रेलबाजार), अ० भा० बाल साहित्यकार-संघ के मंत्री ; प्र० '३४ में, प्रका० कवि० जागृति-गीत, जीवन-वीणा, वीरांगना लक्ष्मी ; बालो० साहसी सेठानी, पागल, किसान-गीत परियों का नाच, सैर-सपाटा मैंने

दावत खाई, भारत के लाल, चना और गरम ; अप्र० खंडकाव्य : देवकी, चित्तौड ; प० ३३१, फेथफुलगंज, कानपुर ।

*चंद्रप्रकाश वर्मा* ज० ८ जनवरी, '१७, सिहोरा, जबलपुर ; शि० बी० ए० आनर्स '४१, एम० ए० हिंदी '४२ प्रयाग वि० वि०, एल टी० ; सा० '४६ में जबलपुर के ट्रेनिंग कालेज मे प्राध्यापक, पुराने म० प्र० में शि० उप-संचालक, '६० से ग्वालियर मे पोस्ट ग्रेजुएट बेसिक ट्रेनिंग कालेज के प्राचार्य, प्रका० काव्य चाँदनी, समाधि-दीप, क्षितिज, रैनबसेरा, सीता (महा०), सावित्री (नाट०), साहित्यालोक (निबं०) ; अप्र० लंकापति, रेखाओं के बीच ; वि० 'सीता' (महा०) उ०प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत ; वि० परीक्षाओं मे अनेक पदक प्राप्त किये ; प० पोस्ट ग्रेजुएट ट्रेनिंग कालेज, ग्वालियर ।

*चंद्रप्रकाशसिंह, कुँवर*—ज० '१०, सीतापुर; शि०बी० ए० लखनऊ वि० वि०, एम० ए० नागपुर वि० वि०, लखनऊ वि० वि० मे 'सर जार्ज लेबर्ट गोल्ड मेडल' प्राप्त ; सा० सिधौली (सीतापुर) के श्री विक्रमादित्य क्षत्रिय विद्यालय के संस्थापक, आजीवन सद० और मंत्री ; हिंदी सभा सीतापुर के भूत० अध्यक्ष, हिंदी साहित्य परिषद बड़ौदा के सभा० ; प्रका० काव्य : मेघमाला, शम्पा, प्रतिपदा, बा और बापू ; नाट० जनकवि जगनिक, कवि कुलगुरु, पाँच एकाकी, कविवर नरोत्तमदास, महाकवि तुलसीदास; आलो० मध्यकालीन हिंदी नाट्य परम्परा और भारतेंदु, हिंदी नाट्य साहित्य और रंगमंच की मीमासा, हिंदी साहित्य का इतिहास ; अप्र० संपा० गोविंद हुलास (नाट०) दौलतिचागविलास, श्रवणाख्यान आदि, यंत्रस्थ : लखपति-यश-सिंधु, गोविंद-हजारा एवं लखपति हजारा ; वि० जनकवि जगनिक, कवि कुलगुरु, बा और बापू तथा मध्यकालीन हिंदी नाट्य परंपरा और भारतेंदु नामक रचनाएँ उ०प्र० सरकार द्वारा वर्ष की सर्वश्रेष्ठ कृतियों के रूप में पुरस्कृत ; वर्त० अध्यक्ष, हिंदी विभाग, वि० वि०, बडौदा ; प० उद्यान बँगला, सयाजीबाग, बडौदा ।

*चंद्रभान रावत, डा०*—ज० १९ जनवरी, '२५, लोहवन ; शि० एम० ए० हिंदी, लखनऊ वि० वि०, पी-एच० डी० आगरा वि० वि० ; प्रका० राम-चरितमानस मे लोकवार्ता ; अप्र० हिंदी का संत-साहित्य, सूर की बाललीला : एक सांस्कृतिक अध्ययन, हिंदी भाषा-तत्व, मथुरा जिले की बोली : एक तुलनात्मक तथा विवरणात्मक अध्ययन ( शोध-प्रबंध ) ; प० प्राध्यापक हिंदी विभाग, वेंकटेश्वर वि० वि०, तिरुपति ।

*चंद्र भारद्वाज*—ज० '३३, दिल्ली ; सा० भूत० संपा० '५० में साप्ता० 'चित्रकार' दिल्ली, मा० 'रिमझिम', 'अमर ज्योति' (दिल्ली) पाक्षिक

'पुरस्कार' (वाराणसी) ; प्र० '५४ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० लेख एवं प्रहसन-संक० , प० चीफ एनाउंसर, आकाशवाणी, मालवा हाउस, इंदौर ।

*चंद्रपाल ओझा*—ज० १४ जुलाई, १९०४, गोरखपुर , शि० एम० ए (संस्कृत एवं हिंदी), एल० टी० ; प्रका० सुबोध बालव्याकरण, रचना-प्रवेश, किशोर हिंदी व्याकरण, सौंदर्य और संस्कृति (लेख), एका० ये खट्टे-मीठे बेर, दड जो वरदान बन गया ; अप्र० याज्ञवल्क्य और व्यास की जीवनियाँ , प० प्राचार्य, तुलसीदास इंटर कालेज, गोरखपुर ।

*चंद्रमोहन, 'मधुर'*—ज० ५ दिसंबर, '३५ ; शि० एम काम० , प्र० '४९ से , प्रका० अनजाने रास्ते (उप०) एव लगभग सौ कहानियाँ तथा लेख ; अप्र० उप० चट्टान, रात और चाँद ; प० (१) १२१, राजापुर रोड, देहरादून । (२) एक्सटेंशन आफिसर आफ इंडस्ट्रीज, फरीदाबाद (पंजाब) ।

*चंद्रराज भंडारी*—ज० १९०२ ; सा० भूत० संपा० मा० 'जीवन-विज्ञान' , प्रका० आदर्श देशभक्त (उप०) '१९, गाधी-दर्शन '२०, नाट० : सिद्धार्थ-कुमार '२२, सम्राट अशोक '२३, भक्तियोग (अनु०) '२४, भारत के हिंदू सम्राट (इति०) '२५, भगवान महावीर (जीव०) '२५, नैतिक जीवन '२५, हरफनमौला '२७, भारतीय व्यापारियो का परिचय '३०, ओसवाल जाति का इतिहास '३४, अग्रवाल जाति का इतिहास '३६, वनौषधी-चन्द्रोदय (वनस्पति-विज्ञान) '४०, स्कूल मे फूलबाग (कृषि) '४५, भारत का औद्योगिक विकास' ५६ , प० ज्ञान-मंदिर, भानपुरा (म०प्र०) ।

*चंद्रवती, 'प्रभा', श्रीमती*—ज० '२७ जुलाई, '२१ ; शि० कोठी स्टेट ; प्रका० अंशु '५० ; प० द्वारा श्रीहरिशरण शर्मा, माधवगढ़, सतना ।

*चंद्रवीर शर्मा, 'शैलज'*—ज० ३० जून, '२४, लाक, मुजफ्फरनगर ; शि० बी० एस-सी०, एम० ए० हिंदी, सा०रत्न ; सा० केंद्रीय खाद्य प्रौद्योगिक अनुसधानशाला, मैसूर मे त्रैमा० 'खाद्य-विज्ञान' तथा अन्य हिंदी प्रकाशनो के संपा० ; प्र० '५० मे , प्रका० खाद्य-अनुसंधान के कुछ पहलू '६१, एवं स्फुट कविताएँ ; अप्र० काव्य : इरा, किकडी ; उप० : नदी की प्यास, कंठश्री ; वर्त० मैसूर वि० वि० की पी-एच० डी० उपाधि के लिए 'हिंदी मे वैज्ञानिक शब्दावली का विकास' पर शोध कार्य-रत, 'भारत के खाद्य' तथा खाद्य-विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी का पारिभाषिक शब्द-कोश तैयार कर रहे हैं ; प० सी० एफ० टी० आर० आई, मैसूर २ ।

*चंद्रशेखर शास्त्री, आचार्य*—ज० ११ अगस्त, १८८७ ; शि० काशी विद्यापीठ के स्नातक काव्य-साहित्य-तीर्थ आचार्य विद्यासागर प्राच्य

विद्या-वारिधि, आयुर्वेदाचार्य ; सा० भूत० प्राध्यापक बुद्ध गव जैनवाद, काशी वि० वि०, भूत० हिंदी प्राध्यापक कामर्शियल कालेज, दिल्ली वि० वि०, संपा : दै० 'हिंदू संसार' (दिल्ली) '२७-'२८, 'फिल्म चित्र' (दिल्ली) '२९-'३२, साप्ता 'देश समाचार' (दिल्ली) '४५-'४७, सह-संपा० 'नवभारत' (दिल्ली) '४८-'४९, '४९ से संपा० 'राजस्थान न्यूज़ एंड फीचर्स सरविस' दिल्ली ; प्रका० न्याय-बिंदु '२४, क्षत्रिय साध्य प्रयोग '२२, तत्वार्थ सूत्र, जैन-आगम-समन्वय (प्राकृत) '३५, पृथ्वी और आकाश '३६, आधुनिक आविष्कार '३६, हिटलर महान '३६, सम्राट जार्ज षष्ठ '३७, अजय हिटलर '३७, आत्म-निर्माण '३७, चरित्र-निर्माण '३७, शरीर-विज्ञान '३७, मुसोलिनी '३७, वृत्ति हुकुमचंद जी का जीवन चरित्र, भारतीय आतंकवाद का इतिहास '३९, हिटलर और युद्ध '४१, स्टालिन '४१, जीवन शक्ति का विकास '४२, भारतीय स्वतंत्रता संग्राम का इतिहास '५२, हरिजनबाला '५२, भीष्म-प्रतिज्ञा '५२, आकाश की बातें '५३, वन और वनमहोत्सव '५३, गाँव और गाँव के निवासी '५३, शहर और शहर के निवासी '५३, हमारी पृथ्वी '५३, वामन अवतार '५३, भगवान राम '५३, योगिराज कृष्ण '५३, क्षुल्लिका गुनावती '५४, प्रधानाचार्य श्री सोहनलाल जी '५४, श्रेणिक बिंबसार '५४, मौर्यपुत्र तैमू '५४, आल्हा-ऊदल '५६, पंच प्रसून '५६, लौहपुरुष पटेल '५६ ; अप्र० शिशुनाग वंश का इतिहास, अन्नदाता की बेटी, जंगल में जीवन-झाँकी, पचाध्यायी मंत्र (व्याकरण), बीजकोश (दो भाग) आदि , वि० 'न्याय बिंदु', 'हिटलर महान', 'मुसोलिनी', 'शरीर-विज्ञान' आदि पुस्तकें अनेक वि० वि० में स्वीकृत पाठ्यग्रंथ हैं; प० ४५६६, बाजार पहाड़गंज, नई दिल्ली ।

*चंद्रसेन, 'विराट'*—ज० ३ दिसंबर, '३६ ; शि० इंटर एवं सिविल इंजीनियरिंग डिप्लोमा , प्र० '५३ में ; प्रका० लगभग १००० गीत ; प० एस० डी० ओ०, पी० डब्लू० डी० (बी० आर०) मुलतानी, बेतूल ।

*चंद्रवती ऋषभसेन जैन, श्रीमती*—ज० १० मई, १९०९ ; सा० '४१ में 'दीदी' की प्रधान संपा० , प्र० '४० में ; प्रका० नींव की ईंट (कहा०) वि० 'नींव की ईंट' पर सेकसरिया पारितोषिक '४३ , अँग्रेजी, बँगला, उर्दू, मराठी, कन्नड और गुजराती भाषाओं में आपकी कहा० के अनु० हुए हैं ; प० प्रीतम कैसल, देहरादून ।

*चंद्रावती लखनपाल*—शि० एम० ए०, बी० टी०; महादेवी कन्या पाठ-शाला इंटर कालेज देहरादून की तीन वर्ष तक प्राचार्या, तत्पश्चात कन्या गुरुकुल देहरादून की प्राचार्या० '५२ में चार वर्ष के लिए राज्य-सभा क

सदस्या निर्वाचित तथा '५६ में छह वर्ष के लिए पुनः निर्वाचित, सत्याग्रह संग्राम में उ० प्र० की कांग्रेस डिक्टेटर के रूप में एक वर्ष का कारावास प्रका० शिक्षामनोविज्ञान, स्त्रियों की स्थिति, वि० 'शिक्षा मनोविज्ञान' पर १२००) का मंगलाप्रसाद पारितोपिक तथा 'स्त्रियों की स्थिति' पर ५००) का सेक्सरिया पुरस्कार प्राप्त; वि० सम्मे० से दोनों पुरस्कार प्राप्तकरनेवाली एकाकी महिला ; प० विद्या-विहार, ४ बलबीर रोड, देहरादून।

*चंदिकाप्रसाद, 'जिज्ञासु'*—ज० १८८८; शि० मैट्रिक, सा० संस्था- सदाचार-वर्द्धनी सभा, दो वर्ष 'नागरी-प्रचारक' में संपा० कार्य तथा छहमास तक कलकत्ते के साप्ता० पत्र 'मारवाडी' के संपा०, १६ वर्ष तक नवलकिशोर प्रेस मे कार्य, '३७ में दै० 'नवजीवन' के संपा०, स्वतन्त्रता-संग्राम मे कारावास, समाज-सेवा प्रेस स्थापित ; प्रका० नारायण स्वामी के उर्दू लेख एवं उपदेश, कुल्लयाते राम, खुमखाना-ए-राम, मैयारूल-मकाशिफा, रिसाला अजायबुल-, इल्म आदि ग्रंथो का हिंदी मे अनु० किया, मूल भारतवासी तथा आर्य, महाराणा प्रताप, भगवान गौतमबुद्ध तथा बौद्धचर्या-पद्धति, भारत के आदि-निवासी ; अप्र० 'प्रकाश लखनवी' नाम से प्रकाशित शताधिक लेखों और कविताओ के संकलन ; वर्त० आजकल 'बहुजन-कल्याण-माया' नामक सामाजिक विचारधारा के प्रचारक ; प० सआदतगंज, लखनऊ।

*चंद्रिकाप्रसाद मिश्र*—ज० १६०२, सँचेडी, कानपुर ; शि० ग्वालियर; सा० लगभग पंद्रह वर्ष तक प्रधानाध्यापक, नौ वर्ष तक ग्वालियर के केंद्रीय पुस्तकालय के ग्रंथपाल तथा मंत्री ; प्रका० मारवाड और वर (नाट०) '४२, नवप्रभात (कवि०) '४८, भारतीय नवनिर्माण की रूपरेखा '५०, किसानों से दो-दो बातें '५५, आकाश की सैर '५६, भगवान बुद्ध '५६, चिड़ियाघर (बालो०) '५६, जातक कथाएँ '५८; वि० वेदकालीन भारत पर शोधकार्य-रत ; प० ऑगरे का बाजार, लश्कर, ग्वालियर।

*चंद्रिका श्रीवास्तव*—ज० '२७ ; शि० एम० ए०, एल-एल० बी०, सा०रत्न; सा० दिल्ली खेड़ा (मेरठ) में राष्ट्रीय भाषा-परिषद एवं पुस्तकालय की स्था०, मा० 'उल्का' के संस्था०, प्रका० अंतररागिनी (गद्यका०), भारतीय दर्शन ; प० महानगर, लखनऊ।

*चंद्रेश्वरप्रसाद कर्ण*—ज० २ अक्टूबर, '४०, शि० बिहार तथा राँची वि० वि० ; सा० 'छोटा नागपुर लेखक संघ' की कार्यकारिणी के सद०, पाक्षिक पत्रिका 'प्रतीक' के संपा 'परिमल साहित्य परिषद के संस्था तथा

उपाध्यक्ष ; प्र० '५९ में . प्रका० स्फुट कहानियाँ एवं निबंध ; प० कुंड मोहल्ला, डाल्टनगंज, पलामू , बिहार ।

*चंदोदयसिंह, 'राज'*—ज० १ जून, '३८ ; शि० बी० ए० , प्रका० स्फुट कहानियाँ : अप्र० जलते प्रश्न दहकती कलियाँ, छलना ; वर्त० अध्यापक , प० द्वारा भारद्वाज साहित्य-निकेतन, मंदसौर ।

*चंपालाल जैन*—ज० १८९२ , शि० होशंगाबाद , प्रका० ख्यालिका विशेष, सिद्धि स्वभाव, मुक्त स्वभाव ; अप्र० द्वादशानुप्रेक्षा, आत्मयज्ञादि, तारण-तरण, अध्यात्मवाणी कुछ चर्चाएँ, तारणशब्दकोश, तारण तत्व-प्रकाश : प० सोहागपुर, होशंगाबाद ।

*चंपालाल सिंघई*—ज० ६ फरवरी, '१९ , शि० एम० ए० हिंदी '५६, इतिहास '५८, बी० एड० विक्रम वि० वि० ; प्र० कविता '३४ में ; प्रका० स्फुट कविता, कहानी एवं लेख: अप्र० एक कविता-संग्रह, एक खंड० एवं एक कहा० संक० ; प० फूटा कुआँ, चँदेरी, गुना ।

*चक्रधर झा*—ज० ३० अक्टूबर, १९०६; शि० साहित्यालंकार, देवघर; सा० गत २४ वर्षों से हिंदी साहित्य-परिषद बलबड्डा के सभा० ; प्रका० स्फुट रचनाएँ ; अप्र० कविवर भूषण और हिंदी व्याकरण ; प० प्रधानाध्यापक बलबड्डा बोर्ड माध्यमिक विद्यालय, संथाल परगना ।

*चक्रधर शर्मा*—ज० २३ दिसंबर, '३१; शि० एम० ए० पटना वि० वि०, साहित्यरत्न, काव्यतीर्थ कलकत्ता, साहित्यालंकार देवघर, आयुर्वेदरत्न सम्मे० प्रयाग, आयुर्वेदाचार्य पटना ; सा० '४२ के आंदोलन में सक्रिय भाग एवं कारावास ; प्र० '५५ में ; प्रका० सविता ( कवि० ) '५५, आलोचना : सिद्धांत और विवेचन '५६ ; अप्र० दो आलो० ग्रंथ एवं तीन कवि० संक० ; प० पतिआंवा, पाईबिगहा, बिहार ।

*चतुर्भुज*—ज० '२८ ; शि० एम० ए० पाली एवं बौद्धदर्शन ; सा० सांस्कृतिक नाट्य संस्था 'मगध-कलाकार' की स्थापना, नव नालंदा महा-विहार की 'त्रिपिटक' पत्रिका के सह-संपा०; प्रका० कलिंग-विजय, श्रीकृष्ण, मेघनाद, सिराजुद्दौला, मीरकासिम, अरावली का शेर, कर्ण, कुँवरसिंह, भगवान बुद्ध, कृष्णकुमारी, कंस-वध, चतुर्भुज नाटकावली ( दो खंड ) , वि० 'मीर कासिम' नाट० उ० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत, राज० सरकार तथा संगीत नाटक अकेडमी द्वारा नाटकों के प्रकाशन में आर्थिक सहायता ; प० १०६, श्रीकृष्णनगर, पटना ।

*चतुर्भुजदास रावत*—ज० ५ नवंबर १९०३ मैनपुरी शि बी ए आनर्स

प्रभाकर (पंजाब), सा० रत्न (काशी), साहित्यकुलभूषण (इंदौर), साहित्याचार्य (लाहौर), एम० आर० ए० एस० (लंदन), साहित्यमार्तंड (काशी), काव्यभूषण (इटावा) ; सा० सद० : '४२ में 'रीजनल हिस्टारिकल सोसाइटी गवर्नमेंट आव इंडिया', 'यू० पी० हिस्टारिकल सोसाइटी', 'इंडियन हिस्टारिकल सोसाइटी', 'आर्ट ऐंड क्राफ्ट सोसाइटी' दिल्ली, 'न्यूमिसमेटिक सोसाइटी' बंबई, 'आल इंडिया म्यूजियम एसोसियेशन' बंबई, भारतीय विद्युत-परिषद अजमेर, 'वर्ल्ड हिस्टारिकल कांग्रेस' पेरिस, 'रायल एशियाटिक सोसाइटी आव ग्रेट ब्रिटेन ऐंड आयरलैंड' लंदन, 'न्यू हिस्ट्री सोसाइटी आव न्यूयार्क', अमेरिका, विज्ञान-परिषद होशियारपुर एवं ब्रज-साहित्य-मंडल मथुरा के स्थायी सद०, हिंदी साहित्य समिति के जीवन सद०, सनातनधर्म सभा, भरतपुर के मंत्री, '१८ में मैनपुरी राज्य के महाराजा के व्यक्तिगत सचिव, प्रका० काव्य : बधन, आत्मोल्लास, प्रभाकर प्रभा, मंगलाचरण, सुमन सवैया, चतुर्भुज - सतसई, काव्य-कुंज, हिय-हिलोर, पानांजलि, दुर्गा-चालीसा, सरोज-शतक; उप० : लावारिस का खाता, सुहाग की चूड़ी, सुशील स्काउट, कमला (अँगरेजी); निबंध : सुरीली बाँसुरी, मेरा स्वप्न, प्रेम-रहस्य, उपदेश - प्रभाकर, चतुर्भुज-नीति, गीता-ज्ञान-गौरव, विवेक-वाटिका, महाकाव्य, हिंदू त्योहार, दीपावली-महोत्सव, तुलसी-पूजन; वि० 'हरमिट' एवं 'मार्ट डी आर्डर' का अँगरेजी से अनुवाद किया है ; प० साहित्य कुटीर, दही गली, भरतपुर।

*चतुर्भुज मामोरिया*—ज० ११ नवंबर, '२१ नाथवाड़ा, राज०, शि० एम० ए० भूगोल '४७, एम० काम० '४५, पी-एच० डी० '५८, आगरा वि० वि०, सा० 'हायर सेकेंडरी बोर्ड आफ एजुकेशन' राज० की वाणिज्य पाठ्यक्रम-समिति, राज० वि० वि० की वाणिज्य-परिषद एवं राज० वि० वि० द्वारा प्रकाशित 'यूनिवर्सिटी स्टडीज' की वाणिज्य पत्रिका के संपा० मंडल के सद० ; राजस्थान सरकार द्वारा नियुक्त पुस्तकों के पाठ्यक्रम-संबंधी राष्ट्रीयकरण समिति में भूगोल के समीक्षक, 'इंडियन ज्याग्राफिकल सोसाइटी' कलकत्ता, 'नेशनल ज्याग्राफिकल सोसाइटी' बनारस के सद०, '३८ में गोवर्धन हाई स्कूल श्रीनाथद्वारे में अध्या०, '४३ में महाराणा मिडिलस्कूल चित्तौरगढ़ में सहा० प्रधाना०, '४५ में फतहहाईस्कूल उदयपुर में अध्या०, '४७ में महाराणा भूपाल कालेज उदयपुर में वाणिज्य के प्राध्या०, अब वहीं अर्थशास्त्र एवं वित्त विभाग के अध्यक्ष ; प्र० '४४ में ; प्रका० राजस्थान का सचित्र भूगोल '४४ मेवाड़ का सचित्र भूगोल '४६, प्रारंभिक बहीखाता '५१ प्रारंभिक व्यापार

शास्त्र '५१ भारत भूमि '५१ भारत का आर्थिक भूगोल '५१ विश्व भूगोल हमारी आर्थिक समस्या '५१ भारतीय अर्थशास्त्र '५२, भारत में यातायात '५२, भारत में व्यापार '५२, भारत का आर्थिक विकास '५४, हाई स्कूल व्यापार-पद्धति, इंटरमीडिएट व्यापार-पद्धति '५४, आर्थिक और वाणिज्य भूगोल '५७, आधुनिक भारत का बृहत भूगोल '६०, संयुक्तराज्य का आर्थिक विकास '६१, रूस का आर्थिक विकास (वही) '६२, इंगलैंड का आर्थिक विकास (वही) '६२, भारत का आर्थिक विकास (वही) '६२, तथा अँग्रेजी में अनेक पुस्तकें, अप्र॰ इंगलैंड, संयुक्तराज्य और रूस का आर्थिक भूगोल, मानव भूगोल के सिद्धांत, भारत की भौगोलिक समीक्षा, भारत का आर्थिक एवं वाणिज्य भूगोल, विदेशों में सहकारिता, भारतीय उद्योगों की व्यवस्था एवं वित्त, एशिया का भूगोल ; वि॰ 'आर्थिक एवं वाणिज्य भूगोल' नामक पुस्तक पर '५८ में उ॰ प्र॰ सरकार द्वारा ७००) का पुरस्कार प्राप्त तथा 'आधुनिक भारत का बृहत भूगोल' नामक पुस्तक पर उ॰ प्र॰ सरकार द्वारा पुनः ५००) का पुरस्कार ; वर्त॰ महाराजा भूपाल कालेज, उदयपुर में वाणिज्य एवं भूगोल के प्राध्यापक ; प॰ मामोरिया-कुटीर, १६८, भूपालपुरा, उदयपुर ।

*चरनसरन, 'नाज'*—ज॰ २३ जुलाई, '२४ ; शि॰ एम॰ ए॰ अँगरेजी ; प्रका॰ सफेद पंछी ; अप्र तीन उपन्यास, दो कविता-संग्रह एवं तीन कहा॰ संग्रह ; वि॰ राष्ट्रीय एवं अंतर्राष्ट्रीय स्तर पर अनेक पुरस्कार प्राप्त ; प॰ अध्यापक सर्वोदय विद्यापीठ, सलोन, रायबरेली ।

*चलमालि सुब्बाराव*—ज॰ ५ नवंबर, '२५ इंदुपल्लि, कृष्णा; शि॰ सा॰ भूषण, साहित्यालंकार देवघर, सा॰ रत्न (वर्धा), एम॰ ए॰ (हिंदी तथा दर्शन) काशी वि॰ वि॰; सा॰ '५१ में आंध्र हिंदी परिषद - कार्यालय के व्यवस्थापक, '५८ से हिंदू कालेज मछलीपट्टम के हिंदी विभागाध्यक्ष; प्र॰ '४७ में ; प्रका॰ तेलगु साहित्य : एक ऐतिहासिक दिग्दर्शन '४८, शाहजहाँ-मार (आलो॰) '५०, तेलुगु रानी (अनु॰ नाट॰) '५५, संत वेयना (अनु॰ काव्य) '५६, रानी रुद्रइया (नाट॰) '५६, शरतचंद्र (तेलगु जीव॰); अप्र॰ आंध्र भारती व्यावहारिक शब्द-संग्रह एवं राजभाषा ; वि॰ रानी रुद्रइया (नाट॰) आंध्र वि॰ वि॰ में पाठ्य ग्रंथ ; वर्त॰ राम-भक्ति-साहित्य पर शोधकार्य-रत ; प॰ हिंदी विभागाध्यक्ष, हिंदू कालेज, मसुलीपट्टम, आंध्र ।

*चावलि सूर्यनारायण मूर्ति*—ज॰ १२ सितंबर, '२१ ; शि॰ एम॰ ए॰ काशी वि॰ वि॰, सा॰ रत्न ; प्र॰ '५६ में ; प्रका॰ समझौता '५६, महानारा की ओर (नाट॰) '६०, सती उर्मिला (खंड॰) '६० ; अप्र॰ तीन आलो॰ लेख-

संग्रह ; वि० अनेक कहानियों एवं एकांकियों के तेलगु से अनु० किये हैं ; वर्त० हिंदी विभागाध्यक्ष, एम० ए० जैन कालेज, मिनामबक्कम, मद्रास २७ प० १४ मरेश स्ट्रीट, त्यागरायनगर, मद्रास —१७।

*चिंतामणि उपाध्याय*, डा०—ज० ८ जून, '२१ उज्जैन ; शि० माधव कालेज उज्जैन, होलकर कालेज इंदौर, पी-एच० डी० '५६ नागपुर वि० वि०, सा० मालवा लोकसाहित्य-परिषद के मंत्री, विक्रम वि० वि० द्वारा प्रकाशित (त्रैमा०) 'दी विक्रम' के 'कालिदास-विशेषांक' के संपा०, मालवा एवं भिंड-भदावर के लोकसाहित्य का संक० ; प्रका० उलझे सूत्र (कहा०) '४८, मालवी : एक भाषाशास्त्रीय अध्ययन '६०, लोकायन (लोक साहित्य) '६१, विष्णुप्रिया एक अध्ययन, दिव्या : एक अध्ययन, मालवी लोकगीतों का अध्ययन (शोध-प्रबंध) ; वि० लगभग ४००० लोकगीतों, कहावतों, कथाओं आदि का संकलन किया है ; प० हिंदी प्राध्यापक, माधव कालेज, उज्जैन।

*चिंतामणि शुक्ल*—ज० '१० धौलपुर, शि० एम० ए० (हिंदी तथा राजनीति) आगरा विश्वविद्यालय, एम० ए० (इतिहास) काशी वि० वि०, सा०रत्न० (हिंदी, राजनीति तथा इतिहास), साहित्यालंकार (बिहार), सा० '३०, '३२ एवं '४२ के स्वतंत्रता-आंदोलन में कारावास, सम्मे० प्रयाग की परीक्षाओं के व्यवस्थापक, म्युनिसिपल इंटर कालेज में गत पंद्रह वर्षों से प्राध्यापक, प्रका० विश्व का सरल इतिहास, भारतवर्ष का इतिहास, वृंदावन के राष्ट्रीय आंदोलन का इतिहास '५३, मथुरा जनपद का राजनीतिक इतिहास '५५, चीन के इतिहास की रूपरेखा '५४, फ्रांस की राज्य-क्रांति एवं नेपोलियन, हमारी आजादी के चलचित्र, दासता के अभिशाप, राष्ट्रनिर्माता सरदार पटेल की अंतिम झलक, नेता जी सुभाष की अंतिम झलक, संत और हरिजन, सन् १८५७ की क्रांति के अमर शहीद; अप्र० योरोप का इतिहास, आधुनिक जर्मनी का इतिहास, वर्तमान रूस का इतिहास, मथुरा जनपदीय स्वातंत्र्य-संग्रामों के सैनिक ; वि० व्रज का सांस्कृतिक इतिहास लिख रहे हैं; प० म्युनिसिपल इंटरकालेज, वृंदावन।

*चिन्मय चटर्जी*, डा०—शि० एम० ए०, पी-एच० डी० '५२ ; प्रका० स्फुट निबंध, वि० अँग्रेजी तथा बँगला में कई ग्रंथ लिखे हैं ; वर्त० मुख्य संवाददाता, 'प्रेस ट्रस्ट आफ इंडिया' ; प० ज्योतिकुंज, मोतीनगर, लखनऊ।

*चिरंजीत*—ज० २० अप्रैल, '१७ ; शि० बी० ए० ; सा० संपा० साप्ता० 'वीर अर्जुन', मासिक 'मनोरंजन' एवं साप्ताहिक 'जनसत्ता' '५३ तक, आकाशवाणी दिल्ली के नाटक-विभाग के संचालक '५६ से, प्रका० नाट-

दादी माँ जागी, रंगारंग, अभिमन्यु चक्रव्यूह में ; कवि० चिलमन, मधु की रात और जिंदगी एवं 'कहें पैमन्दीदास' : कथा 'मास्टर सिलविन' ; बालो० एक था राजा, एक थी रानी, नटखट के गीत, बच्चों गाओ गीत ; प० ड्रामा प्रोड्यूसर, नाटक विभाग, आकाशवाणी, नई दिल्ली ।

*चिरंजीलाल झा*—ज० ८ दिसंबर, '१४ ; शि० बी० ए० '४४, बी० ए० चित्रकला '४८, एम० ए० हिंदी '५०, एम० ए० अँग्रेजी '५६ आगरा वि० वि०, बंबई सरकार की कला-परीक्षा '३१; सा० अवै० संपा० 'प्रवासी' (मैथिल) तथा 'कला-संदेश', संचालक-संयुक्तप्रांतीय श्री मैथिल ब्राह्मण महा० सभा ; भूत० सद० . 'एकेडमिक कोंउसिल, फैकल्टी आव आर्टस, सद० 'बोर्ड आव स्टडीज इन फाइन आर्टस' विक्रम वि० वि० उज्जैन, आगरा वि० वि० के भूत० संयोजक-चित्रकला-परिषद ; प्र० '४६ में ; प्रका० चित्रकला के ६ अंग, भारतीय चित्रकला का विकास, कला के दार्शनिक तत्व, विश्व की चित्रकला, कला : एक मीमांसा, वि० अनेक पुस्तकें कई वि० वि० की बी० ए० परीक्षा के लिए पाठ्यग्रंथ : वर्त० 'ब्रज में लोक चित्रकला निबद्ध लोकसाहित्य' पर आगरा वि० वि० में शोधकार्य-रत ; अध्यक्ष चित्रकला, महानंदमिशन हरिजनकालेज, गाजियाबाद; प० १०२,नयागंज, गाजियाबाद ।

*चिरंजीलाल पाराशर*—ज० मार्च, '२३, विजनौर ; शि० चाँदपुर ; सा० साप्ता० 'वीर अर्जुन' में व्यंग्य-स्तंभ के लेखक ; प्रका० महिला-शासन (कहा०) '५६, देवर-भाभी, नये रिश्ते, पत्नीव्रत (उप०) '६०, दूसरा रास्ता (उप०) '६१, स्वर्ग की दीवार (कहा०), नारी और समाज, विश्व-सभ्यता का विकास (प्रथम भाग) '६२ ; अप्र० विश्व-सभ्यता का विकास (तीन भाग), एक उप० एवं दो संग्रह ; वि० 'गड़बड़ गाजियाबादी' नाम से व्यंग्य-लेखक ; प० १११, डासनगर, गाजियाबाद ।

*चिरंजीलाल माथुर, 'पंकज'*—ज० जुलाई, '२६ ; शि० बी० ए० जोधपुर ; सा० 'राजस्थान केसरी', 'ज्वाला', 'कलम', 'प्रभा' आदि जोधपुरी पत्रों के भूत० संपा० ; 'सहकार संवाद' के संपा० मंडल के सद०, अध्यक्ष : कुमार-साहित्य-परिषद एवं साहित्य सदन जोधपुर ; प्र० '४६ में ; प्रका० जीवन के पथ पर (कहा०) '५१, कीर्ति कृति भक्ति-साहित्य (आलो०) '५०, गृहलक्ष्मी की सूझ (एका०) '६२, नवनीत पाठमाला (संपा०) '५२ ; अप्र० दूधों नहाओ पूतों फलो (एका०), सहदेव (नाट०), आम बोला जामुन से ; वि० रीवाँ की 'कीर्ति पुरस्कार समिति' द्वारा 'जीवन के पथ पर' (कहा०) पर २०१) का पुरस्कार, राजस्थान सरकार के सहकारी विभाग

द्वारा 'सहदेव' (नाट०) पर प्रथम पुरस्कार प्राप्त '६२, काव्य आराधना मंदिर दिल्ली द्वारा साहित्य सेवा के उपलक्ष में 'भाषारत्न' एवं 'काव्यरत्न' की उपाधि प्राप्त ; वर्त० राजस्थान सरकार के सहायक कृषि सूचना-अधिकारी ; प० जीवनभवन मुंशीजयलाल का रास्ता, जयपुर ।

*चिरंजीवलाल बलदेवराम रावल*—ज० २१ जुलाई, १८८७ , शि० बी० ए० अलीगढ़ और ग्वालियर ; प्र० '२० से ; प्रका० आनंदपद पर चौदह चौकड़ियों के राज्य '३४ ( मराठी से अनु० ) ; वर्त० सूर शब्दानुक्रमणी के निर्माण में संलग्न ; प० शिंदे की छावनी, लश्कर, ग्वालियर ।

*चिरंतन चतुर्वेदी*—ज० '३८ ; सा० दिल्ली प्रादेशिक हि० सा० सम्मे० की स्थायी समिति एवं कार्यकारिणी के भूत० सदस्य ; प्र० '५८ से ; प्रका० स्फुट ; अप्र० दो संग्रह ; प० १७०, भूपालपुरा, उदयपुर ।

*चुन्नीलाल भारद्वाज*—ज० २० जून, '२०, मसूरी ; शि० इंटर० ; सा० गाँधी आश्रम मेरठ में कुछ समय तक कार्य ; प्रका० स्फुट लेख , वि० 'रमते राम' नाम से भी लिखते हैं ; प० ९८६, खारी कुआँ, मेरठ ।

*चौथमल कीर्तनीय*—ज० १७ अगस्त, '३५ ; शि० इंटर ; सा० मंडल-कांग्रेस-कमेटी, नगर-सेवा-संघ, समाज-सेवासंघ एवं सीकर जिला युवक कांग्रेस में मंत्री ; रामगढ़ नगरपालिका के सद० ; प्र० '५० में ; प्रका० स्फुट कविताएँ ; प० संपा० पाक्षिक 'शेखावटी', रामगढ़, सीकर (राज०) ।

*छेदी झा, 'द्विजवर', 'मैथिलमधुप', 'कातिल'*—ज० १८८२; शि० मैट्रिक '१५ जा० अँगरेजी, बँगला एवं मैथिली; सा० कांग्रेसी कार्यकर्त्ता, '३०, '३२ और '४२ में तीन बार कारावास और अर्थदंड, '४० से मधुपुरा लोकलबोर्ड के सभा०; प्र० '२० में; प्रका० बंदी-विनोद (मैथिली), राष्ट्रीय संगीत, जीवन-प्रभात (मैथिली पद्या०), घनश्याम, कोयल शतक (कवि०) नरसिंह पद्यावली, कुसुम (गीत), श्यामायन (महा०), प्रह्लाद चरित्रम्, गोस्वामी लक्ष्मीनाथ परमहंस की बृहत् जीवनी, बनग्राम, लक्ष्मीनाथ निर्वेद (नाट०), गीतगोविंद काव्य पर हिंदी टीका, दुर्गा सप्तशती पर हिंदी टीका, पातंजलि योगसूत्र पर मैथिली टीका, आल्हादुर्गा, गोस्वामी लक्ष्मीनाथ की जीवनी, वि० संस्कृत में भी लिखते हैं; प० बनगाँव, बरियाही, भागलपुर ।

*छेदीलाल गुप्त*—ज० ७ अगस्त, '२९, सा० 'रानी', 'रूपवाणी', 'अभिनय' और 'सुप्रभात' के संपा० विभाग में कार्य; प्र० '४२ में; प्रका० कहा० गंदगी '४६, ओट में '४७, फंदा '६१; एकां० नई फसल '५८, उप० मनु की बेटियाँ '५९; प० ५ बी०, साहालेन, कलकत्ता ७ ।

*छैलबिहारी गुप्त*—ज० १४ मई '२० बुलन्दशहर; शि० बी० ए०, सा० रत्न; प्र० '४० में; प्रका० रतिमा (कवि०) '५१, संगीतरूपक : बजी बाँसुरी धीरे '६१, आया दुआर तिहारे '६२, नये कदम नई राह '६२. अप्र० जवानी गाती है (कवि०), यह धरती बलिदान की, नन्हे-मुन्ने कदम बढाओ एवं दो संग्रह; प० आनंद-भवन, माधवनगर, उज्जैन।

*छोटेलाल बिरथरे, 'मिश्र'*—ज० ६ जनवरी, '२०; शि० एम० ए० '५५, आगरा वि० वि०, सा० रत्न सम्मे० प्रयाग; प्र० '४४ में; प्रका० कवि-परिचय '५८, लेखक-परिचय, उच्चतर निबंध '६०, हिंदी साहित्य के इतिहास की रूपरेखा '६०, हिंदी की श्रेष्ठ कहानियाँ (संपा०) '६०, हिंदी व्याकरण एवं काव्यांग '६२; वि० अच्छे चित्रकार भी हैं; 'सम्राट पृथ्वीराज चौहान' चित्र पर १५१ रु० का पुरस्कार; वर्त० अध्यक्ष, हिंदी विभाग वैष्णव उच्चतर विद्यालय, इंदौर, प० ७, शनिगली, इंदौर।

*छोटेलाल भारद्वाज*—ज० १ जुलाई, '१२; शि० एम० ए० हिंदी (सर्व-प्रथम), एल-एल० बी० आगरा वि० वि०; सा० नव संस्कृति संघ ग्वालियर के मंत्री, मध्यभारत सोशलिस्ट पार्टी के प्रधानमंत्री, सोशलिस्ट पार्टी की राष्ट्रीय समिति के सद०, '५७ में जौरा क्षेत्र से सोशलिस्ट पार्टी की ओर से विधान सभा के सद० निर्वाचित, भूत० प्राध्या० माधव कालेज, उज्जैन; प्र० '४४ में; प्रका० प्रतिहिंसा (खंड०), आँधी और अंकुर (काव्य०), निबंध-निकेत, निर्झर-दीपिका; अप्र० गीत भेजता हूँ; प० सदस्य विधान सभा, मुरैना।

*जगतनारायण*—ज० १८८७; शि० गुरु-ट्रेनिंग; सा० बेसिक ट्रेनिंग स्कूल में अध्यापकी; प्र० '१३ में; प्रका० बाल विनय (दो भाग), स्वर्गीय संगीत '२१; अप्र० श्रीमद्भगवतगीता तथा दशम स्कंध की हिंदी टीका एवं दो संग्रह; प० सरैया, बनियापुर, सारन।

*जगतप्रकाश*—ज० ६ नवंबर, '१४; शि० बी० ए० जोधपुर, एल-एल० बी० लखनऊ वि० वि०; प्र० '३४ में; प्रका० वीर एवं हास्य रस की स्फुट कवि०; अप्र० तीन संग्रह; वर्त० उप-जिलाधीश (जागीर), जालौर; प० ६६७, सरदारपुरा रोड नं० ८ डी०, जोधपुर।

*जगदीश, 'अतृप्त'*—ज० १ मार्च, '३५; शि० एम० ए० हिंदी; प्र० '५२ में; प्रका० गीत : प्यास, झकोर, गीतिमा; अप्र० ३ काव्यसंग्रह; वि० पी-एच० डी० के लिए शोधप्रबंध लिख चुके हैं; वर्त० अध्यक्ष हिन्दी विभाग, किसान डिग्री कालेज, बहराइच; प० बशीरगंज, बहराइच।

*जगदीशचंद्र*—ज० ३ दिसंबर, '२६, प्र० '४९ में; प्रका० स्फुट रचनाएँ; प० २६ बलरामपुर, इलाहाबाद—२।

*जगदीशचंद्र जैन, डा०*—ज० २० जनवरी, १९०९; शि० एम० ए०, पी-एच० डी; मा० '४२ के आंदोलन में बंबई में नजरबंद; प्रका० महावीर वर्धमान, दो हजार वर्ष की पुरानी कहानियाँ, प्राचीन भारत की कहानियाँ, सम्प्रदायवाद, भारतीय तत्त्व-चिंतन, चीनी जनता के बीच, देखा-परखा, प्राकृत साहित्य का इतिहास, प्राकृत-पुष्करणी तथा अँगरेजी में तीन पुस्तकें, वर्त० अर्द्धमागधी और हिंदी के प्राचार्य, रामनारायण रुइया कालेज, माटुंगा, बंबई. प० २८, शिवाजीपार्क, बंबई।

*जगदीशचंद्र मिश्र*—ज० १६ जुलाई, '३९; शि० हाईस्कूल, विशारद प्र० '५७ में: प्रका० स्फुट रचनाएँ, अप्र० दो संग्रह; वर्त० दैनिक 'सन्मार्ग' के संपा० में सहायक; प० 'सन्मार्ग'-कार्यालय, वाराणसी।

*जगदीशचंद्र मिश्र, आचार्य*—ज० १९०१, सहारनपुर; शि० संस्कृत, सा० दुर्गाकुंड संस्कृत पाठशाला के मंत्री, कांग्रेसी कार्यकर्ता; प्र० '२१ में, प्रका० धूपदीप '४६, मौत की खोज, जय-पराजय, पंचतत्व, खाली भरे हाथ, उड़ने के पंख (लघुकथा), इन्दिरा, वह हार गई, सीमा के पार, हाथी के दाँत, दुर्बल के पाँव (उप०), देवदूत (ऐति० नाटक), हीरे मोती; वि० 'इंदिरा', 'वह हार गई' एवं खाली भरे हाथ' उ० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत; प० आरोग्य भवन, पंसारी बाजार, सहारनपुर।

*जगदीशचंद्र मिश्र, 'सुयश'*—ज० १५ जनवरी, '२९; शि० बी० ए० आनर्स, साहित्याचार्य तथा व्याकरणशास्त्री काशी; सा०संपा०मा० 'ज्ञानदीप'; प्र० '५२ में; प्रका० विमना (कवि०) '५२, भूषण-सार-संग्रह (संस्कृत), प्रदक्षिणा प्रकाश (आलो०), ज्ञानदीप (पद्य); प० (१) अकबरपुर, वाया सूर्यगढा। (२) अध्यापक-पब्लिक हाई स्कूल, सूर्यगढा, मुंगेर।

*जगदीशचंद्र शास्त्री*—ज० १९०८, मरवन, मुजफ्फरपुर; शि० शास्त्री, काव्यतीर्थ, एम० ए०, विद्यावाचस्पति, हरिद्वार, अमृतसर, दिल्ली, सा० '४२-'४३ में दै०-सा०सा० 'लोकमत' के संपा० विभाग में कार्य, दिल्ली में हिंदी प्रचारिणी सभा, कालिम्पोंग में हिमालय हिंदी भवन एवं बंबई में प्रांतीय हि० सा० सम्मे० के संस्थापन-संचा० में सहयोग; प्रका० अनाथ (उप०) '२८, कैंब्रिज हिंदीग्रामर' '३८, नवीन भारत के पब्लिक स्कूल, बापू, बाबू, अप० स्वतंत्रता का अग्रदूत; प० उप-प्राचार्य सादूल पब्लिक स्कूल, बीकानेर।

*जगदीश चतुर्वेदी*—ज १३ जनवरी, ३३ शि बी ए ग्वालियर

एम० ए० उज्जैन, सा० माधव कालेज उज्जैन एवं साइंस कालेज नागपुर में भूत० हिंदी प्राध्या०; प्र० '४९ में ; प्रका० जीवन का पथर्ष (कहा०), कपास के फूल (नाट०), अंतराल के दो छोर (कहा०), अंतर्राष्ट्रीय लोकयात्री, अनुसंधाता (संपा०), पारिभाषिक शब्द-संग्रह ; वर्त० केंद्रीय हिंदी निदेशालय में अनुसंधान सहायक; प० ८।२, ईस्ट पटेलनगर, दिल्ली ।

*जगदीशनारायण* चतुर्वेदी—ज० २ मई, '२४; शि० साहित्याचार्य, साहित्यालंकार ; सा० प्रधानमंत्री ब्रज - साहित्य-मंडल मथुरा, उपाध्यक्ष चतुर्वेदी संगठन महासभा, सद० दिल्ली प्रादेशिक हि० सा० सम्मे०, कार्य-समिति ब्रजवासी समाज दिल्ली, विश्वकोश-प्रकाशन-समिति (ब्रज-साहित्य मंडल) गाजियाबाद, अ० भा० लेखक सम्मे० '६१ के प्रतिनिधि, संपा० सा० 'चतुर्वेदी-समाचार' '५८ से एवं त्रैमा० 'ब्रज-भारती' '६१ से; प्रका० स्फुट लेख एवं कविताएँ ; प० सी-२६, नेताजी नगर, नई दिल्ली ।

*जगदीशनारायण त्रिपाठी*, डा०—ज० ३ जुलाई, '३०; शि० एम० ए० (हिंदी एवं अँगरेजी), पी-एच० डी० आगरा वि० वि०; प्र० '५८ में; प्रका० अजातशत्रु-अनुशीलन '५८, आधुनिक हिंदीकविता की प्रमुख प्रवृत्तियाँ '६०, आधुनिक हिंदी कविता में अलंकार-विधान (शोध-प्रबंध) '६१, वाणी-विभूषण '६२, अप्र० दो लेख० संग्रह, वि० अँगरेजी से अनेक अनुवाद भी किये हैं, प० अध्यक्ष, हिंदी विभाग, राजा डी० एन० डिग्री कालेज, फतेहगढ़ ।

*जगदीशप्रसाद अग्रवाल*—ज० २१ मार्च, '३६, शि० बी० एस-सी० '५५, आगरा वि० वि०, सा० भूत० अध्यक्ष जंतु-विज्ञान विभाग, राजकीय कालेज, सँगरूर, प्र० '४९ में; प्रका० कबीर-दोहावली '४९, तुलसी-दोहावली '४९, (दोनों सटीक), बीस दिन में हिंदी '५० अप्र० वैज्ञानिक लेखों के तीन संकलन, प० अध्यक्ष, जंतुविज्ञान-विभाग, राजकीय कालेज, नाभा, पंजाब ।

*जगदीशप्रसाद चतुर्वेदी*—ज० २ अक्टूबर, '२३, फीरोजाबाद; शि० बी० ए० '४६ आगरा कालेज, एम० ए० हिंदी, नागपुर वि० वि०, एल० टी० मथुरा '४९, एम० एड० उसमानिया वि० वि०; सा० प्राध्यापक सिटी-कालेज एवं ट्रेनिंग कालेज हैदराबाद, प्रका० स्फुट रचनाएँ; अप्र० त्रिवेणी (हिंदी-मराठी-तेलुगु का तुलनात्मक व्याकरण), प० हिंदी शिक्षाधिकारी, हैदराबाद ।

*जगदीशप्रसाद चौबे*—ज० २ मार्च, '४२, शि० शाहाबाद; प्र० '६१ में; प्रका० चितचोर, स्त्री शिक्षा का सुफल, अभिनव चुटकले (संक०); अप्र० दो संग्रह, प० वैना, वाया मुरार, शाहाबाद ।

*जगदीशप्रसाद तिवारी*—ज० ७ अगस्त '३५ शि० इंटर सा० भूत

सहसंपा० 'सावधान', प्रका० स्फुट कहानियाँ; अप्र० चंद्रसखि-पद-संग्रह; वि० 'करनी और भरनी' लोककथा '६१ में म० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत, प० अध्यापक, रविशंकरनगर, सागर।

*जगदीशप्रसाद 'दीपक'*—सा० संपा० 'मीरा', प्रका० एशिया की महिला-क्रांति, राजपूतानियाँ (कहा०), राजस्थान के इतिहास में नारी का स्थान, राजस्थान के रमणी-रत्न, क्रांति और कुमारियाँ; अप्र० दो ग्रं०; प० एम० आर भंडारी ऐंड कंपनी, नया बाजार, अजमेर।

*जगदीशप्रसाद श्रीवास्तव*—ज० २६ अप्रैल, '३४ तलैन, राजगढ़, शि० एम० ए० विक्रम वि० वि० '६०; प्रका० स्फुट कहानी, लेख आदि; अप्र० नवीन जी के काव्य पर एक शोधप्रबंध; वर्त० हिंदी प्राध्यापक, शासकीय स्नातक महा-विद्यालय, रायगढ़, प० ७५ करोडीमल कालोनी, रायगढ़।

*जगदीशप्रसाद सक्सेना, 'पंकज'*—ज० २८ जुलाई, '२२; शि० मैन-पुरी, इंटर '५४; प्र० '५६ में; प्रका० नींद नहीं आती है '५८, हजरतगंज की सैर '५८, आदमी से प्यार कर लो '६०, अप्र० कुँवारी विधवा (उप०) चित्रकूट (प्रबंध०), अभी सुबह के चार बजे हैं; वि० राष्ट्रीय कविता-प्रति-योगिता में उ० प्र० सरकार द्वारा प्रथम पुरस्कार प्राप्त; वर्त० आयकर-विभाग, लखनऊ में कार्य करते हैं; प० २४२/५४ अहियागंज, लखनऊ।

*जगदीश माथुर, 'कमल'*—ज० १५ अगस्त, '३१; शि० सा० भूषण, सा० रत्न; सा० संस्था० अंतर प्रांतीय कुमार साहित्य परिषद जोधपुर की शाखा बीकानेर में '५२, संचा० अलका प्रकाशन '६०, संस्था० राजस्थान जनपद परिषद '६२, भूत० संपा० मा० 'नई चेतना' '५८, सह-संपा० त्रैमा० 'विश्वं-रा' '६२, प्रका० एवं संपा० त्रैमा० 'लोक-संपर्क' बीकानेर '६०; प्र० '५२ में; प्रका० संपा० : आशादीप (कहा०) '५३, सोटीनाथी रागूहार्थ (शोध-ग्रंथ) '६०, राजस्थान के कहानीकार (कहा०) '६२; प० मलेरिया इंस्पेक्टर, आई-सी सबयूनिट, पिंडवाडा, सिरोही।

*जगदीश गुप्त, डा०*—ज० '२४, शाहाबाद, हरदोई; शि० प्रयाग वि० वि०, एम० ए०, डी० फिल्, डिप्लोमा-पेंटिंग, डिप्लोमा-संस्कृत; सा० संपा० 'नयी कविता', '५० से प्रयाग वि० वि० में हिंदी प्राध्या०; प्रका० कवि० : नाव के पाँव, शब्ददंश, कृष्ण-काव्य का तुलनात्मक अध्ययन (शोध-ग्रंथ), गुजराती और ब्रजभाषा, भारतीय कला के पदचिह्न, वि० प्रसिद्ध चित्रकार भी है, प० प्राध्यापक हिंदीविभाग, वि० वि०, प्रयाग।

*जगदीश त्रिगुणायत*—ज० ८ मार्च, '२३ नैनी देवरिया शि० सा

रत्न, सा॰ बिहार राष्ट्रभाषा परिषद की सामान्य समिति के सद॰, गत २० वर्षों से छोटा नागपुर के आदिवासियों के बीच शिक्षा-प्रचार, आकाशवाणी राँची केंद्र के भ॰ 'असिस्टेंट प्रोड्यूसर'; प्र॰ '५१ म॰ प्रका॰ बाँसुरी बज रही '५७, वनदेवता (निब॰) '५६, सो सो योगा (गीत-कथा)' ५८, छायानाव (अनु॰) '५३; अप्र॰ मुंडा लोककथाएँ, मुंडा पहेलियाँ, जंगल की ज्योति, भूले-बिसरे, धर्मचक्र (काव्य-रूपक), वि॰ 'बाँसुरी बज रही' बिहार सरकार द्वारा २५००) से तथा उ॰ प्र॰ सरकार द्वारा ५००) से पुरस्कृत, 'मुंडा-लोक-कथाएँ' बिहार सरकार द्वारा ४०००) से पुरस्कृत; प॰ खूँटी, राँची।

*जगदीश मित्तल*—ज॰ '२५; शि॰ गोरखपुर, देहरादून एवं शांति-निकेतन; सा॰ कला-संपा॰ मा॰ 'कल्पना' हैदराबाद' ५१ से अब तक, हैदराबादी 'आर्ट सोसाइटी' के उपसभा॰, 'इंस्टीट्यूट आव एशियन स्टडीज' हैदराबाद के सह-मंत्री, हैदराबादी 'स्टेट म्यूजियम' के परामर्शदाता, स्थानीय राजकीय 'कालेज आव आर्ट' में कला के प्राध्यापक '५५ से, प्रका॰ (संयुक्त लेखक) भारतीय कसीदा '५४ तथा अँग्रेजी में अन्य कई पुस्तकें; वि॰ उ॰ प्र॰ तथा विंध्य प्रदेशीय सरकार द्वारा 'भारतीय कसीदा' पुस्तक पुरस्कृत; प॰ ११२।२१४, गगन-महल रोड, हैदराबाद।

*जगदीश यादव*—ज॰ २८ दिसंबर, '२५; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी; सा॰ सह-संपा॰ साप्ता॰ 'भूदान-यज्ञ बिहार '५२-'५४, दै॰ 'राष्ट्रवाणी' '५४-'५७, संपा॰ पाक्षि॰ 'पिछड़ा-समाज' '५७-'६१, मा॰ 'किशोर-भारती' '६२ से, प्र॰ '५२ में; प्रका॰ विनोबा-जीवनी; बालो॰ जयप्रकाश की जीवनी, राजाजी की जीवनी, शहीद दीनानाथ, ढेबर भाई का जीवन-परिचय; अप्र॰ दो ग्रंथ; प॰ भारती-भवन, गोविंदमित्र रोड, पटना।

*जगदीश शास्त्री, वैद्य*—ज॰ १९०१ चाँदपुर; शि॰ वैद्य-शास्त्री; सा॰ प्रधान-वैद्यमंडल, भूत॰ प्रधान प्रा॰ कांग्रेस कमेटी, सद॰ अपराध-निरोधक-समिति, संपा॰ 'चरित्र-निर्माण' ऋषीकेश, साप्ता॰ 'सुदर्शन' देहरादून तथा 'लोक-लोकोत्तर', प्रका॰ क्षय-चिकित्सा '३०; अप्र॰ जीवन मूल रहस्य एवं दो वैद्यक-संबंधी ग्रंथ; प॰ १६ राजा रोड, देहरादून।

*जगदीशसहाय उपाध्याय*—ज॰ ८ अगस्त, '२१; शि॰ एम॰ ए॰ (हिंदी तथा संस्कृत), साहित्याचार्य, शास्त्री, सा॰ रत्न, साहित्यालंकार; सा॰ संस्था॰ : ग्राम्य साहित्य-परिषद पालर, ना॰ प्र॰ सभा पालर, आदर्श शिशु विद्यालय बरुआसागर; अध्यक्ष : उ॰ प्र॰ माध्यमिक शिक्षक-संघ झाँसी, जनपद-साहित्य-परिषद झाँसी; संरक्षक : हि॰ सा॰ परिषद झाँसी प्र॰ '५० में

प्रका॰ शैलीकार, संस्कृत-प्रवेश, काव्यकार; अप्र॰ मन की मौज, महात्मा बुद्ध; प॰ अध्यक्ष हिंदी-संस्कृत विभाग, विपिनविहारी कालेज, झाँसी।

*जगदीश्वर जहरी*—ज॰ २० मई, '३३, बरेली; शि॰ बी॰ एस-सी॰ '५३, एम॰ एस-सी॰ '५५ प्रथम श्रेणी में प्रथम; जा॰ बँगला, गुजराती, पंजाबी, जर्मन, रूसी और अँगरेजी, सा॰ एक वर्ष तक 'वैज्ञानिक तथा औद्योगिक अनुसंधान परिषद' में शोध-कार्य, '५६ से पंजाब के शिक्षा-विभाग में; प्र॰ '४८ में; प्रका॰ स्फुट रचनाएँ; अप्र॰ जिज्ञासु मानव एवं विज्ञान-संबंधी लेखों के संक॰; वि॰ 'माइनिंग, ज्योलाजिकल एंड मेटर्लाजिकल इन्स्टीट्यूट आव इंडिया' द्वारा 'लाट्रश' पदक प्राप्त; अँगरेजी में भी लिखते हैं; प॰ भूगर्भ-शास्त्र विभागाध्यक्ष, राजकीय डिग्री कालेज, धर्मशाला (पंजाब)।

*जगदेव, 'शांत'*—ज॰ ७ सितंबर, '२०; शि॰ सा॰रत्न; जा॰ संस्कृत, अँगरेजी तथा उर्दू; सा॰ मेरठ हि॰ सा॰ समिति के मंत्री, प्रगतिशील-साहित्य समिति का संगठन, हि॰ सा॰ सम्मे॰ की स्थायी समिति के भूत॰ सद॰, '३८ से कांग्रेस में सक्रिय कार्य, जिला कांग्रेस कमेटी के सद॰ तथा वार्ड कांग्रेस कमेटी के मंत्री, प्र॰ '४० में; प्रका॰ छाया (कवि॰) '४०; अप्र॰ दो कविता-संग्रह; प॰ ४७४, ब्रह्मपुरी, मेरठ।

*जगनसिंह सेंगर*—सा॰ '२४ से अलीगढ़ नगरपालिका विद्यालय में शिक्षक, संपा॰ 'शिक्षक बंधु'; प्रका॰ किसान सतसई, आदर्श निबंधावली, आदर्श पत्ररचना; संपा॰ आदर्श अभिनव-मंजरी, आदर्श अंत्याक्षरी-चंद्रिका, आदर्श अपठित-मीमांसा, झाँकी, वि॰ 'किसान-सतसई' पर उ॰ प्र॰ सरकार द्वारा '५२ में ८००) का पुरस्कार प्राप्त; प॰ २१ कटरा, अलीगढ़।

*जगन्नाथ बहुगुणा*—ज॰ १५ जून, '११; शि॰ वैद्य वाचस्पति, आयुर्वेदाचार्य, डी॰ आई॰ एम॰ एस॰, गुरुकुल हरिद्वार एवं आयुर्वेदिक विद्यालय ऋषीकेश; सा॰ '३१ के स्वतंत्रता आंदोलन में सक्रिय भाग लिया; प्रका॰ ऋषीकेश की यात्रा, अग्निकर्म चिकित्सा, आयुर्वेदीय शल्यकर्म, अप्र॰ वैद्यक-संबंधी दो ग्रंथ; प॰ आयुर्वेद सेवासदन, देहरादून।

*जगन्नाथ पुच्छरत*—ज॰ १८८६; शि॰ सा॰भूषण, एफ॰ टी॰ एस॰ सा॰ पुरोहित-पंचायत और सारस्वत युवक मंडल के संस्था॰, काशी ना॰ प्रचा॰ सभा और हिंदी सा॰ सम्मे॰ के सम्मानित सद॰, काशी ना॰ प्रचा॰ सभा के तत्त्वावधान में 'पुच्छरत' पदक निधि की स्था॰, हिंदीरत्न-पुस्तकालय खोला, लगभग पैंतीस वर्षों से साहित्य सेवा में संलग्न; भूत॰ प्रधानमंत्री अमृतसर नागरी प्रचारिणी सभा; प्रका॰ परीक्षा-पद्धति मुद्रण पद्धति

संकल्प विधि आदि अप्र अनेक संपादित और मौलिक ग्रंथ ; पंजाब सरकार द्वारा दीर्घकालीन साहित्य सेवा के लिए अनेक बार पुरस्कृत ; प० साहित्य-सदन, चावल मंडी, अमृतसर।

*जगन्नाथप्रसाद*—ज० २४ नवंबर, १८९९, बलरामपुर ; शि० एम० ए०, एल-एल० बी० '२४, लखनऊ वि० वि० ; सा० स्थानीय साहित्य-मंडल के संस्था० ; प्रका० अंकुर-मंजरी, वेदगीतांजलि, रूपांतर '३५-'४० के बीच ; अप्र० तीन संग्रह ; प० पूरब टोला, बलरामपुर, गोंडा।

*जगन्नाथप्रसाद मिश्र*—ज० १८९६ ; शि० दरभंगा, मुजफ्फरपुर, पटना और कलकत्ता, एम० ए०, बी० एल० ; सा० '२१-'२२ में दै० 'कलकत्ता समाचार' तथा दै० 'विश्वबंधु' के संपा० विभाग में कार्य, संपा० : 'भारत मित्र', आठ वर्ष तक मा० 'विश्वमित्र', एक वर्ष तक मा० 'हिमालय', '५०-'५१ में दै० 'राष्ट्रवाणी', सह-संपा० : 'विशाल भारत', '३८-'५९ तक मिथिला कालेज दरभंगा में हिंदी विभागाध्यक्ष, '५२ से अब तक बिहार-विधान-परिषद के मनोनीत सद० ; प्र० '१४ से ; प्रका० दरभंगा '२९, प्रेमप्रबंध '३०, समाजवाद क्या है '२९, एक ही दुनिया '४५, साहित्य की वर्तमान धारा '४२, जानते हो '४०, जीवन देवता की वाणी '४०, मनुष्य की मर्यादा '४९, प्रेम और दाम्पत्य '५०, जीवन और जगत '५१, साहित्य-विवेचन '५४, बच्चों का चिड़ियाखाना '४०, राजनीति - विज्ञान '५१, महान मनीषी '५८ ; वर्त० मा० 'पुस्तकालय' के प्रधान संपा० तथा सद० बिहारविधानपरिषद ; प० राजपोखर, लहेरियासराय, दरभंगा।

*जगन्नाथप्रसाद मिश्र*—ज० १२ जून, '१२ ; शि० ग्वालियर एवं इंदौर ; सा० इंदौर की हि० सा० समिति में प्रचार-कार्य ; प्र० '३६ में ; प्रका० बलिदान (खंड-), नौकरी (निबंध), पुकार (कवि०) ; अप्र० दो कविता एवं एक निबंध-संग्रह ; प० रंगनिकेतन, रामकुई, लश्कर।

*जगन्नाथप्रसाद शुक्ल, वैद्य*—ज० १८७९, फतेहपुर; शि० आयुर्वेद-पंचानन, सा० वाचस्पति; सा० हि० सा० सम्मे० के प्रारंभ से सद० एवं समय-समय पर प्रबंध-मंत्री, प्रधानमंत्री एवं कार्याध्यक्ष, विज्ञान-परिषद के सभा०, बिलासपुर हिंदी-सभा के संस्था०, भूत० संपा० 'प्रयाग-समाचार', 'श्री वेंकटेश्वर-समाचार' तथा 'हिंदी केसरी' (नागपुर), आयुर्वेदिक पत्र 'सुधानिधि' के '१० से संपा०, प्रयाग आयुर्वेद-प्रचारिणी सभा के संस्था०, वैद्य-सम्मे० के पुनरुद्धारक, आयुर्वेदीय शिक्षा-परीक्षा के प्रबंधक, आयुर्वेद वि० वि० के उपकुलपति, महिला विद्यापीठ के सद०, संस्कृत विद्यालय के प्रबंधक,

'आयुर्वेद यूनानी मेडिसिन बोर्ड' के सद०, कांग्रेस के सद०, किसान सभा के मंत्री; प्र० १९०२ में, प्रका० भारत में मंदाग्नि, आरोग्य-विधान, रस-विज्ञान, आहारशास्त्र, आयुर्वेद का महत्व, भारतीय रसायनशास्त्र, पथ्यापथ्य-निरूपण, नाड़ी-परीक्षा, आयुर्वेदीय मीमांसा, नीति-कुसुम, आदर्श वाटिका, नीति-सौंदर्य, भारत में डच राज्य, सिंहगढ़-विजय आदि साहित्य एवं वैद्यक-संबंधी लगभग ५० पुस्तकें; वि० आरोग्य विधान पर ५००) का 'शंकरशास्त्री' पुरस्कार, कुछ पुस्तकों पर स्वर्ण तथा रौप्यपदक, वर्त० क्षयरोग और धातुमन्न पर अनुसंधान; प० ५ सम्मेलनमार्ग, प्रयाग।

*जगन्नाथप्रसाद साह*—ज० ३ दिसंबर, १९०२, शि० लालगंज, मुजफ्फरपुर एवं इलाहाबाद, विशारद, सा० वैशाली संघ के मंत्री एवं संघ की पत्रिकाओं के प्रका०, लालगंज हिंदी हितैषिणी सभा एवं शारदा-सदन पुस्तकालय के संस्था०, राजीपुर सब-डिवीजन पुस्तकालय संघ के मंत्री; प्रका० अनेक पुस्तकें; प० लालगंज, मुजफ्फरपुर।

*जगन्नाथराय शर्मा*—ज० १ दिसंबर, १८९९; शि० प्रारंभिक पटना में, बी० ए० और एम० ए० संस्कृत '२५, काशी वि० वि० तथा एम० ए० हिंदी '२६, पटना वि० वि० (प्रथम श्रेणी में प्रथम), कई पदक प्राप्त; सा० सहा० तथा प्रधानाध्यापक पाटलिपुत्र हाई स्कूल पटना '२६-'३७, पटना वि० वि० के हिंदी विभाग के भूत० प्राध्यापक एवं विभागाध्यक्ष, हिं० सा० सम्मे० के परीक्षा-केंद्र खोले, '४६ में मंगलाप्रसाद पारितोषिक के निर्णायक; प्र० '४१ में, प्रका० अपभ्रंश-दर्पण, ब्रजसाहित्य-सौरभ, निबंध-रत्नाकर, रामचरित-मानस की कथावस्तु, सूर-साहित्य-दर्पण, हमारा सांस्कृतिक साहित्य, विक्रम-विजय, तरुणतरंग; अप्र० सप्त प्रबंध, सूरसागर (प्रथमखंड), मानसोल्लास-मीमांसा; वर्त० अध्यक्ष, हिंदी-संस्कृत विभाग, राममोहनराय इंस्टीट्यूट, पटना; प० चाईं टोला, महेंद्रू, पटना ६।

*जगमोहननाथ अवस्थी (आशुकवि)*—ज० ४ अक्टूबर, १९०४ फतेहपुर; शि० साहित्यमनीषी; प्रका० काव्य० : कदम्ब, जीवन-कण, दिविता, अहिंसा-वध (खंड०), चौराहे से, प्राणदान (खंड०), फाँसी के स्वर (खंड०), अमर बापू, जयस्वतन्त्रते, उप० : सुहाग की चिता, सतीवेश्या; नाट० : पश्चाताप (ऐति०), बापू का वरदान एवं सुधाकलस (संक०); प० कवि-निवास, १४३, राजेन्द्रनगर, मार्ग २, लखनऊ।

*जगमोहनप्रसाद शुक्ल, 'मोहन'*—ज० ४ जुलाई, १९००; शि० विशारद सम्मे० प्रयाग, प्र० '२० में; प्रका० ललिता देवी; अप्र० प्रेम-शतक

एवं दो काव्य संग्रह; वि० बेनीमाधव खन्ना पुरस्कार एवं इट नाथीश द्वारा मानसहंस कवि पर स्वर्णपदक प्राप्त; प० हिंदी अध्यापक, राष्ट्रपिता स्मारक विद्यालय, इटौंजा, लखनऊ।

*जगमोहनलाल चतुर्वेदी*—ज० १६ जून, १९००; शि० बी० एस-सी०, एल० टी० इलाहाबाद; प्र० '५४ में, प्रका० एकनाथ, तुलसीदास, बालोपयोगी ज्ञानेश्वर, बालभक्त नामदेव, संत ज्ञानेश्वर '६०; वि० 'एकनाथ' व 'तुलसीदास' उ० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत; वर्त० मराठी संत-वाणी का अध्ययन; प० १६।११।४७८, दिलसुख नगर, कालोनी नं १, हैदराबाद २४।

*जगमोहनलाल जैन, शास्त्री*—ज० १९०२; शि० दर्शन-सिद्धांत-शास्त्री, सा० संपा० मा० 'परवार बंधु' के पाँच वर्ष तक, 'वीर संदेश' पत्र के डेढ़ वर्ष तक, साप्ता० 'जैन-संदेश' पत्र के छह वर्ष तक, '२० से '२५ तक कांग्रेस सदस्य, परवार सभा के मंत्री, गत ११ वर्ष से अ० भा० दिगंबर जैनसंघ के प्रधानमंत्री '५५ से, जैन शिक्षण संस्था के प्रधानाचार्य गत ३९ वर्ष से, सद० गणेश संस्कृत विद्यालय सागर, स्याद्वाद विद्यालय काशी; प्र० '५४ में; प्रका० श्रावकधर्म-प्रदीप (संस्कृत-हिंदी टीका); वि० अनेक जैन-समाजों द्वारा पुरस्कार प्राप्त; प० जैनशिक्षा संस्था, कटनी, जबलपुर।

*जगमोहनलाल माथुर*—ज० ३० जनवरी, '३४; शि० एम० ए०, सा० रत्न०; सा० सचिव 'तरुणोदय' नई दिल्ली, साहित्यमंत्री-दिल्लीप्रदेशीय सा० सम्मे०, संपा० मा० 'लालिमा' भरतपुर '५२-'५४, साप्ता० 'सेवाग्राम' दिल्ली '५६-'५७ से, उप०-संपा० हिंदी विज्ञापन और दृश्य प्रचार निदेशालय, सूचना एवं प्रसारण मंत्रालय, नई दिल्ली, प्रका० इंडोनेशिया, बर्मा, चीन, अफगानिस्तान (संयुक्तलेखन); प० ७४, कोटला रोड, नई दिल्ली।

*जनमेजय, विद्यालंकार*—ज० ३ मार्च, १९०३ शि० विद्यालंकार गुरुकुल काँगड़ी वि०वि०, एम० ए० संस्कृत, आगरा वि०वि०, शास्त्री, प्रभाकर, बी० ए० पंजाब वि० वि०, आयुर्वेदशास्त्री ढाका वि० वि०; मा० '३९-'४७ तक डी० ए० वी० कालेज लाहौर में एवं '४७ से डी० ए० वी० कालेज कानपुर में संस्कृत-प्राध्यापक, लाहौर में सर गंगाराम ट्रस्ट के मा० हिंदी पत्र के मुख्य संपा०; प्र० '२२ में; प्रका० सामाजिक क्रांति, संस्कृत शिक्षा-विधि (तीन भाग), वैदिक वर्णव्यवस्था, अभिनव काव्यम् (संस्कृत) '६०; अप्र० संस्कृत साहित्य-संबंधी अनेक आलो० लेखों के संग्रह; वि० 'अभिनव काव्यम्' पर उत्तरप्रदेशीय सरकार द्वारा ५००) का पुरस्कार प्राप्त; प० ७/१८३, स्वरूपनगर, कानपुर।

*जनार्दन प्रतिहस्त*—ज० ५ नवम्बर, '२१, शि० साहित्याचार्य, सा०रत्न, काव्यतीर्थ, प्रभाकर, प्र० '४५ में ; प्रका० राष्ट्रपति शिवाजी (प्रबंध) '४५, हिंदी-हिंदू हिंदुस्थान (खंड) '४७ ; अप्र० मीना (मैथिली महा०), हलधरपच्चीसी (खंड०): प० (१) भीठा (बड़ा), सुरसंड, मुजफ्फरपुर। (२) अध्यापक, हथुआ राज हाईस्कूल, हथुआ, छपरा।

*जनार्दन मिश्र, 'पंकज'*—ज० '१२, नयागाँव, मुँगेर, शि० एम० ए० हिंदी, शास्त्री, काव्यतीर्थ, व्याकरण-साहित्याचार्य, न्यायाचार्य (स्वर्णपदक प्राप्त), सांख्ययोगाचार्य, वेदांताचार्य, सा०रत्न, साहित्यालंकार ; सा० भूत० प्राध्यापक विश्वभारती वि० वि० शांतिनिकेतन, भूत० प्रधानपंडित बहु-उद्देशीय पटना कालेजिएट स्कूल, बहुउद्देशीय पटना सिटी स्कूल, एवं बहु-उद्देशीय जिलास्कूल हजारीबाग ; प्रधानाचार्य राजकीय संस्कृत विद्यालय राँची एवं धर्मसमाज राजकीय संस्कृत विद्यालय मुजफ्फरपुर ; 'कर्मचारी' भागलपुर के संपा० मंडल में ; प्रका० तुलसीदास (कवि), साहित्य-सुषमा (टीका), मित्र-लाभ-दर्पण, संस्कृत-संग्रह-पयोधि, मनुस्मृति द्वितीयाध्याय (अनु०), सत्य हरिश्चंद्र (संपा०) कलम-कसाई, आहों की दुनियाँ, हिंदी का व्यावहारिक व्याकरण, संस्कृत शिशु-बोध ; हिंदी व्याकरण तथा रचना, बापू की अमरवाणी आदि ; अप्र० श्मशान की चाँदनी, चारबाग, गली की लड़कियाँ, गोश्त का टुकड़ा, अँगूठी एवं दो संक० : प० प्रधानाचार्य, धर्मसमाज राजकीय संस्कृत विद्यालय, मुजफ्फरपुर।

*जमनादास व्यास*—ज० १९०९ ; शि० पंजाब, अलीगढ़, आगरा एवं नागपुर ; एम० ए० हिंदी, सा०रत्न, विज्ञानरत्न (कृषि), विद्याविनोद (संस्कृत) ; सा० आचार्य सा० महाविद्यालय वर्धा, परीक्षामंत्री राष्ट्र० हिं० प्रचा० सभा वर्धा, विहारविद्यापीठ के प्रचारक, भूत० सहसंपा० 'मानेश्वरी' तथा 'लोकमत', भूत० प्रधानाध्यापक हिंदी गर्ल्स हाई स्कूल वर्धा, भूत० प्राध्यापक यशवंत आर्ट्स-कालेज वर्धा, उपप्राचार्य यशवंत बेसिक ट्रेनिंग कालेज वर्धा, उपकुलपति तथा साहित्यमंत्री महाराष्ट्र हिंदी विद्यापीठ ; अप्र० हमारी अर्थनीति, स्वराज्य की ओर, काव्य में प्रकृतिवाद, जैन साहित्य का इतिहास ; प० यशवंत बेसिक ट्रेनिंग कालेज, वर्धा।

*जयकिशनप्रसाद*—ज० २२ मई, '२२ : शि० एम० ए० (हिंदी, संस्कृत तथा अर्थशास्त्र), एल-एल० बी० काशी वि० वि०, सा०रत्न सम्मे० प्रयाग, साहित्यालंकार देवघर ; सा० संयोजक, 'जगदीश स्वाध्याय मंदिर', आचार्य आर० एल० इंटर कालेज, कछला '५६, प्राध्या० द्रोणाचार्य सनातनधर्म डिग्री

कालेज '५६-५८ प्रा० या० हिंदी संस्कृत विभाग बलवंत राजपूत कालेज आगरा '५८ से ; पत्रा० 'खंडेलवाल समाचार' मासिक पत्र '६० से ; प्र० '५३ , प्रका० हिंदी साहित्य की प्रवृत्तियाँ '५०, हिंदी साहित्य का आधुनिक काल '५६, महादेवी का वेदनाभाव '५६, आधुनिक हिंदी कविता : प्रमुख वाद '५६, केशवदास : एक आलोचनात्मक अध्ययन '५६ , अप्र० दो आलोचना-संकलन ; वर्त० 'ब्रजभाषा गद्य का विकास' विषय पर पी-एच० डी० के लिए शोध-कार्य-रत ; प० १००३, बेलनगंज, आगरा ।

*जयकुमार, 'जलज'*—ज० २ अक्टूबर, '२४, ललितपुर ; शि० एम० ए० हिंदी, प्रयाग वि०वि० '५७ , प्र० '४८ में ; प्रका० सूरज सी आस्था (कवि०), ध्वनि और ध्वनिग्राम (भाषाशास्त्रीय ग्रंथ ), संस्कृत नाट्यशास्त्र (शोधग्रंथ), हिरनी की आँख ( संपा०कहा० संक० ) ; अप्र० संसार की श्रेष्ठ कहानियाँ (संक०), किनारे से धार तक (कवि०), हिंदी लघुकथा : उद्भव और विकास (शोधग्रंथ) ; वि० सागर वि० वि० के शोध-छात्र ; प० अध्यक्ष हिंदी विभाग, राजकीय डिगरी कालेज, बरेली (म० प्र०) ।

*जयगोपाल मिश्र, 'फतेहपुरी'*—ज० १२ जनवरी, २६; शि० फतेहपुर, इलाहाबाद ; सा० संचालक रेलवे आर्टिस्ट-एसोसिएशन, व्यवस्थापक, निराला साहित्य-परिषद, मंत्री : तुलसी-स्मारक-समिति राजापुर, चित्रकूट-उत्थान-समिति कर्त्री, फीरोज गाँधी स्मारक समिति तथा फतेहपुर उन्नयन समिति, प्रबंधसंपा० मा० 'कल्पना' एवं 'निराला' ; प्र० '४६ में ; प्रका० जनपद फतेहपुर का १८५७, जनपद फतेहपुर की पुरातात्विक देन, जनपद फतेहपुर की लोकरागिनी ; प० २६, अशोकनगर, इलाहाबाद ।

*जयचंद्रराय, डा०*—ज० '२५, आजमगढ ; शि० एम० ए०, पी-एच-डी० ; सा० शोध-संस्थान गाजियाबाद की स्थापना , प्रका० आचार्य शुक्ल और उनका साहित्य, (अन्य लेखकों के सहयोग से) चंदबरदाई और उनकी कविता, विद्यापति और उनकी कविता, हरिऔध और उनकी कविता, निराला और उनकी कविता ; अप्र० आचार्य शुक्ल : सिद्धांत और साहित्य (शोधप्रबंध) ; वि० डी० लिट० का विषय 'आलोचना के साहित्येतर मूल्य और उनके आधार पर हिंदी काव्य का मूल्यांकन' ; वर्त० अध्यक्ष हिंदी विभाग, म० वि० हरिजनकालेज, गाजियाबाद ।

*जयघोष (बलवंतसिंह)*—ज० २० जून, '४१ ; शि० बी० ए० आनर्स बिहार वि० वि० '६०, एम० ए० पटना वि०वि० '६२ ; सा० भूत० सह-संपा०

'प्रहरी' छपरा, प्रचारमंत्री जिला हि० सा० सम्मे० ; प्र० '५६ में, प्रका० काव्य संकलन (संपा०) ; प० कार्नर केम, निकट भूदान-कार्यालय, छपरा।

*जयचंद्र, विद्यालंकार*—ज० ५ दिसंबर, १८८८, शि० विद्यालंकार गुरुकुल कांगडी, सा० तीन वर्ष तक गुरुकुल कांगडी और गुजरात विद्यापीठ मे कार्य, '२१ में लाहौर के कौमी महाविद्यालय मे भारतीय इतिहास के अध्यापक, '२५ मे प्रांतीय कांग्रेस के उपमंत्री, '२३ मे पंजाब प्रांतीय हि० सा० सम्मे० की स्थापना एवं '२७ तक मंत्री, '२७ मे विहार विद्यापीठ पटना के अध्यापक, '३६ में हि० सा० सम्मे० नागपुर में इतिहास-परिषद के सभापति, '३७ में डा० राजेन्द्रप्रसाद आदि के सहयोग से भारतीय-इतिहास-परिषद की स्था०, '३८ मे हि० सा० सम्मे० के शिमला अधिवेशन मे तथा बिहार प्रादेशिक हि० सा० सम्मे० के आरा अधिवेशन मे इतिहास-परिषद के सभापति, '३८ मे भारतीय विद्याभवन बंबई मे भारतीय इतिहास के प्राध्यापक, बंबई वि० वि० के स्नातकोत्तर विभाग मे प्राचीन भारतीय इतिहास और संस्कृति के अवैतनिक प्राध्यापक, '४१ मे पटना वि० वि० में 'रामदीन रीडर पद' से व्याख्यानदाता, '४२ के स्वतंत्रता-आंदोलन में भाग, '४३ मे तीन वर्ष का कारावास, '४८ मे भारतीय संविधान का हिंदी अनुवाद करने वाली विज्ञ समिति के सद०, '५० मे सम्मे० प्रयाग के सभापति, '५७ में 'केंद्री पंजाबी लेखक सभा' के अधिवेशन-सभापति, '५८ मे पंजाब सरकार द्वारा पंजाब की भाषा - समस्या को हल करने के लिए नियुक्त ; प्र० '१८ मे ; प्रका० भारतभूमि और उसके निवासी '३१, भारतीय इतिहास की रूपरेखा (दो भाग) '३३, इतिहास-प्रवेश, भारतीय कृष्टि का क ख '५५ ; अप्र० भारतीय इतिहास की मीमांसा ; वि० 'भारतीय इतिहास की रूपरेखा' पर हि० सा० सम्मे० द्वारा मंगलाप्रसाद पारितोषिक, 'भारतीय कृष्टि का क ख' भारत सरकार द्वारा हिंदी की श्रेष्ठ पुस्तक रूप में पुरस्कृत ; प० हिंदी भवन, रानीमंडी, इलाहाबाद।

*जयनाथ, 'नलिन'*—ज० १० मार्च, '१२, काँठ, मुरादाबाद ; शि० एम० ए० हिंदी, सा० रत्न ; सा० साप्ता० 'प्रभाकर' आगरा मे '३६-'३८ तथा दै० 'शक्ति' लाहौर में '३८ ( जुलाई से अक्टूबर तक ) सह संपा०, दै० 'विश्व-बंधु' लाहौर में '४२-'४४ तथा दै० 'मिलाप' लाहौर के '४४-'४५ तक संपा०, दै० 'अमर भारत' दिल्ली मे '४८ से संयुक्त संपा०, '४६-'४८ तक फिल्मी गीत तथा संवाद-लेखन-कार्य, सनातन धर्म कालेज अंबाला कैंट मे प्राध्यापक अक्टूबर '४१ से फरवरी '५५ तक के० बी० कालेज, माछरा

(मेरठ) में जुलाई '५५ से जुलाई '५९ तक तथा दयानंद कालेज, हिसार में जुलाई '६० से सितंबर '६२ तक अध्यक्ष हिंदी विभाग, अब कुरुक्षेत्र वि० वि० में प्राध्या० ; प्र० '३३ में ; प्रका ; आलो० हिंदी नाटककार, हिंदी निबंधकार, आचार्य रामचंद्र शुक्ल, विद्यापति, भक्तिकाव्य में माधुर्य भाव; कहा० : जवानी का नशा ( हास्य ), टीलों की चमक, झुरमुट ; कवि० . यामिनी, धरती के बोल ; नाटक : अवसान, हाथी के दाँत ; निबंध चिंतन और कला , शब्दचित्र : शतरंज के मुहरे, बिखरते बादल , अप्र० तीन आलो० ग्रंथ एवं दो संक ; प० (१) १८० माडल टाउन, लुधियाना। (२) हिंदी प्राध्यापक, वि० वि०, कुरुक्षेत्र।

*जयनारायण मंडल*—शि० एम० ए० '४९, पटना वि० वि० (प्रथम श्रेणी में प्रथम, स्वर्णपदक प्राप्त ) ; प्रका० उपन्यास के मूल तत्व '५३, कलाकार (नाट०) '५८, हिंदी की कहानियाँ (संपा०) '६१, स्वप्न सत्य और और धुँधलका (कहा०) '६२ ; वर्त० हिंदी उपन्यासों पर शोध-कार्य-रत , प० अध्यक्ष, हिंदी विभाग, राँची कालेज, राँची।

*जयनारायण शर्मा शांडिल्य, 'हरिजय'*—ज० १४ अक्टूबर, १९०४; शि० इलाहाबाद, सा०रत्न '४२, रामायण उत्तमाखंड ; सा० भूत० संपा० 'बाल-सेवक' '२७-'३४ तक, अध्यक्ष 'बाल- सभा', केंद्र-व्यवस्थापक गीता, रामायण एवं आर्य(हिंदू) धर्म परीक्षा देहली ; प्र० '२४ मे ; प्रका० आह्वान (काव्य) '४७ ; अप्र० काव्य-कुंज एवं दो काव्य-संक० ; प० अध्यक्ष, ८२७ । नंत आश्रम, चाँदिया रोड, वाया कटनी ।

*जयप्रकाश भारती*—ज० जनवरी, '३६ मेरठ ; प्रका० भारत का संविधान, लोकमान्य तिलक, मनु, रेल की कहानी, संयुक्तराष्ट्रसंघ, उत्तर प्रदेश की लोककथाएँ ; संपा० : भारत की प्रतिनिधि लोककथाएँ, पौराणिक कहानियाँ, मानवता के हितैषी, भारत-निर्माता, आदि काल के बालक, देश-देश के बालक, हमारे देश के बालक, पथ तथा क्षेत्रीय खेलकूद प्रणाली, हाकी बैडमिंटन फुटबाल और बालीबाल के खेल, उत्तरी और दक्षिणी ध्रुवों की खोज, एवरेस्ट विजय, दिल्ली का लाल किला, माप तौल की दाशमिक प्रणाली, बेसिक स्कूलों में सांस्कृतिक कार्यक्रम, बालसभा, आदि कवि वाल्मीकि, बद्रीनाथ की यात्रा, किरणमाला (तीन भाग) ; प० (१) २२ लक्ष्मीनगर, मेरठ। (२) सहसंपा० साप्ता० 'हिंदुस्तान', नई दिल्ली।

*जयप्रकाश शर्मा*—ज० ७ मार्च, '३५ ; शि० दिल्ली ; सा० 'पुस्तक-जगत' 'राष्ट्रवाणी' एवं 'ज्ञानपीठ-पत्रिका' के स्तंभ-लेखक प्र '५६ मे ;

प्रका॰ उप॰ निशा ढलती है, चाँद का दाग; धरती मैया, लोकलाज, कलमुँही, पत्थर के फूल, तिनके का सहारा, धूल भरा धरती का प्रागण, गीत सो गये, कुँवारे सपने, आखरी भूल, सिंदूर की राख, बदबू घुटन और जिंदगी ( गोर्की के उप॰ का अनु॰ ); बालो॰ : सागर सम्राट, अजीब सफर, मुर्गे की करामात, मौत की घाटी, अलबेला आदि ; अप्र॰ प्रहरी सीमा प्रांतर, उदयपथ, ऊषा झाँको तारों बीच, दिल का दर्द कहा न जाय , प॰ १७/८२, आनन्द पर्वत, दिल्ली—५ ।

*जयवंशी झा*—ज॰ १ जनवरी, '२८ ; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी '५७, एम॰ ए॰ संस्कृत '६०, एम॰ ओ॰ एल॰ '६१, शास्त्री '४६, प्रभाकर '५४ पंजाब वि॰ वि॰, व्याकरणाचार्य पटना, साहित्यालंकार '४८ देवघर-बिहार, सा॰ रत्न '५५ सम्मे॰ प्रयाग ; सा॰ 'सन्मार्ग' एवं 'विश्वमित्र' (दिल्ली) के भूत॰सह-संपा॰, दै॰ 'नेताजी' (दिल्ली) मे लगभग २ वर्ष तक प्रधान संपा॰, प्र॰ '४८ में ; प्रका॰ महाकवि नंददास '५७, भाषा-विज्ञान '५८, निबंध-रत्नाकर '५९, विद्यापति-पदावली '६१ ; वर्त॰ सहसंपा॰ दै॰ 'वीर अर्जुन', दिल्ली ; प॰ (१) हरिपुर बख्शीटोला, कनुआही, वाया मजौली, दरभंगा । (२) ७२१, मंदिरवाली गली, चर्च मिशन रोड, फतेहपुरी, दिल्ली—६ ।

*जयशंकरनाथ मिश्र, 'सरोज'*—ज॰ ११ फरवरी, '२३ ; शि॰ एम॰ ए॰ लखनऊ वि॰ वि॰, एल॰ टी॰ , प्र॰ '३७ में ; प्रका॰ अशोक वन : समीक्षा ; अप्र॰ कविता : कल्पना,नीहारिका, अर्चना; कहानी : सुनहले साँप ; आलो॰ : विचार-दर्शन, संक्षिप्त भाषा-विज्ञान, अलंकार तथा काव्य, मातृभाषा-शिक्षण, भारतीय शिक्षा का संक्षिप्त इतिहास, देश-दर्शन ; वर्त॰ प्राध्यापक, क्रिश्चियन ट्रेनिंग कालेज, लखनऊ ; प॰ शंकरी टोला, चौक, लखनऊ —३

*जयशंकर यात्री*, डा॰—ज॰ १० मई, '३८; शि॰ पी-एच॰ डी॰, काशी वि॰ वि॰; ज्ञा॰ काश्मीरी, फारसी तथा अरबी ; सा॰ सद॰ 'न्यू मिसमेटिक सोसाइटी आफ इंडिया' वाराणसी, 'ओरिएंटल सोसाइटी आफ इंडिया' पूना, 'इंडोलाजिकल इंस्टीट्यूट आफ इंडिया' काशी वि॰ वि॰, 'हिस्टारिकल सोसाइटी आफ इंडिया' कलकत्ता, काशी ना॰ प्र॰ सभा आदि ; प्रका॰ तोती नानी '५७, समुद्रगुप्त (नाट॰) '५८ ; अप्र॰ ट्रेन चल दी थी (कहा॰), आठवाँ अलबम, अलबरूनी के भारत का राजनीतिक और सामाजिक अध्ययन (पी-एच॰ डी॰ का शोध-प्रबंध); प॰ सी॰ के॰ ३३/२८, नीलकंठ, वाराणसी १ ।

*जयसिंह नीरज*—ज॰ ११ फरवरी, '२८ ; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी ; प्र॰ '४८ में ; प्रका॰ नील जल सोई परछाइयाँ , वर्त॰ 'राजस्थानी चित्रकला

को कृष्ण काव्य की देन विषय पर शोध कार्य प प्राध्यापक हिन्दी विभाग राजकीय कालेज राजपूत छात्रावास, अलवर।

*ज० ला० श्रीवास्तव*—ज० '२८; शि० इंटर; सा० मा० पत्र 'ज्ञान-शक्ति' के सह-संपा० तथा आत्मविकास केंद्र गोरखपुर के संस्था० संचा०; प्र० '५६ में; प्रका० स्फुट; अप्र० आत्मतत्व, मन की गुप्त शक्तियाँ, जीवन का आनंद; प० आत्मविकास-केंद्र, २५, अलहदादपुर, गोरखपुर।

*जवाहरलाल लोढ़ा*—ज० १८८६; शि० इंटर, आगरा; ज्ञा० अँगरेजी, गुजराती और उर्दू; सा० '२५ में प्रका०-संपा० श्वेतांबर जैन', '३८-'४६ तक 'वीर-संदेश' के संपा०, संस्था० 'जैन पब्लिक लाइब्रेरी' लखनऊ, श्रीविजय-धर्म लक्ष्मी ज्ञानमंदिर आगरा में तीन वर्ष तक पुस्तकाध्यक्ष, '५३-'५८ तक आगरा नगर जनसंघ के उपाध्यक्ष; प्र० '१६ में; प्रका० उपदेश चिंता-मणि '१६ तथा अन्य लगभग १६ पुस्तकें: वि० गुजराती से अनेक पुस्तकों के अनु०; प० संपा० मासि० 'श्वेतांबर जैन', मोतीकटरा, आगरा।

*जवाहरसिंह*—ज० २ जनवरी, '३४, शि० बी० ए० आनर्स '५६, बिहार वि० वि०, एम० ए० '६२ काशी वि० वि०; सा० संयुक्त मंत्री: सारण जिला हि० सा० सम्मे०; प्र० '४१ में; प्रका० काव्य-संकलन (संपा०); अप्र० दो संकलन; प० विष्णुपुरा, जलालपुर बाजार, सारण।

*जवाहिरलाल जैन*—ज० १९०८, शि० एम० ए० (इतिहास तथा राजनीति) महाराजा कालेज जयपुर; सा० पोद्दार कालेज नवलगढ के भूत० उप-प्राचार्य, प्रबंधसंपा० दै० 'लोकवाणी', सह-संपा० 'युगांतर', प्रबंध-संचा० युगांतर प्रकाशन मंदिर, आचार्य खादी ग्रामोद्योग विद्यालय शिवदासपुरा, मंत्री राजस्थान खादी संघ जयपुर, संपा० 'खादी पत्रिका', संचा० राजस्थान खादी ग्रामोद्योग कमीशन, अध्यक्ष राजस्थान सेवा संघ जयपुर; प्रका० फूलों की माला, ईश्वरीय न्याय (अनु०), रामविलास पोद्दार, सर्वोदय अर्थ-व्यवस्था, सामाजिक क्रांति के कार्यक्रम, आर्थिक क्रांति के कदम, राजनैतिक क्रांति का स्वरूप, कार्यकर्ताओं के साथ, खादी विचार, अप्र० दो संग्रह; प० मालपुरा हाउस, घी वालों का रास्ता, जयपुर।

*ज़ाकिरहुसैन, 'भारतरत्न'*, डा०—ज० १८ फरवरी, १८९७, हैदराबाद; शि० इटावा, एम० ए०, पी-एच० डी० (बर्लिन), डी० लिट्० (सम्मानार्थ) देहली, कलकत्ता, अलीगढ तथा प्रयाग वि० वि० से; सा० बिहार के राज्यपाल जुलाई '५७ से मई '६२, भारतीय उपराष्ट्रपति मई '६२ से, उपकुलपति-जामिया मिलिया दिल्ली '२६-'४८, अध्यक्ष हिंदुस्तानी तालीमी संघ, सेवा ग्राम

'३८-'५०, उपकुलपति अलीगढ वि॰ वि॰ '४८-'५६, सभा 'इंटरनेशनल स्टूडेंट्न सरविस , इंडिया कमेटी '५५, 'वर्ल्ड यूनिवर्सिटी सरविस' जेनेवा '५५-'५५, 'सेंट्रल बोर्ड आफ सेकेंडरी एजुकेशन' '५७, बेसिक नेशनल एजुकेशन कमेटी '३७, सदस्य-'यूनिवर्सिटी ग्राट्स कमीशन' जून '५७, राज्य-सभा ( उच्च सदन-केंद्रीय ) '५७, 'एक्जीक्युटिव बोर्ड यूनेस्को' पेरिस '५६-'५८, 'यूनिवर्सिटी एजूकेशन कमीशन' '४८-'४९, 'इंडियन प्रेस कमीशन' एव 'एजुकेशनल रिआर्गनाईजेशन कमेटी' बिहार, उ॰ प्र॰ तथा म॰ प्रदेश; प्रका॰ शिक्षा; वि॰ अँग्रेजी और उर्दू मे भी कुछ पुस्तकें लिखी हैं, भारतसरकार द्वारा 'पद्मविभूषण' की उपाधि '५४ में तथा 'भारत-रत्न' की उपाधि '६३ मे, प॰ उपराष्ट्रपति, भारत सरकार, नई दिल्ली ।

*जानकीप्रसाद पुरोहित*—ज॰ १७ दिसंबर, '२१ , शि॰ इटारसी, होशंगाबाद एवं बावई ; प्र॰ '३९ मे ; प्रका॰ साथी, उन्माद, चित्रा , दुविधा अवनिका, देहाती, देवता, अहिंसा की हिंसा, प्रसून चतुर्दशी ; प॰ नवजीवन पुस्तकमाला, मल्हारगंज, मेन रोड, इन्दौर ।

*जितेंद्रनाथ पाठक*—ज॰ '२६, गाजीपुर ; शि॰ बी॰ ए॰ आनर्स '५४ एम॰ ए॰ '५६ ; सा॰ '४७ मे सैदपुर में 'साहित्य सुषमालय' संस्था की स्था॰, '६० में 'सर्जना' का सगठन, ना॰ प्र॰ सभा काशी के स्थायी सद॰, संपा॰ 'पटिल' ; प्रका॰ बापू '४८ (कवि॰), प्रेमचंद और गबन '५५, कथाकार प्रेमचद और गोदान '५५, हिंदी मुक्तक काव्य का विकास '५८; त्रि॰ 'हिंदी मुक्तक काव्य का विकास' पर उ॰ प्र॰ सरकार द्वारा ३००) का पुरस्कार प्राप्त ; वर्त॰ गोरखपुर वि॰ वि॰ से 'मध्यकालीन हिंदी मुक्तक काव्य : उद्भव और विकास' पर शोध ; प॰ अध्यक्ष हिंदी विभाग, डिग्री कालेज, गाजीपुर ।

*जितेंद्रप्रसाद सिंह*—ज॰ २१ मार्च, '३७ हरहच्चा, दरभंगा ; शि बी॰ ए॰ '५८ दरभगा, एम॰ ए॰ अँग्रेजी '६० पटना वि॰ वि॰ ; मा॰ बिहार-लेखक-संघ की कार्यकारिणी के भूत॰ सद॰ ; प्रका॰ स्फुट निबंध एव कहानियाँ, अप्र॰ उप॰ हड्डियाँ बोलती हैं, चार दिन की जिंदगी ; प॰ (१) हरहच्चा, दरभंगा । (२) अँगरेजी विभाग, श्री गुरुगोविंदसिंह कालेज, पटना—८ ।

*जितेंद्रभारतीय, शास्त्री*—ज॰ जनवरी, '१९, देवप्रयाग, गढवाल , शि॰ एम॰ ए॰, साहित्याचार्य, सा॰ रत्न, काव्यमनीषी ; सा॰ संपा॰ 'माधवी' '५२, सह-संपा॰ मा॰ 'अमिता' (लखनऊ) एवं 'आर्यमित्र', प्र॰ '३६ मे; प्रका हंसदूत, अलका की विरहिणी (खंड॰), कवि सेनापति : समीक्षा, गीतामृत-सार, हरिजन क्रांति की झाँकी- अपठित ज्ञान-ज्योति, संस्कृत निबंधालोक

स्नेह के बंधन और खाली पिंजरा (उप०), नव साह लोक चरित, तूफान के तिनके (उप०) ; अप्र० सूरशतकम्, जीवन-पथ की खोज ; वि० 'शिवपुराण में दर्शन-तत्व' विषय पर शोध ; प० विष्णुनारायण इण्टर कालेज, लखनऊ।

*जितेंद्रकुमार*—ज० '३६, शि० मैट्रिक, साहित्यालंकार ; सा० संचा०-संपा० साप्ता० 'हिंद' तथा 'जैन समाज' ; श्रीज्ञानप्रकाशन-मंदिर के संचा०; प्र० '५६ में ; प्रका० आज का तेरा पंथ, महात्मा, कम्यूनिस्ट चीन का खूनी पंजा ; प० अभात्र अभियोग समिति, नौहर (राज०)।

*जियालाल कौल जलाली*—ज० २ नवंबर, १८८५ श्रीनगर ; शि० बी० ए० पंजाब वि० वि०, एम० ए० अँग्रेजी, लाहौर ; सा० '३१ मे दै० 'मार्तंड' के प्रकाशन तथा काश्मीरी पंडित युवक सभा की स्थापना में सहयोग, लगभग दस वर्ष तक काश्मीरी पंडित सभा जम्मू एवं अखिल काश्मीरी पंडित सभा के प्रधान, सरकारी - लिपि - समिति के सदस्य रहकर काश्मीरी भाषा को देवनागरी लिपि मे लिखने का सुझाव दिया, '५० में असिस्टेंट गवर्नर के पद से रिटायर, 'रिटायर्ड गजेटेड आफिसर्स एसोसिएशन' जम्मू काश्मीर के प्रधान, काश्मीरी-हिंदी-कोश-समिति के प्रधान ; प्रका० स्फुट; अप्र० हीमाल (अनु० नाटक); वि० अँग्रेजी एवं काश्मीरी मे भी कई पुस्तके लिखी हैं ; प० जलाली निवास, करण नगर, श्रीनगर।

*जी० पी० श्रीवास्तव*—ज० २३ अप्रैल, १८९०, छपरा, सारन ; शि० बी० ए०, एल-एल० बी०, प्रयाग वि० वि० ; सा० '४४-'४८ तक गोंडा मे रेवेन्यू अफसर, द्विवेदी-मेले मे परिहास सम्मे० के सभा०, '४६ से वकालत कर रहे हैं ; प्र० '११ में; प्रका० लंबी दाढ़ी, मीठी हँसी, नोकझोंक, मार-मार कर हकीम, आँखो में धूल, लतखोरीलाल, दुमदार आदमी, गंगा-जमुना, कम्बख्ती की मार, दिलजले की आह, स्वामी चौखटानंद, भड़या अकिल बहादुर, लोक-परलोक, बौछार, तोपसिंह, एकलौता जूता ; वि० '१४ मे 'इंद्र-भूषण' स्वर्णपदक एवं 'कारोनेशन पदक' और '२२ में 'गल्पमाला' रजतपदक प्राप्त, 'हास्य-सम्राट' की उपाधि ; प० वकील, गंगा-आश्रम, गोंडा।

*जीवछ ठाकुर, 'जीवन'*—ज० '२८ ; शि० एम० ए० ; सा० अध्यक्ष साहित्य-सदन कमतौल, भूत० संपा० 'हुंकार' पटना, बिहार हिं० सा० सम्मे० की स्थायी समिति के सद०, संस्था० 'जीवन अध्ययन-मंडल' पटना, प्रतिनिधि अ० भा० हिं० साहित्य सम्मे० पटना ; प्र० '४६ में ; प्रका० वीर जवाहर, नेता जी सुभाष बोस, भारत में स्थानीय स्वायत्त शासन, नागरिक शास्त्र

तथा आधुनिक समस्याएँ ; अप्र० एशियाई राष्ट्रों की अँगड़ाई, प० हूँकार प्रेस, पटना १। (२) प्रखंड विकास अधिकारी, आमस, शेरघाटी, गया।

*जीवनलाल वर्मा, 'विद्रोही'*—ज० २९ अप्रैल, १९१५ जबलपुर, शि० मैट्रिक ; प्र० '३७ में ; प्रका० चरवाहा तथा अन्य व्यंग्य-प्रधान रचनाएँ, प० ३०१४, साउथ टी० टी० नगर, भोपाल।

*जुगमंदिर तायल*—ज० १६ नवंबर, '३६ ; शि० जयपुर तथा अलवर, सा०रत्न में सर्वप्रथम आने पर 'श्रीधर-स्वर्णपदक' प्राप्त ; प्र० '५० में, प्रका० लगभग डेढ़ दर्जन पुस्तकें एवं स्फुट रचनाएँ ; अप्र० राजस्थान के कवि, राजस्थानी कहानियाँ ; प० मालन की गली, अलवर (राज)।

*जुगुलकिशोर जगर*—ज० ३ अक्टूबर, '३२ ; शि० मैट्रिक, विशारद सा० '४९ में 'अमर ज्योति - मंडल' के संयोजक, '५०-'५७ तक 'कलाकार मंडल' के प्रचार-मंत्री, '५३-'५५ तक म० प्र० हिं० सा० सम्मे० के सद०, 'नर्मदा हिं०सा०सम्मे०' के संगठनकर्ता, '५५ में मा० 'मुकुल' के सह-संपा०, मा० 'मधुर बेला' के प्रधान संपा० तथा सिनेपाक्षिक 'ललकार' के साहित्य संपा०, '५२ में 'चिल्ड्रेन फिल्म्स सोसाइटी' के दो वर्ष तक सह-मंत्री, '५९ से 'डाक विभागीय समाज कल्याण बोर्ड' के प्रमुख-सचिव, 'जबलपुर समाज कल्याण परिषद' के संस्था० सचिव ; प्र० '५२ में ; प्रका० छह पुस्तकें ; वर्त० लिपिक राइट टाउन पोस्ट आफिस, जबलपुर ; प० १४१, सराफा, जबलपुर।

*जेठालाल जोशी*—ज० २६ अगस्त १८९८ ; शि० 'विनीत' गुजरात विद्यापीठ '२२, विशारद '२८ ; सा० संपा० त्रैमा० 'राष्ट्रवीणा', गत बीस वर्षों से गुजरात राष्ट्रभाषा-प्रचार-समिति के संचा०, गुजरात वि० वि० के 'हिंदी बोर्ड' के सद०, सम्मे० प्रयाग, ना० प्र० सभा काशी, राष्ट्रभाषा-प्रचार-समिति-वर्धा, गुजरात विद्या सभा तथा गुजरात साहित्य-सभा के सद०, महात्मा गाँधी आश्रम, कुशलगढ़ के अध्यक्ष ; प्र० '३८ में ; प्रका० राष्ट्र भाषा-परिचय, राष्ट्रभाषा व्याकरण और रचना, राष्ट्रभाषा पाठावली के संयुक्त लेखक; प० राष्ट्रभाषा हिंदी-भवन, एलिस ब्रिज, अहमदाबाद —६।

*जे० पी० पांडेय*—ज० १० दिसंबर, '२५ ; शि० उदयपुर ; प्र० '६१ में ; प्रका० बुनियादी शिक्षा-सिद्धांत एवं गणित की चार पुस्तकें, प० (१) द्वारा श्रीलालशंकर पांडेय, नानीगली, उदयपुर। (२) पब्लिक स्कूल, बीकानेर।

*जोगेंद्र सक्सेना*—ज० '१९, बूँदी ; शि० बी० ए० '४३ आगरा वि० वि० एल-एल० बी० '४८ सागर वि० वि०, विद्यावाचस्पति अजमेर ; भवन-निर्माण-कला संग्रहालय-संबंधी अध्ययन बूँदी में, सा० '४४-'४६ तक बूँदी राज्य-

प्रजा-परिषद के उपसचिव, समाज-सेवा-संघ के सचिव, बूँदी राज्य कर्मचारी संघ के सभा० '४६, नेता 'हमीतो प्रदेश' बूँदी, '४६-'५० मंत्री बूँदी जिला कांग्रेस-समिति, हि सा समिति का संगठन तथा उसके सद , मंत्री पब्लिक लाइब्रेरी बूँदी, सह-संपा 'राष्ट्रदूत', संपा० मा० 'प्रामोत्थान', क्षेत्रीय संपा० मा० 'फोकलोर' कलकत्ता ; प्र० '४२ ; प्रका भवन-निर्माण-कला, प्रदर्शनी तथा चित्रकला संबंधी अनेक पुस्तकें तथा स्फुट निबंध-कहानी आदि ; प० (१) तिलक चौक, बूँदी (राज०) । (२) इंचार्ज साइ स पेवीलियन एग्जीविशन ग्राउंड्स, मथुरा रोड, नयी दिल्ली—१ ।

*जोधसिंह मेहता*—ज० १६ मार्च, १६०८ ; शि० बी ए० एल-एल० बी० प्रयाग वि० वि० ; प्र '३१ , प्रका० रोवर स्काउटिंग '३१, चित्तौड़गढ़ '४२-'४४, आदि निवासी भील '५४ ; वि अँगरेजी में भी कई ग्रंथ लिखे हैं ; प० (१) मालदास मार्ग, उदयपुर । ( २ ) सब डिविजनल आफिसर, गुलाबपुरा, भीलवाड़ा (राज०) ।

*ज्योतिप्रकाश सक्सेना*—ज० २३ नवंबर, '३१ ; शि० एम० ए ; सा० संस्था० तथा मंत्री 'प्रजा-मंडल' छतरपुर, संपा० 'सर्जना' ; प्र० '४८ में; प्रका० स्फुट रचनाएँ अप्र० काव्य-मौलिश्री, ओस और अंगार, दिशा बोध, लाल पीला और सफेद (कहा०), विंध्यप्रदेश : एक आर्थिक परिचय, एक मुट्ठी चावल और दो हाथ, भारत की खाद्य समस्या आदि ; वि० जनसंख्या-समस्या पर शोध-कार्य; प० अध्यक्ष अर्थशास्त्र विभाग, छत्रसाल महाविद्यालय, पन्ना ।

*ज्योतींद्र प्रसाद झा, 'पंकज'*—ज० '१८ , शि० एम ए०, साहित्यालंकार, देवघर एवं भागलपुर, सा० '६० में 'पंकज गोष्ठी' के सभा० ; प्र० '३८ में ; प्रका० कवि० : स्नेह दीप '५८, उद्‌गार '६२ ; प० प्राध्यापक, संताल परगना कालेज, दुमका, बिहार ।

*ज्वालाप्रसाद श्रीवास्तव*—ज० '११ डलमऊ ; शि० मैट्रिक, बस्ती ; सा० उ० प्र० मिनिस्टीरियल कर्मचारी संघ के मंत्री, संपा० त्रैमा० 'कलक्टेट' पत्रिका, 'रायबरेली का इतिहास' के सरकारी लेखक पद पर तीन वर्ष कार्य ; प्रका० स्फुट लेख आदि ; प० निकट स्टेट बैंक, रायबरेली ।

*ज्ञान अस्थाना, श्रीमती*—ज० २८ दिसंबर, '३० ; शि० एम० ए० (प्रथम श्रेणी में प्रथम) '५२ ; प्र० '४७ में , प्रका० स्फुट कहानियाँ ; वि० पी-एच० डी० उपाधि के लिए शोध-प्रबंध 'सबमिट' किये एक वर्ष हो चुका है ; प० हिंदी प्राध्यापिका, उस्मानिया वि०वि०, हैदराबाद ।

*ज्ञानचंद जैन*—ज० ८ फरवरी, '१६ ; शि० एम० ए० प्रयाग वि० वि० एल एल० बी० आगरा वि० वि० ; प्रका० '३६ में ; प्रका० कहानी-कला (सह-लेखक), संपा० मीरा की प्रेम-साधना, संसार की सर्वश्रेष्ठ कहानियाँ, स्त्रियों की समस्याएँ ( सहसंपा ), स्वाधीनता का सिंहनाद ( श्री मोतीलाल नेहरु के लेख) ; अनु० यौवन की भूल, योरोप की सर्वश्रेष्ठ कहानियाँ, पूनो की रात ; प० समाचार - संपादक, 'नवजीवन', कैसरबाग, लखनऊ।

*ज्ञानचंद जैन, वैद्य*—ज० '२८, इटावा ; सा० 'हृदय', 'प्रतिमा', 'नवीन भारत', 'स्वास्थ्य - दर्पण' एवं 'महावीर' के संस्था० तथा संपा०, श्री ज्ञानचंद्र जैन वैद्य उच्च माध्यमिक विद्यालय के संस्था० एवं संचा० ; प्रका० स्फुट रचनाएँ ; वि० 'मार्तंडवैद्यराज' उपाधि ; प० व्रेहड, इटावा।

*ज्ञानीदास*—ज० २१ नवंबर, '३० सूवा, फीजी ; शि० फीजी, सा० भूत० संपा०मा० 'तारा', त्रैमा० 'ज्ञान' (बालो०) ; प्रका० भारतीय उपनिवेश-फीजी, फीजी गल्पिका, गुप्त शक्तियाँ ; वर्त० मुद्रक-प्रका० तथा संपा० त्रैमा० 'झंकार' तथा त्रैमा० 'फीजी-सिनेमा-संगीत' ; वि० फिजी के कर्मठ हिंदी-प्रचारक; प० तारा प्रेस, तसीनू, जी० पी० ओ०, सूवा, फीजी।

*झूमरलाल वर्मा*—ज० '१६ नागौर ; प्रका० नवनीरज, श्री हनुमान नवरत्नावली, दोहा-चौबीसी, झूमर-भजन मंजरी (दो भाग), सोलहा सरोज, चौदहारत्न, बिखरे मोती, सरोज; प० विराटनगर (नैपाल), जोगबनी, पुरणिया।

*झब्बूलाल सुल्तानिया, 'अज्ञात'*—ज० '२२ नौघडा, कानपुर ; शि० देवरिया, गोरखपुर एवं कानपुर, एम० ए० हिंदी, आगरा वि० वि '४५, बी० ए० में श्रीमतीधनदेवी कपूर पदक प्राप्त ; सा० संवादसंपा० दै० 'प्रताप' कानपुर '४४-'४८ तक, सहासंपा० सा० 'श्रमजीवी' '४८-'५७ तक, संपा० 'लेदर बुलेटिन' (अँग्रेजी), प्रका० घर की ओर (उप०) '४६, अमृतकन्या (उप०) '५१, मरघट (उप०) '५२ ; अप्र० नाट० : तूफान, नौका और घाटी, आग और फुहार, जुगनू (कहा०), कारवाँ (कवि०) ; वि० 'अमृतकन्या' पर उ० प्र० सरकार की ओर से ६००) का पुरस्कार प्राप्त '५२, 'बंगला, मराठी और गुजराती रंगमंच के संदर्भ में हिंदी मंच का अध्ययन' पर शोधकार्य; प० छायालोक, १११-ए।१८३, अशोकनगर, कानपुर।

*टहलराम आजाद*—ज० १२ अगस्त, '२६ ; शि० मैट्रिक, कोविद, विशारद ; सा० '४२ के स्वतंत्रता-आंदोलन में दो बार कारावास, प्रगतिशील - समाज, राष्ट्र - भाषा - प्रचार समिति आदि में सक्रिय कार्य, 'बालकन जी बारी' के मंत्री, सहसंपा० 'अर्चना', कई पत्रों के संवाददाता

प्रका० (डा० वृन्दावन लाल वर्मा के) झाँसी की रानी लक्ष्मीबाई का सिंधी अनु०, विश्वास (सिंधी उप० का अनु०), आरोग्य-निकेतन (अनु०); अप्र० झाँसी की रानी का उर्दू अनु० ; वि० साहित्य अकादमी द्वारा १४००) का पुरस्कार प्राप्त ; प० गुदरी सूत बाजार, नाई की मंडी, आगरा ।

*टेकचंद गुप्त*—ज० १५ अगस्त, '२५ कौल, करनाल ; शि० सा० रत्न '५६, सम्मे० प्रयाग ; सा० '५४ से सनातन धर्म स्कूल के अध्यापक, '५७ में सरस्वती शिशु मंदिर की स्था०, '५५ में 'साधना' पत्रिका के संपा०, '६२ में साप्ता० 'देहरासमाचार' का संपा०, हिंदी-साहित्य समिति के मंत्री, भारतीय लेखक संघ के भूत० पदाधिकारी, दुकानदार समिति के आठ वर्षो से मंत्री, प्र० '५२ में; प्रका० पत्रलेखन '५७, सोए खँडहर जागे (कहा०) '६०, व्याकरण '६१, मातृभूमि, पुराना कंठ नई हुंकार '६३ ; अप्र० सुबह हुई अँधेरा क्यों ? (उप०) ; वि० कुछ कहानियों का अनु० अँग्रेजी, उर्दू, बँगला, गुजराती एवं मराठी में हो चुका है; प० ३७ झंडाबाजार, देहरादून ।

*ठाकुरदत्त शर्मा, 'पथिक'*—१२ अप्रैल, '२६ ; शि० देहरादून और सहारनपुर ; सा० संस्था० साहित्य सलिला परिषद् '५२, संपा० सा० 'साहित्य सलिला' एवं 'आत्म-दर्शन' ; प्र० '५२ में ; प्रका० खेल खेल में शिक्षा, आदि कवि वाल्मीकि, कबीर '५६ ; अप्र० चार संग्रह; प० टी० सी० जैन कम्पाउंड, कोर्ट रोड, सहारनपुर ।

*ठाकुरप्रसाद शर्मा*—शि० एम० ए०, एल-एल० बी० '२१ प्रयाग वि० वि० ; सा० मैनपुरी षडयंत्र केस में '१८-'१९ में बंदी तथा '२१-'२२ में असहयोग आंदोलन में कारावास, फीरोजाबाद नगर पालिका के सद० तथा बनारस नगरपालिका में २१ वर्ष तक एग्जीक्यूटिव आफिसर ; प्रका० स्फुट कविताएँ ; प० नाथाश्रम, मलदहिया, वाराणसी ।

*ठाकुरप्रसाद शर्मा वैद्य*—ज० '२० , शि० सुजानगढ़, भिवानी एवं बीकानेर ; आयुर्वेदाचार्य ; सा० 'श्रीराजस्थान प्रदेश वैद्य-सम्मेलन पत्रिका' के लगभग दो वर्ष तक संपा०, 'श्री रामस्नेही संप्रदाय' नामक संत साहित्य पुस्तक के संपादक-मंडल में, सनातन धर्म आयुर्वेद कालेज बीकानेर के प्राध्यापक, गत १० वर्ष से बीकानेर जिला वैद्य सभा के प्रधान मंत्री, दो वर्ष से राजस्थान प्रदेश वैद्य सम्मे० के मंत्री, 'बोर्ड आफ इंडियन मेडिसिन' राजस्थान के भूत० उपाध्यक्ष तथा सद० ; प्रका० (सहसंपा० ) श्रीरामस्नेही-संप्रदाय '५९, प० श्री स्वामी केवलराम आयुर्वेद सेवानिकेतन, बीकानेर ।

*ठाकुरेंद्र साथी*—ज० २० नवबर, '२० ; शि० हिंदी रत्न-पजाब, विशारद सम्मे० प्रयाग ; सा० 'नारद', 'प्रभाकर' एव 'आजाद हिंद' के संपा० मडल के सद०, मुंगेर साहित्य परिषद एव अचल पंचायत-परिषद के मत्री, प्र० '४० मे ; प्रका० स्फुट कहानियाँ ; प० फरदा, जमालपुर अचल, मुंगेर।

*डोमन साहु, 'समीर'*—ज० '२४ जून, '२४ ; शि० बी० ए० आनर्स, विशारद ; सा० सप० संताली साप्ता० 'होड़-सोम्वाद', बिहार-राष्ट्रभाषा-परिषद पटना की संताली समिति के सद०, संताल-परगना-हिंदी सा० सम्मे० के मत्री, प्रका० सेदाय गाते, दिसाम बाबा (राष्ट्रपिता), संताली प्रवेशिका (दो भाग), महात्मा गाधी, आकिल मारमाल, संताली साहित्य, ओलमडा, पोड़ गोड़ारे ; वि० संताली भाषा के लिए देवनागरी लिपि में सुधार ; प० संपा० 'होड़ सोम्वाद', पार्वती-कुटीर, वैद्यनाथ देवघर, संताल परगना।

*तनसुखराम गुप्त*—ज० २५ अगस्त, '२८ ; शि० दिल्ली ; सा० हिंदी अध्यापक परिषद के मत्री ; संचा० 'प्रबोधक' ; प्र० '४५ में ; प्रका० तीन कहानियाँ '४२, गोदान के समालोचनात्मक प्रश्न '४८, मुक्तिपथ : एक विवेचन '५३, निबन्ध-रत्न '५६, प्रबन्ध-पराग '६१, नूतन हिंदी व्याकरण '६१, चितन (संस्मरण)' ६२, जीवन के कुछ क्षणों में, भारतीय महापुरुष (भाग १); प० सूर्य प्रकाशन, नई सडक, दिल्ली।

*'तन्मय' बुखारिया*—ज० २४ जनवरी, '२१ , शि० एम० ए०, एल-एल बी०, सा०रत्न ; सा० नगरपालिका के शिक्षाध्यक्ष, जिला-बाल-कल्याण समिति के उपमंत्री, वर्णी जैन इंटर कालेज के प्रबंधक सचिव, पाँच वर्ष वकालत की, स्वतन्त्रता-आदोलन में दो बार कारावास ; प्र० '४८ मे ; प्रका० कवि आहुति, पाकिस्तान, मेरे बापू, प्रह्लाद, लालपद्मधर सिंह ; अप्र० तीन कविता-संग्रह; वर्त० सागर वि० वि० मे 'भारतेंदु-कालीन नाटकेतर गद्यसाहित्य' पर शोध-कार्य ; प० ललितपुर, झाँसी।

*तपेश्वरचंद त्रिवेदी*—ज० '२० ; शि० शास्त्री, साहित्यालकार ; सा० भूत० सहसपा० मासि० 'रसघट', 'गगा' एव 'बीसवी सदी', साप्ता० 'गाधी-संदेश' एव पाक्षि० 'सम्मेलन-संदेश', नगर कांग्रेस समिति के मत्री '३७-'४२, बिहार सम्मे० की स्थायीसमिति के सद० '३६-'५४, प्रका० कालिंदी (कवि०) '४५ ; अप्र० हेमत (कहा०), पूर्णिमा, आलोक, निबधावली ; प० (१) गोड्डा, नारापुर, भागलपुर। (२) वनस्पतिविभाग, रोहतास इंडस्ट्रीज, डालमियानगर।

*तपेश चतुर्वेदी*—ज० १ फरवरी, '२८ गोरखपुर ; शि० एम० ए० अँग्रेजी तथा हिंदी ; सा० संपा० मा० 'युवक' आगरा ; प्र० '५१ मे ; प्रका०

सूर-सूर, तुलसी-ससी ५१, विनय-पत्रिका-दर्शन '५४, अजातशत्रु में प्रसाद की नाटयसाधना '५६, झाँसी की रानी का आलोचनात्मक अध्ययन '६१. सरल भाषा-विज्ञान ; वर्त० अँग्रेजी प्राध्यापक राधास्वामी एजूकेशनल इन्स्टीट्यूट, आगरा; प० २०, विजयनगर कालोनी, आगरा ।

*तारकेश्वरप्रसाद*—ज० ८ नवंबर, १९०८ ; शि० मोतिहारी ; मा० संपा० मा० कहानीपत्रिका 'कुजगली' ; वार्षिक 'वार्षिकी' एवं त्रैमा० 'अर्घ्य' के संपा-मंडल के सद , मोतिहारी के नवयुवक पुस्तकालय एवं भारतेंदु साहित्य संघ के संस्था०, चंपारन रिसर्च सोसाइटी' के अधिष्ठाता ; प्रका० स्फुट कहानियाँ , प० अमलापट्टी, मोतिहारी, चंपारन ।

*तारकेश्वरप्रसाद वर्मा*—ज० १८ जनवरी, '१२ ; शि० बी० ए० आनर्स एम० ए० (हिंदी), पटना वि० वि० ; मा० भूत० संपा० 'रश्मि' और 'प्रभात', स्थानीय हिंदी-प्रचार-सभा एवं सारन-हिंदी-प्रसार सभा के भूत० सभा०, प्रका० बिहार-विभाकर, संसार के बालक, चंदा मामा, संसार के सच्चे सपूत, मनहर खेल, पशु-पक्षियों की कहानियाँ, विद्यार्थी गाँधी, विचित्र यात्रा, नाच गाओ, पुस्तक की परियाँ आदि; अप्र० छह-सात बालो० पुस्तकें ; प० (१) कृष्ण कुटीर, शंकर नगर, रमना, मुजफ्फरपुर । (१) हिंदी-प्राध्यापक, बहु-उद्देशीय जिला स्कूल, आरा, शाहाबाद ।

*तारकेश्वर मैतिन*—ज० २४ फरवरी, '३८ ; शि० बी० काम०, गया कालेज, एम० काम० (स्वर्णपदक प्राप्त) पटना वि० वि० ; प्र० '५५ से ; प्रका० स्फुट कविता-कहानियाँ ; वि० अँग्रेजी में भी लिखते हैं ; प० (१) ४५ कृष्ण प्रकाश पथ, गया । (२) प्राध्यापक, वाणिज्य विभाग, पटना कालेज, पटना ।

*ताराकांत मिश्र*—शि० बी० ए० आनर्स '५३, पटना कालेज पटना, एम० ए० हिंदी, कलकत्ता वि० वि० '५६, साहित्यरत्न '५५ सम्मे० प्रयाग ; प्र० '५५ से ; प्रका० ध्रुवस्वामिनी : एक दृष्टि तथा स्फुट कहानियाँ , अप्र० ध्रुवस्वामिनी का मैथिली अनु०, इंसान मर चुका (नाट०), मीरा : एक गवेषणात्मक अध्ययन, साहित्य-दर्शन, महाकवि विद्यापति ; प० अध्यक्ष हिंदी विभाग, आर० आर० डिग्री कालेज, जनकपुरधाम, जयनगर, दरभंगा ।

*ताराचंद कांत*—ज० ११ जुलाई, '२८ ; शि० मेरठ, सहारनपुर ; सा० दै० 'नेताजी' दिल्ली के संपादकीय विभाग में कार्य तथा अनेक पत्रों के भूत० संपा०, साहित्य-सलिला परिषद के पदाधिकारी ; प्र० '४८ में ; प्रका० स्फुट कहानियाँ लेख आदि ; प० रानीबाजार, इमलीतला, सहारनपुर ।

*ताराचंद हारित*—ज० '२१ ; शि० मध्यमा, आयुर्वेदाचार्य ; सा० प्रगतिशील साहित्यकार परिषद मेरठ के प्रधान; प्र० '५८ से; प्रका० दमयंती (महा०) '५८ ; अप्र० आर्यशिमाली, शिवराज (महा०), जय जवाहर (महा०), एवं तीन काव्य-संग्रह; वि० 'दमयती' पर उ० प्र० शासन द्वारा ४००) का पुरस्कार प्राप्त० , प० शिवाया, दौराला, मेरठ ।

*तारा पांडेय, श्रीमती*—ज० दिसंबर '१५ ; जा० अँगरेजी और बँगला; सा० 'यू० पी० एजूकेशन कमेटी' की सभानेत्री , २० वर्ष तक नैनीताल नगर-पालिका की सदस्या एवं विभिन्न पदों पर कार्य, नैनीताल में महिलाशिल्पकला की स्थापना, राज्य-समाज-कल्याण-सलाहकार बोर्ड उ० प्र० की सदस्या, '३९-'४० तक 'हल' के संपा० मंडल मे काश्मीर सरकार की ओर से ; प्र० '२९ में ; प्रका० सीकर (कवि०) '३४, शुकपिक '३५, उत्सर्ग (कहा०) '३६, वेणुकी '३९, आभा '४२, पावस, वल्लकी '६३ आदि तेरह काव्य-संग्रह ; वि० 'आभा' पर '४२ में सेक्सरिया पारितोषिक प्राप्त ;प० साकेत, नैनीताल।

*तारामनोहर वागड़देव पोतदार, श्रीमती*—सा० '४८ आकाशवाणी में महिला कार्यक्रम की भूत० संचा०, नागपुर वि० वि० के 'बोर्ड आफ स्टडीज', 'सबजेक्ट कमेटी फैकल्टी आफ आर्ट्स' आदि की सद० ; प्रका० रेखा और विंदु (कहा०) '५१ ; वर्त० हिंदीविभागाध्यक्षा, लेडी अमृतबर्ज डागा कालेज, नागपुर ; प० १३, बिजली नगर, सदर, नागपुर ।

*तारिणीचरणदास, 'चिदानंद'*—ज० ११ दिसंबर, '२९ , शि० एम० ए० हिंदी '५४ काशी वि० वि०, सा० '५४-'५६ तक राष्ट्रभाषा-प्रचार-सभा कटक में, '५६ से छह वर्ष तक हिंदी ट्रेनिंग इंस्टीट्यूट कटक के अध्यक्ष ; प्र० '५२ में ; प्रका० मन की बातें '५४, कला और साहित्य '५९ ; वि० 'उड़िया' के कुशल लेखक, प्रजातंत्र-प्रचार-समिति कटक द्वारा उड़िया तथा हिंदी लेखक के रूप में सम्मानित ; प० हिंदी विभाग, रेवेंस कालेज, कटक—२ ।

*तिलकधारी साह*—ज० ८ अप्रैल, '२६ इटावा, जमालपुर; बी० ए० '४५ भागलपुर, एल-एल० बी० ला कालेज पटना; प्र० '४२ में; प्रका० कालि-दास (महा०) '६१; अप्र० अपराजिता (प्रबंध०), कोणार्क (खंड०), मेघदूत (अनु०); प० (१) इटावा, धरहरा, मुंगेर । (२) सदर कोर्ट, दुमका ।

*ति० शेषाद्रि*—ज० १४ जून, '१६; शि० एम० ए० हिंदी, मद्रास वि० वि०, विशारद; प्रका० स्फुट एकांकी, लेख एव कहानियाँ; प० भारती नीला-थम रोड, सुब्रामनीपुरम (एक्सटेंशन), मदुराई ११ ।

*तुलराम गोपाल*—ज० २१ जनवरी '३४ शि० बिलासपुर और अजमेर सा० मंत्री हि० सा० समिति जांजगीर ; प्र० '६२ में ; प्रका० बलिदान '६२ ; अप्र० सूना मंदिर (खंड०), प्राण वीणा (कवि०) एवं दो संग्रह; प० सूना मंदिर, जाँजगीर, बिलासपुर।

*तुलाराम जोशी*—ज० '१७ ; शि० एम० ए० संस्कृत, साहित्याचार्य, आयुर्वेद-विशारद ; सा० राज० सा० समिति, बिसाऊ की शोध पत्रिका 'वरदा' के प्रका० , प्रका० स्फुट लेख ; वि० राज० गीतों में रामकथा का संपा० ; प० प्रबंध-संपा० 'वरदा', राजस्थान साहित्य समिति, बिसाऊ (राज०)।

*तेजकुमारदेव 'निर्मोही'*—ज० ११ जुलाई, '३८ ; शि० स्नातक, साहित्य-सुधाकर बंबई ; प्र० '५२ में ; प्रका० चलती चक्की, विक्रम की कथाएँ, भोजराज की कथाएँ, कालिदास की कथाएँ, मालवी कहावतें, मालवी प्रहेलिका ; म० प्र० के लोकनृत्य एवं लोक कथाएँ, आदिवासी लोकगीत, लोक-साहित्य ; वि० 'चलती चक्की' पर केंद्रीय सरकार के वैज्ञानिक अनुसंधान विभाग द्वारा पुरस्कार, म० प्र० पंचायत-समाज सेवा विभाग द्वारा 'लोककथाओं' पर तथा जिला स्तरीय कवि-सम्मेलन में राष्ट्रीय-कविता पाठ पर ५००) का पुरस्कार प्राप्त ; वर्त० संपा० दै० 'नव-प्रभात' ; प० ४८ सती मार्ग नं० १, उज्जैन।

*तेजनारायण लाल, डा०*—ज० २ फरवरी, '२०, निर्मठी, आनंद-पुर, दरभंगा , शि० बिहार विद्यापीठ, सदाकत आश्रम पटना '३८, शास्त्री तथा पत्रकारकला, काशी विद्यापीठ '४५, एम० ए० हिंदी, आगरा वि० वि० '५०, एल० टी० ५८, पी-एच० डी० नागपुर वि० वि० '६०, पी-एच० डी० के शोधकार्य-हेतु बिहार सरकार द्वारा ५००) की छात्रवृत्ति प्राप्त , सा० '४६ से द० भा० हिं० प्र० सभा मद्रास में हिंदी-प्रचार-कार्य एवं सभा द्वारा संचालित विजयवाडा, तिरुचि एवं मद्रास में प्रधानाचार्य पद पर कार्य, '४१ में व्यक्तिगत सत्याग्रह एवं '४२ में स्वतंत्रता-संग्राम में कारावास . 'राष्ट्रवाणी' और 'नवशक्ति' में कुछ समय तक उपसंपा० , 'बिहार के अगस्त आंदोलन के इतिहास' में सहसंपा० ; प्रका० कवि० : मधुज्वाल '४२, युगनाद '४६, मैथिली लोकगीतों का अध्ययन ( शोध-प्रबंध ) '६२ ; अप्र० कालिंदी और मशाल (कवि०), परिचिता (उप०) ; वि० 'हिंदी और तेलुगु व्याकरणों का तुलनात्मक अध्ययन' पर डी० लिट० उपाधि के लिए आगरा वि० वि० में शोधकार्य ; प० सेंट्रल इंस्टीट्यूट आफ हिंदी टीचिंग एंड रिसर्च, २, विजयनगर कालोनी, आगरा।

*तजवहादुर डा०* ज० ०४ मई १८ शि० एम० ए० वि० वि० सा० रत्न सम्म० प्रयाग ५१, जो बी० एस-सी० कलकत्ता '४१, बी० वी० एस-सी० ऐंड ए० एच० आगरा वि० वि० '५४, एल० डी० ए० एच० आइजटनगर '६२ प्र० '४० में ; प्रका० कहा० : हृदय के टुकड़े , उप० : निराशा, वह चित्रहीना थी, आधी रात तथा ३०० के लगभग कहानियाँ एवं स्फुट रचनाएँ , प० प्रधानाचार्य, पशुसेवक प्रशिक्षण केंद्र, हस्तिनापुर, मेरठ।

*त्रिभुवन चतुर्वेदी*—ज० ६ अगस्त, '२८ , शि० एम० ए०, विशारद , प्र० '४८ में , प्रका० क्षमा कीजिए ( निबंध ) ; अप्र० प्रथम चरण (काव्य०), खंडित मूर्ति (उप० ) ; वि० काव्य-रचना पर राज० शासन द्वारा २५०) पारितोषिक; प० व्याख्याता राजर्षि कालेज, २, आनंद-कुंज, अलवर (राज०)।

*त्रिभुवनपति सिंह*—ज० १ मार्च, '५२ , जा० अँग्रेजी तथा बँगला ; सा० सहसंपा० दै० 'जागृति', हावड़ा, 'विश्ववंधु' कलकत्ता तथा नवभारत टाइम्स' , प्रका० उप० : श्यामा, मृगनयनी, मृगछाला, शहीद की समाधि तथा लगभग एक हजार लेख और कहा० ; वर्त० संपा० दै० 'लोकमान्य' कलकत्ता , प० २५, मैकेंजी लेन, घास बागान, हावड़ा।

*त्रिभुवनसिंह, डा०*—ज० ३१ जुलाई, '२८ शिवपुर, जौनपुर ; शि० एम० ए० '५५, पी-एच० डी० '५८ काशी वि० वि० , सा० '४२ के राष्ट्रीय आंदोलन में कारावास, आजमगढ़ जिला बोर्ड के सद०, पब्लिक इंटर कालेज शाहगंज की प्रबंध समिति के आठ वर्षों से अध्यक्ष ; प्रका० रोदन (काव्य) '५२, हिंदी उपन्यास और यथार्थवाद '५५, आधुनिक हिंदी कविता की स्वच्छंदधारा '५६, दरबारी संस्कृति और हिंदी मुक्तक '५८, महाकवि मतिराम (शोधप्रबंध) '६०, ऐतिहासिक उपन्यासों की सीमा और बाण भट्ट की आत्मकथा '६२, भीष्म (प्रबंध मुक्तक) '६२ , अप्र० नये स्वर (काव्य), वि० उ० प्र० सरकार द्वारा हिंदी उपन्यास और यथार्थवाद, आधुनिक हिंदी कविता की स्वच्छंद धारा, दरबारी संस्कृति और हिंदी मुक्तक तथा महाकवि मतिराम पुरस्कृत, प० प्राध्यापक, हिंदीविभाग, वि०वि०, वाराणसी।

*त्रिभुवनसिंह चौहान, 'प्रेमी'*—ज० ९ मार्च, '३४, निमाड़ , शि० इंटरमीडिएट, सा०रत्न, विज्ञानरत्न ( कृषि ) सम्मे० प्रयाग ; प्र० '५५ में ; प्रका० विकास-गीत '५८ ; अप्र० निर्झर एवं दो गीत-संग्रह ; वि० निमाड़ी एवं भीली क्षेत्रीय भाषाओं में भी लिखते हैं, कुछ संग्रहों में गीत संकलित हुए हैं ; प० प्रेमी प्रकाशन मंदिर, मंडलेश्वर, प० निमाड़।

*त्रिलोकीनाथ ब्रजलाल*—ज॰ '३२ ; शि॰ बी॰ ए॰, सा॰रत्न, मथुरा तथा बरेली ; प्र॰ '४८ में ; प्रका॰ गीत मेरे, गीत तेरे ( गीत ) '६०, एक डाल तीन फूल (गीत॰) '६१ ; अप्र॰ भग्न दुर्ग (खंड॰), कल्पना के चित्र (गीत॰); वि॰ कुछ बालो॰ पुस्तकें भी प्रकाशित हुई है , प॰ (१) गली कसेरान, मंडी रामदास, मथुरा । (२) पिलानी (राज॰) ।

*त्रिलोकीनारायण दीक्षित*, डा०—ज॰ '२० ; शि॰ एम॰ ए॰, एल-एल॰ बी॰, शास्त्री, पी-एच॰ डी॰, डी॰ लिट, लखनऊ वि॰ वि॰ ;कुछ समय तक मुरादाबाद के डिगरी कालेज मे हिंदी विभागाध्यक्ष रहे ; '४७ से लखनऊ वि॰ वि॰ में प्राध्यापक : आजकल रूस के मास्को वि॰ वि॰ में हिंदी के प्रोफेसर हैं ; प्र॰ मीरा '४२ में . प्रका॰ हिंदी साहित्य का इतिहास (सहलेखक ), संतदर्शन. प्रेमचंद, सुंदर-दर्शन, भाषा-भारती, चरनदास, अवधी भाषा और उसका साहित्य, पश्चिमी साहित्य, एकाकी कला (सहलेखक). हिंदी संत-साहित्य ; अप्र॰ बैसवारी और उसका साहित्य, लोकगीतो की भूमिका, कबीर, एवं एकाकियो के दो संक॰ ; प॰ हिंदी विभाग. वि॰ वि॰, लखनऊ ।

*त्रिलोकीशरण, 'डंठल'*—ज॰ १ दिसंबर, '२६ ; शि॰ एम॰ काम , एल-एल॰ बी॰ ; प्रका॰ स्फुट हास्य कविताएँ ; अप्र॰ महापुरुषों के व्यंग्य-विनोद ; वर्त॰ कोर्ट इंस्पेक्टर, रायबरेली , प॰ (१) ५८ मौलवीगंज, लखनऊ । (२) चक अहमदपुर, रायबरेली ।

*त्रिवेणीदत्त तिवारी. 'चंचरीक'*—शि॰ गोलागोकरणनाथ तथा औरंगाबाद खीरी, सा॰ भूषण ; प्रका॰ पोडषी ( कहा॰ ), राजनारायण मिश्र (जीव॰) ; अप्र॰ दो-दो कवि॰ एव कहा॰ संक॰ ; वि॰ संस्कृत एवं अँगरेजी में भी लिखते हैं ; प॰ (१) अपरहा, जडौरा, खीरी । ( २ ) सस्कृताध्यापक, उच्चतर माध्यमिक विद्यालय, बम्हौरा, सीतापुर ।

*त्रिवेणी शर्मा, 'सुधाकर'*—ज॰ '२८, मँझियाँवा, गया ; शि॰ पेदिल. कुर्था, बिहार विद्यापीठ एव पटना ; सा॰ '४२ के राष्ट्रीय आदोलन में सक्रिय भाग, '४६ में कुर्था साहित्य परिषद के मंत्री. '४० मे गया जिला प्रगतिशील लेखक संघ के मंत्री, बिहार राज्य जनवादी नौजवान सघ के सस्था॰, '४७ मे गया जिला तरुण साहित्यकार संघ के मंत्री ; प्र॰ '४८ में ; प्रका॰ भारतीय राजनीति और विद्यार्थी '४८, फूल और शूल (कवि॰) '४८, सांप्रदायिक प्रतिक्रियावाद का विषवृक्ष '६१, राष्ट्र की प्रगति के भीतर घातकों की पार्टी '६२ ; प॰ मँझियाँवा, पेदिल, गया ।

*दंडमूडि महीधर*—ज॰ १५ जनवरी '३० ॰ शि रा॰ ८

सा रत्न , सा॰ मूत॰ सहसंपा॰ : मा॰ 'चंदामामा' तथा मा॰ 'अजंता' ; प्रका॰ स्फुट कवि॰, कहा॰, लेख आदि ; अप्र॰ यूकिलप्टस की डालों के बीच आधा चाँद ; वि॰ तेलुगु पत्रों के भी संपा॰ रहे हैं, तेलुगु में अनु॰ किये हैं और उसमें लिखते भी हैं ; प॰ हिंदी अनुवादक, आकाशवाणी, हैदराबाद ।

*दयाचंद जालान*—ज॰ २६ नवबर, '१७ ; सा॰ संस्था : मारवाड़ी पुस्तकालय तथा भारतेंदु पुस्तकालय मोतीहारी, प्रबंधसंपा॰ त्रैमा॰ 'अर्घ्य'; प्रका॰ स्फुट कविताएँ ; प॰ पंचमंदिर रोड, मोतीहारी, चंपारन ।

*दयाचंद जैन, 'तनय'*—ज॰ ११ अगस्त, '१५ ; शि॰ साहित्याचार्य, काशी, जैन-दर्शन-शास्त्री, बबई ; सा॰ अखिल विश्व अहिंसा प्रचार-संघ की सागर शाखा के संयोजक ; प्रका॰ स्फुट लेख ; अप्र॰ भारतीय साहित्य में शाकाहार, अमर भारती (संस्कृत) ; प॰ (१) शाहपुर, सागर । (२) श्रीगणेश जैन संस्कृत डिग्री कालेज, सागर ।

*दयादेवी शर्मा, 'कमलेश'*—ज॰ १ जनवरी, '३१ , शि॰ मथुरा ; सा॰ ब्रज-साहित्य-मंडल मथुरा की सदस्या ; प्र॰ '४६ में ; प्रका॰ स्फुट कहानियाँ ; अप्र॰ उप॰ उन्नीस सौ बासठ, परिधान ; प॰ द्वारा श्री रामेश्वर उपाध्याय, ३४ चद्रपुरी, गाजियाबाद ।

*दयानंद गुप्त*—ज॰ १२ दिसंबर '१२ ; शि॰ बी॰ ए॰ आनर्स प्रयाग वि॰वि॰, एल-एल॰ बी॰ '३५ लखनऊ वि॰वि॰ ; सा॰ संस्था॰ : हिंदी परिषद मुरादाबाद, उ॰ प्र॰ बिजली मजदूर संघ एवं बलदेव आर्य कन्या विद्यालय, संपा॰ साप्ता॰ 'अभ्युदय', '५१ में देश के मजदूरों के अंतर्राष्ट्रीय सम्मेलन जेनेवा में प्रतिनिधित्व, अखिल भारतीय राष्ट्रीय मजदूर कांग्रेस से संबंधित ; प्रका॰ कहा॰ : कारवाँ, शृंखला ; कवि॰ : नैवेद्य ; अप्र॰ चार संग्रह ; प॰ ऐडवोकेट, सिविल लाइंस, मुरादाबाद ।

*दयालगिरि गोस्वामी*—ज॰ १९०५ ; शि॰ सा॰ रत्न ; सा॰ भूत॰ अध्यापक महारानी लक्ष्मीबाई उ॰ मा॰ कन्याशाला ; प्रका॰ श्रीमदभगवद्गीता, मरीचिका (गीत), सत्यनारायण-व्रतकथा-माहात्म्य, विष्णुसहस्रनाम, ईशावास्योपनिषद, सत्य और सौंदर्य, नागरिक शिक्षा, भूगोल, अपठित गद्य-साहित्य, बालवंदना ; अप्र॰ चप्पल-जूते, लोकगीतों की अनूठी झाँकियाँ, सामुद्रिकशास्त्र, अमृतसरोवर; प॰ वार्ड नं॰ १३, कल्याण कुटी, बालाघाट ।

*दयालशरण, 'आग्नेय'*—ज॰ १६ फरवरी, '२९ ; शि॰ आरा एवं आगरा ; प्र॰ ४७ में ; प्रका॰ मगर इंसानियत जिंदा रही (कहा॰) '५८,

मुस्कराते चेहरे मचलते झरने (यात्रा) '६२ अप्र० एक कहानी एवं संस्मरण संग्रह; प० कुशल एन्ड रक्षिसन क०, न्यू डाक बंगला रोड, पटना—१।

*दयाशंकर मिश्र, 'सूर्य'*—ज० २५ अप्रैल, '१४; जा० हिंदी, अँग्रेजी; सा० भूत०सद० : उ० प्र० प्रांतीय हि०सा०सम्मे० कार्यसमिति तथा सम्मे० प्रयाग की स्थायी समिति, प्रचार समिति, सेवा-समिति, रेडियो-सलाहकारिणी-समिति एवं उ०प्र० प्रांतीय कांग्रेस कमेटी; सद० : उ०प्र० प्रांतीय अग्रगामी संघ कार्यसमिति, अ० भा० फारवर्ड ब्लाक काउंसिल, प्रांतीय प्रगतिशील लेखक संघ; अध्यक्ष : जनपद हिंदी सम्मे० एवं जिला फारवर्ड ब्लाक फतेहपुर, प्रचार मंत्री : जिला कांग्रेस कमेटी फतेहपुर आदि; देश के स्वाधीनता संग्राम में '३० से सक्रिय भाग एवं चार बार कारावास, भूत० संपा० 'स्वतंत्रता'; प्रका० स्फुट लेख, कवि० तथा कहा०, प० चौक, फतेहपुर।

*दर्शनलाल गोयल*—ज० १३ जुलाई, '१६; शि० एम० ए०, सा०रत्न, प्रभाकर, संपादन-कला-विशारद; प्र० '६२ में; प्रका० बरसाला (एकांकी) '६२; अप्र० स्वतंत्रता-संग्राम एवं चार संग्रह; प० हेडक्लर्क - एकाउंटेंट, सेंट्रल ब्रेइल प्रेस, राजपुररोड, देहरादून।

*दशरथराज चेतनदास आसनानी*— ज० नवाबशाह, सिंध (पाकिस्तान); शि० एम० ए० हिंदी '५६ पूना वि०वि०, सा०रत्न '५४, जा० सिंधी, मराठी एवं अँग्रेजी; सा० प्रबंधसंपा०, 'राष्ट्रवाणी', भूत० प्राध्या० वाडिया कालेज पूना '५६-'६१; प्रका० पंखों की छाँव (उप०) '६२; अप्र० हिंदी साहित्य में हालावाद और बच्चन, कविवर सुमित्रानंदन पंत एवं दो लेख-संग्रह; वि० 'दक्खिनी हिंदी का प्रेमगाथा-काव्य' विषय पर शोधकार्यरत; प० अध्यक्ष, हिंदी विभाग, एम०ए०एम०एफ० कामर्स कालेज, पूना।

*दशरथराम शर्मा*—ज० ३ दिसंबर, '१६; शि० इंटरमीजिएट '४२ पटना, विशारद '४६ जबलपुर, साहित्य-भूषण '५५ देवघर; सा० रामगढ़ में हिंदी-प्रचार-प्रसार-कार्य, '४८ से प्र०मंत्री : हि०स०परि० भरकुंडा, '५८ से हि०सा०सम्मे० रामगढ़, मंत्री : हरिजन आदिवासी उच्च प्राथमिक विद्यालय लादी की कार्यकारिणी समिति; प्रका० हरिजन-दिग्दर्शन '५२; अप्र० आशा (उप०) एवं स्फुट लेखों के दो संग्रह; प० प्रधान कार्यालय राष्ट्रीय कोयला विकास निगम, भरकुंडा, हजारीबाग।

*दशरथ शर्मा, डा०*—ज० ६ मार्च, १९०३, चुरू; शि० बी० ए० आनर्स, एम० ए० इतिहास, दिल्ली वि०वि०, एम० ए० संस्कृत (सभी परीक्षाओं में सर्वप्रथम, स्वर्णपदक प्राप्त), डी० लिट् इतिहास, आगरा वि०वि०; फेलो हिंदू

कागज लिखा २५ जा० संस्कृत राजस्थानी गुजराती बंगाली पंजाबी अँग्रेजी प्राकृत एवं अपभ्रंश ; स० भूत० सद० सीनेट राजपूताना वि०वि०, 'इंडियन हिस्टारिकल रिकार्ड्स कमीशन', गाँधी विद्या मंदिर सरदारशहर, 'राजस्थान राज्य अ० समिति', भारतीय इतिहास परिषद; संस्था० सद० : 'सादूल राजस्थानी रिसर्च इंस्टीट्यूट' बीकानेर; मान्य सद० ना०प्र०सभा काशी, सद० 'न्यूमिस्मैटिक सोसाइटी आफ इंडिया', 'भंडारकर ओरिएंटल रिसर्च इंस्टीट्यूट', इतिहास परीक्षा समिति तथा इतिहास पुस्तक निर्वाचन-समिति, दिल्ली वि०वि०, 'इंडियन हिस्ट्री कांग्रेस, हिंदी पारिभाषिक-शब्द विशेषज्ञ समिति भारत सरकार, सद० संपा०मंडल : 'वरदा' (बिसाऊ), 'विश्वंभरा' (बीकानेर), 'राजस्थान भारती', 'सादूल प्राच्यग्रंथमाला' (बीकानेर), 'पृथ्वीराज रासो' लखनऊ वि०वि० तथा बीकानेर सभा० : प्रथम बीकानेर राज्य सा० सम्मे०, बीकानेर, भूत० संचा०: 'सादूल राजस्थानी रिसर्च इंस्टीट्यूट, बीकानेर, भूत० प्राध्या० एवं उपप्राचार्य, डूँगर कालेज बीकानेर, शिक्षक एवं सचिव युवराज (वर्त० महाराजा), बीकानेर; भूत० अध्यक्ष . इतिहास और राजनीतिशास्त्र विभाग, हिंदू कालेज, दिल्ली; भूत० संग्रहालयाध्यक्ष : अनूप संस्कृत लाइब्रेरी बीकानेर '३४-'३५, भूत० संपा० 'राजस्थान भारती' बीकानेर; प्रका० स्फुट; बीकानेर राज्य से सनद एवं स्वर्णपदकादि प्राप्त, वर्त० प्राध्यापक, प्रत्नभारतीय इतिहास और पाली विभाग, दिल्ली वि०वि० ; प० ई ४।१ कृष्ण-नगर, दिल्ली—६ ।

दादा चतुर्वेदी— ज० १२ अगस्त, '११, मलयपुर, मुंगेर ; शि० सा०रत्न; सा० साप्ता० 'विशाल भारत' कलकत्ता, 'जीवन', 'प्रजा-पुकार', 'नया हिंद', 'उदय' ( ग्वालियर ), 'नोकझोंक', 'निराला' आदि में सह०संपा०, संपा० अथवा प्रबंधसंपा०, '५० से सूचना एवं प्रकाशन म० प्र० में साप्ता० 'मध्यप्रदेश संदेश', मा० 'प्रगति' तथा साप्ता० 'ग्रामसुधार' के संपादकीय विभाग में कार्य, बाल-सेवा-समिति, छात्र-संघ एवं तिलक पुस्तकालय के स्था० तथा संचा०, '२१-'२२ के असहयोग आंदोलन में कार्य, बिहार में '२८ में दलितोद्धार, जयपुर राज्य प्रजामंडल के प्रथम तथा तृतीय अधिवेशन के संयोजक, बिहार शासन के सहयोग से 'राजकीय हिंदी-विद्यापीठ' की स्था० ; प्र० '२८ में ; प्रका० कवि० : अंकुर, किसलय, मंजरी, कौमी-तराना, नीहारिका, बुदबुद, कल्लोलिनी, अंतरिक्ष ; कहा० : एकाकिनी, स्वांतःसुखाय, पंच पल्लव, रितंभरा, रूपाभ (एकांकी) ; आलो० हिंदी काव्यशैली का विकास, महाकवि रत्नाकर . एक अध्ययन, सरल भाषाविज्ञान हिंदीकाव्य-शिक्षा-

मार हिन्दी नाट्य साहित्य का इतिहास ग्रन्थमाला और बँगला बोध अनु बँगला कथा साहित्य म पद्रह पुस्तकों के अनु , वि० ६२ में अनेक संस्थाओं के साथ-साथ ग्वालियर नगर निगम के महापौर द्वारा ५१ वीं वर्षगाँठ के अवसर पर मानपत्र आदि भेंट ; वर्त० सहसंपा० 'ग्राम सुधार' ; प० १०।६ गांधी नगर, ठाटीपुर, मुरार, ग्वालियर ।

*दानबहादुर सिंह, 'सूँड़'*—ज० १ अगस्त, '२८, अलऊपुर, फैजाबाद ; शि० एम० ए० हिंदी ; सा० सद० नगरपालिका आजमगढ, संस्था० सद० हरिऔध कलाभवन आजमगढ, संयो० पूर्वी जिला साहित्यिक संघ, भक्त-गोष्ठी आजमगढ ; प्र० '४८ में; प्रका० मियाँ की दौड़ '४८, फुंकार (हास्यगीत) '५१, अँग्रेजी गीतों का रूपान्तर '५२, लपेट '५६ ; वर्त० अध्यापक एस० के० पी० इंटर कालेज ; प० बदरका, आजमगढ ।

*दामोदर पाठक, 'युगलजोडी'*—ज० १ जुलाई, '१०, जमानियाँ, गाजीपुर ; सा० भूत० संपा० साप्ता० 'सुधार', पाक्षि० 'गाजीपुर-समाचार, तथा मा० 'माधवी' ; प्रका० लघु चरित, पत्ता, जागृति, प्रियतम की वीणा तथा हिटलर का दमनचक्र ; प० आलमगंज, पचोखर, गाजीपुर ।

*दामोदर शर्मा*—ज० १० नवंबर, '३५, महू ; सा० श्रमजीवी लेखक संस्था 'शिखर-प्रतिष्ठान' ग्वालियर के संयो०; प्र० '५६ में; प्रका० आस्था के शिखर (संपा०) ; अप्र० कवि० मन बँधा नहीं, नयनों को दर्पण मत मानो, युग की पुकार ; प० ७।१० भैरों गली, दानाओली, लश्कर ।

*दिनकर यादव माडीकर*—ज० १२ फरवरी, '१८ ; शि० बी० ए० आचार्य ; सा० अध्यक्ष, गीता विज्ञान मंडल नागपुर, भूत० मंत्री अ० भा० अध्यात्म कार्यकारिणी-समिति, ओंकार मानधाता, भूत० उपाध्यक्ष ललित-कलामंडल नागपुर , प्र० '५० से; प्रका० गीतायन (काव्य), बुद्धावतार जीवन चरित्र, 'डिवाइन विजन' (अँग्रेजी); अप्र० गीतचंद्रिका, गीत मालती, गीत मधु, पुनर्जन्म की समस्या, विज्ञान रहस्य, विज्ञान गीता ; वि० 'भाऊ कवि' की उपाधि प्राप्त, मराठी के भी कुशल लेखक ; प० संचालक, मायानंद प्रशिक्षण मंदिर, गणेशपेठ, नागपुर ।

*दिनेशकुमारसिंह चौहान*—ज० ८ दिसंबर, '३३ ; शि० एम० एस-सी; प्र० '५७ में; प्रका० पूर्वमाध्यमिक जंतु तथा वनस्पतिशास्त्र, प्राणियों में ममत्व, ईल का देशाटन, प्राणियों में बहुरूप-प्रदर्शन, विषबेल, विचित्र जंतु तथा वनस्पतियाँ ; प० प्रवक्ता, राजकीय आयुर्वेद महाविद्यालय, लखनऊ ।

*दिनेशचंद्र*—ज० ८ फरवरी, १९०८, कोठापार्चा, फैजाबाद : शि०

गुरुकुल महाविद्यालय ज्वालापुर से व्याकरण साहित्य न्याय सांख्य वेदांत तथा वेद का अध्ययन विद्याभास्कर '२५ बी० ए० '३२ काशी वि०वि० वेदांतशास्त्री, एम० ए० संस्कृत '३६, एम० ए० हिंदी '४० आगरा वि०वि०, सा० '३२-'४१ तक सरस्वती विद्यालय हाईस्कूल में प्रधानपंडित, '४१ जुलाई से दयानंद इंटर कालेज अनूपशहर में प्राध्यापक, '४२ से दयानंद कालेज, अजमेर में प्राध्यापक; प्रका० काव्य विभा ; वि० संस्कृत में भी लिखते हैं, वर्त० संस्कृत विभागाध्यक्ष, दयानंद कालेज ; प० ४२६, रामगंज, अजमेर।

*दिनेशचंद्र वर्मा*—शि० हिंदी प्रभाकर, पंजाब वि०वि०, एम० ए० एम० एस०, आयुर्वेदाचार्य ; सा० भिवानी में 'विद्वत-परिषद' की स्था० में सहयोग, संस्था० एवं संचा० पाक्षि० 'विजयघोष' गढ़ाकोटा, सहसंपा० 'स्वर्णकार-संदेश' जयपुर ; प्रका० कहा० : मौत की जिंदगी, प्रायश्चित, ममता, वटाधार, औरत, ना जाने किस रूप में नारायण मिल जायँ, भावना और कर्तव्य; आयुर्वेद : पुरुषों के गुप्त रोग और उनकी चिकित्सा, मूत्रकृच्छ्र और मूत्राघात चिकित्सा ; अप्र० काव्य : मेरा अंतर, मेरा काव्य, आयुर्वेद सारसंग्रह ; प० जनता फ्री हास्पिटल, भट्टूकलाँ, हिसार।

*दिनेशनारायण उपाध्याय*—ज० '१७ प्रयाग ; शि० बी० ए० '४२ प्रयाग वि०वि०, एम० ए० '४४ लखनऊ वि०वि०, सा०रत्न ; सा० गोंडा की कांग्रेस पार्टी के कार्यकर्त्ता ; प्रका० हमारी नाट्य परंपरा, प्रेमघन सर्वस्व भाग १ (कवि०), प्रेमघन सर्वस्व भाग २ (निब०) ; अप्र० प्रेमघन और उनका काव्य, प्रेमघन सर्वस्व भाग ३ (नाट०); प० शीतलगंज ग्रेट, गोंडा।

*दिनेश, 'भ्रमर'*—ज० १७ अक्टूबर, '३९ ; शि० बी० ए० आनर्स, एम० ए० हिंदी ; सा० सभा० दामोदर साहित्य-परिषद बगहा, प्रबंधसंपा० मा० 'पूर्णिमा' कलकत्ता ; प्र० '५३ में ; प्रका० स्फुट रचनाएँ ; वि० 'चंपारण के थारू लोकगीतों' पर शोधकार्य ; प० (१) मलकौली, नरईपुर, चंपारण। (२) प्राध्यापक, झारमहुई इंटर कालेज, झारमहुई, रामनगर, चंपारन।

*दिवाकरबालाजी जोगलेकर*—ज० २४ दिसंबर, १९०५ ; शि० सा०रत्न '४९, बी० ए० '५९ काशी वि०वि०, सीनियर हिंदी शिक्षक सनद, बंबई '६०, प्रका० मना के श्लोक का हिंदी अनु० (समर्थ रामदास जी कृत), श्रीसमर्थ रामदास-चरित्र, काव्य और विधि '५१, अप्र० श्री ज्ञानेश्वर महाराज जी का संक्षिप्त चरित्र ; वर्त० महाराष्ट्र कवि मोरोपंत की 'केकावलि' का अनु० कर रहे हैं ; प० ८१ अ, पालन खोजपाल चाल, भवानीशंकर, बंबई—२८।

*दीनदयाल ओझा*—ज० '२९, शि० सा०रत्न, राजनीतिरत्न, सम्मे०

प्रयाग, भूषण, प्रभाकर पंजाब वि०वि० ; सा० सद०: 'सादूल राजस्थानी रिसर्च इस्टीट्यूट' बीकानेर की साहित्य परिषद ; प्र० '५५ में ; सोढी नाथी के गूढ अर्थ, राजस्थान के कहानीकार (संपा० दूसरा भाग) एवं आलो० तथा शोधपूर्ण निबंधो के चार संक०; प० बायतियों का चौक, बीकानेर।

*दीनदयालु गुप्त*—'अष्टछाप' के अधिकारी विद्वान ; ज० १७ फरवरी, १९०५, सुजानपुर, अलीगढ ; शि० प्रारंभिक अलीगढ, इंटर आगरा, बी० ए०, एम० ए०, डी० लिट० प्रयाग वि०वि०, एल-एल० बी०, लखनऊ वि०वि ; सा० २ वर्ष कानपुर क्राइस्टचर्चकालेज मे, '३० से लखनऊ वि०वि० में, भूत० संपा० त्रैमा० 'ज्ञानशिखा' ; प्रादेशीय एव केंद्रीय शासन की ओर से अनेक समितियों के सद० अथवा अध्यक्ष ; भूत० अध्यक्ष अ० भा० हिंदी-परिषद ; उत्तरप्रदेशीय शासकीय हिंदी समिति के वर्त० अध्यक्ष ; प्रका० अष्टछाप और वल्लभ संप्रदाय (शोध ग्रंथ) एवं अन्य लिखित तथा संपादित पुस्तकें ; अप्र० परमानंद-सुधा, भक्तमाल, नन्ददास-ग्रंथावली आदि संपा० ग्रंथ ; वि० 'अष्टछाप और वल्लभ संप्रदाय' ग्रंथ पर प्रयाग वि० वि से डी० लिट० की उपाधि एवं हिंदी-जगत का सबसे बडा २१००) का डालमिया पुरस्कार तथा हि०सा०सम्मे० द्वारा मंगलाप्रसाद पारितोषिक प्राप्त ; वर्त० प्रोफेसर तथा अध्यक्ष हिदी एवं आधुनिक भारतीय आर्यभाषा-विभाग एवं डीन 'आर्ट्स फैकल्टी', वि०वि०, लखनऊ ; प० नया हैदराबाद, लखनऊ।

*दीनानाथ भार्गव, 'दिनेश'*—ज० '१० दिल्ली ; शि० उज्जैन, ग्वालियर एव दिल्ली ; सा० '३१ में कांग्रेस प्रेस दिल्ली के प्रबधक, '३३ में जमना प्रिंटिंग वर्क्स की स्था०, आकाशवाणी दिल्ली से लगभग १५ वर्ष तक गीता-प्रवचन, '४१ से मा० 'मानवधर्म' का प्रका० एवं संपा०; प्र० '३३ में ; प्रका० श्री हरिगीता '३६, गीताज्ञान, गीता-अध्ययन, गीता के सप्तस्वर, उपनिषद-ज्ञान, संध्या-वंदन, सत्य नारायण की कथा (कवि०), अपना-अपना राग (कहा०), दैनिक प्रार्थना, मणिमाला (कवि०), बालपद्यमाला (कवि०), युगनिर्माता महापुरुष (जीवनी), श्री सूक्त, गायत्री साधना, गौमाता, योगेश्वर श्रीकृष्ण, मर्यादा पुरुषोत्तम श्रीराम, गौतम बुद्ध, शिव-साधना, मार्ग-दर्शन आदि; वि० 'हिज मास्टर्स वायस' कंपनी ने आपके व्याख्यानों के रिकार्ड बनाए है ; प० मानवधर्म कार्यालय, पीपल महादेव, दिल्ली—६।

*दीनानाथ व्यास*—ज० १ जुलाई, '१३ ; शि० बी० ए० विक्रम वि०वि०, राजनीतिरत्न सम्मे० प्रयाग ; प्र० '२८ में ; प्रका० गल्पविज्ञान '३२, काम-विज्ञान ३३, हृदय का भार (काव्य) '३३ प्रतिन्यास लेखन '३४ टालस्टाय

और गांधी ३५, जीवन की झलक (कहा०) '४३, धर्माचार्य (नाट०) '४३, अरमानों की चिता (काव्य) '४४, भारतीय संविधान सभा '४६, '४२ का महान विप्लव '४८, सरदार पटेल का जीवन चरित '४६, तू और मैं (काव्य) '६२ ; अप्र० काव्य : गदर पार्टी, सपनों के दीप ; प० कवि कुटीर, उज्जैन।

*दीनानाथ, 'शरण'*—ज० २८ मई, '३७, शि० बी० ए० आनर्स '४६ पटना कालेज, एम० ए० हिंदी (प्रथम श्रेणी), '५८ पटना वि०वि० ; सा० संस्था : प्रगतिशील साहित्यकार संघ एवं सर्वभाषा-संसद, प्र० '५४ से, प्रका० आलो० : हिंदी काव्य में छायावाद '५७, छायावाद : विश्लेषण और मूल्यांकन '५८, नयी दृष्टि : नयालोक (कहा०) '५६; अन्य० नारी! तुम केवल श्रद्धा हो (उप०) '५६ ; हिंदी साहित्य का इतिहास, कौन बाँधेगा समंदर की लहर (उप०) ; कालेज की लड़कियाँ (कहा०); अप्र० तीन-चार संग्रह; वि० बिहार राष्ट्रभाषा-परिषद, पटना से निबंधों पर तीन वर्ष तक प्रथम पुरस्कार प्राप्त ; प० दरियापुर गोला, बाँकीपुर, पटना—४

*दुर्गानारायण खरे, 'वीर त्र्यईश'*—ज० २ फरवरी, १६०८ केवलारी ; शि० साहित्यवाचस्पति, भारतीभूषण ; सा० संस्था श्री शारदाशांति साहित्य सदन संस्थान, हिंदी-प्रचार-प्रतिष्ठान एवं हिंदी भाषा प्रचार पुस्तकालय; शिक्षा संस्था समिति के अध्यक्ष एवं मंत्री, कुमार सभा के अ० भा० अधिवेशन कानपुर के अध्यक्ष, संपा० मा० 'परिचय परिजात' ; प्र० '२४ से ; प्रका० पूर्णिमा, तारिका, तूणीर, मंगल प्रभात ; अप्र० स्वतंत्र किरण, करुण कटक ; प० श्री शारदा शांति साहित्य सदन, केवलारी, पथरिया, दमोह।

*दुर्गाप्रसाद झाला*—ज० १८ जनवरी, '३३ ; शि० एम० ए० हिंदी, एल-एल० बी०, सा० 'प्रगतिशील लेखकसंघ' तथा 'संगम' उज्जैन के मंत्री ; प्र० '४८ से ; प्रका० हमारे आधुनिक कवि '६२, चेतना के स्वर '६२ ; वर्त० हिंदी प्राध्यापक, शासकीय उ० मा० विद्यालय बागली ; अप्र० कविता एवं लेखों का एक-एक संग्रह; प० महाकाल चौक, बागली, देवास।

*दुर्गाप्रसाद राय*—ज० २३ मार्च, १८६३, ललितपुर ; शि० झाँसी, आगरा से बी० ए० '१८ ; सा० प्राध्यापक '२१-'२५ तक स्टेट हाईस्कूल दतिया, '२६-'२७ तक चिड़ावा हाईस्कूल, '२७-'२८ तक एजूकेशनल आफिसर रामपुरा, '३०-'३१ तक प्रधानाध्यापक व्यापारिक स्कूल, नसीराबाद ; प्रका० जीवन की विचित्रता '२५, व्यर्थ का स्वाभिमान '२८, तथा लगभग २०० स्फुट लेख ; अप्र० ग्रीस देश की प्राचीन सभ्यता ; वि० अँगरेजी में भी लिखते हैं ; प० ललितपुर।

*दुर्गाशंकर त्रिवेदी*—ज० २९ जनवरी '३७ मन्मार ; सा० सहसंपा० मा० युग साधना ; प्रका० स्वामी विवेकानंद '६०, समाज के कलंक '६०, जीवन की सुवास '६२, देव्यपराध क्षमापन स्तोत्र (अनु०) '६०, ; दिव्य वाणियाँ (संपा०) '६१; अप्र० ऋग्वेद - ज्ञान - गरिमा एवं दो अन्य संग्रह, प० सहसंपा०, 'युग-साधना' गोटला, रामा०, झाबुआ ।

*दुर्गाशंकर प्रसाद सिंह*—ज० १८९६ ; शि० इंटर, काशी ; प्र० '२४ में ; प्रका० गद्य-संग्रह '३४, हृदय की पीर ( उप० ) '३७, भूल की ज्वाला (निबंध) '४१, भोजपुरी लोकगीतों में करुणरस, नारी जीवन '४५, फरार की डायरी '४३-'४५, वह शिल्पी था (कहा०) '४६, तुम राजा मैं एक (कहा०) '४६, कुँवरसिंह : एक अध्ययन, सामूहिक खेती '४८, भोजपुरी के कवि और काव्य, ऐटम के युग में ( भोजपुरी काव्य ) ; अप्र० कुँवरसिंह (नाट०), जैनदूत सारस, अतीत भारत, भोजपुरी लोकगीतों में शांत एवं श्रृंगार रस, शशिमाला, भोजपुरी निबंध-संग्रह ; प० दलीपपुर, शाहाबाद ।

*दुष्यंतकुमार त्यागी*—ज० १ सितंबर, '३३ ; शि० एम० ए० प्रयाग वि० वि० ; सा० ४-५ वर्ष आकाशवाणी भोपाल में हिंदी कार्यक्रम-निर्देशक, अब भाषा-विभाग म० प्र० में सहायक संचालक ; प्रका० सूर्य का स्वागत (कवि०) '५७ ; अप्र० छोटे-छोटे सवाल (उप०), पुकारती दिशाएँ (कवि०) : अप्र० दो कविता-संग्रह ; वि० उ० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत ; प० सहायक संचालक, भाषा विभाग, सदर मंजिल, भोपाल ।

*दूधनाथ सिंह*—ज० १ जुलाई, १९०३ ; शि० एल० एजी०, पोस्ट ग्रेज्युएट ट्रेनिंग; सा० भूत० डिप्टी डाइरेक्टर कृषि उ० प्र० सरकार, डिप्टी 'ऐग्रीकल्चरल एक्सटेंशन' कमिश्नर, ज्वाइंट डाइरेक्टर एक्सटेंशन भारत सरकार ; प्रका० हिंदी साहित्य में कृषि का स्थान '५२, धंधों में कृषि सर्वोत्तम क्यों ; अप्र० कृषि-संबंधी स्फुट लेखों के कई सक, वि० कृषि-विज्ञान पर अँगरेजी में भी कई पुस्तकें तथा लेख लिखे हैं, 'फाउंडेशन आफ न्यू एजूकेशन' वाराणसी में कृषि-परामर्शदाता नियुक्त हुए हैं : प० ३, नटराज सदन, पीरपुर स्क्वायर, नरही, लखनऊ ।

*देवकराम, 'सुमन'*—ज० '१७ ; शि० सा०रत्न ; प्र० '४७ में, प्रका० कवि० : चाँद बटोही '४७, बालक्रांति गीत '४७, प्रणयगीत '५४, आधुनिक गीत, युग-ध्वनि, कर्मयोगी, परिवर्तन, चौराहा, संसार ( उप० ), राजहंस (उप०) ; अप्र० तीन कविता-संग्रह ; वर्त० प्राध्यापक, एस० डी० कॉलेज, सहारनपुर ; प० माधव-निकुंज, माधवनगर, सहारनपुर ।

*देवकीनंदन खडवाल*—ज० २८ सितंबर, '१४ ; प्रका० हनुमान इक्कीसी '३८, भारतीय कालगणना '५१ ; अप्र० महाभारत-युद्ध-काल-गणना एवं दो ग्रंथ ; प० फतेहपुर, शेखावटी (राज०) ।

*देवकीनंदन श्रीवास्तव, 'नंदन', डा०*—ज० १ फरवरी, '२८, नारायणपुर, प्रतापगढ, शि० रायबरेली, प्रयाग, एम० ए० (प्रथम श्रेणी, रिसर्च फेलोशिप प्राप्त ) '४६, पी-एच-डी० '५४ लखनऊ वि० वि० ; सा० '५१ से '५५ तक दयानंद वैदिक डिग्री कालेज उरई में हिंदी विभागाध्यक्ष, '५५ से लखनऊ वि०वि० में हिंदी प्राध्यापक, भारतीय हिंदी परिषद, ना० प्र० सभा, श्री अरविंद स्वाध्याय मंडल, 'आल इंडिया ओरिएंटल कांफ्रेंस' आदि विभिन्न संस्थाओं से संबंधित, दैवी स्वाध्याय मंडल तथा भारतीय साहित्य-समाज लखनऊ के संस्था० सद०, 'सर्जना' के संरक्षक, हिंदी-शोध-समिति लखनऊ वि० वि० के संचा० ; प्र० '४४ से ; प्रका० तुलसीदास की भाषा (शोध-प्रबंध) '५७, चित्रकूट के पथ पर ( खंड० ) ; अप्र० दोहाशती ( ब्रजभाषा ), बरवै-सतसई (अवधी) ; गीत० : आराधना, उद्‌गार, श्रद्धांजलि, भूमा मचल उठी, साकेत से वृंदावन (महा०), अवतरण (गद्य-संग्रह) ; वि० 'तुलसीदास की भाषा' एवं 'चित्रकूट के पथ पर' पर उ० प्र० सरकार से क्रमशः ६००) एवं २५०) के पुरस्कार प्राप्त ; प० शिवपुरी, गणेशगंज, लखनऊ ।

*देवकीबाई तैलंग, श्रीमती*—ज० '५१ ; प्र० '४५० में ; प्रका० अजयगढ के स्त्री-कवि '४८, ओरछा के बैसाख कवि '५५, बघेलखंड की विदुषी महिलाएँ '५५, ग्वालियर के महिलारत्न '६० ; वि० बुंदेलखंड की वर्त० महिला कवयित्रियों के काव्य का संकलन ; प० द्वारा पं० वामदेव तैलंग, भट्ट की बगीची, हनुमान घाटी, पुलिसचौकी, सिन्धे की छावनी, लश्कर ।

*देवकृष्ण व्यास*—ज० २२ फरवरी, '२८ ; शि० बी० काम०, विशारद, सा० मंत्री : भारतीय संस्कृति सदन रतलाम, सयुक्त-मंत्री मध्यभारत शिक्षक संघ एवं समाजवादीदल, ८ वर्ष तक रतलाम नगरपालिका के सद० तथा '५८-'५६ में अध्यक्ष, संपा० '४६ से साप्ता० 'लोकशासन बामनिआ', १२ वर्षों तक कई हिंदी, अँगरेजी और गुजराती पत्रों के संवाददाता ; प्रका० स्फुट ; वर्त० उप-संपा० दैनिक 'हिंदुस्तान' नई दिल्ली ; प० एम-३५६, सरोजिनी नगर, नई दिल्ली—३ ।

*देवदत्त*—ज० २७ जून, '३७; सा० अँग्रेजी, फ्रेंच, जर्मन और तामिल सा० संपा० 'पुरोधा' . प्रका० जप (अनु०) : अप्र० वृत्तांत, तांत्रिक साधना

नारी नये युग में चाहती है (कवि ) संस्कृति के चरण (निबंध) चन्दना के पात्र प सपा पुरा म. ६४ रयूडाओरलीस, पाँडिचेरी—२।

देवदत्त तेगार—शि० एम० ए० समाजशास्त्र, उस्मानिया वि० वि० ; प्रका० स्फुट ; प० सपा० 'आर्य-भास्कर', कलामंदिर, नादेड (मी० आर०)।

देवदत्त, 'राकेश'—ज० १८ फरवरी, '२७, शि० प्रभाकर, सा०रत्न ; सा० भूत० संपा० : मा० 'प्रकाश', पाक्षि० 'परख' एवं साप्ता 'चिनगारी' (बिजनौर) ; प्र० '५० मे ; प्रका कताई-बुनाई ; अप्र० एक एक लेख और कहा०संग्रह ; प० गवर्नमेंट हाईस्कूल, जोगो (नालागढ होकर), अंबाला।

देवदत्त शास्त्री—ज० १६ फरवरी '१४ ; सा० भूत० संपा० साप्ता० 'अभ्युदय' प्रयाग, मा० 'धारा' दिल्ली, मा० 'जननी' प्रयाग; प्रका० कौटलीय अर्थशास्त्र-अनुशीलन, कामसूत्र-अनुशीलन, उपनिषद-चिंतन, कालिदास-अनुशीलन, भारतीय वाङ्मय की भूमिका, चिंतन के नये चरण ; अनु० : कौटलीय अर्थशास्त्र, अभिनवदर्पण, कौमुदी-महोत्सव नाटक, दत्तिलम् गीत शास्त्रम् तथा इतिहास, पुरातत्व, मनोविज्ञान और भाषाविज्ञान-संबंधी ३८ पुस्तकें, प० नया बैरहना (पार्क), इलाहाबाद —३।

देवदूत विद्यार्थी ( देवनारायण पांडेय ), 'शिशु हृदय'—ज० १९०२ प्रबोधपुर डेरा, शाहाबाद; शि० मोतीहारी तथा इलाहाबाद ; सा० '२० में सम्मे० प्रयाग की ओर से तामिलनाड, कर्नाटक एवं केरल में हिंदी-प्रचार-कार्य, '२२ में तामिलनाड हिंदी प्रचारक विद्यालय के प्रधानाध्यापक. '२४ में हिंदी प्रचारक (प्रशिक्षण) विद्यालय मद्रास के अध्यापक, '२६ में दक्षिण भा० हि० प्र० सभा मद्रास के मा० 'हिंदी प्रचारक' के संपा०, प्रथम कर्नाटक प्रांतीय हि०सा०सम्मे० की स्वागतसमिति के संयुक्तमंत्री. '२८ मे एरनाकुलम में प्रथम केरल प्रांतीय हि० प्र० सम्मे० का आयोजन, '३२ में तिरुवितांकुर में हिंदी-प्रचार-कार्य का संगठन तथा स्थानीय हि० प्र० सभा के मंत्री, '३३ में केरल प्रांतीय हि० प्र० सभा की स्था० तथा मंत्री '४४ तक, द० भा० हि० प्र सभा के एक वर्ष तक प्रचारमंत्री, '५० मे अ० भा० हिंदी परिषद नई दिल्ली के परीक्षामंत्री, '५२ मे अ० भा० हिंदी महाविद्यालय आगरा के संचा०, ५५ से बालिका विद्यापीठ, लखीसराय, मुंगेर के अवै० प्रधानाचार्य ; प्रका० कर्तव्य '१८, हिंदी की चौथी पुस्तक, हिंद अनुवादमाला '२५, कुमार हृदय का उच्छ्वास (गद्यकाव्य) '२७, हिंदी बातचीत '३२, तूणीर (गद्य-काव्य), दीवान बहादुर (नाट०) '३३, राजभाषा बोधनी '५०, हार या जीत (उप० सहलेखक) '५२, भारतीय राष्ट्रीयता '५३ ; अप्र० पाँच बैल (उप० सहलेखक)

कविता-संग्रह ; वर्त॰ प्राध्यापक, बी॰ एन॰ एस॰ डी॰ कालेज, कानपुर ; प॰ २३-२, एक्सटेंशन साइट नं॰ १, बापूपुरवा, कानपुर ।

*देवीरत्न अवस्थी, 'करील'*—ज॰ ७ अगस्त, '१२ ; शि॰ बी॰ए॰ '५४ आगरा वि॰ वि॰, एम॰ ए॰ हिंदी '५८, नागपुर वि॰ वि॰, सा॰रत्न ; सा॰ '३० के नमक-सत्याग्रह, '३२ के करबंदी-आंदोलन, '४० के सत्याग्रह-आंदोलन तथा '४२ के अगस्त-आंदोलन में कांग्रेस स्वयंसेवक के रूप में कारावास ; प्र॰ '४३ में; प्रका॰ देवार्चन '५२ (महा॰), लोकरीति (वैसवारी काव्य) ; अप्र॰ मधुपर्क (व्रजभाषा में), रघुवंश, गीतगोविंद तथा कुमारसंभव (अनु॰) ; वर्त॰ जिला संगठनकर्ता, प्रांतीय रक्षकदल , वि॰ 'देवार्चन' पर उ॰ प्र॰ सरकार से ५००) का पुरस्कार प्राप्त ; प॰ १५ अ॰ ऐनवल, आजमगढ़ ।

*देवीलाल सामर*—ज॰ २० जून '११ उदयपुर ; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी, बी॰ एस-सी काशी वि॰ वि॰ ; सा॰ '५२ में 'भारतीय लोक कलामंडल' की स्था॰, '६० में द्वितीय अंतर्राष्ट्रीय कठपुतली सम्मे॰ बुखारेस्ट रूमानिया में भारत का प्रतिनिधित्व ; प्रका॰ कठपुतली कला और समस्याएँ ( केंद्रीय संस्कृति मंत्रालय द्वारा प्रका॰) ; अप्र॰ एकांकी : आत्मा की खोज, मृत्यु के उपरांत, चंद्रलोक ; नाट॰ : राजस्थान का भीष्म ; समीक्षा : भारतीय ललित कलाएँ, भारतीय लोकनृत्य, राजस्थान का लोकसंगीत, राजस्थान के लोकनृत्य एवं लोकानुरंजन , प॰ भारतीय लोककलामंडल, उदयपुर ।

*देवीशंकर द्विवेदी, 'अंगराज', डा॰*—ज॰ २० जनवरी, '३७ ; शि॰ एम॰ लिट॰, पी॰एच॰ डी॰ ; सा॰ उन्नाव की सा॰ संस्था 'रसवंती' के संयोजक, नवयुवक पुस्तकालय कोरारीकलाँ के अध्यक्ष ; प्र॰ '४७ में ; प्रका॰ कवि॰ : बंटाधार, बबूरी के काँटे ; प॰ भाषा-विज्ञान-विभाग, वि॰ वि॰, सागर ।

*देवीशंकर मिश्र, 'अमर'*—ज॰ २५ दिसंबर, '१६ ; शि॰ बी॰ एस-सी॰ काशी वि॰ वि॰, एम॰ एस-सी॰, एम॰ ए॰ हिंदी, लखनऊ वि॰ वि॰, सा॰रत्न, सम्मे॰ प्रयाग ; सा॰ 'जियोलाजिकल सोसाइटी आफ इंडिया' के सम्मानित सद॰, 'इंडियन एकेडमी आफ जियोलाजी के 'फेलो', पीलीभीत में हिं॰ सा॰ परि॰ की स्था॰ तथा सभा॰, 'टी॰ सी॰ ई॰ जर्नल्स' द्वारा आयोजित शिक्षा-माला की प्रथम बारह पुस्तकों के संपा॰, 'भारतीय प्राणिशास्त्र परिषद' की स्था॰, प्र॰ '२५ में ; प्रका॰ जगद्गुरु भारत '४२ ; काव्य : सुमार्ग, उद्गार, आँसू, विश्व-सूर्य-सम्मेलन ; वि॰ प्राणीशास्त्र विषयक लगभग २०,००० वैज्ञानिक पारिभाषिक शब्दों का निर्माण ; वर्त॰ प्राध्यापक, कालीचरन इंटर कालेज, लखनऊ ; प सी ११०५ महानगर लखनऊ ।

देवेन्द्र कुमार—ज० १६ अगस्त, '२५ ; शि० बी० एस-सी० लखनऊ वि०वि०, 'आयल-टेक्नालोजी' का विशेष अध्ययन, कानपुर ; सा०संपा० साप्ता० 'भूमिक्रांति', अ० भा० ग्रामोद्योग संघ वर्धा मे कार्य ; प्रका० स्फुट लेख ; प० म० प्र० सर्वोदय मडल, ११२ स्नेहलतागंज, इंदौर।

देवेंद्रकुमार जैन—ज० '३२, शि० बी० ए० आगरा वि०वि० '५७, एम० ए० हिंदी, उज्जैन वि०वि० '५९, शास्त्री-आचार्य वाराणसी, काव्यतीर्थ कलकत्ता, सा०रत्न सम्मे०प्रयाग, जैनधर्म शास्त्री ; प्र० '५२ मे ; प्रका० महात्मा जी के अनमोल बोल, विश्वप्रकाश (संपा० हिंदी अनु० सहित संस्कृत कोश) ; अप्र० संदेशरासक एवं परवर्ती हिंदी काव्य-धारा, हृदय (खड०), संपा० 'प्राकृत छंद-कोश', 'नेमिनाथ-चरित' एवं 'भविष्यदत्त-कथा, ; वि० 'अपभ्रंश कथाकाव्य और भविसयत्तकम्' पर पी-एच० डी० के लिए शोध-कार्य समाप्तप्राय; प० हिंदी प्राध्यापक, संस्कृत कालेज, रायपुर।

देवेंद्र, 'दीपक'—ज० ३१ जुलाई, '३४ ; शि० एम० ए० हिंदी तथा ॲंगरेजी, सा०रत्न ; सा० संपा० : 'साहित्य-सलिला' (सहारनपुर), 'पथिक' (देहरादून), 'कालिजियन' (देहरादून), पाक्षि० 'भारतवर्ष' (हापुड); मा० 'नयाजीवन' के भूत० समीक्षा-लेखक ; प्रका० कुंडली चक्र पर मेरी वार्ता, राष्ट्रीय पत्रकार-कन्हैया लाल मिश्र प्रभाकर, आचार्य नंददुलारे वाजपेयी और हिंदी साहित्य : बीसवी शताब्दी ; वि० 'बाँगरू का लोक-साहित्य' पर आगरा वि०वि० मे शोधकार्य-रत ; प० (१) लक्ष्मीद्वार, सहारनपुर। (२) हिंदी प्राध्यापक, राजकीय दरबारकालेज, रीवाँ।

देवेंद्रपाल सुहृद—ज० २ अक्टूबर', २८, शि० एम० ए० अर्थशास्त्र तथा हिंदी, एल-एल० बी० अलीगढ वि०वि०; सा० संस्था० सद० : अ० भा जनपद सा० सम्मे० अलीगढ, सद० 'इटरनेशनल एजूकेशन एक्सचेंज ब्यूरो' की कार्यकारिणी-भारत शाखा '५१-'५२, बारहसैनी पत्रसमिति अलीगढ़ '४९-'५६ ; मत्री : प्रगतिशील लेखक संघ अलीगढ़ '४७, जिलापत्रकार संघ अलीगढ '४९ ; प्रचार-प्रधानमत्री प्रांतीय विद्यार्थी कांग्रेस अलीगढ '४८-'४९ ; सहमंत्री जिला हि०प्र० सभा अलीगढ '४८, संचा० प्रबंध कुमारी कुटीर विद्यालय अलीगढ '५२-'५७, संयो० प्रातीय ब्रज-साहित्य-मंडल अलीगढ '४९, अ० भा० कविसम्मे० अलीगढ '४६-'५४, प्रांतीय लोकगीत एवं लोकनृत्य सम्मे० अलीगढ '५४, संपा० . मा० 'सेनानी' अलीगढ '४८, मा० 'मुखभाग' (अलीगढ़) '४८-'५६, मा० 'बारहसैनी' (अलीगढ) '४९-'५६ एवं मा० 'उद्योग' (कानपुर) '५६ · प्रका० संस्कृति सौरभ- कालिमा तथा राजकीय प्रख्यापन

संबंधी पुस्तिकाएँ, प० सहायक निर्देशक, उद्योग हथकरघा योजना, कानपुर ।

*देवेंद विज्ञानी*—ज० १८ नवंबर, '१८, बुलंदशहर ; शि० सा०रत्न, सा० गत १० वर्षों से संपा० मा० 'चरित्र-निर्माण' (ऋषिकेश); प्रका० संपा०. शक्तिपद '५०, अध्यात्म-विकास '५१, आत्मप्रबोध '५१, ब्रह्मज्ञान अपूर्व भंडार '५६, महायोग विज्ञान '५७, वैदिक योग परिचय '५८ ; प० संपादक 'चरित्र-निर्माण', विज्ञान प्रेस, ऋषिकेश ।

*देवेशदास*—ज० १ सितंबर, '११; शि० बी० ए० आनर्स (अँग्रेजी, प्रथम श्रेणी में प्रथम) लंदन वि०वि० तथा मिडिल टेंपल, लंदन, सा० निखिल भारत बंग साहित्य सम्मे० के स्थायी सभा०; प्रका० यूरोपा (बँगला में' ४०, हिंदी में '५०), प्रेमराग' ४८, रजवाडा '५३, अधखिली (उप०) '५५, मास्को से मारवाड '५८, राजसी '६०, रक्तराग (उप०)'५६, वि० 'रोम से रमना' कहानी को एक प्रमुख जरमन साहित्य पत्रिका में सर्वोच्च सम्मान प्राप्त, बँगला के भी सुलेखक ; कहानियों के अनु० कई भारतीय और विदेशीय भाषाओं में हुए हैं; प० आई० सी० एस०, द्वारा भारत सरकार, ३, रायसीना रोड, नई दिल्ली ।

*देशबंधु गुप्त*—ज० १५ मार्च, '१५ हिसार . शि० एम० ए० लाहौर, विद्यावाचस्पति '३५, शास्त्री ; सा० श्रीमती उत्तमाबाई विद्या-प्रचार टस्ट भिवानी के ट्रस्टी तथा मंत्री, अनाथालय भिवानी के सहा० प्रबंधक तथा अनेक शिक्षण एवं सामाजिक संस्थाओं के सद०, भूत० संपा० साप्ता० 'हरियाणा केसरी' ; प्रका० अनेक छात्रोपयोगी पुस्तकें ; प० भिवानी, हिसार ।

*द्रोणवीर कोहली*—ज० '३२ ; शि० बी० ए० आनर्स, एम० ए० हिंदी; सा० पिछले पाँच-छह वर्षों से भारत सरकार के प्रका० विभाग में तथा गत दो वर्षों से पाक्षि० 'योजना' के उप-संपा० ; प्र० '५० में ; प्रका० लोककथाएँ, कंथक, मोर के पैर, करामाती कद्दू, फूलों की टोकरी, वनवासी बच्चे ; वि० '५८ में 'कथक' उ०प० सरकार द्वारा पुरस्कृत ; प० १८५६, वजीरसिंह स्ट्रीट, चूना मंडी, पहाडगंज, नई दिल्ली—१ ।

*द्वारिकाप्रसाद*, डा०—१ अगस्त, '१७ ; शि० इंटर, कलकत्ता वि०वि०, एच० एम० बी० '४६, एम० बी० बी०, एच० एम० डी० '४७ पटना; सा० होमियो-पैथिक औषधालय के संचा० ; प्र० '५० में ; प्रका० चिकित्सा संबंधी रचनाएँ, अप्र० गर्भिणी, प्रसूता एवं बच्चों के रोग एवं चिकित्सा-संबंधी दो ग्रंथ; प० क्वार्टर नं० ११, रोड नं० २०, गर्दनीबाग, पटना—२ ।

*द्वारिकाप्रसाद तिवारी, 'विप्र'*—ज ६ जुलाई, १९०८ शि मैट्रिक

मा० प्रधान सचिव : भारतेंदु-साहित्य समिति, '४६ से म० प्र० हि सा०सम्मे० की स्थायीसमिति के एवं '६१ से कार्यकारिणी के सद ; प्र० '३७ से; प्रका० कुछू काँही '३७, शिव-स्तुति '४०, भजन - संग्रह '४१, गाँधी गीत '४८; सुराज गीत प्रथम खंड '४७, द्वितीय खंड '५७, राम-केवट-संवाद '५७, योजना-गीत '६१; प० मैनेजर, कोआपरेटिव बैंक, बिलासपुर।

*द्वारकाप्रसाद शास्त्री*—ज १ सितंबर, '१७, उपडौरा, शाहाबाद शि शास्त्री (प्रथम श्रेणी) वाराणसी, जा० उर्दू, अंग्रेजी एवं बँगला, सा० उ०प्र० पुस्तकालय-संघ की कार्यसमिति के सद, 'प्रकाशन समाचार' के पुरस्कृत पुस्तक-सूची विशेषांक के संपा०; प्रका० पुस्तकालय संगठन और संचालन '५६, पुस्तकालय विज्ञान '५७, भारत में पुस्तकालयों का उद्भव और विकास '५७, पुस्तक-वर्गीकरण-कला '५८, पुस्तकालय-परिचय '५९, पुस्तकालय में संदर्भ-सेवा '६०, दशमलव वर्गीकरण की रूपरेखा '५८, बेसिक विद्यालय में पुस्तकालय '५८; वि० प्रथम छह पुस्तकें उ० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत, पुस्तकालय-विज्ञान में विशेष रुचि; प० संग्रहाध्यक्ष, हिंदी-संग्रहालय, हिं० सा० सम्मेलन, प्रयाग।

*द्वारिकाप्रसाद सक्सेना*, डा०—ज० १८ फरवरी, '२२; शि० एम० ए० हिंदी तथा संस्कृत (प्रथम श्रेणी), पी-एच० डी०, सा०रत्न; सा० खुर्जा की हि०सा०परि० के अध्यक्ष: प्र० '५२ में; प्रका० यशोधरा (समीक्षा) '५२, कवि सम्राट हरिऔध और उनकी कलाकृतियाँ '५४, संस्कृत-साहित्य का इतिहास '५४, कामायनी में काव्य, संस्कृति और दर्शन (शोध-प्रबंध) '५८, प्रियप्रवास में काव्य, संस्कृति और दर्शन '६०, साकेत में काव्य, संस्कृति और दर्शन '६१, कामायनी-भाष्य' ६१; अप्र० हिंदी के प्राचीन प्रतिनिधि कवि (यंत्रस्थ); गीतों, रेडियोरूपकों एवं आलो० लेखों के दो-दो संक०, प० अध्यक्ष हिंदीविभाग, एन० आर० ई० सी० कालेज, खुर्जा।

*द्वारिकाप्रसाद सेवक*—ज० १८९० फीरोजाबाद, जा० संस्कृत, उर्दू, अंग्रेजी, मराठी, गुजराती और बँगला; सा० मा० 'नवजीवन' काशी, इंदौर तथा प्रयाग, साप्ता० 'भारतीय आदर्श' इंदौर, साप्ता० 'आर्य मार्तंड' और 'वैदिक संदेश' अजमेर के संपा०-संचा०, कन्या महिला विद्यालय, भारती भवन तथा सेवा समिति आदि संस्थाओं के स्था०-संचा०, लगभग ८२ वर्ष तक पृथ्वी थियेटर्स से संबंधित; सरस्वती-सदन, नालंदा-प्रकाशन तथा भारतवर्ष-प्रकाशन आदि संस्थाओं द्वारा अनेक पुस्तकों का संपा०-प्रका०; भारती भवन फीरोजाबाद, काशी ना० प्र० सभा- हिं० सा० सम्मे० प्रयाग- महाविद्यालय

ज्वालापुर, विश्वेश्वरानंद अनुसंधान संस्था होशियारपुर आदि के आजीवन सद० एवं इनको संचित साहित्य-सामग्री भेंट कर चुके हैं, प्रका० स्फुट ; प० २०३ बी, गॉवठन, विलेपार्ले (पश्चिम), बंबई—५६ ।

*धनंजय भट्ट, 'सरल'*—ज० १९ दिसंबर, १९०९; शि० मैट्रिक; प्र० '२८ में ; प्रका० सपा० निबंधावली (दो भाग), भट्ट निबंधमाला (दो भाग), भट्टनाटकवली, दमयंती स्वयंवर, नूतन ब्रह्मचारी, वेणु-संहार , वि० स्व० पं० बालकृष्ण भट्ट जी के पौत्र हैं, उनकी ग्रंथावली बीस भागों में प्रकाशित करने की योजना है ; प० ४८८, अहियापुर, इलाहाबाद ।

*धनंजय वर्मा*—ज० १४ जुलाई, '३५ , शि० जगदलपुर, बस्तर, बी० ए० (प्रथम श्रेणी) रायपुर, एम० ए० हिंदी (वि० वि० में सर्वप्रथम) सागर वि०वि० ; सा० रायपुर और जगदलपुर की साहित्यिक गतिविधियों में सक्रिय योग ; प्र० '५७ में ; प्रका० निराला : काव्य और व्यक्तित्व '६० ; अप्र० पाश्चात्य समीक्षा : सैद्धांतिक विकास; कविता, कहानी एवं आलो० लेखों का एक एक संग्रह; वि० सागर वि०वि० में शोधकार्य में संलग्न, प० प्राध्यापक, हिंदी विभाग, राजकीय हमीदिया कालेज, भोपाल ।

*धननारायण कपूर*—जा० ७ अगस्त १९०७ ; जा० उर्दू, अँग्रेजी और संस्कृत , प्रका० हिंदी में अँग्रेजी संपूर्ण सरल शिक्षण '५७ ; वि० उक्त पुस्तक अँगरेजी में भी लिखी है ; प० सब हेड, रेलवे अकाउंट्स आफिस, जोधपुर ।

*धनपतसिंह टुंकलिया जैन, 'श्रमपति'*—ज० २१ नवंबर, '३५ ; शि० बी० ए०, संपादनकला-विशारद ; सा० जयपुर राष्ट्रभाषा प्रचार-समिति- के संयो०, सप्तम अ० भा० राष्ट्रभाषा प्रचार सम्मे० जयपुर के उप-स्वागतमंत्री, कई पत्रों एवं आकाशवाणी जयपुर के संवाददाता ; प्रका० स्फुट कहानियाँ , प० टुंकलिया-भवन, कुंदीगरों के भैरू का रास्ता, जयपुर ।

*धनराज पुरी, महंत*—३१ मई, १९०३ ; शि० बेतिया एवं चंपारन , व्याकरण-वाचस्पति ; सा० संस्था० एवं सभा० 'सोमेश्वर साहित्य-परिषद' ; प्र० '२० में ; प्रका० अविरल आँसू '४२, आखेट '५०, इला (काव्य) '५६, उच्छ्वास (कवि०) '५६ ; अप्र० पंचामृत, ओस, कारा में कुछ वर्ष, झंझा के झोंके में, स्वर्ग की झील ; वि० बिहार राष्ट्रभाषा परिषद द्वारा 'आखेट' पर 'शिकार-साहित्य' विषयक एक सहस्र मुद्रा का पुरस्कार एवं ताम्र-पत्र प्राप्त ; प० काव्य-कुटीर, सिकटा, रामनगर, चंपारण ।

*धर्मचंद्र संत, 'प्रशांत'*—ज० २९ सितंबर, '२२ ; शि० एम० ए० (हिंदी संस्कृत तथा राजनीति ) लाहौर तथा पंजाब वि० वि० चंडीगढ़ ; सा० पंजाब

मुहावरे एवं लोकोक्तियाँ, गबन-समीक्षा ; अप्र० कामायनी की भाषा का काव्यशास्त्रीय अध्ययन, मेरे गीत : तुम्हारे आँसू (काव्य) एवं दो संग्रह; वि० निबंधों पर पुरस्कार प्राप्त ; वर्त० साहि० सहायक, हि०वि०, दिल्ली वि० वि०, दिल्ली ; प० २ सी-१४, नई रोहतक रोड, करौल बाग, दिल्ली —५ ।

*रमेशचंद्र जैन*, डा०— ज० १ जनवरी, '३४ आगरा ; शि० सा०रत्न '४८, एम० ए० अर्थशास्त्र '५४, एम० ए० हिंदी '५६, एम० लिट० भाषाविज्ञान '५८, पी-एच० डी० '६२ आगरा वि० वि० (शोधकार्य के लिए आगरा वि०वि० से दो वर्ष के लिए छात्रवृत्ति प्राप्त) ; सा० आगरा वि० वि० के कन्हैयालाल मुंशी हिंदी तथा भाषा विज्ञान विद्यापीठ में दो वर्ष तक अनुसंधान-सहायक रहे, ना० प्र० सभा आगरा के हिंदी साहित्य विद्यालय में दो वर्ष तक प्रधानाध्यापक रहे ; प्र० '४६ में ; प्रका० अमर विभूतियाँ, गौरव की किरणें, बड़ों का बचपन, भारत के वीर सपूत, जीवन की राह, महान वैज्ञानिक, स्वावलंबन, नव और अंग, हिंदी रत्नाकर, साहित्य का संक्षिप्त इतिहास ; अप्र० हिंदी समास-रचना का अध्ययन (शोधग्रंथ) एवं आलो० लेखों के चार संग्रह ; प० हिंदी प्राध्यापक, पोद्दार कालेज, नवलगढ़ (राज०) ।

*रमेशचंद्र, 'प्रेम'*—ज० २५ नवंबर, '२५ ; शि० बी० एस-सी०, प्रभाकर , प्र० '४० में ; प्रका० उप० : अगला स्टेशन, आशा, तोड़ दो बंधन, चौराहा एवं पाप की छाया ; वैज्ञा० : भारतीय विज्ञान की कहानी, गर्मी और हम, दानवमरत, सरीसृप, मंगल और अन्य ग्रह एवं सरल विज्ञान (छह भाग, संग्रह) ; अन्य : हमारे पड़ोसी देश एवं देश देश की प्रथाएँ ; बालो : विश्व की लोककथाएँ (छह भाग), देश-देश की सैर (दो भाग), देश-देश के बच्चे (दो भाग), क्रीकेट, विचित्र पशु, बर्मा की लोककथाएँ, चीन की लोककथाएँ, कोरिया की लोककथाएँ, असम की लोककथाएँ, आयरलैंड की लोककथाएँ ; अप्र० सात-आठ ग्रंथ ; वर्त० साहि० संपा० 'नवभारत टाइम्स' दिल्ली ; प० ३७, दरियागंज, दिल्ली ।

*रमेशचंद्र मेहरा*—ज० १९ दिसंबर, '३९ , शि० बी० ए० (प्रथम) मराठावाडा वि०वि० (मराठावाडा विद्यापीठ का १०१) का पुरस्कार प्राप्त) '५९, एम० ए० (प्रथम) सागर वि०वि०, (स्नातकोत्तर द्वैवर्षीय छात्रवृत्ति प्राप्त '६०-'६२) ; सा० हिंदी साहि० मंडल औरंगाबाद के उपाध्यक्ष '५९-'६०, रिसर्च फेलो, केंद्रीय सरकार, शिक्षा मंत्रालय ; प्र० '५८-'५९ में ; प्रका० निराला का परवर्ती काव्य '६३ ; अप्र० आलो० लेखों के दो संग्रह ; प० यू० जी० सी० रिसर्च फेलो, हिं० वि०, वि० वि०, सागर ।

*रमेश बक्षी*—ज० १५ अगस्त, '३६, इंदौर ; शि० एम० ए० हिंदी (सर्वप्रथम) ; सा० 'जागरण' इंदौर के संपादकीय विभाग में तीन वर्ष तक एवं आकाशवाणी इंदौर केंद्र में तीन वर्ष तक कार्य किया ; शिक्षा विभाग म० प्र० में तीन वर्ष से प्राध्यापक ; प्र० '५१ में ; प्रका० मेज पर टिकी हुई कुहनियाँ (कहा०), हम तिनके (उप०), किस्से ऊपर किस्सा, तत्र बोली ३३वीं पुतली (निबंध०), कहानी में औत्सुक्य का अनुपात (प्रबंध) , अप्र० दो लेख-संग्रह ; वर्त० प्राध्यापक, गवर्नमेंट हमीदिया कालेज, भोपाल ; प० बी ४५।२ साउथ टी० टी० नगर, भोपाल ।

*रमेश भार्गव, 'उद्गम'*—ज० ११ दिसंबर, '३६, गुना ; शि० बी० काम० ; प्र० '५८ में ; प्रका० स्फुट कविताएँ, नाटक, कहानियाँ, लेख आदि ; अप्र० चार संग्रह ; प० पोस्ट आफिस रोड, गुना ।

*रमेश शर्मा*—ज० १२ जनवरी, '३६ ; शि० मैट्रिक, विशारद, आयुर्वेदरत्न (प्रथम), संस्कृत विशारद ; प्र० '५७ में ; प्रका० स्फुट , अप्र नवल कुसुम (कवि०), पागल, अधकार, पड़ताल, आरती के आँसू (कहा०) ; प० जगदीश मंदिर, शुजालपुर म० प्र० ।

*रविरंजन सिन्हा*—ज० २५ दिसंबर, '३७, आरा ; शि० बी० ए० आनर्स '५४, बिहार वि०वि० ; सा० भूत० सहसंपा० अँग्रेजी दै० 'सर्चलाइट' '५४-'५६, आकाशवाणी पटना के समाचारविभाग में संवाददाता '६०-'६२, बिहार सरकार के जनसंपर्क विभाग में सहायक निर्देशक '६२ से ; प्र० '४२ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० कवि० एवं लेखों के तीन-चार संग्रह ; प० जनसंपर्क विभाग, बिहार सरकार, पटना ।

*रवींद्र कालिया*—ज० ११ नवंबर, '३८ ; शि० बी० ए० आनर्स, एम० ए० ; प्र० '५४ में ; प्रका० हाशिए (अनु०), शादी का इश्तहार (संपा०), अपना अपना दर्द (कहा०), जलती निशानियाँ (उप०) ; अप्र० दो संग्रह ; प० प्राध्यापक, दयानंद कालेज, हिसार ।

*रवींद्रनाथ श्रीवास्तव, 'अनादि'*—ज० १ जून, '४१ , धनौड़ा, गोरखपुर ; शि० बी० ए० ; सा० सहायक निर्देशक विविधभारती मनोरंजन केंद्र, मंत्री 'राजेंद्राश्रम' ; प्रका० स्फुट ; अप्र० ओस भीगी रात (कवि०), तुलसीदास (खंड०) ; प० सहायक, 'भारत'- कार्यालय, लीडरप्रेस, प्रयाग ।

*रवींद्रप्रकाश कुलश्रेष्ठ*—ज० ८ नवंबर, '२८ ; शि० एम० ए० भूगोल एम० एड० ; प्र० '४५ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० अँधेरे के बाहर (उप०) झलकियाँ (कवि०), स्वप्नरेखा (कहा०) ; वि० विभिन्न कहा० प्रतियोगिताओं

में पुरस्कृत ; प० (१) बेगमबाग, अलीगढ़ ! (२) प्राध्यापक, शासकीय उच्च माध्य विद्यालय, बागली, देवास ।

*रवींद्र भ्रमर, डा०*—ज० ६ जून, '३४, जौनपुर ; एम० ए० हिंदी '५४, पी-एच० डी '५९ काशी वि०वि० ; प्र० '५३ में ; प्रका० अभिजात '५७, भारती (संपा०) '६१, पद्मावत में लोकतत्व '६२, रवींद्र भ्रमर के गीत '६२, कविता-सविता (कवि०) ; अप्र० विजयमार की ढोल (कहा०), हिंदी कविता की नयी प्रवृत्तियाँ (आलो०), भक्ति साहित्य में लोकतत्व (शोधग्रंथ), लोकायन (निबंध०) ; वि० 'नयी कविता' (भाग २, ३, ४, ५, ६) एवं 'निकष' (भाग १, ३, ४) के सहयोगी कवि, 'हिंदी साहित्य-कोश' (भाग १, २) के सहयोगी लेखक ; प० संस्कृत-हिंदी-विभाग, वि०वि०, अलीगढ़ ।

*रवींद्र राजहंस*—ज० १८ जनवरी, '४० ; शि० बी० ए० आनर्स, एम० ए० अँग्रेजी, '६०, पटना वि०वि० ; मा० नगर के साहि० आयोजनों में सक्रिय योग ; प्र० '५४ में , प्रका० भोजपुर की लोककथाएँ ; अप्र० स्फुट रचनाओं के चार संग्रह , वि० दो बार लेख-पुरस्कार ; प० प्राध्यापक, अँग्रेजी विभाग, जगदम कालेज, छपरा ( बिहार ) ।

*रसिकबिहारी*—ज० '१८ ; शि० एम० ए० अँग्रेजी तथा दर्शन, काशी वि वि० ; प्रका० स्फुट ; अप्र० आलो० निबंधों एवं कहानियों के चार संग्रह ; वर्त० प्राध्यापक काशी वि०वि०, वि० टी० यस० इलियट : 'ए स्टडी आव क्रिएटिव इट्यूशन इन पोएट्री' पर शोधकार्य-रत ; अँगरेजी से अनेक अनु० किये हैं ; प० डी० ४५/२९, नई बस्ती, रामापुरा, वाराणसी—१ ।

*रसिकबिहारी ओझा, 'निर्भीक'*—ज० २९ दिसंबर, '२२ , शि० बी० ए० पंजाब वि०वि०, प्रवेशिका देवघर ; सा० जमशेदपुर भोजपुरी साहि० परि० के मंत्री, श्रीशारदा पुस्तकालय तथा छात्रसेवासंघ के अध्यक्ष ; प्र० '५१ में ; प्रका० स्फुट रचनाएँ तथा कुछ संग्रहों में कहा० संगृहीत ; अप्र० लैंसनायक खूबसिंह ( एकांकी ), उसकी मधुर याद ( रेखाचित्र ) ; प० १ गोलमुरी बाजार, जमशेदपुर—३ ।

*रसिकबिहारी, 'मंजुल'*—ज० ५ अगस्त, '३८ ; शि० मेरठ एवं गाजियाबाद, एम० ए० दर्शनशास्त्र ; सा० काव्यसंपा० 'संतुलन' आगरा, संस्था० वाणी-निकेतन ; प्र० '५६ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० कविताओं एवं लेखों के दो-तीन संग्रह ; वि० क संग्रहों में रचनाएँ संकलित ; प० ५१, डी कमलानगर, दिल्ली—६ ।

*रागेश मिश्र*—ज० '३५, लखनऊ; शि० मैट्रिक ; मा० संस्था० पल्लव संस्थान लखनऊ ; प्रका० स्फुट; अप्र० कवि० : भाव सप्तक, संध्या सागर और चाँद, न आये अजहूँ पहुना, रण का न्यौता, ले लूँगा दुख दर्द तुम्हारा, प० अध्यापक जनता कालेज, रामनगर, आलमबाग, लखनऊ ।

*राघवाचार्य*—ज० '१६; शि० बी० ए०, एल-एल० बी०, आगरा वि०वि० ज्ञा० संस्कृत, तामिल एवं उर्दू ; सा० भार० धर्म एवं संस्कृति के प्रचारक. संचा० भा० अनुशीलन प्रतिष्ठान, संपा० साप्ता० 'आचार्य' एवं मा० 'श्रीवैष्णव सम्मेलन' ; प्रका० स्फुट; वि० वाल्मीकि रामायण, श्रीमद्भागवत एवं श्री वैष्णव संप्रदाय पर शोधकार्य-रत, आचार्य ग्रंथमाला एवं श्रीबालमुकुंद-ग्रंथमाला के संपा० में रत; प० श्रीआचार्यपीठ, बरेली ।

*राजकमल चौधरी*—ज० १३ दिसंबर, '२९; पु० '५८ में; प्रका० स्वरगंधा (कवि०), आदि कथा (उप०), कथापराग (कहा०), नदी बहती थी (उप०), सीमांत (अनु० उप०); अप्र० कविताओं-कहानियों के दो संग्रह एवं एक उप० ( कलकत्ते का सामाजिक जीवन : '४०-'६२ ); वि० संपूर्ण पूर्वी एशिया की यात्रा कर चुके है, 'भारतीय सौंदर्य-शास्त्र' में शोधकार्य-रत; प० पूर्व पुटियारी, कलकत्ता—३३ ।

*राजकिशोर कक्कड़, डा०*—ज० १ मार्च, '१९, शि० एम० ए० हिंदी '४२, अँग्रेजी '४५, पी-एच० डी० '५७ आगरा वि०वि०, प्रका० आधुनिक हिंदी साहित्य में आलोचना का विकास १८६५-'४३ (शोधग्रंथ यंत्रस्थ) ; अप्र० आलो० लेखों के चार संग्रह; वि० 'हिंदी आलोचना का इतिहास' विषय पर डी० लिट० के लिए शोधकार्य-रत; वर्त० प्राध्यापक हिं०वि०, मेरठ कालेज, मेरठ; प० ८, रमाकुटीर, तिलकरोड, मेरठ ।

*राजकिशोर पांडेय, डा०*—ज० १ जनवरी, '२०; शि० एम० ए० हिंदी, आगरा वि०वि०, पी-एच० डी० उस्मानियाँ वि०वि० हैदराबाद; सा० हिंदी प्रचार सभा हैदराबाद में दस वर्ष तक विभिन्न पदों पर कार्य, हिंदी अकेडमी हैदराबाद के भूत० मंत्री, 'लैंग्वेजेज सेमीनार' उस्मानिया वि०वि० के मंत्री, उस्मानियाँ वि०वि० में बारह वर्षों से हिंदी प्राध्यापक; प्रका० विभूतियाँ '५१, रचना और निबंध '५३, दक्षिण के महापुरुष '५३, सैफुल मुलूक व बदी उल जमाल (संपा०) '५५, आंध्र के हिंदी कवि '५८; अप्र० दक्खिनी का प्रारंभिक गद्य, चंदरबदन व महयार (संपा०), हिंदी साहित्य का प्रारंभिक युग, दक्खिनी गद्य के विकास में सूफी संतों का योगदान एवं आलो० लेखों के चार संग्रह; प० रीडर, हिं०वि, उस्मानिया वि०वि०. हैदराबाद ।

*राजकिशोर सिंह*—ज० '१८, शि० काशी तथा कलकत्ता वि०वि०; सा० सद० ' अ०भा० पत्रकारसंघ, अध्यक्ष श्रमजीवी हिंदी पत्रकारसंघ, मंत्री बड़ा बाजार जिला कांग्रेसकमेटी, अंतर्राष्ट्रीय पत्रकारसंघ हेलसिंकी (फिनलैंड) में '५६ मे भार० प्रतिनिधि; यूरोप, एशिया, अरब, रूस, चीन कोरिया आदि का भ्रमण; भूत सहायक तथा प्रधानसंपा० : 'प्रगति', 'अधिकार', 'संघर्ष', 'छाया', 'लोकमान्य', 'विश्वमित्र', 'विश्वबंधु', 'इडस्टियल गजट', 'पूर्व रेलवे पत्रिका', 'गल्प भारती', 'सन्मार्ग', 'मिथ्या डायरेक्टरी' तथा 'वर्ष-बोध'; संवाददाता दै० 'हिंदुस्तान स्टैंडर्ड', 'हिंदी प्रेस' एव 'एसोसिएटेड प्रेस', प्रका० जीवन, भूख का ताडव, परिवर्तन, रोटी, दिल्ली चलो, युद्धोत्तर भारत, एशिया छोड़ो ; अप्र० स्फुट रचनाओ के चार संग्रह, प० १०२, मुक्तराम बाबू स्ट्रीट, कलकत्ता—७ ।

*राजकुमार*—ज० '२१ ; मा० सद० कार्यकारिणी काशी ना०प्र०सभा, कारमाइकल लाइब्रेरी ऐसोसिएशन एवं संगीत परि०; मंत्री : श्रीनागरी नाटक मंडली, '३६ से कांग्रेस में सक्रिय कार्य तथा आदोलनों मे कारावास, संपा० मा० 'युगधारा' '४६-'४८ एवं दै० 'बनारस' '५० से ; प्रका० नेहरू विचार माला ' नियोजन, पंचवर्षीय आयोजन, समाजवादी समाज, राष्ट्रमंडल, पाकिस्तान, सहकारिता, परराष्ट्रनीति, आमनिराश (कहा०); उप० कश्मीर एवं पुलिस; नाट० : सही रास्ता, १८५७ की झाँकी, ज्वारभाटा, काली आकृति, पचमांगी, नाटक और रगमंच, भारत का राजनीतिक इतिहास ( १७५७-'६० ), स्वेजनहर, अमेरिका में नेहरू, नेहरू की रूस-यात्रा, नेहरू और चीन; अप्र० चार लेख-संग्रह; वि० 'कश्मीर', 'ज्वारभाटा' तथा 'भारत का राजनीतिक इतिहास' उ०प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत; प० संपा० दै० 'बनारस', वाराणसी ।

*राजकुमार आनंद*—ज० १३ सितबर, '२८, झबरों, शेखपुरा, प० पाकिस्तान; शि० इंटर, पंजाब वि वि० , सा० हिंदी साहि० परि० पंजाब करनाल के संस्था० एवं भूत० मंत्री, भूत० सहसंपा० बालो मा 'बाल जीवन' करनाल; प्र० '५५ मे; प्रका० अध्यापिका तथा अन्य कहानियाँ, दो बहने (बालो० कहा०), बुद्धिमती राजकुमारी (बालो० उप०); अप्र० उप० : जीवन के कुछ मोड़, हत्यारा, विहान (कहा०); प० ई, ७४, सुभाष गेट, करनाल ।

*राजकुमार जैन, डा०* - ज० १५ अक्टूबर '१७; शि० एम० ए० संस्कृत तथा हिंदी, साहित्याचार्य, न्यायकाव्यतीर्थ, पी-एच० डी०; जा० प्राकृत तथा अपभ्रंश; सा० निर्देशक, जैन साहित्य-शोधसंस्थान आगरा, अध्यक्ष अखिल

विश्व जैनमिशन (आगराशाखा) ; प्र० '४० में, प्रका० मदन-पराजय, प्रशमरति प्रकरणम्, अध्यात्म पदावली, बृहत्कथा कोश (दो भाग), पपौरा, अप्र० दो-तीन लेख-संग्रह; वि० अनेक रचनाओं का संपादन किया है, व० प्राध्यापक संस्कृत विभाग, आगरा कालेज, आगरा ।

*राजकुमार शर्मा*—ज० १० जनवरी, '३३, देवबंद, सहारनपुर ; शि० एम० ए० हिंदी, प्रयाग वि०वि० '५४, सा०रत्न० सम्मे० प्रयाग '५२, प्रभाकर पंजाब वि० वि० '५०; सा० भूत० दलनायक : प्रांतीय रक्षकदल '४९-'५०, विदेश मंत्रालय की ओर से नागाहिल्स में हिंदी प्राध्यापक '५६, संस्था० : त्रिवेणी प्रकाशन प्रयाग एवं साहित्यकार सहकार समिति उ०प्र० '५७-'५८, साकेत प्रकाशन प्रयाग '६० शरद साहि०सदन सहारनपुर '६०, प्रचारमंत्री : बुंदेलखंड परि० , भूत० प्रधानसंपा० : मा० 'त्रिवेणी' '५३ एवं दै० 'कुंभ-समाचार' '५३, भूत० सहसंपा० साप्ता० 'जागरण' सहारनपुर '५४, साहित्यकार संसद के मुखपत्र 'साहित्यकार' के संपा० में सहायक '५७-'५८, भूत० संपा० 'त्रिवेणीपुस्तकमाला प्रयाग '५८, भूत० संयोजक-संपा० : 'त्रिवेणी पाकेट बुक्स' प्रयाग '६०, संपा० : 'बुंदेल भूमि' '६२ ; प्र० '४५ में ; प्रका० महाकवि निराला : संस्मरण : श्रद्धांजलियाँ (संपा०) '५७ ; अप्र० : राजर्षि टंडन : संस्मरण : श्रद्धांजलियाँ (संपा०), मुलाकातें और बातचीत, मिट्टी का ठीकरा (कहा०), नई कविताएँ (कवि०), रुबाइयतें राजकुमार आदि; प० ४७४, छोटी बसकी, दारागंज, इलाहाबाद—६ ।

*राजकुमार सिंह, 'कुमार'*—ज० १८ अप्रैल, '२९; प्र० '४२ में; प्रका० बिखरे क्षण (संक०) '५२; प० ८।८९, वर्कशापगेट, खरगपुर, प० बंगाल ।

*राजकुमारी कौल*, डा०—ज० जोधपुर , शि० एम० ए०, पी-एच० डी०; प्रका० आशादीप (कवि०) '४५, स्मृतियों की आँधी (कहा०); अप्र० गीतों एवं आलो० लेखों के दो संग्रह; वि० 'राजस्थान के राजघरानों द्वारा हिंदी की सेवाएँ तथा उनका साहित्यिक मूल्यांकन' विषय पर '५५ में राज० वि०वि० से पी-एच० डी० की उपाधि प्राप्त० ; वर्त० प्राध्यापिका महारानी कालेज, जयपुर; प० द्वारा श्री टी० एन० कौल, ४ विवेकानंद मार्ग, 'सी' स्कीम, जयपुर ।

*राजकुमारी मित्तल*, डा०—ज० १६ नवंबर, ३४ ; शि० एम० ए० '५४, आगरा वि०वि०, पी-एच० डी '६० दिल्ली वि०वि० (दो वर्ष तक भारत सरकार ह्यूमेनिटीज स्कालरशिप प्राप्त०); सा० रघुनाथ गर्ल्स इंटर कालेज मेरठ में प्राध्यापिका '५५-'५७, '६० से एम० एल० बी० आर्ट्स ऐंड कामर्स

कालेज म० प्र० में प्राध्यापिका; प्र० '५८ में : प्रका० स्फुट आलो० लेख; अप्र० दो संग्रह; प० बगले का बाड़ा, दालबाजार, लश्कर, ग्वालियर ।

*राजदेव त्रिपाठी, 'कमलेश'*—ज० ३ अक्टूबर, '२१, सुइयाकलाँ जौनपुर ; शि० एम० ए० हिंदी, आगरा वि०वि०, सा०रत्न० सम्मे०प्रयाग, सा० संस्था० साहित्यनि दिल्ली ; प्र० '२५ में : प्रका० धान की खेती '६०, मानव-अधिकार' '६१; अप्र० कविताओं एवं आलो० लेखों के तीन संग्रह; वि० महाकवि निराला के गद्य साहित्य का आलोचनात्मक अध्ययन' विषय पर शोधकार्य-रत; वर्त० रेलवे मंत्रालय, दिल्ली के हिं०वि० में प्राध्यापक ; प० २६।२ पूर्वी पटेलनगर, नई दिल्ली—१२ ।

*राजदेव दीक्षित*—ज० '१५, मथुरापुर, मझगवाँ, जौनपुर; शि० एम० ए० हिंदी, काशी वि०वि०, सा०रत्न, साहित्यालंकार, आयुर्वेदशास्त्री; सा० भूत० संपा० 'विज्ञापन' गौड़िया, संस्था० दीक्षित प्रकाशन; प्रका० आल्हा की तोप उर्फ भारी भूल (नाट०), गोरक्षा, समाज की तोप, सीमा सुरक्षा आल्हा, बनारस की मस्ती (काव्य) एवं स्त्री धर्मशिक्षा; आलो० : नवरत्न समीक्षा, राजमुकुट समीक्षा, जगद्गुरु समीक्षा, ध्रुवस्वामिनी समीक्षा; वि० ५० से अधिक टीकाएँ लिखी हैं, 'ऊषा' मशीन तथा पंखे पर आठ गीतों के चार रेकार्ड्स, प० बाँसफाटक, वाराणसी ।

*राजदेव पांडेय*—ज० '१४; शि० व्याकरण-वेदांतशास्त्री, साहित्याचार्य; प्रका० ब्रजभाषा तथा अवधी के भक्ति पद ; अप्र० आधुनिक छायावाद, जीवनधारा ( इतिवृत्त ) तथा दो मुक्तक-संग्रह; वि० अनेक स्फुट रचनाएँ पुरस्कृत; प० (१) फत्तहपुर, शिवहर, मुजफ्फरपुर। (२) प्रधान पंडित, हाईस्कूल, पताही, चंपारण ।

*राजदेवी कुमारी, श्रीमती*—ज० १८८६, प्रयाग ; शि० विशारदा, ( सर्वप्रथम एवं पदक प्राप्त ); सा० राष्ट्रीय आंदोलनों तथा नागपुर झंडा सत्याग्रह में सक्रिय भाग ; प्रका० स्फुट कविताएँ एवं कहानियाँ; वि० द्विवेदी युग की खड़ीबोली की कवयित्री, प० द्वारा ठाकुर वीरेश्वरसिंह, वकील, बाँदा ।

*राजनाथ पांडेय*—ज० १ जनवरी '१०, पिंडरा, वाराणसी ; शि० बी० ए० '३२, एम० ए० हिंदी (प्रथम, प्रथम) '३४ प्रयाग वि० वि०, शोधछात्र '३४-'३५ ; सा० भूत० हिंदीविभागाध्यक्ष सेंट ऐंड्रूज कालेज गोरखपुर '३७-'४६, भूत० हिंदी प्राध्यापक सागर वि० वि० '४६-'६१, अब भारत सरकार की ओर से त्रिभुवन वि० वि० काठमांडो (नेपाल) में हिंदीप्रोफेसर तथा वि० वि० द्वारा मनोनीत हिंदीविभागाध्यक्ष ; आजी० सद० काशी ना० प्र०

सभा ; प्राचीन पांडुलिपियों की खोज में तिब्बत-यात्रा '३४ ; प्र '२८ में ; प्रका० वेद का राष्ट्रगान ( पृथ्वीसूक्त, अथर्ववेद का पद्यानुवाद) '३७, लंका-दहन (नाट०) '४३, वीर नाविक महाजनक (काव्य) '४४, कादंबरी-परिचय (रूपा०) '४६, देशभर का दुश्मन (इब्सन के 'गेन एनिमी आफ दि पीपुल' का अनु०) '५३, नया निर्माण, नये संकल्प (आलो लेख ) '६१, शेष लकीरें (सांस्कृ० लेख) '६१, सुबहे बनारस (ललित लेख ) '६५; अप्र मैना (उप०) एवं आलो० लेखों के दो संग्रह ; वि० '६१ का 'देव-पुरस्कार' 'सुबहे-बनारस' पर प्राप्त ; संप्रति 'हिंदी-व्युत्पत्ति-कोश' के निर्माण-कार्य में रत ; प० (१) लक्ष्मी-भवन, सिविल लाइंस, सुल्तानपुर (अवध)। (२) ठि० भारतीय दूतावास पत्रालय, नेपाल।

*राजनारायण, मिश्र*—ज० १ सितंबर, '२३ ; शि एम० ए० आगरा वि० वि , सा०रत्न सम्मे० प्रयाग ; प्र० '५२ में ; प्रका० सप्त सरोज, प्राथमिक निबंध-प्रकाश, काव्याधार ; अप्र० आलो० लेखों के तीन संग्रह , प० हिंदी विभागाध्यक्ष, साकेत डिग्री कालेज, फैजाबाद।

*राजपति दीक्षित*, डा०—ज० २० अक्टूबर, '१५, बिहरोजपुर (वाराणसी) ; शि० ज्ञानपुर, एम० ए०, एल-एल० बी०, डी० लिट० काशी वि० वि० ; सा० हिंदी प्राध्यापक काशी वि०वि० '४७ से ; प्र० '४५ में ; प्रका० तुलसीदास और उनका युग '५२, संत तुलसीदास और उनके संदेश '५४ , अप्र० हिंदी काव्य में कवियित्रियों की कृति एवं आलो० लेखों के चार संग्रह ; वि० दोनों प्रकाशित ग्रंथ उ० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत , प० प्राध्यापक हि० वि०, काशी वि० वि०, वाराणसी।

*राजपति सिंह, 'राजेश', 'व्यग्र'*—ज० १ जनवरी, '१७ सिकठी (एखलासपुरा), शाहाबाद ; शि० विशारद अयोध्या, धर्मरत्न दिल्ली ; सा० संस्था० श्रीगांधी पुस्तकालय, देव (गया) ; '४२ के राष्ट्रीय आंदोलन में कारावास ; दै० 'संसार' काशी के संवाददाता '४२-'५६, 'जनवाणी' पटना के भूत० संवाददाता, संप्रति बिहार सहयोग विभाग में पर्यवेक्षक ; प्रका० स्फुट ; अप्र० गड़बड़ रामचरित मानस (हास्य०), चकल्लस (हास्य०), अंगार (कवि०) ; प० केंद्रीय सहकारिता बैंक लि०, सासाराम, शाहाबाद।

*राजबलि त्रिपाठी*—ज० ८ फरवरी, '०६ ; शि० व्याकरणाचार्य, सा०शास्त्री काशी वि० वि०, बी० ए० '५१ पटना वि० वि०, एम० ए० संस्कृत, आगरा वि० वि० '५६, सा०रत्न '५८, सम्मे० प्रयाग ; सा० भूत० प्रधानाध्यापक पराशर ब्रह्मचर्याश्रम हहरी (बलिया) '४०-४८ भूत सहसंपा०

मा॰ 'गीताधर्म' ; प्र॰ '३२ में ; प्रका॰ गजेंद्र-मोक्ष-रहस्य एवं हीरकहार ; अप्र॰ गीता का योगधर्म, कौमुदी-कोश, जीवन-निर्माण, काव्यरस-रहस्य, निबंधावलि ; प॰ (१) चारवाट, उमरावगंज, शाहाबाद । (२) उपप्राचार्य, महावीरसिंह इंटरकालेज, बादिलपुर, बाबूबेल, वाया हल्दी, बलिया ।

*राजबहादुर, 'पद्म'*—ज॰ ५ जुलाई, '२८, नाहिली, मैनपुरी ; शि॰ बी॰ ए॰ आगरा, एम॰ ए॰, सा॰रत्न सम्मे॰ प्रयाग, विज्ञानरत्न-कृषि लश्कर, सिद्धांतशास्त्री ; सा॰ अ॰भा॰ कुमार हिं॰सा॰सम्मे॰ जोधपुर में उ॰ प्र॰ के प्रतिनिधि '४७-'४८, '४९ में म॰ प्र॰ हिं॰सा॰ सम्मे॰ ग्वालियर के भिंड जिले के प्रतिनिधि एवं कार्यकारिणी के सद॰ '५२-'५६, संयुक्तमंत्री हिंदी सा॰ सभा भिंड '५०-'५१, मंत्री नाट्य कला परि॰ '५४-'५५ ; प्र॰ '४६ में ; प्रका॰ पथ के गीत, अँगुली में पोहचा (नाट॰) ; अप्र॰ झकोरे (कवि॰), पीयूष, पद्मिनी (खंड॰), कचुकी (कहा॰), माँझी (उप॰) , वि॰ अनेक गीतों के रिकार्ड बन चुके हैं ; प॰ (१) आर्यकुटीर, नाहिली, घिरोर, मैनपुरी । (२) इंडस्ट्रीज आफीसर, सबलगढ़, मुरैना ।

*राजबहादुर मिश्र, 'राज'*—ज॰ '२७ , सा॰ संस्था॰-संयो॰ निराला साहि संगम ; प्र॰ '५३ में ; प्रका॰ उप॰ : धड़कन, बदनाम, खिलवाड़, भाग्य के खेल, विरहिणी ; अप्र॰ राजवल्लभ (उप॰) तथा एकांकियों एवं कहानियों के दो संग्रह ; वर्त॰ कर्मचारी, लक्ष्मीरतन काटन मिल्स, कानपुर ; प॰ ३६।२१४, शास्त्रीनगर, कानपुर ।

*राजबहादुर, 'विकल'*—ज॰ २ जुलाई, '२६ ; शि॰ एम॰ ए॰, सा॰रत्न , प्रका॰ कपिलवस्तु, सुभाष तथा चंद्रगुप्त मौर्य ; अप्र॰ राष्ट्रीय कविताओं के दो संग्रह ; वि॰ उ॰प्र॰ सरकार से तीन बार पुरस्कार प्राप्त ; प॰ प्राध्यापक काकोरी शहीद इंटर कालेज, शाहजहाँपुर ।

*राजबहादुर सिंह*—ज॰ १० दिसंबर, १९०३ ; शि॰ बी॰ ए॰, सा॰रत्न ; सा॰ असहयोग आंदोलन '२१-'२२ में कारावास, भूत॰ संपा॰ दै॰ 'अर्जुन', प्रधानसंपा॰ 'नवभारत टाइम्स' (बंबई, कलकत्ता, दिल्ली संस्करण) ; संप्रति त्रैमा॰ 'गाँधीमार्ग' के संपा॰ ; प्र॰ '२६ में ; प्रका॰ खून की होली (ऐति॰ कहा॰ ) '२६, लेनिन और गाँधी, रूस का पंचवर्षीय आयोजन, वज्रघोष (ऐति॰ कहा॰), आकाश से पड़ा (ऐति॰ उप॰), कलाकार का प्रेम, गाँधी जी की सूक्तियाँ (संपा॰) तथा अन्य लगभग ६५ पुस्तकें ; प॰ संपा॰ 'गाँधी मार्ग', राजघाट, नई दिल्ली ।

*राजमल बोरा*—ज० ५ फरवरी, '३३, मोमिनाबाद ; शि० एम० ए० हिंदी, उस्मानिया वि० वि० हैदराबाद ; प्रका० साहित्य : एक विवेचन '५६, अप्र० आलो० लेखों के दो संग्रह ; वि० 'भूषण और उनका साहित्य' विषय पर शोधकार्य-रत ; प० प्राध्यापक हि०वि० श्री वेंकटेश्वर वि०वि०, तिरुपति।

*राजवल्लभ ओझा*—ज० '१६, हुलासछपरा, हल्दीथाना, बलिया, शि० बलिया एवं प्रयाग, इंटर ; सा० कुछ समय तक मिदनापुर जिले के खड़गपुर रेलवेकेंद्र में एक हाई स्कूल में अध्यापन कार्य, 'भारत' के संपादकीय विभाग में कार्य एवं बालो० 'दीपक' का संपा०, मूल०संपा० मा० 'प्रभा' ; 'नवजीवन' लखनऊ में संपादकीय विभाग में '४७ से, उ० प्र० श्रमजीवी-पत्रकार संगठन के संस्था० सद०, महामंत्री तथा अध्यक्ष, अ० भा० श्रमजीवी पत्रकारसंघ के दिल्ली सम्मे० में विशेप सहयोग, अ० भा० श्रमजीवी पत्रकार संगठन की कार्यकारिणी परि० और प्रमाण एवं अनुशासन समिति के सद०, उ० प्र० श्रमजीवी पत्रकार यूनियन के महामंत्री पद पर कार्य करते समय '५१ में तत्कालीन ब्रिटिश मजदूर सरकार के निमंत्रण पर ब्रिटेन गए एवं उस वर्ष भारत से विदेश गये छह सदस्यों के प्रथम श्रमजीवी पत्रकार प्रतिनिधि मंडल में उ० प्र० के प्रतिनिधि ; प्रका० महाबली हनुमान '५१, बदलते दृश्य (विदेशयात्रा-संस्मरण) '५४, विनाश के दो कगार : सेंटो और सीटो ('रोहिताश्व' उपनाम से); अप्र० पाँच निबध-संग्रह, ; वि० बदलते दृश्य' उ० प्र० सरकार से पुरस्कृत ; प० (१) हुलासछपरा, हल्दी, बलिया। (२) 'नवजीवन'-कार्यालय, संपादकीय विभाग, कैसरबाग, लखनऊ।

*राजवीर आर्य*—ज० २२ अगस्त, '३६ ; शि० सा०रत्न, विद्वान, संस्कृत विशारद तथा हिंदी-शिक्षक-प्रशिक्षण, सा० सद० : आर्यसमाज एवं आंध्र सारस्वत परि०, कार्यकारिणीसद० : हिंदी-प्रचार-सभा हैदराबाद, प्रांतीय संचालक : हिंदी प्रचार सभा, आंध्र सारस्वत परि० एवं आर्यसमाज; मंत्री० : श्रद्धानंद पुस्तकालय वरंगल एवं हिंदी-शिक्षक-प्रशिक्षण महाविद्यालय, वरंगल, साहि० मंत्री : हिंदी-प्रचार-सभा हैदराबाद, अध्यक्ष : दयानंद कोआपरेटिव क्रेडिट सोसाइटी एवं आर्यकुमार-सभा, उपाध्यक्ष : आंध्रप्रदेशीय हिंदी साहि० परि० ; संस्था० : आर्य प्राथमिक पाठशाला तथा नरेंद्र व्यायामशाला ; प्रका० हिंदी प्रवेश '५५, गद्य कादंबनी '६३ ; अप्र० स्फुट रचनाओं के दो संग्रह ; प० नरेंद्र नगर, वरंगल, (आंध्र)।

*राजा दुबे*—ज० १३ जुलाई, '३२ ; शि० एम० ए० हिंदी, सागर वि० वि० ; सा० सद० ' संपा० मंडल 'कल्पना' हैदराबाद '५७ से, अब उसके अवै

संपा०, '५७ से हिंदी प्राध्यापक विवेकवर्धिनी महाविद्यालय ; प्र० '५७ मे ; प्रका० एक हस्ताक्षर और (कवि०), समवेत (दो भाग संपा०) ; अप्र० एक मामूली आदमी की कविता ;" (काव्य), एक उप० एवं एक कहा० संग्रह ; वि० 'आधुनिक हिंदी कविता : एक नया मूल्यांकन' विषय पर शोधकार्य-रत , प० ५१६, मुलतान बाजार, हैदराबाद —१।

*राजाराम जैन*—ज० १ फरवरी, '२९, मालथौन, सागर; शि० शास्त्री वैशाली, एम० ए० हिंदी एवं प्राकृत, शास्त्राचार्य (बौद्धदर्शन) वाराणसी वि० वि०, सा०रत्न , प्रका० ईश्वरचंद्र विद्यासागर एवं पाइय गज्ज संगहो ; अप्र० शोधनिबंधों के दो संग्रह ; वि० 'महाकवि रइधू की रचनाओं का आलोचनात्मक अध्ययन' विषय पर शोधकार्य-रत, अपभ्रंश की 'पासचरिउ' तथा 'मेहेसर चरिउ' रचनाओं के संपा०-कार्य में संलग्न, अनेक ग्रंथों में शोध-निबंध प्रकाशित-संकलित हुए हैं ; वर्त० प्राध्यापक संस्कृत-प्राकृत विभाग, एच० डी० जैन कालेज, आरा ; प० पंचायती जैन मंदिर के पास, महाजन टोली नं० २, आरा।

*राजाराम मिश्र ,'कमलेश कात्यायन'*—ज० '२५; शि० बी०ए० (प्रथम) फरुखाबाद, सा०रत्न ; सा० संस्था० एवं मंत्री पांचाल साहि०परि० फरुखाबाद, सभा० श्रीमातृभाषा पुस्तकालय फरुखाबाद ; प्र० ५६ मे , प्रका० अंतर्द्वंद्व : (तुलसीजीवन-खंडकाव्य ) '५६, दिव्यसेन (उप०) '५८, वचनेश-अभिनंदन-ग्रंथ ( संपा० ) , अप्र० उत्पलवर्णा ( ऐति० नाट० ) एवं दो-तीन संग्रह ; प० कमलेश कुटीर, ३/३ हरिभगत स्ट्रीट, फरुखाबाद।

*राजाराम शास्त्री*—ज० १८ दिसंबर, '१८ ; शि० शास्त्री पंजाब वि० वि ; सा० लगभग दस वर्ष तक आकाशवाणी दिल्ली के लेखक रहे, सम्मे० प्रयाग के सहयोग से हरियाणा प्रदेश में हिंदी का प्रचार-कार्य किया ; भूत० संपा० 'जयहिंदी' एवं 'हरियाणा' ; प्र० '४७ में; प्रका० उप० : झुम्मन, उलझतार, अमिता एवं प्यार और पैसा ; एका० : सात लडी का हार, शिकार, उलझन, डमरूनाथ, देवदूति ; लोकसाहि० · हरियाणा लोकमंच की कहानियाँ, हरियाणा की लोककथाएँ ; अप्र० नरमेध (नाट०), समझौता (उप०), लोककथा का शिल्प तथा एकांकियों एवं प्रहसनों के चार संग्रह ; वि० 'माँ-बेटा' तथा 'बूटासिंह' फिल्मों के पटकथा-लेखक , प० ७४, यू० बी०, जवाहरनगर, दिल्ली —६। (२) ३७।३८ धुनमैंशन, फायर ब्रिगेड के सामने, दादर, बंबई —१४।

*राजीवलोचन अग्निहोत्री*—ज० मार्च, '२०; शि० एम० ए० संस्कृत '४५, एवं एल-एल० बी० '४७ प्रयाग वि०वि०; हिंदी-संस्कृत मध्यमा; सा० भूत० संपा० मा० 'राष्ट्रधर्म' एवं साप्ता० 'पाचजन्य' जुलाई '४७ से सितंबर '४८ तक, '४८ से साप्ता० 'युगधर्म' के संपा० बने और २६ जनवरी '५१ से उसके 'दैनिक' होने पर प्रधानसंपा० हुए, विंध्यप्रदेश शासन के सूचना विभाग में सहायक अधिकारी '५३, भूत० संस्कृत प्राध्यापक : दरबार कालेज रीवाँ '५५, महाराजा कालेज छतरपुर '५७-'५८ एवं होल्कर कालेज (शासकीय कला एवं वाणिज्य महाविद्यालय) '५८ से, विंध्य प्रादेशिक हि० सा० सम्मे० के साहि० मंत्री, विंध्य संस्कृत विश्व परि० के प्रमुख मंत्री, शिक्षासागर पुस्तकालय रीवाँ के प्रधानमंत्री, प्र० '४७ में; प्रका० शकारि विक्रमादित्य (ऐति० उप०) '५६, संस्कृत साहित्य को बांधव नरेशो की देन '५७, बघेलवंश वर्णनम् (संपा०) '५७, राधावल्लभीय भाष्य '५८; अप्र० बलिपथ (कवि०), विंध्या (निबंध), वीरभानूदय (संपा०), वीरधवल (उप०) एवं शोधनिबंधों के दो संग्रह; वि० 'बघेलखंड के संस्कृत ग्रंथों' पर शोध कार्य-रत, 'राधावल्लभीय भाष्य' म०प्र० शासन द्वारा पुरस्कृत, 'संस्कृत साहित्य को बांधव नरेशो की देन' भी पुरस्कृत हुई; प० अध्यक्ष संस्कृत विभाग, शासकीय कला एवं वाणिज्य महाविद्यालय, इंदौर।

*राजीव सक्सेना*—ज० ३० नवंबर, '२३, शि० बी० ए०; सा० संपा दै० 'जागरण' '४२, साप्ता० 'जनयुग' '४५-'६०, द्वैमा० 'नया साहित्य' '४६, मा० 'नया पथ' '५४-'५७, अर्द्धवार्षिक 'रचनाएँ' '६३; प्र० '४१ में; प्रका० प्रभात संगीत (कवि) '४२, उतरा नशा (एकां०) '४८, प्रफुल्लचंद्र राय : एक जीवनी (बालो०), टेलीविजन की कहानी (बालो०); अनु० : असली इंसान : बोरिस पालेवॅय, बसंत : सेर्गेई एंतोनोव, माओ त्से तुंग की कविताएँ, हिरोशिमा के फूल : मौरिस, चेकोस्लोवाकिया की श्रेष्ठ कहानियाँ आदि अनेक ग्रंथ; अप्र० स्फुट लेखों के आठ-दस संग्रह; वर्त० सूचनाधिकारी चेकोस्लावाकिया दूतावास; प० २-ई। २४, लाजपतनगर, नई दिल्ली १४।

*राजेंद्र अवस्थी, 'तृषित'*—ज० २५ जनवरी, '२८; शि० बी० ए० जबलपुर वि०वि०; प्र० '४८ में; प्रका० उप० : सूरज किरन की छाँव '५८, जंगल के फूल '६०, पाप के परे '६१ एवं बादलों के आरपार '६२; कहा० : मकड़ी के जाले '५८, महुआ-आम के जंगल '६०; अन्य० : नया तीरथ '६१, सपने जागे '६१, सब नया नया '६१, वन्य जातियों की लोककथाएँ '६०, हमारे आदिवासी '६२; अप्र० छोटी बड़ी लहर, एक प्यास एक पहेली गंगा की

लहरें तथा दो उप० एवं दो कहा० संग्रह; त्रि० उ०प्र० सरकार द्वारा 'जंगल के फूल' पर पुरस्कार, केंद्रीय सरकार द्वारा 'नया तीरथ', 'सपने जागे' पुरस्कृत, 'महुआ-आम के जंगल' एवं 'मन्त्र नया नया' म० प्र० शासन द्वारा पुरस्कृत तथा 'सूरज किरन की छाँव' पर हिंदीपदक प्राप्त; वर्त० आदिवासियों के जीवन पर एक बृहत० शोधग्रंथ तैयार करने में संलग्न; प० सह० संपा० 'सारिका', टाइम्स आफ इंडिया, बंबई १।

*राजेंद्र किशोर*—ज० ७ अगस्त, '३४; शि० बी० ए० आनर्स (प्रथम) '५२, एम० ए० हिंदी '५४; सा० संस्था० सद० एवं भूत० सभा० भा० लेखक संघ पटना एवं सीमांत लेखक संगम; संपा०-प्रका० 'विविधा' एवं त्रैमा० 'अपरंपरा'; प्र० '५४ में; प्रका० स्थितियाँ, अनुभव तथा अन्य कविताएँ, वैयक्तिक (महा०), नन्वन्तर (लघु महा०), ओ मत्स्यगंधा (कहा०), सूरजमुखी के फूल (कहा०), प्रेत और बौना (काव्यरूपक); अप्र० सब कुछ सूर्यास्त के पहले (उप०), सुमित्रानंदन पंत (आलो०) एवं चार संग्रह; वर्त० प्राध्यापक राजेंद्र कालेज, छपरा; प० हरेंद्र-भवन, सलेमपुर, छपरा।

*राजेंद्र कुमार*—ज० २८ दिसंबर, '२८; सा० संपा० 'नवभारत टाइम्स' कलकत्ता '५०-'५१, दै० 'सन्मार्ग' कलकत्ता, साप्ता० 'हिमाचल' देहरादून '५२-'५३, साप्ता० 'आवाज' देहरादून '५४-'५५ एवं मा० 'सहकारी प्रचार पत्रिका' शिमला के संपा० में सहयोग '५५-'५७; प्रका० नये मोड़ (कहा०) '५६, तूफान के बाद (उप०) '५८, कुहासा और चाँदनी (मनोवैज्ञानिक उप०) '६२; अप्र० दो उप०, प० बद्रीपुर देहरादून।

*राजेंद्रकुमार अग्रवाल*—ज० ३ जुलाई, '३२; शि० बी० ए०, एल-एल० बी०; सा० मंत्री: कुमार सभा, टाउन एरिया के सद० एवं भूत० उपाध्यक्ष, संपा० मा० 'शिक्षासुधा' मुरादाबाद; प्र० '५८ में; प्रका० चार ग्रंथ; प० संपा० 'शिक्षासुधा', धनौरा, मुरादाबाद।

*राजेंद्रकुमार, 'अनुरागी'*—ज० १६ फरवरी, '३१; शि० होशंगाबाद, एम० ए० हिंदी, सागर वि० वि०; सा० पाँच वर्ष डिगरी कालेजों में प्राध्यापक रहे, अब म० प्र० सरकारी सूचना प्रकाशन-विभाग भोपाल में फिल्म स्क्रिप्ट राइटर; प्र० '४४ में; प्रका० पूजा '५०, स्वागत '५०, ग्रहण का दान दो '५९; अप्र० स्फुट रचनाओं के तीन संग्रह, प० उत्तरी तात्या टोपेनगर, भोपाल।

*राजेंद्रकुमार पाठक*—ज० '२९; शि० एम० ए० हिंदी, एल-एल० बी० अलीगढ़ वि०वि०, सा०रत्न सम्मे० प्रयाग; सा० मंत्री: तुलसी समिति सोरों, भूत० सूचना-अधिकारी बदायूँ तथा प्रयाग संपा 'नवनिर्माण' बदायूँ,

'पंच दूत' एटा.; प्रका० 'ग्रामसखा' (इलाहाबाद); प्र० '५० में, प्रका० रणभेरी, परिणय, स्वरसंगम ( सक० के एक कवि ); अप्र० दो कविता संग्रह ; प० वकील, जिला सूचना अधिकारी. एटा।

*राजेंद्रकुमार वार्ष्णेय*, 'राज'—ज० १० अक्टूबर, '३९ ; शि० एम० एस-सी०, उपाधियाँ एफ० आर० ई० एस० लंदन, एफ० ए० एस० जेड० कलकत्ता ; जा० जर्मन, उर्दू एवं बँगला ; सा० भूत संपा० मा० 'वार्ष्णेय', मा० 'बारहसेनी' एवं पाक्षि० 'झंकार' , प्र० '५२ मे ; प्रका० फूल एक : सौ पंखुरियाँ (कवि०) '५७, आषाढ़ के बादल, प्रतिनिधि सामूहिक गान (सहलेखक), प्रतिनिधि बालसामूहिक गान (सहलेखक) ; वि० विभिन्न प्रतियोगिताओं में पुरस्कृत ; प० भारतीय लाख अनुसंधानशाला, नामकुम, राँची।

*राजेंद्र कुशवाहा*—ज० १७ दिसंबर, '३२ ; शि० बी० ए० '५४, एम० ए० '५६, आगरा वि० वि० ; सा० संपा० साप्ता० 'आगरा' '५१-'५४ एव मा० 'युवक' '५४-'५६, अनुसंधानसहायक त्रैमा० 'शोधपत्रिका' '५५-५६ ; प्र० '५० मे ; प्रका० जहरबाद (कहा०) '५५, उत्तरी ध्रुव की कहानियाँ (अनु०) '५९, पुनर्मिलन (अनु०) '५९, शिक्षा (अनु०) '६२ ; वर्त० शिक्षा-मंत्रालय भारत सरकार से संबद्ध ; प० (१) द्वारा श्रीबहादुरसिंह कुशवाहा, ऐडवोकेट, नाई मंडी, आगरा। (२) सी ५/१४, माडल टाउन, दिल्ली ९।

*राजेंद्र जगोता*—ज० २७ मार्च, '४० हरियाबाद, पंजाब ; शि० मैट्रिक '५५, आगरा ; इंजीनियरिंग की टेनिंग इँग्लेंड में पा रहे हैं ; प्र० ५७ में ; प्रका० स्फुट कहानियाँ ; अप्र० कंगालिन (उप०) एवं दो कहा०-संग्रह; प० द्वारा दुग्गल ऐंड कंपनी, सामने कलक्ट्री, आगरा।

*राजेंद्र तिवारी*, 'तृषित'—ज० ५ सितंबर, '३६, कानपुर; सा० संस्था० हिंदी साहि० परि० कानपुर, भूत० संपा० दै० 'जागरण', मा० 'युवक' एवं मासा० 'वीरसेनानी'; संपा०-संचा० पाक्षि० 'साहित्य दूत' कानपुर; प्र० '५० में, प्रका० स्फुट; अप्र० चार उप० एवं सात संग्रह; प० (१) द्वारा श्री रावी, कैलास, आगरा। (२) द्वारा पोस्ट मास्टर, जी० पी० ओ०, बंबई १।

*राजेंद्र प्रदीप*—ज० ११ मार्च, '२७; शि० एम० ए० मनोविज्ञान तथा अँग्रेजी; सा० सद० सिनेट पंजाब वि०वि०, प्रका० मा० 'मधुशाला' दिल्ली '५९; प्रका०-संपा० 'मनोविज्ञान और आप'; प्र० '३८ में; प्रका० उर्दू कहा० : मिटते निशान '३५, दुखती रगें, रेत के महल; उर्दू उप०: एक सैलाबे रंगो बो, सुलगते होंठ; अप्र० बस्ती जला दो (उप०), यह बस्ती यह लोग (उर्दू) पायल

के घाव (उप०), यह आग, यह धुआँ ,यह चिंगारी एवं मनोविज्ञान पर आठ पुस्तकें, प० अध्यक्ष मनोविज्ञान विभाग, वैश्य डिग्री कालेज, भिवानी ।

*राजेंद्रप्रसाद, 'निर्मल'*—ज० '३४, मालीपुर (रोसडा), दरभंगा; शि० इंटर; प्रका० निशि (प्रबंध०), एक ही रोटी (कहा०); अप्र० निर्वाण (काव्य०) तथा दो उप०; प० नेशनल एजेंसीज, चौहट्टा, पटना ४ ।

*राजेंद्रप्रसाद मिश्र*—शि० बी० ए०, विशारद, शास्त्री; सा० स्थायी सद० हिंदी अकेडमी हैदराबाद, हिंदी प्रचार-सभा के प्रचारक, अध्यक्ष : प्रभात हिंदी पाठशाला, छ वपेठ हैदराबाद; प्रधानमंत्री : आर्य वाचनालय, संपा० 'किरण' (चार भाषाओं में प्रकाशित); प्रका० स्फुट०; अप्र० दो संग्रह; प० नीचे छ वपेठ, बालराम की तालीम, १४-१०५४६, हैदराबाद ।

*राजेंद्रप्रसाद सिंह*—ज० २१ जुलाई, '३०, बेरई, मुजफ्फरपुर; शि० बी० ए० पटना वि०वि०, एम० ए० बिहार वि०वि०; सा० उपाध्यक्ष एवं कला-निर्देशक लोककल्याणकेंद्र, साहित्य निर्देशक 'कलाभारती', संचा० मधुरिमा प्रकाशन, संपा० : हिंदी नवलेखन-पुस्तकमाला 'अपरंपरा', मा० 'गीतांगिनी', 'राका', 'प्रतिष्ठान' एवं 'सवेरा'; प्र० '४२ में; प्रका० कवि० : भूमिका '५०, मांझिनी '५५, दिग्वधू '५६, गीतांगिनी (संक०) '५७, अमावस और जुगनू (उप०) '५८; अप्र० कवि० : उजली कसौटी, संजीवन कहाँ, शीर्षक से परे; वि० बिहार राष्ट्रभाषा परि० द्वारा ५००) का नवलेखकीय पुरस्कार प्राप्त; प० मधुरिमा, हरिसभा, मुजफ्फरपुर ।

*राजेंद्र मिलन*—ज० १६ नवंबर, '३५; शि० इंटर, साहित्यरत्न; सा० संचा०-संपा० समानांतर प्रकाशन, संयोजक नाट्य कला परिषद, सद० साहि० संगम की प्रमुख समिति एवं ब्रज-कला-केंद्र; प्र० '५८; प्रका० : संपा० बयार एक हल्की सी, हिमशिखर बलिदान माँगता है; अप्र० नागफनी और धुआँ (उप०), संतुलन, नाग खूनी न डसे मेरा हिमाचल, जूड़े के फूल, पावस-गीत, पसीना बोलता है एवं बाल भारती जिंदाबाद; वि० अनेक बार पुरस्कृत; प० समानांतर प्रकाशन, २१७२, माईथान, आगरा ।

*राजेंद्रमोहन भटनागर*—ज० २ मई, '३८; प्र० '५३ में; प्रका० डूबते मस्तूल और उभरते चित्र, सूनी राहें और अनजान राही (उप०), जिन : मैं और भयवाली आँखें, फंदा और जल्लाद और फरिश्ता (कहा०), कविवर प्रसाद, केशवदास, हिंदी कविता में प्रमुख तत्व, बुनियादी शिक्षा की रूप-रेखा, राष्ट्रभाषा और हिंदी, शिक्षा मनोविज्ञान के आधारभूत तत्व, सामयिका; अप्र० चार पुस्तकें· प० बरोही धौलपुर ।

*राजेंद्रमोहन शर्मा 'शृंग'*—ज० १२ जून, '३४; शि० बी० ए० आगरा वि०वि० '५४; सा० सहसंपा० साप्ता० 'सिंहनाद' मैनपुरी '५५; प्रका० अर्चना के गीत '६२; अप्र० शकुंतला (खंड०), शृंगारिका (काव्य), बालभारती (कवि०), काव्यागार (दो खंड), लेखांजलि (निबंध), अंबर के नीचे (कहा०); अप्र० दो संग्रह; प० कजलबाशान, मुरादाबाद।

*राजेंद्र यादव*—ज० २८ अगस्त, '२९, राजामंडी, आगरा; शि० एम० ए० '५१ आगरा वि०वि०, प्र० '४७ में; प्रका० कहा० : देवताओं की मूर्तियाँ, खेलखिलौने, जहाँ लक्ष्मी कैद है, अभिमन्यु की आत्महत्या, छोटे-छोटे ताज-महल, किनारे से किनारे तक एवं एक पुरुष : एक नारी (सहलेखक); उप : सारा आकाश, उजड़े हुए लोग, कुलटा, शह और मात, अनदेखे, अनजान पुल एवं एक इंच मुस्कान (सहलेखक); कवि० : आवाज तेरी है; अनु० : चेखव के तीन नाटक, हमारे युग का एक नायक : लर्मेतोव, वसंत-प्लावन, प्रथम प्रेम : तुर्गनेव, अजनबी : आलबेयर कामू; प० (१) ५१६१, राजामंडी, आगरा। (२) स्कीम ५२, पी० ६१ सी० आई० टी० रोड, कलकत्ता १४।

*राजेंद्रराय, 'राजेश'*—ज० १५ अगस्त, '३४; शि० बेगूसराय, बी० ए० आनर्स, एम० ए० पटना वि०वि०; प्र० '५० में; प्रका० कुसुमांजलि (कवि०) '५५, बुद्ध विराग (खंड०) '५५; अप्र० बुझते चिराग (उप०), पंछी : मेरे आँगन आना (कवि०); प० बढ़ौना, वाया मोहिउद्दीननगर, दरभंगा।

*राजेंद्र शर्मा*—ज० १२ जुलाई, '२२; शि० इंटर, दिल्ली वि०वि०; ज्ञा० उर्दू, फारसी, अँग्रेजी तथा पंजाबी; प्र० '४७ में; प्रका० नाट० : ग्राम-पंचायत, किसान का धन, किसान का जीवन; अप्र० पनघट (नाट०) एवं चार संग्रह; वर्त० उद्घोषक एवं लेखक, आकाशवाणी, दिल्ली; प० ८।ए।२२, वेस्टर्न एक्सटेंशन एरिया, करौलबाग, नई दिल्ली ५।

*राजेंद्र शर्मा*—ज० ८ अक्टूबर '२३ ; शि० इंटर ; सा० प्रधान संपा० 'धर्मयुग सुगमवर्ग पहेली', संपा० 'हिंदी मिलाप' हैदराबाद, मा० 'सुप्रभात' कलकत्ता, मा० 'समाज' नई दिल्ली, मा० 'मधुकर' दिल्ली एवं 'पब्लिशर्स मथली' दिल्ली; प्र० '३८-'३९ में ; प्रका० उप० : कायर, हेमा, मणिमय कुंडल एवं अंधे मोड़ ; कहा० : परिधि, पत्ते हरे पीले, मानस हंस एवं पाँच बड़े मोती ; कवि० : मंगलगीत एवं ज्ञानसतसई ; अन्य : सागर सेतु, सतलज की कहानी, स्वर्ग का दीपक, सागर का साम्राज्य, जय भारत विशाल, रामराज्य, महाभारत के पशुपक्षियों की कहानियाँ एवं सरल हस्त रेखा विज्ञान ; अनु० : राइट बंधु, थियोडोर रूजवेल्ट एवं एब्राहिम लिंकन ,

संपा० : हिंदी रत्न मंजरी, मौत भी हार गई, संस्कृति के प्रहरी ; वि० 'सतलज की कहानी' भारत सरकार तथा दिल्ली प्रशासन द्वारा पुरस्कृत, 'जयभारत विशाल' दिल्ली प्रशासन द्वारा पुरस्कृत, 'मानस हंस', 'अंधे मोड़' तथा 'सागर का साम्राज्य' उ० प्र० सरकार की हिंदी-समिति द्वारा पुरस्कृत ; प० १५८६४, मदरसा रोड, दिल्ली—६ ।

*राजेंद्र शुक्ल*—ज० १ मार्च, '३६ ; शि० एम० ए० दर्शनशास्त्र '६१ ; सा० अध्यक्ष : साहि० परि० कानपुर, मा० 'मनुज' में स्तंभलेखक ; प्रका० जगद्गुरु शंकराचार्य, गीता सर्वोपरि धर्मग्रंथ, स्व० शालिग्राम शुक्ल ; अप्र० दो संग्रह ; प० प्राध्यापक, डी० ए० वी० कालेज, कानपुर ।

*राजेंद्रसिंह गौड़, 'मुंशी'*—ज० १६०३ फरुखाबाद ; शि० फरुखाबाद, एम० ए० ; सा० प्राध्यापक डी० ए० वी० इंटर कालेज, प्रयाग '३१ से ; प्रका० निबंध-कला '४२, प्राचीन कवियों की काव्य-साधना '४७, आधुनिक कवियों की काव्य-साधना '४६, हमारे लेखक '४८, हमारे कवि '४६, हमारी नाट्य-साधना '५२, हमारे नाटककार '५२, हिंदी भाषा और साहित्य का इतिहास '५७, निबंध-निकुंज '६१, दक्षिण की विभूतियाँ '६१, दक्षिण के देशरत्न '६१ आदि अनेक पुस्तकें ; अप्र० आलो० लेखों के चार संग्रह ; प० १२, नेहरू नगर, इलाहाबाद ।

*राजेशदयालु, 'राजेश'*—ज० १६ जनवरी, '२३ ; शि० मैट्रिक, लखनऊ ; प्रका० ब्रजभाषा : श्याम रसमयी, राजेश-सतसई, रसरंगिनी, ब्रह्मलाली, कुरौना-प्रसादी, भक्त-भवानी; खड़ीबोली : सत्यनिष्ठ राम, जयकृष्ण, रामदर्शन, रामाष्टक, कीर्तन-सुधा ; अप्र० खड़ीबोली : चैतन्य-चंद्रिका, बालिका, जीवनगीत, प्रेमप्रलाप, प्रणय-पत्रिका, जयराम, राम-प्रार्थना, कृष्ण-विनयाष्टक एवं स्तुतित्रयी ; ब्रजभाषा : चित्रप्रभा, पीयूष-मंजरी, दयालु-दोहावली, छायाछंदावली, सुखविलास, बनिता-बावनी एवं बरवैसतसई (अवधी) ; अनु० : गीता-रसायन, आनंद, अंतर्गत ; अन्य तीन संग्रह; प० ६६ नवैया, गनेशगंज, लखनऊ ।

*राजेश दीक्षित*—ज० ८ अगस्त, '२८, कलकत्ता ; शि० कलकत्ता एवं आगरा ; जा० अँग्रेजी, संस्कृत, गुजराती, मराठी तथा बँगला ; सा० भूत०संपा० दै० एवं साप्ता० 'ताजातार', मा० 'गौरव', मा० 'रूपमहल', साप्ता० 'आगरा', साप्ता० 'सैनिक' एवं मा० 'युवक' ; प्र० '४४ में ; प्रका० वीर बादल (खंड०) '४५, रामचरित मानस (टीका) '४७, शिवपुराण (अनु०) '४८, सुखसागर (अनु०) '४६, वाल्मीकि रामायण '५०, राधा का मान

'५१, वैज्ञानिक कहानियों की ९ पुस्तकें '५३, पापी परिवार (उप०) '५४, माधवमोहिनी (काव्य) '५५, श्रीरामकथा (महा०) '५६, अलसाई आँखे '५७, शरद एवं रवींद्र के उप०, नाट० तथा कहानियों की ४० पुस्तकों के अनु० '५८-'६० तथा अन्य विषयों की लगभग ३०० मौलिक तथा अनु० पुस्तकें जो अब तक प्रकाशित हो चुकी हैं ; अप्र० कवि० : राजहंस, अजंता के फूल, पहला ज्वार, अंतिम लहर, आग की लपटें एवं प्रलयगान ; उप० : विदा वेला में, चरित्रहीन की आत्मकथा, कलाकार, जवानी और जिंदगी ; वि० 'अलसाई आँखें' पर उ० प्र० सरकार की हिंदी समिति द्वारा ३००) का पुरस्कार प्राप्त ; प० बेलनगंज, आगरा।

*राजेश्वरप्रसाद नारायण सिंह*—ज० १९०६ ; शि० बी० ए० आनर्स, कलकत्ता वि० वि० ; सा० सद० : बिहार विधान परि० '३०, बिहार सभा '३७ एवं '४५, भा० संसद '५२ से अब तक, कांग्रेस में सक्रिय कार्य तथा स्वतंत्रता-आंदोलन में कारावास, अनेक संस्थाओं के सद० ; प्र० '२९ में ; प्रका० महाराजा संसारचंद, भारत के पक्षी, हमारे पक्षी, हमारे वृक्ष, हमारे वन्य पशु, पक्षी जीवन, बिहार के गौरव ; काव्य : अम्बपाली, संकलिता, अमृतप्रजा, राधाकृष्ण, अंतर्ध्वनि, रूसी क्रांति के अग्रदूत, मुगल साम्राज्य की जीवनसंध्या ; वि० 'महाराज संसारचंद' राष्ट्रभाषा परि० द्वारा पुरस्कृत तथा 'हमारे पक्षी', 'हमारे वन्य पशु', 'बिहार के गौरव' भी पुरस्कृत ; वि० अँगरेजी में भी कई ग्रंथ लिखे हैं, वर्त० संसद सदस्यता ; प० ३२, क्वीन विक्टोरिया रोड, नई दिल्ली।

*राजेश्वरप्रसाद सिंह*—ज० २६ फरवरी, १९०३, प्रयाग ; सा० असहयोग आंदोलन में सक्रिय भाग '२०-'२२, उपसंपा० दै० 'इंडिपेंडेंट' प्रयाग '२३, 'लीडर' प्रयाग के संपादकीय विभाग में कार्य किया, नमक सत्याग्रह-आंदोलन के समय अवैधानिक पत्र 'क्रांति' का संपा०, 'हंस' के प्रारंभिक काल में प्रेमचंद के सहयोगी रहे, संपा० 'माया', 'मनोहर कहानियाँ' , प्रका० उप० : आदमी और जिंदगी, सुलगती आग, अग्निनय, खेल, रहस्यमयी, इंस्पेक्टर बोस, साथी, मत्यकिरण एवं महान अपराधी ; कहा० : दीपदान, जीवन के सपने, फिर मिलेंगे, कलंक, सोने का जाल, जीवन क्रम एवं गल्प संसार ; अनु० : 'डेविड कापरफील्ड', 'वैनिटी फेयर' एवं 'डेथ आन दि नाइल' ; वि० '२८ में प्रयाग में प्रेमचंद जी के सभापतित्व में हुए गल्प सम्मेलन में 'भ्रम' कहानी पर प्रथम पुरस्कार प्राप्त

'सरस्वती' का 'काशीनाथ कहानी पुरस्कार' भी प्राप्त; प० साहित्य-आश्रय, ५०६, कटरा, इलाहाबाद ।

*राधाकुमारी*—ज० २७ सितंबर, '३६, जीवछपुर (सहर्षा) ; शि० पटना वि० वि० ; सा० स्थानीय संस्था 'परिमल' की सक्रिय सदस्यता ; प्र० '५३ में ; प्रका० सरयू कछारों की हरिणी '६०, आँचल में पनघट भर लेती हूँ (कवि) '६३, पतझर की अंतहीन शाम (कहा०) '६२ ; प० नागेश्वर कालोनी, बाकरगंज, पटना—४ ।

*राधाकृष्ण कुकरेती*—ज० '३५, नौगाँव, गढ़वाल ; सा० संपा० साप्ता० 'जनजागृति' काशीपुर '५५, मंत्री : प्रगतिशील लेखकसंघ ; प्र० '५४ ; प्रका० घाटी की आवाजें, इंसाफ के मालिक, क्वाँरी तोंगी (कहा०) ; अप्र किन्नर कन्या एवं दो संग्रह ; वि० 'घाटी की आवाजें' पुरस्कृत ; प० संपा० 'नया जमाना'-प्रकाशन गृह, देहरादून ।

*राधाकृष्ण चौधरी*—ज० १५ फरवरी, '२४; शि० बी ए० आनर्स '४३, एम०ए० इतिहास '४५, एफ० आर०ए०एस० लंदन, पूर्णशास्त्री (शेरवानी स्वर्णपदक प्राप्त), पटना वि०वि० के शोधछात्र '४६, फेलो भागलपुर वि वि०; सा० प्राध्यापक : गणेशदत्त कालेज बेगूसराय '४६ से तथा '५५ से इतिहास एवं प्राचीन भा० इतिहास और संस्कृतिविभागाध्यक्ष तथा '५८ से उपप्राचार्य; प्रका० विश्व इतिहास की रूपरेखा '५३ एवं '५८, ब्रिटेन का वैधानिक इतिहास '५०, '५८ एवं '६१; आधुनिक भारत का इतिहास '५८, भारतीय इतिहास की रूपरेखा '६१, सिद्धार्थ (शोधग्रंथ), ब्रिटेन की शासनपद्धति, इंग्लैंड मे स्थानीय शासन, भारत में स्थानीय शासन, समाज अध्ययन (तीन भाग); अप्र० इतिहास-संबंधी लगभग दस पुस्तकें एवं चार लेख-संग्रह; वि० लोक साहि० पर कुछ प्राचीन हस्तलिखित हिंदी पोथियो का संग्रह; दश ग्रंथ एवं शताधिक शोधलेख अँग्रेजी मे लिखे हैं, मैथिली में भी लिखते हैं, अनेक स्वर्णपदक एवं पुरस्कार प्राप्त ; प० उपप्राचार्य, गणेशदत्त कालेज, बेगूसराय ।

*राधाकृष्ण मिश्र, 'वीरेंद्र'*—ज० भोजापुर, बलिया; जा० उर्दू, बँगला, संस्कृत, गुरुमुखी, डिंगल, गुजराती एवं उडिया; सा० भूत०प्रधानमंत्री तथा रजिस्ट्रार : हिंदी प्रचारक मंडल भोजापुर, भूत०सद० : शिक्षाविभाग विहार नगरपालिका, भूत०प्रधान व्यवस्थापक : माधवविद्यार्थीगृह सीकर, भूत० अध्यापक : गुरुकुल महाविद्यालय वैद्यनाथधाम; वर्त० अध्यापक नालंदा कालिजिएट हा०से० स्कूल, भूत० सहसंपा० मा० 'सरोज', साप्ता० 'सेनापति' एवं दै० 'विश्वमित्र' कलकत्ता, भूत०संपा० साप्ता० 'अलमस्त' कलकत्ता,

पाक्षि० 'साहूमित्र' एवं 'नालंदा भारती', ; प्रका० मंडलेश्वर रघुवीर, कनक कुमारी, किरानी का स्वप्न, काव्यपथ, स्वास्थ्य-दीपिका और नवीनता; अप्र० चार संग्रह; प० अरविंद कुटीर, महल्ला किला, बिहारशरीफ ।

*राधाकृष्ण शर्मा*—ज० '२०, पिठौरा, सारन; शि० छपरा, बी० ए० आनर्स, एम० ए० पटना वि०वि०; सा० भूत० प्राध्यापक : डी० ए० वी० कालेज सीवान '४६, संप्रति राजेंद्र कालेज छपरा में '४८ से इतिहास विभागाध्यक्ष, '५३ में पटना के पास स्थित कुम्हरार की प्रसिद्ध खुदाई में सक्रिय सहयोग दिया, '४२ के आंदोलन में सक्रिय भाग ; प्रका० ग्रेटब्रिटेन का इतिहास ( १६०३-१८१५ ) '५१, दुनिया की कहानी ( दो भाग ) '५३, ग्रेट ब्रिटेन का इतिहास ( १८१५-'५७ ) '५७, प्राचीन भारत '५८, ग्रेट ब्रिटेन का इतिहास ( १६-२ ) '६० ; अप्र० महामानव अशोक, भारतीय आजादी की कथा, भारत को बिहार की देन, आधुनिक यूरोप का इतिहास ( ३ भाग ) एवं ऐति० लेखों के दो संग्रह; वि० 'दुनिया की कहानी' नामक पुस्तक पर '५८ में बिहार राष्ट्रभाषा परि० की ओर से एक सहस्र मुद्राओं का पुरस्कार एवं ताम्रपत्र प्राप्त ; प० अध्यक्ष इतिहास विभाग, राजेंद्र कालेज, छपरा ।

*राधादेवी गोयनका, श्रीमती, एम० एल० ए०*—शि० सा०रत्न; सा० '४२ में कलकत्ते के अ०भा० पर्दा निवारक सम्मे० की अध्यक्षा, संस्था० : भा० सेवासदन अकोला, प्राकृतिक चिकित्सा-सदन, हिं०सा०सम्मे० विदर्भ एवं संस्थापिका-अध्यक्षा; म०प्र० हिं०सा०सम्मे० की उपाध्यक्षा, सदस्या : अ०भा० हिं०सा०सम्मे० की स्थायीसमिति एवं विदर्भ नागपुर राष्ट्रभाषा प्रचारसमिति, इंदौर हिं०सा०सम्मे० के महिला-विभाग की अध्यक्षा, ५००) प्रतिवर्ष दिये जानेवाले गोयनका पारितोषिक की विदर्भ में स्था०, संपादिका : मा० 'मानवता' एवं 'हमारे गाँव' ; विदर्भ प्रांत में नारी-संगठन एवं जागृति करनेवाली महिलाओं में प्रमुख; प्रका० नारी समस्या; अप्र० स्त्री समस्या संबंधित स्फुट लेखों के चार संग्रह ; वि० 'नारी समस्या' पर राधा मोहन गोकुलजी पुरस्कार प्राप्त; प० अध्यक्षा महिला-समिति, अकोला ।

*राधामोहन गुप्त, 'सौरभ'*—ज० '१०; सा० कलाकार परि० के सहायक मंत्री, श्रीकालिकानंदन सार्वजनिक पुस्तकालय के आजी० सद०; प्रका० स्फुट; अप्र० लेखों, कविताओं तथा कहानियों के चार संग्रह; वि० अनेक कीर्तन-संग्रहों का संपा० किया है; प० शिवहर, मुजफ्फरपुर ।

*राधारमण शांडिल्य*—ज० १० अक्टूबर, '३४ ; शि० एम० ए०, एम०-एड०, सा०रत्न ; सा० भूत० संपा० दै० 'विश्वमित्र', 'जागरण' इंदौर, दै०

'जागरण' झाँसी एवं दै० 'भास्कर' भोपाल; प्रका० स्फुट; अप्र० लेखों-कहानियों के चार संग्रह, प० प्राध्यापक, राजकीय विद्यालय, मैहर, सतना।

*राधाशरण मिश्र*—ज० १४ अप्रैल, '३०; शि० एम० ओ० एल० हिंदी, राज० वि वि०, शास्त्री (नव्य व्याकरण) काशी, सा०रत्न सम्मे० प्रयाग; सा० पुस्तक-समीक्षा-समिति राज० सरकार के मनोनीत सद०, डालमिया जैन ट्रस्ट द्वारा संचालित शिक्षण संस्थाओं के लगभग सात वर्ष तक व्यवस्थापक रहे, श्रीकृष्ण पुस्तकालय चिड़ावा के मंत्री; प्र० '४८ में; प्रका० स्फुट लेख; अप्र० साहित्यालोक (निबंध), तरंगिणी (कवि०) एवं चार संग्रह; वि० बूँदी के कवियों के काव्य-संकलन 'सिंहनाद' का संपादन कर रहे हैं; विद्वत् समिति अयोध्या से 'साहित्यालंकार' उपाधि प्राप्त, 'युगमानव, तुम निर्माण करो' गीत का रिकार्ड बना है, पी-एच० डी० के लिए शोधकार्य-रत; प० अध्यक्ष, हिं०वि०, राजकीय महाविद्यालय, बूँदी (राज०)।

*राधिकाप्रसाद त्रिपाठी, डा०*—ज० २५ जुलाई, '३६; शि० बी० ए० आगरा वि०वि० '५७, एम० ए० '५९, पी-एच० डी० '६२ गोरखपुर वि वि०; प्रका० स्फुट; अप्र० रामसनेही संप्रदाय (शोधप्रबंध) एवं लक्ष्मीनारायण मिश्र: व्यक्तित्व और कृतित्व; प० प्राध्यापक हि०वि, साकेत डिग्री कालेज, फैजाबाद।

*राधिकारमणप्रसाद सिंह, राजा*—ज० १८९१, सूर्यपुरा, शाहाबाद; शि० एम० ए० '१४ कलकत्ता वि०वि०; सा० बिहार प्रांतीय हिं०सा०सम्मे० के द्वितीय अधिवेशन (बेतिया, चंपारन) के सभा० तथा पंद्रहवें अधिवेशन (आरा) के स्वागताध्यक्ष, भूत० उपसभा० हिं०सा०सम्मे० बिहार; भूत० सभा०; ना०प्र०सभा० आरा; प्र० '१५ में; प्रका० रामरहीम, गल्पकुसुमावली, नवजीवन प्रेमलहरी, तरंग, गाँधी टोपी, सावनी सभा, पुरुष और नारी, टूटा तारा, सूरदास, नारी क्या : एक पहेली, जानी-सुनी-देखी, पूर्व और पश्चिम, चुंबन और चाँटा (उप०); अप्र० दो उपन्यास एवं चार लेख-कहानी-संग्रह; वि० सशक्त भाषाशैली के अधिकारी लेखक; प० बोरिंग रोड, पटना।

*राधेबिहारीलाल सक्सेना, 'राकेश'*—ज० १ मार्च, '३० मथुरा; शि० बी० ए० आगरा वि०वि०, एल० टी० मथुरा, प्रभाकर पंजाब वि०वि०, सा०रत्न सम्मे० प्रयाग; सा० सद० : अ०भा० ब्रजसाहित्यमंडल मथुरा, नवीन लेखकसंघ आगरा एवं सम्मे० प्रयाग, संपा० त्रैमा० 'जनार्दन' मथुरा, मा० 'लक्ष्मी', 'चित्रगुप्त' मथुरा एवं 'कायस्थ हितकारी' अलीगंज (एटा), सहसंपा मा० 'मारुति संजीवनी' ग्वालियर; प्र० '४८ में; प्रका० खरपतवार, भारत के निर्माण में पंचायतों का योगदान; अप्र० फसलों के रोग व कीड़े, भारतीय

वृक्ष, भारतीय खेल, सहकारिता आंदोलन व स्कूल का महत्व, प्रसार कार्य की रूपरेखा, फसलों की खेती, नियोजन विभाग का संगठन व कार्य, रँगाई-छपाई-कला, अर्चना ( नाट० ), झंकार (कवि०), स्नेहदान (कहा०), साहित्य-प्रबोध, छंदशिक्षा, काव्यशिक्षा, परीक्षार्थियों के कर्तव्य, कृषियंत्र-विज्ञान, बालमनोविज्ञान, भू-सर्वेक्षण ; प० श्रीबलभद्र इंटर कालेज, बलदेव, मथुरा।

*राधेलाल शर्मा, 'हिमांशु'*—ज० ६ जून, २३ ; शि० करेली, जबलपुर एवं सिवनी ; सा० मंत्री करेली हिंदी साहित्य समिति, भूत० संगठक म०प्र० हि०सा० सम्मे० एवं विदर्भ प्रांतीय हि०सा० सम्मे० ; वर्त० संचा० नर्मदा समाचार समिति, दै० 'वीर भारत' कानपुर तथा दै० 'जयहिंद' जबलपुर में कार्य किया, प्रधान संपा० साप्ता० 'उदय' नरसिंहपुर, सहसंपा० 'किरण' सतना तथा दै० 'मध्यप्रदेश' कटनी ; प्रतिनिधिसंपा० 'नवज्योति' तथा 'नवराष्ट्र' रायपुर ; प्रका० कवि० : राजकमल, स्वर्णिमा (गद्यगीत), विद्रोही सेनासिंह (नाट०, ४ भाग) ; अप्र० तीन-कविता एव लेख-संग्रह ; वि० 'ग्रामगीतों में संगीत की मधुर ध्वनियों-संबंधी खोज' में शोधकार्य-रत ; प० संचा० नर्मदा समाचार समिति, करेली।

*राधेश्याम, कथावाचक*—ज० १८९०, बरेली ; शि० बरेली ; सा० सेवा-समिति के संचा०, ऋषिकुल ब्रह्मचर्य-आश्रम ज्वालापुर के कार्यकर्त्ता, बरेली कालेज हिंदी एम० ए० फंडकमेटी के प्रधान, बरेली कालेजबोर्ड एवं कु० दयाशंकर इंटर कालेजबोर्ड के सद०, प्रकाशक मा० 'भ्रमर', राधेश्याम प्रेस के स्वामी ; प्रका० नाटक : वीर अभिमन्यु, भक्त प्रह्लाद, श्री कृष्णावतार, द्रौपदी स्वयंवर, ईश्वरभक्ति आदि ; कवि० : राधेश्याम रामायण तथा अन्य कीर्तन-संबंधी पुस्तकें ; वि० लोकप्रियता व धनोपार्जन की दृष्टि से किसी भी साहित्यकार से अधिक सफल हुए, आपकी कथा की ध्वनि और लय घर-घर में पहुँची है ; प० राधेश्याम प्रेस, बरेली।

*राधेश्याम कौशिक, 'अधीर'*—ज० १३ दिसंबर, '४० ; शि० एम० ए० हिंदी ; प्र० '५७ में ; प्रका० हिंदी के आंचलिक उपन्यास (समीक्षा), चंपा के फूल (बालो०) ; अप्र० असुन्दर के छोर ; प० बसनगेट, भरतपुर।

*राधेश्याम द्विवेदी*—ज० २६ फरवरी, '२१ ; शि० एम० ए० हिंदी, साहित्याचार्य, सा०मनीषी, विद्यालंकार ; भूत० ग्वालियर राज्य में रेवेन्यू एजेंटी की परीक्षा '३७ में तथा वकालत की परीक्षा '४० में पास की ; सा० ग्वालियर रीजन साहित्यकार संसद की कार्यकारिणी के मनोनीत सद०, बुन्देलखंड परि० झाँसी के सद०, केशव साहित्य कुटीर करेरा प्रकाशन

संस्था की स्था० ; प्र० '४३ में ; प्रका० कल्याणी कैकयी (प्रबंध०) '४९-'५०, गुनगुन (कवि०) '५१, युगप्रवर्त्तक गाँधी (खंड०) '५२, रावी के तट पर (खंड०) '५२, नवदुर्गा '५२, अपने गाँव (निबंध) '५२, विशाल भारत के अमूल्य रत्न '५७, अशिक्षा का अभिशाप '६० ; अप्र० छलकन (कवि०), पत्नी और प्रेयसी (नाट०) एवं चार अन्य पुस्तकें ; प० केशव साहित्य कुटीर, करैरा, शिवपुरी, म० प्र०।

*राधेश्याम द्विवेदी, ज्योतिषी*—ज० १९०० ; शि० बी० ए० ; जा० संस्कृत, गुजराती एवं अँग्रेजी; सा० '२८-'४८ तक कांग्रेसी कार्यों में सक्रिय भाग, '४१-'४२ के आंदोलन में कारावास, '४९ से समाजवादी दल में भाग, भूत० संपा० मा० 'औदीच्य बंधु' पच्चीस वर्ष तक, साप्ता० 'राष्ट्रलक्ष्मी' तीन वर्ष तक, संपा०-प्रका० साप्ता० 'जनार्दन' बारह वर्ष तक ; प्र० '३५ में, प्रका० अनु० निर्मला (उप०), स्त्रीजीवन, समाजवाद की विचारधारा, 'पूर्णिमा' (संपा०), मथुरा जिले के किसानों की समस्याएँ ; अप्र० स्फुट रचनाओं के चार संग्रह ; प० स्वामीघाट, मथुरा।

*राधेश्याम प्रवासी*—ज० '२३, कछौना, बालामऊ, हरदोई; शि० मैट्रिक, शास्त्री, ए० एस० बी० झाँसी; प्र० '५५ में; प्रका० सर्जना (कवि०), वीर बैरागी (यंत्रस्थ); अप्र० वीर बभ्रुवाहन (महा०), वीर बंदा बैरागी, भीम-प्रतिज्ञा, शुक-रंभा, भारती को गर्व है (कवि०), संभवामियुगेयुगे, बेबसी का सौदा, आग और अंगारे, बलिदान के छींटे, लद्दाख का शहीद (नाट०) आदि; प० प्रवासी प्रकाशन, कछौना, हरदोई।

*राधेश्याम, 'बंधु'*—ज० २ अक्टूबर, '३९; शि० देवरिया, मल्लावाँ (हरदोई) एवं कानपुर, इंटर; प्रका० मंजिल की ओर (कवि०) '६०, बरसो रे घन '६२; अप्र० जलसमाधि (उप०); प० स्वराज्य आश्रम, मल्लावाँ, हरदोई।

*राधेश्याम बरनवाल, 'लहर'*—ज० ५ जुलाई, '३५; शि० मिरजापुर एवं प्रयाग, इंटर ; प्र० '४९ में; प्रका० उप० - नीलम '५४, कागज के फूल '५७, बादल और बिजली '५७, चाँद और धब्बे '५७, पराया '५७, स्वप्नों के नायक '५९; अप्र० आठ उप० तथा कहानियों, शब्दचित्रों, लेखों आदि के चार संग्रह; प० बरनवाल स्टूडिओ, मिरजापुर।

*राधेश्याम शर्मा, 'प्रगल्भ'*—ज० २० फरवरी, '२९, खुरजा, बुलंदशहर; शि० एम० ए० हिंदी तथा भूगोल, आगरा वि० वि० ; सा० भूत० सद० : स्थायी समिति सम्मे० प्रयाग एक वर्ष, प्रयाग महिला विद्यापीठ दो वर्ष, स्थायी समिति ब्रज साहि० मंडल मथुरा तीन वर्ष, खुरजा नगरपालिका,

पाँच वर्ष सद० रहे जिसमें दो वर्ष अर्थसमिति के अध्यक्ष, हिंदी साहि० परि० खुरजा के सूचना एवं प्रका०मंत्री. नवसाक्षर एवं साहि० लेखकों के प्रथम 'सेमिनार' में सम्मिलित होनेवाले पाँच हिंदी लेखकों में एक, आकाशवाणी दिल्ली के 'स्कूल ब्राडकास्ट सेक्शन' द्वारा आयोजित 'वर्कशाप फार स्क्रिप्ट राइटर्स एंड प्रोड्यूसर्स' में सम्मिलित हुए; भूत० संपा० मा० 'अर्व' '५२-'५३, प्र० '४८ में ; प्रका० जाति-पाँति का अंत : क्यों और कैसे (अनु) '५८, पंचों का फैसला (एकां०) '६०, माता कस्तूरबा (यंत्रस्थ); अप्र० खडीबोली तथा ब्रजभाषा कविताओं तथा एकांकियों के चार संग्रह; वि० 'पंचों का फैसला' पर भारत सरकार द्वारा ५००) का पुरस्कार प्राप्त '६०; वर्त० प्राध्यापक, एस० एम० जे० ई० सी० इंटर कालेज, खुरजा; प० ६८८२, अहीरपाडा, खुरजा।

*राधेश्याम सिंह गौतम*—ज० २३ जुलाई, '३२, मझाभीटिया, शिवपुर, काशी; शि० एम०ए० हिंदी, काशी वि०वि०; प्र० '५४ से; प्रका० स्फुट; अप्र० कैपों से आवाज; प० राष्ट्रभाषाप्रचार-समिति, हिंदीनगर, वर्धा।

*रा० प्र० द्विवेदी, 'रामेश्वर'*—ज० '२८, बाँसा, हरदोई; शि० मल्लावाँ (हरदोई) एवं कानपुर, एम० ए०, साहित्यसुमन; सा० साहि० मंत्री : बुन्देलखंड साहि० परि०, मंत्री : साहित्यिकी कानपुर, संस्था०-संचा० 'साहित्यालोक' कानपुर, भूत०संपा० मा० 'आकाशगंगा', मा० 'सुरभि', मा० 'समय के स्वर' ; प्र० '४२ में , प्रका० कवि० अंतर्ज्वाला '५२, चेतावनी '५३, अग्निशिखा '५३. तरकस (सहलेखक), जब आँसू गा उठे '५७ एवं बात कुछ कहनी '६३. निबंध : निबंध-मंजूषा' '५५, हमारे साहित्यसृष्टा '५६ एवं प्रबंध-पयोधि '६२; अनु० : काव्य-मंजरी ( अँग्रेजी कविताएँ ) '६१ एवं गीतांजलि; संपा० प्रेरणा के स्वर एवं समय के स्वर, अप्र० चार संग्रह; प० अध्यक्ष हिं०वि०, बद्रीविशाल डिग्री कालेज, फर्रुखाबाद।

*राबिनशा, 'पुष्प'*—ज० २० दिसंबर '३६; सा० मंत्री ' कलासंगम एवं गायिकासंघ, मुंगेर; प्रका० औरत पानी है (कहा०), सफेद अंधकार (कहा०), लवलीना (कवि०), गोरे गोरे हाथ ( ग्राम्य जीवन से संबंधित नवसाक्षरोपयोगी उप० ); यंत्रस्थ : उप० गिरती दीवार : काँपती आँखें, विश्वास की सीपियाँ एवं भूत के पत्र; बालो० उप० : सोनजूही और बौने, काँच का रास्ता ; वि० उर्दू, अँग्रेजी तथा गुजराती में कहानियाँ अनू०, 'गीतांगिनि' के कवियों में एक; प० अशोक मिल, नीमतल्ला, मुंगेर।

*रामअवतार चौरसिया, 'अनंत'*—ज० १ जनवरी, '३५, संडीला ; शि० मैट्रिक, लखनऊ, इंटर ड्राइंग (महाराष्ट्र सरकार) '६० : सा० सहसंपा

'चरित्र-निर्माण' ( चार मास ) '५६, 'सरस्वती' ( छह मास ) '६०, अवै० सहसंपा० 'मराल' '६२ ; प्र० '५२ में ; प्रका० वीतशोक ( ऐति० उप० ) '६०, यत्रस्थ : उप० अंगुलिमाल, दलीमली कली, पी कहाँ, उजेले के फूल एवं एक प्लाट : इंद्रधनुष; कहा० : अनुराग का आँचल, गल्लाँ होइयाँ बीतियाँ एवं डूबती पतवार ; कवि० इंद्रधनुष ; वि० 'वीतशोक' पर २५०) का पुरस्कार प्रा ; वर्त० ड्राइंग मास्टर, इंडियन इंस्टीट्यूट आफ हैंडलूम टेक्नालाजी, दिल्ली ; प० अशराफ टोला, संडीला, हरदोई ।

*रामअवधेश त्रिपाठी*—ज० १ जनवरी, '१८, कोल्हुवा, बरहलगंज, गोरखपुर , शि० मैट्रिक, सा रत्न; सा० '२६ से प्रांतीय राष्ट्रभाषाप्रचार-समिति अहमदाबाद में अध्यापन कार्य करते हुए नगरपालिका महाविद्यालय के आचार्य, भूत सहसंपा० त्रैमा० 'राष्ट्रवीणा' '५०-'५४; प्र० '३५ में; प्रका० अनुवादमाला '५०, निबंध-दर्पण '५३, दृढ़प्रतिज्ञ '६२ ; अप्र० अद्रिजा (खंड०), शिक्षिता के आँसू (काव्यसंग्रह);वि० गुजराती से हिंदी मे अनेक अनु० किये हैं; प० ५५/३, म्युनिसिपल क्वार्टर्स, शाहपुर, अहमदाबाद ।

*रामइकबालसिंह, 'राकेश'*—ज० २४ दिसंबर, '१३, भदई, मुजफ्फरपुर; शि० मैट्रिक मुजफ्फरपुर ; सा० '३७ मे दै० 'सैनिक' आगरा के संपादकीय विभाग में कार्य, '३८ में ग्रंथमाला कार्यालय पटना में अनु०-कार्य, सात-आठ वर्षो तक मिथिला के गाँवो में भ्रमण कर लोकगीतों का संग्रह किया ; प्रका० स्तालिन : जीवनी '३८, मैथिली लोकगीत '४२, चट्टान (कवि०) '४६, गाण्डीव (कवि०) '४९; अप्र० मेघ दुंदुभी (कवि०), लोकसाहित्य की भूमिका, संस्मरणांजलि ; प० भदई, मुजफ्फरपुर ।

*रामकिशोर मिश्र*—ज० २५ फरवरी, '३९, सोरों, एटा ; शि० शास्त्री, वाराणसी ; प्रका० अंगुष्ठप्रदान (खंड०), यक्षविलाप ( मेघदूत का भावानुवाद), किशोर कविताकर (कवि०) ; वि० दस ग्रथों की रचना संस्कृत में की है ; एक कहानी एवं एक संस्कृत उपन्यास पर क्रमशः १००) और ३००) के पुरस्कार प्राप्त : प० द्वारा डा० राम जी उपाध्याय, अध्यक्ष संस्कृत विभाग, सागर वि० वि , सागर ।

*रामकिशोर शर्मा, 'किशोर'*—ज० १९०५, भिंड , शि० एम० ए० इतिहास, विशारद '२२ ; सा० हिं०सा०स० के ग्वालियर अधिवेशन के सहायक मंत्री तथा कवि सम्मे० के संयोजक '३२, ग्वालियर राज्य के हिं०सा०सम्मे० की स्थायीसमिति के सद० तथा सहमंत्री, भूत०संयोजक ग्वालियर हिंदी पाठ्य पुस्तक समिति, शासकीय साप्ता० 'जयाजी प्रताप' के सहसंपा० तथा '२८

से संपा०, 'मध्य-भारत-संदेश' के सहसंपा० तथा प्रधान संपा० '५४ एवं सहसंपा० शासकीय प्रकाशन '५८ ; प्रका० योरोप का इतिहास (२ भाग), भारतीय इतिहास के उज्ज्वल रत्न, मध्यभारत का प्राथमिक इतिहास, निकुंज (संपा०); अनु० : भगवद्गीता (मराठी में), महादजी सिंधिया (नाट०), भारतीय कृषि का विकास (अंग्रेजी) ; अप्र० संसार की प्राचीन सभ्यताएँ तथा भारत से उनका संबंध ; प० मनीराम का बाडा, लश्कर, ग्वालियर।

*रामकिशोर शास्त्री*—ज० नवंबर '१६ ; शि० बी० ए०, शास्त्री, सा०भूषण एवं विद्यावाचस्पति लाहौर, ; सा० अवै०मंत्री : श्रीरणवीर इंटर कालेज अमेठी, प्रमुख विकास क्षेत्र अमेठी, उपप्रधान आर्यसमाज रामनगर, प्राध्यापक रणवीर रणजय डिग्री कालेज, संचा० सहकारीसंघ अमेठी, संपा० 'मनस्वी' ; प्रका० स्फुट ; प० रामनगर, अमेठी राज्य, सुलतानपुर।

*रामकुमार ओझा*—ज० ८ जुलाई, '२६ ; शि० सा०रत्न, प्रभाकर, मैट्रिक ; सा० बीकानेर राज्य साहि०सम्मे० के भूत० प्रचारमंत्री, प्रजापरि० के मंत्री एवं स्थानीय पुस्तकालय आदि के संचा०; प्र० '३४ में ; प्रका० निशीथ (कवि०), करवट (कहा०), जलजला (एका०) ; एवं कुछ कहा० संग्रहों में कहानियाँ संगृहीत ; अप्र० रावराजा (आंचलिक उप०), मुरगी हत्याकांड (कहा०) एवं चार संग्रह ; प० नोहर, गंगानगर (राज०)।

*रामकुमार चतुर्वेदी, 'चंचल'*—ज० ६ अक्टूबर, '२६ ; शि० एम० ए० हिंदी, आगरा वि० वि० '५० ; सा० हिंदीसाहि० सभा ग्वालियर, वृहत्तर ग्वालियर हिंदी साहि० गोष्ठी, साहि० संघ ग्वालियर तथा साहि० साधना संसद ग्वालियर के माध्यम से हिंदी का प्रचार किया ; '५९ में भारत सरकार की ओर से गणतंत्र समारोह में भाग लेने के लिए नेपाल की यात्रा ; प्र० '४२ में ; प्रका० काव्य : प्रथम चरण '४६, खून की होली '४६, हिंदुस्तान की आग '४८, धूल का परिचय '५५, घटा के घुँघरू '५९, नई पीढ़ी नई राहें '६० ; वि० '५४ में म० भा० शासन कलापरिषद द्वारा सर्वोत्कृष्ट काव्य-संबंधी पुरस्कार प्राप्त, '५६ में उ० प्र० शासन साहि० समिति द्वारा 'धूल का परिचय' पर पुरस्कार प्राप्त ; प० अध्यक्ष, हिं०वि०, गवर्नमेंट डिग्री कालेज, शिवपुरी (म० प्र०)।

*रामकुमारी चौहान, श्रीमती*—ज० १९०१, सीसामऊ, कानपुर ; शि० संस्कृत प्रथमा ; सा० संस्थापिका-संचालिका अ०भा०हिं०सा०स० एवं लक्ष्मीबाई महिला विद्यालय झाँसी ; भूत० अध्यक्षा : बुन्देलखंड प्रांतीय कविपरि० उ प्र सरकार से सहायता प्राप्त झाँसी की शिशु-संस्था, मनूबाई छबीली बाल०

मंदिर, महिला नगर कांग्रेस कमेटी ; प्रका० कई पुस्तकें ; अप्र० वीरवर (नाट ), पितृवियोग, बालविकास, भौगोलिक कहानियाँ, दिवंगत कवयित्री, अभिनय, स्मृति के फूल, निश्वास, अमर सुभाष, राष्ट्रीय पर्व, शिशु सौरभ, मुगलशासन काल की एक झाँकी, प्रगति, ग्रामीण गौरव, कुटीर पर्व, जीवन रेखा, झाँसी की झनक, सुप्तस्वर, नोवाखाली का एक चित्र, जालियाँ की रक्त रेखा, शिशुविभूति, शिशु शिक्षा, पंचशील पर्व (एकाकी), प्रगति प्रवाह, पद्य प्रसून, वीरांगनाएँ, जीवनक्रांति, निर्माण, कल्पना-कंकण, कलिका-कुंज, अतीत की झाँकी, शिशु-समस्या, रेखा, कणिका, झलक, सवैया-घनाक्षरी-संग्रह, रागिनी, कुसुम ; वि० 'निश्वास' पर '३५ में ५००) का अ० भा० सेक्सरिया पारितोषिक हि०सा०स० के २२वें नागपुर अधिवेशन में प्राप्त ; प० महारानी लक्ष्मीबाई का मंदिर, बड़ा बाजार, झाँसी ।

*रामकृपाल शर्मा*, डा० - ज० '२८ ; शि० इंटर ; सा० होमियोपैथ, अध्यक्ष : अमन फार्मेसी हरिद्वार ; प्र० '५१ में ; प्रका० हिंदू क्या है ? धर्म राज्य क्रांति '५६, नेहरूनामा '६२ ; प० अमन फार्मेसी, हरिद्वार ।

*रामकृष्ण आचार्य*, डा०—ज० ६ अक्टूबर, '२१ ; शि० एम० ए० हिंदी, पी-एच० डी० आगरा वि०वि०, शास्त्री, आचार्य वाराणसी ; सा० मुहम्मदी क्षेत्र (आगरा) में एक विद्यालय की स्थापना ; प्र० '५३ में ; प्रका० हायर सेकेंडरी हिंदी साहित्य, हिंदी साहित्य एक दृष्टि में, संस्कृत प्रभा, रघुवंश (सर्ग २, ५, १३) की व्याख्या, दशकुमार चरित (प्रथम उच्छ्वास) की व्याख्या, शुकनासोपदेश की व्याख्या, हितोपदेश की व्याख्या, गल्प दीपिका (भाष्यशिखा) की व्याख्या, ब्रह्मसूत्रों के वैष्णव भाष्यों का तुलनात्मक अध्ययन (शोधप्रबंध) '६० ; वि० 'ब्रह्मसूत्रों के वैष्णव भाष्यों का तुलनात्मक अध्ययन' पर उत्तर प्रदेशीय शासन से ७००) का पुरस्कार प्राप्त ; वि० 'ब्रह्मसूत्रों का भाष्य निरपेक्ष समालोचनात्मक अध्ययन' विषय पर आगरा वि०वि० से डी० लिट उपाधि के लिए शोधकार्य-रत ; वर्त० प्राध्यापक, बलवत राजपूत कालेज, आगरा ; प० हंस निवास, दिल्ली गेट, आगरा ।

*रामकृष्ण मिश्र*—ज० ५ नवंबर '३०, देवनपूरा, गया ; शि० बी० ए० आनर्स '५१ गया, एम० ए० हिंदी '५३ पटना वि० वि० ; प्रका० रूपांतर एक विश्लेषणात्मक अध्ययन '५६, माध्यमिक हिंदी रचना '५६, दिनकर के दो महाकाव्य '५७, रश्मिरथी-प्रकाश '६१, कल्याणी : सौंदर्य बोध और समीक्षा '६२, हिंदी निबंध (सहलेखक) '६२ ; अप्र० मिश्र जी के समस्या नाटक, कुरुक्षेत्र : सौंदर्य और समीक्षा, कर्मभूमि : सौंदर्य और

समीक्षा, वि॰ 'राधास्वामी संप्रदाय : साहित्य और दर्शन' पर शोधकार्य-रत ; प॰ प्राध्यापक, हिं॰वि॰, गया कालेज, गया ।

*रामकृष्ण शर्मा*—ज॰ '३५ ; शि॰ एम॰ ए॰, सा॰रत्न ; सा॰ अवै॰ प्रबंधक त्रैमा॰ शोधपत्रिका 'मरुभारती', गीता रामायण परीक्षा समिति, पिलानी के अवै॰ सहा॰कुलसचिव ; प्रका॰ स्फुट ; अप्र॰ चार संग्रह ; प॰ प्राध्यापक, हिं॰वि॰, बिड़ला आर्ट्स कालेज, पिलानी ।

*रामखिलावन तिवारी*—ज॰ २ फरवरी, '२४ ; शि॰ सा॰रत्न '५० सम्मे॰ प्रयाग, बी॰ ए॰ '५१, एल-एल॰ बी॰ सागर वि॰ वि॰ '५३, एम॰ ए॰ हिंदी, नागपुर वि॰वि॰ '५४, एम॰ ए॰ राजनीतिशास्त्र, सागर वि॰ वि॰, '५६, सा॰ सद॰ : भा॰ हिंदी परि॰, '५१-'५३ तक हाई स्कूल में, '५४-'५६ तक चिरमिरी म॰ प्र॰ के महाविद्यालय में तथा '५६-'५८ तक शासकीय उच्चतर माध्यमिक शालाओं में अध्यापन-कार्य ; प्र॰ '५० में ; प्रका॰ स्फुट कविताएँ ; अप्र॰ पीपल का पेड़ (कवि॰) : वि॰ 'आधुनिक हिंदी राष्ट्रीय काव्य के संदर्भ में माखनलाल चतुर्वेदी के काव्य का विशेष अध्ययन' विषय पर शोधकार्य-रत, वि॰ स्फुट पुरस्कार प्राप्त; वर्त॰ अध्यक्ष हि वि॰, म॰ गांधी महाविद्यालय, इटारसी ; प॰ मिस्त्री की चाल, सूरजगंज, इटारसी ।

*रामखेलावन चौधरी*—ज॰ २१ मार्च, '२१ ; शि॰ एम॰ ए॰ अँग्रजी, एम॰ एड॰ लखनऊ वि॰ वि॰ ; सा॰ सहसंपा॰ 'रसवंती' लखनऊ दो वर्ष तक ; प्र॰ '४५ में ; प्रका॰ एक अध्ययन माला के अंतर्गत आलो॰ पुस्तकें : चित्र लेखा, पथिक, प्रेमाश्रम, कर्मभूमि, सेवासदन, मृगनयनी, कंकाल एवं लहर ; शिक्षा-संबंधी : शिक्षण विधियों की रूपरेखा, भारतीय शिक्षा की समस्याएँ, आधुनिक विद्यालय-संगठन, शिक्षा-मनोविज्ञान, शिक्षा के आधारस्तंभ, भाषा-शिक्षण, भारत तथा उ॰प्र॰ में प्रजातांत्रिक उच्चतर माध्यमिक शिक्षा की ऐतिहासिक भूमिका (अनु॰) ; कहा॰ : पतन और प्रायश्चित, सेंदुर की डिबिया, पिंजरा और पंछी ; वि॰ 'शिक्षण विधियों की रूपरेखा' पर बिहार राष्ट्रभाषा परि॰ से १०००) का पुरस्कार ताम्रपत्र के साथ '५७ में प्राप्त; वर्त॰ प्राध्यापक, कालीचरण कालेज, लखनऊ ; प॰ कच्चाबाग, सआदतगंज, लखनऊ ।

*रामखेलावन पांडेय, डा॰*—ज '१४, सासाराम, बिहार ; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी, डी॰ लिट॰ '५३ पटना वि॰ वि॰ ; सा॰ संपा॰ : त्रैमा॰ 'पारिजात' ; प्रका॰ गीतिकाव्य, काव्य और कल्पना (आलो॰ निबंध), कवि और काव्य, कविता-कानन ; अप्र॰ आधुनिक हिंदी साहित्य का इतिहास (तीनखंड

चर्यागीत, कबीर साहित्य (आलो॰), मध्यकालीन संत साहित्य (शोधग्रंथ) एवं दो अलो॰ लेख-संग्रह , प॰ अध्यक्ष हि॰वि॰, वि॰वि , राँची ।

*रामगोपाल परदेशी*—ज॰ १७ मार्च, '३७, मलौरा, एटा ; जा॰ उर्दू एवं अँग्रेजी ; सा॰ व्यवस्था॰ . समाज उन्नायक प्रतिष्ठान, भूत॰ संपा॰ मा॰ 'युवक'. वर्त॰ संपा॰ 'शबरी' एवं 'समाज विचार', संस्था॰ . प्रगति प्रकाशन ; प्रका॰ हिंदी काव्य को नारी की देन (संपा॰), नई धरती के नए स्वर, परंपरा के चरण, गीत और सरगम (कवि॰) ; अप्र॰ हिंदी कवियों की गजलें, हिंदी मुक्तक, चालीस कहानियाँ, ऊँची-नीची धरती (कहा॰), गीतांकुर (गीत) , प॰ ३५८, मंडी सईदखाँ, आगरा ।

*रामगोपाल विजयवर्गीय*—ज॰ १९०५ ; शि॰ फाइन आर्ट्स डिप्लोमा जयपुर '२६ ; सा॰ अध्यक्ष . राज॰ कला केंद्र, उपाध्यक्ष : राज॰ ललित कला अकेडमी '५७-'५९, केंद्रीय ललित कला अकेडमी के राज॰ की ओर से प्रतिनिधि, चित्रकला की अनेक प्रदर्शनियों का आयोजन, भूत॰प्राचार्य : राज॰ कला मंदिर '४२ एवं राज॰ स्कूल आफ आर्ट्स '५८ ; प्राचीन वस्तुओं का अच्छा निजी संग्रह ; प्रका॰ विजयवर्गीय पिक्चर ( सचित्र कविताएँ) '३५, शतदल सचित्र '३६, विजयवर्गीय पिक्चर अलबम '४०, बिहारी सप्तक '४२, चिनगारियाँ '४९, अलकावलि '४९, विजयवर्गीय की कहानियाँ '४९, राजस्थानी चित्रकला '५२, अभिसार '५८, चित्रकला की रूपरेखा (निबंध) ; वि॰ 'राजस्थानी चित्रकला' पर राज॰ सरकार द्वारा ५००) तथा 'अभिसार'पर राज॰ साहि॰ अकेडमी द्वारा १०००) का पुरस्कार प्राप्त ; राजस्थानी चित्रों की शैलियों के महत्व के सर्वप्रथम उद्घाटक ; फाइन आर्ट्स सोसाइटी इंदौर से '३० में, फाइन आर्ट सोसाइटी कलकत्ता मे '३३ मे, प्राचार्य राज॰ कलामंदिर से '४२ में एवं प्राचार्य राज॰ स्कूल आफ आर्ट्स से '४८ मे प्रशसापत्र प्राप्त ; प॰ जयपुर ।

*रामगोपालशर्मा*, *'दिनेश'*, डा॰—ज॰ '२७, सिधावली, बाह, आगरा; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी तथा संस्कृत, एल॰ टी॰, सा॰रत्न, पी-एच॰ डी॰ ; प्रका॰ कविशाला '४६, वीरागना '४८, विश्व ज्योति बापू (प्रबंध॰) '५०, संघर्षों के राही '५१, सर्वोदय के गीत '५९, मधुरजनी, जलती रहे मशाल, आयाम '६२, लहर गाती है, जयघोष '६२, खड़ी बोली के प्रतिनिधि कवि, काव्यालोचन, हिंदी साहित्य का आदर्श इतिहास, तुलनात्मक विवेचन, वृन्दावनलाल वर्मा और उनकी मृगनयनी; नाट॰ : सोमनाथ, धरती का देवता, लोक देवता जागा ( यंत्रस्थ ) अन्य वीरशि[illegible]ी, साम्ययोगी

विनोबा एवं आचार्य कृपलानी, उड़ते पंछी (कहा०), बदलती रेखाएँ (उप०), नया सपना : नया गाँव, गाँधी बनूँगा ; काव्य : त्रिवेणी, उषागीत, धूमकेतु, एवं सारथी (महा०) ; एकादशी (नाट०). हिंदी काव्य में नियतिवाद (शोध ग्रंथ), हिंदी साहित्य की परंपरा, लोकरुचि और साहित्य, प्रेमचंद और उनका गोदान ; वि० राज० साहि० अकेडमी से १०००) का काव्य-पुरस्कार '६०-'६१, भारत सरकार से ७५०) का नाटक पुरस्कार तथा राज० सरकार से ५००) का प्रौढ साहित्य पुरस्कार प्राप्त, अकेडमी से एक स्वर्णपदक प्राप्त , 'हिंदी शोधकार्य' पर डी० लिट० के लिए शोधकार्य-रत ; प० प्राध्यापक, गवर्नमेंट पोस्ट ग्रैजुएट कालेज, अजमेर ।

*रामगोपालसिंह चौहान*—ज० २५ मई, '२५ ; शि० इलाहाबाद, शाहजहाँपुर, आगरा एवं वाराणसी, एम० ए० हिंदी तथा संस्कृत, आगरा वि० वि० ; प्र० '४१ में ; प्रका० मौलिक : हिंदी के गद्यकार और उनकी शैलियाँ '५४, भारतेंदु-साहित्य '५५, हिंदी नाटक : सिद्धांत और समीक्षा '५८, प्रेमचंद और उनका गोदान '६०, अछूती धरती (अनु०) '५८, ममता (यंत्रस्थ) ; अनु० : इन्कलाबी चीन '५०, अंतिम निर्णय '५२, शक्ति का स्रोत (चीनी उप०) '५३, वेदवृक्ष की छाया में '५३, पिता-पुत्र '५४ ; अप्र० कहा०, एकां० एवं आलो० लेखों के चार संग्रह ; वि० 'स्वतंत्रता के पश्चात हिंदी साहित्य की गतिविधि' विषय पर शोधकार्य-रत ; वर्त० प्राध्यापक हि० वि० आगरा कालेज, आगरा ; प० ६, हंटले हाउस, आगरा ।

*रामगोपाल मिश्र*—ज० १८८८, बदायूँ ; शि० बी० एस-सी०, बलरामपुर, काशी तथा लखनऊ ; सा० '४५ में जिलाधीश के पद से अवकाश ग्रहण, बालवाड़ा स्टेट (राज०) के भूत० मंत्री, अयोध्या राज्य के भूत० दीवान तथा बलरामपुर राज्य के प्रबंधक, संस्था० : हिंदुस्तानी क्लब, विक्टोरिया मेमोरियल गाजीपुर, व्यास इंटर कालेज कालपी, ड्रैमेटिक ऐसोसिएशन, सेंट्रल हिंदू कालेज एवं 'मेमोरी आफ पास्ट लाइफ रिसर्च ऐसोसिएशन', भूत० संपा० 'नवज्योति' : प्रका० चंद्रभवन, माया (उप०), अंजलिका (कहा०), आगार (कवि०), भारतोदय, छत्रपति शिवाजी (नाट०), बाल शिक्षा माला का भारतबोध (बालो०), सखूनिस्तान, तपोभूमि, व्रतोत्सव-संहिता (शोध ग्रंथ) ; प० १ अशोक मार्ग, लखनऊ ।

*रामगोविंद त्रिवेदी*—ज० १८६४; शि० वेदांतशास्त्री, महोपदेशक; सा० संस्था० '२८ से '३० तक लगभग ३६ गीताप्रचारकमंडल तथा सनातन धर्ममंडल, भूत० संपा० : त्रैमा० 'आर्यमहिला' वाराणसी '१८ मा 'विश्वदूत'

रंगून (बर्मा) '२१, साप्ता॰ 'सेनापति' कलकत्ता '२६, दै॰ 'मारीशस मित्र' हिंद महासागर '२८, मा॰ 'गंगा' भागलपुर '३०; दक्षिणी अफ्रीका, मारिशस, मोज़ाबीक, दारेसलाम, बेरा, केनिया, जंजीबार आदि में भाषणों के द्वारा भा॰ संस्कृति का प्रचारकार्य किया, प्रका॰ संपूर्ण ऋग्वेद का हिंदी अनु॰, वैदिक साहित्य, दर्शन परिचय (आस्तिक-नास्तिक दर्शनों की ऐतिहासिक समीक्षा), विष्णुपुराण (१८ पुराणों की आलो॰), ईश्वर-सिद्धि, राजर्षि प्रह्लाद, महासती मदालसा; वि॰ 'वैदिक साहित्य' पर उ॰प्र॰ सरकार द्वारा ६००) का पुरस्कार प्राप्त; प॰ कूर्सा, दिलदारनगर, गाजीपुर।

*रामचंद्र आर्य, 'मुसाफिर'*—ज॰ ५ जनवरी, १९०७; शि॰ अरबी-आलिम आगरा, धर्मशास्त्री कानपुर, आयुर्वेदाचार्य पीलीभीत, सा॰रत्न॰ सम्मे॰ प्रयाग, शास्त्री; जा॰ अरबी, फारसी, उर्दू, संस्कृत, गुजराती एवं मराठी, प्रका॰ तंबाकू मनुष्य का शत्रु है '३८, क्या गोवध मुसलमानों का धार्मिक कृत्य है, नागरिकशास्त्र (६ भाग) '५१, संस्कृत स्वयशिक्षक '५२, संस्कृत अनुवाद-शिक्षक (२ भाग) '५३, सुलभ व्याकरण (पद्य में) '५४, अलंकार-दीपिका '५५, संस्कृत-कुसुमावली '६२, संस्कृत अनुवाद '६१, धर्मशिक्षा; अप्र॰ चार संग्रह; वि॰ धर्मशिक्षाओं के लिखने पर १०१) का पुरस्कार प्राप्त; प॰ डी॰ ए॰ वी॰ हाईस्कूल, अजमेर।

*रामचंद्र गुप्त*, डा॰—ज॰ २० जनवरी, '२७; शि॰ बी॰ ए॰ आनर्स हिंदी, एम॰ ए॰ राजनीति तथा दर्शन, पी-एच॰ डी॰ राजनीति; प्र॰ '५४ में; प्रका॰ पंत की काव्य कला, महादेवी की काव्यकला, नागरिकशास्त्र, गाँधी दर्शन (अँग्रेजी तथा हिंदी); अप्र॰ दो अँग्रेजी पुस्तकें तथा चार संग्रह; वि॰ डी॰ लिट॰ के लिए वि॰वि॰ अनुदान आयोग की फेलोशिप स्कीम के अंतर्गत शोधकार्य-रत; वर्त॰ प्राध्यापक राजनीति विभाग, राजकीय कला एवं वाणिज्य महाविद्यालय, इन्दौर, प॰ ४२, साउथ तुकोगंज, इंदौर।

*रामचंद्र चौरसिया*—ज॰ १६ अप्रैल, '२६; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी, नागपुर वि॰वि॰, सा॰रत्न॰ सम्मे॰ प्रयाग, प्र॰ '५० में; प्रका॰ स्फुट निबंध तथा गद्यगीत; अप्र॰ म॰प्र॰ के दर्शनीय स्थल, म॰प्र॰ की वास्तुकला; वर्त॰ भाषा विभाग, म॰प्र॰ शासन में अनुवादक, शब्दकोश-निर्माण एवं अनु॰ कार्य का निरीक्षण; प॰ १४/१८, दक्षिण तात्याटोपेनगर, भोपाल।

*रामचंद्र छांगाणी, 'अधीर'*—ज॰ १२ अप्रैल, '३५ आर्वी, वर्धा; शि॰ मैट्रिक नागपुर, विशारद सम्मे॰ प्रयाग; सा॰ साहि॰ मंत्री : हिंदी साहि॰ समिति आर्वी; प्रका॰ स्फुट; प॰ जवाहर चौक आर्वी वर्धा।

*रामचंद्र प्रफुल्ल*—ज० १९०८; शि० बी० ए०, सा० रत्न, आयुर्वेद वाचस्पति; जा० गुजराती; सा सद० : स्थायी समिति, अ०भा० हि०सा०-सम्मे० प्रयाग, प्रधानाध्यापक . डालमिया मिडिल स्कूल चिडावा (राज०), प्रधानमंत्री श्रीकृष्ण पुस्तकालय, कुछ वर्षों तक चिडावा म्यूनिसिपल बोर्ड के निर्वाचित म्यु० कमिश्नर; प्रका० स्फुट; अ०० कतिपय जटिल रोग और उनकी चिकित्सा एवं दो संग्रह ; प० सहकारी लेबर वेलफेयर आफिसर, श्रममंगल विभाग, बिडला काटन स्पिनिंग एंड वीविंग मिल्स, दिल्ली ।

*रामचंद्र रघुनाथ सर्वटे*—ज० ७ अगस्त, १८९३, सागर ; शि० मैट्रिक, टीचर्स डिप्लोमा '१४, कृषि डिप्लोमा '२० नागपुर . सा० सद० मराठी साहि० संघ तथा साहि संघ जबलपुर, शिक्षक एवं प्रधानाध्यापक '३० तक, कृषि विभाग में विभिन्न पदों पर कार्य एवं '५१ मे 'गजेटेड' पद से अवकाश ग्रहण ; प्र० '१४ में ; प्रका० मराठी से अनु० : उप० : पहला प्रेम, हरा चंपा, तुलसी मंजरी, रुपहले बादल, चाँदनी, सुख की खोज, ययाति, विधवा कुमारी, पुनर्मिलन, लडाई के बाद, गीता, सात लाख मे एक, सिपाही की बीबी आदि; अनु० कहा० : प्रीति की खोज, कलिका, फूल और पत्थर, प्रियदर्शिनी तथा लगभग पंद्रह अनु० एवं नवसाक्षरों के लिए कृषि विषय पर बारह मौलिक पुस्तकें; प० ११८०, राइट टाऊन, जहाँगीराबाद, जबलपुर १ ।

*रामचंद्र व्यंकटेश खिरसीकर (स्वामीराम)*—ज० ९ जून, १९०३, तैल्हारा, अकोला , शि० अकोला ; प्रका० राम तरंगमाला (८ भाग), सचित्र योगासन, सुधावृष्टि ( अनु० कवि० ), नर-नारायण-संवाद (कवि०), विचार-वसंत, अपने सुख-दुख के हम ही कारण हैं, स्मृति-कुंज, लंका में, गीताशक्ति, संसार-कल्पवृक्ष, दिव्य प्रार्थना तथा मराठी एवं अंग्रेजी से भी अनेक पुस्तकों के अनु० ; प० १०/ए, मंगलदास रोड, पूना १ ।

*रामचंद्र शर्मा, आचार्य*—ज० १५ मई, १८९५, कुरुक्षेत्र; शि० एम०ए० लाहौर; सा०भूत० सद० : पंजाब वि०वि० 'ओरिएटल फैकल्टी', हिंदी शिक्षाबोर्ड तथा 'एकेडेमिक कौंसिल' '४८-'५१ ; प्रधान . आर्य समाज, मंत्री : हिंदी प्रचारकमंडल, महामंत्री . आर्य प्रादेशिक प्रतिनिधिसभा पंजाब एवं जालंधर; भूत० उप-प्राचार्य : डी० ए० वी० कालेज, जालंधर '२१-'५१, भूत० संस्कृतप्राध्यापक पंजाब वि०वि० '५१-'५८, भूत०संपा० मा० 'विधवा-हितैषी' '३४-'४०, मासा० 'आर्यजगत' जालंधर '४७-'५८ एवं साप्ता० 'द्वाबा' जालंधर '६० ; प्र० '२४ में ; प्रका० वेद का स्वाध्याय, पंजाब में हिंदी, कालिदास के नाटकों की कहानियाँ हिंदी व्याकरण और रचना

संस्कृत व्याकरण-सार, सफल जीवन, देवभाषा (संस्कृत), अभिनव संस्कृत-परिचय (संस्कृत), आदर्श हिंदी-रचना, नागानंद नाटक (अनु० तथा भाष्य), स्वप्न वासवदत्तम् (अनु० तथा भाष्य), काव्य-सरोवर, एकांकी-एकावली, कलंकरेखा, स्वर्गश्री आदि; प० २६६, चिरंजीत पुरा, जालंधर।

*रामचंद्र शर्मा, 'वीर'*—ज० १९०९; शि० जयपुर, दिल्ली एवं बेगूसराय; जा० संस्कृत एवं उर्दू; सा० जयपुर में हिंदी को राज्य-भाषा बनाने के लिए आमरण अनशन '४२, सर मिर्जाइस्माइल के द्वारा निर्वासित होने पर '४४ में ५४ दिन तक दिल्ली में अनशन, पशुवध और गो-हत्या के विरुद्ध काठियावाड में आंदोलन, सागर, कानपुर, जबलपुर आदि में ६२ दिन तक अनशन; संस्था० अखिल भारतीय आदर्श हिंदू संघ; प्रका० विजय पताका, विकट यात्रा, स्वास्थ्य संपत्ति, विनाश के मार्ग, वीर गर्जना, अमर हुतात्मा, हमारा स्वास्थ्य, हिंदू नारी; अप्र० स्फुट लेखों के चार संग्रह; प० 'आदर्श हिंदू' प्रकाशन, विराटनगर, जयपुर।

*रामचंद्र शुक्ल*—ज० १ मार्च, '२५, शुक्लपुर, हरैया, बस्ती; शि० चित्रकला में डिप्लोमा '४५, बी० ए० '४६ प्रयाग वि०वि०, एल० टी० '४८ प्रयाग, एम० एड० '५१ काशी वि वि०; सा० भूत० कलानिर्देशक चित्रपट बंबई '४६, भूत-चित्रकलाशिक्षक: टीचर्स ट्रेनिंगकालेज काशी वि०वि० '४८ एवं कलासंगीत महाविद्यालय काशी '४९, भूत० शिक्षाशास्त्र प्राध्यापक टीचर्स ट्रेनिंग कालेज काशी '५४, भूत० सहायक शिक्षानिदेशक (कला-कौशल) बिहारसरकार '५५, प्राध्यापक काशी वि०वि० '५६ से; प्र० '३६ में; प्रका० शिल्पलोक '५३, रेखावली '५४, कला और आधुनिक प्रवृत्तियाँ '५८, नवीन भारतीय-चित्रकला-शिक्षण पद्धति '५१, चित्रकला का रसास्वादन '६२; अप्र० चित्रकला में अलंकरण, संसार के महान चित्रकार, भारत के प्रमुख चित्रकार, चित्रकला की विभिन्न शैलियाँ, भारतीय चित्रकला का सामाजिक विकास एवं लघु कथाओं के दो संग्रह; वि० चित्रकला-संबंधी लगभग ५०० निबंध लिखे हैं; फ्रांस सरकार द्वारा चित्रकला पर भारत में सर्वप्रथम एक पदक प्राप्त; प० जी० ३, न्यू वीमैंस होस्टल रोड, काशी वि वि०, वाराणसी—५।

*रामचरण महेंद्र, डा०*—ज० ८ मार्च, '१९; शि० एम० ए०, पी-एच डी०; सा० अध्यक्ष: भारतेंदु समिति कोटा, संपा० मा० 'खत्रीहितैषी' लखनऊ; प्रका० हिंदी एकांकी: उद्भव और विकास (शोधग्रंथ), हिंदी नाटक के सिद्धांत और नाटककार, हिंदी महाकाव्य और

जी० पी० श्रीवास्तव (जीवनी), सेठ गोविंददास : नाट्यकला एवं कृतियाँ (दो भाग), शंभूदयाल सक्सेना : कला और कृतियाँ, पृथ्वीराजरासो : एक अध्ययन, स्वर्णपथ, आनंदमय जीवन, अमृत के घूँट, भारतीय संस्कृति की रूपरेखा, महान जागरण, तुम महान हो, दीर्घ जीवन के रहस्य हमें स्वप्न क्यों दीखते हैं, लेखनकला, हम सुन्दर कैसे बनें, चिरस्थायी यौवन, दैवी संपदाएँ, जिंदगी कैसे जिएँ, जीवनकला ; एकां० : अमर आत्माएँ, सूखे संतरे, प्रलय और सृष्टि ; अप्र० सात-आठ लेख और एकांकी संग्रह ; वि० 'हिंदी एकांकी में समस्या-चित्रण' विषय पर डी० लिट्० के लिए शोध-कार्य-रत : प० प्राचार्य, गवर्नमेंट कालेज, कोटा (राज०)।

*रामजी उपाध्याय*, डा०—ज० '१८ ; शि० एम० ए० '४१, डी० फिल० '४२ प्रयाग वि०वि०, सा रत्न , प्र० ४०' में ; प्रका० भारत की प्राचीन संस्कृति, भारत की संस्कृति-साधना, संस्कृत साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास, भारत का सामाजिक उत्कर्ष, भारतीय संस्कृति का उत्थान, भारतीय सांस्कृतिक निधि, संस्कृत-सूक्ति-रत्नाकर, द्वासुपर्णा ; अप्र० चार संग्रह ; प० प्राध्यापक, संस्कृत-विभाग, वि०वि०, सागर।

*रामजीलाल, 'सहायक'*, डा०—ज० २ जनवरी, '१८, मेरठ ; शि० एम० ए० आगरा वि०वि०, पी-एच० डी० लखनऊ वि०वि०, सा०रत्न (हिंदी तथा अर्थशास्त्र) सम्मे० प्रयाग ; सा० भूत० संपा० साप्ता० 'उत्थान-पथ' दो वर्ष तक ; प्रका० कवि० : सहायक भजनावली '३५, बालविनोद '३६, चेतावनी '४५, बंधनमुक्ति '५३, हिंदी-सफलता-प्रकाश '५५, चरित्र-कण (कहा०) '५६, हमारे वाल्मीकि '५६, हरिजन वर्ग और उनका उत्थान '५७, कबीर-दर्शन (शोधग्रंथ) '६२ ; अप्र० जीवन की राह एवं चार संग्रह ; वर्त० एम० एल० ए० हैं ; प० ८९ अजय कुटीर, थापरनगर, मेरठ।

*रामजीसरन सक्सेना*—ज० २० मई, १९०७ ; प्रका० निर्झरिणी (कवि०) '५२ ; अप्र० दो कवि० संग्रह ; प० १७४, सिविल लाइंस, बरेली।

*रामदत्त भारद्वाज*, डा०—ज० १९०२, बुलंदशहर ; शि० एम० ए० (त्रय), एल० टी०, एल-एल० बी०, पी-एच० डी० दर्शन, डी० लिट० हिंदी, प्रयाग, दिल्ली तथा आगरा ; सा० आजी० सद० : इंडियन फिलासफिकल कांग्रेस, भूत० सद० दिल्ली वि०वि० कोर्ट '३९-'४१, इंडियन हिस्ट्री कांग्रेस '४२-'४३, रायल एशियाटिक सोसाइटी लंदन '२६-'२७, भूत० संयुक्तमंत्री : तुलसी स्मारक समिति, सोरों-कासगंज '४३-'४५, भूत० मंत्री : गोखले सरस्वती सदन, '३३-'५४, भूत० सहसंपा० 'नवीन भारत' कासगंज '३७-

'३८, 'मानवधर्म' '४३-'४६ ; प्रका॰ स्त्रियों के व्रत-त्योहार और कथाएँ '४१, तुलसीचर्चा '४१, रत्नावली (जीवनी और रचना) '४२, सत्तासूत्रम् (संस्कृत) '४३, तुलसीदास का घरबार '४८, सोरों का संत (नाट॰) '५२ ; वि॰ गोस्वामी तुलसीदास का जन्मस्थान, परिवार, दर्शन आदि पर तथा 'संत' की परिभाषा पर शोधकार्य-रत ; वर्त॰ प्राध्यापक देशबंधु कालेज, दिल्ली वि वि॰ ; प॰ १४/२८, शक्तिनगर, दिल्ली।

*रामदास शास्त्री, स्वामी*—ज॰ '१७; शि॰ मैट्रिक, शास्त्री वाराणसी, दर्शनतीर्थ कलकत्ता, सा॰रत्न सम्मे॰ प्रयाग ; सा॰ संस्था॰-संचा॰ श्रीचैतन्य संस्कृत महाविद्यालय वृंदावन, श्रीकृष्णानंददास विद्यापीठ एवं चार संप्रदाय आश्रम, राजनीतिक आंदोलनों में कई बार कारावास ; भूत॰ संपा॰ : मा॰ 'श्रेय', मा॰ 'नाम-माहात्म्य', संपा॰ संचा॰ : मा॰ 'भक्तभारत', संपा॰ : साप्ता॰ 'प्रेमसंदेश' एवं 'ब्रजसंदेश' ; प्रका॰ कृष्णकर्णामृत (सटीक), राष्ट्रनिर्माण, भक्तित्रयमाला, साधन भक्ति-प्रदीप, श्रीरामानुजाचार्य और उनका संप्रदाय, श्रीचैतन्य संप्रदाय और उसके सिद्धांत, वैदिक प्रमाण पत्रिका, पदरत्नावली (संग्रह), वेदांत-मीमांसा, माधुर्य कादंबिनी (संस्कृत) ; अप्र॰ चार-पाँच ग्रंथ ; प॰ चार संप्रदाय आश्रम, वृन्दावन।

*रामदीन गुप्त*—ज॰ '३६ ; शि॰ एम॰ ए॰ '५७ दिल्ली वि॰वि॰ ; प्रका॰ प्रेमचंद और गाँधीवाद ; अप्र॰ प्रेमचंद के आलोचक, एक उप॰, एवं दो लेख-संग्रह ; प॰ ४०८६, नयाबाजार, दिल्ली—६।

*रामदीन पांडेय*—ज॰ १८९२ ; शि॰ एम॰ ए॰ संस्कृत '२३, बी॰ एड॰ '२५, एम॰ए॰ हिंदी '३४ पटना वि॰वि, साहित्याचार्य, सा॰रत्न सम्मे॰ प्रयाग; सा॰ राँची तथा मुजफ्फरपुर के कालेजों में भूत॰ प्राध्यापक तथा विभागीय अध्यक्ष २६ वर्षों तक, भूत॰ प्राचार्य हिंदी विद्यापीठ देवघर दो वर्षों तक, भूत॰संपा॰ साप्ता॰ 'धरती' एक वर्ष तक ; प्र॰ '३२ में ; प्रका॰ अनु॰ : सौदरनंद, जानकीहरण ; उप॰ : विद्यार्थी, चलती पिटारी, वासना ; नाट॰ : ज्योत्सना ; एका : जीवन-ज्योति, जीवन-कण, जीवनयज्ञ, प्राचीन भारत की सांग्रामिकता, काव्य की उपेक्षिता-यशोधरा ; अप्र॰ पलामू का इतिहास एवं चार लेख-संग्रह ; वि॰ 'सैन्य-विज्ञान' के लिए एक सहस्र रुपए का पुरस्कार बिहार सरकार द्वारा '६२ में प्राप्त ; प॰ अवकाशप्राप्त प्राचार्य, डाकघर के निकट, डालटनगंज, पलामू (बिहार)।

*रामदेव झा*—ज॰ ११ जून, '२७ ; शि॰ बी॰ ए॰ आनर्स, सा॰रत्न, साहित्यालंकार, सी॰ एल॰ एस-सी॰ : सा॰ सद॰ स्थायीसमिति बिहार

हिं०सा०सम्मे० एवं कार्यसमिति पटना जिला पुस्तकालयसंघ ; प्रधान मंत्री · प्रसाद साहि० परि० पटना एवं केदारनाथ पुस्तकालय डुमरी, शिवहर , अध्यक्ष : हाईकोर्ट चतुर्थवर्गीय कर्मचारी-पुस्तकालय ; प्र० '४३ में; प्रका० स्फुट ; अप्र० सात पुस्तकें ; प० सी/२१, अदालतगंज, पटना—१ ।

*रामधन शर्मा, शास्त्री, डा०*—ज० २८ दिसंबर, १९०५ ; शि०एम०ए० संस्कृत '२८ प्रयाग वि०वि०, एम० ओ० एल० '३५ पंजाब वि०वि०, एम०ए० हिंदी '३८ कलकत्ता, पी-एच०डी० '५४, शास्त्री, पंजाब. साहित्याचार्य, वाराणसी; सा० भूत० संस्कृत प्राध्यापक : प्रयाग वि० वि० '२८-'३०, भूत० प्रधानाध्यापक संस्कृत-हिं० वि० श्रीरामकालेज आफ कामर्स दिल्ली वि० वि० '३६-'५२, भूत० प्रथम हिंदी प्राध्यापक 'फ्री यूनिवर्सिटी' बर्लिन '५१-'५२, भारत सरकार के रक्षामंत्रालय में अधिकारी तथा शिक्षा मंत्रालय में '५६ से प्रथम विशेष अधिकारी, तत्पश्चात उपनिदेशक (हिंदी निदेशालय) तथा आजकल प्रधान संपा० कोश विभाग ; प्र० '३७ में ; प्रका० रघुवंश की टीका '३७, भारतीय संस्कृति की रूपरेखा '५०, कूट काव्य · एक अध्ययन (शोधग्रंथ) '६३; अप्र० दो संग्रह ; प० कटरा नील, दिल्ली ।

*रामधारी मिश्र*—ज० '२१; शि० विशारद, मैट्रिक; प्र० '५० में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० योगिराज कृष्ण, दिल्ली की आत्मकथा, धरती की बेटी, राधा-माधव, व्यंग्योक्ति, कैकेयी आदि दस-बारह काव्य; वि० अ० भा० काव्य प्रतियोगिता में पुरस्कृत '६१ ; प० २४, जालंधरी, कोट, आजमगढ ।

*रामनरेश उपाध्याय, 'धीर'*—ज० १ दिसंबर, '११ ; शि० एम०ए० हिंदी, काशी वि० वि०, सा०रत्न सम्मे० प्रयाग, महोपदेशक भारतधर्म महामंडल काशी; सा० संचा० कीर्तनमंडल मुगलसराय, धर्मरत्न दिल्ली, भूत० सहसंपा० : द्विदैनि० 'सूर्य', साप्ता० 'पंडित पत्र' ; प्रका० श्री जैमिनी अश्वमेध, नित्यधर्म, पतिव्रता-धर्म, ध्रुव-स्तुति ; अप्र० प्रेमपुजारिन मीरा; विषय-विवेचन ; प० हिंदी प्राध्यापक, ईस्टर्न रेलवे कालेज, मुगलसराय ।

*रामनरेश पांडेय, 'पद्मेश'*—ज० १ सितंबर, '१६, आगापुर, खलीलाबाद, बस्ती ; शि० बी० ए०, सा०रत्न ; प्रका० रश्मिरेखा (कवि०) ; अप्र० कवि० : आलोक आरती, आलोकमयी, पूर्वा, वैष्णवी तथा अन्य चार पुस्तकें; वि० 'रश्मिरेखा' पर उ० प्र० सरकार द्वारा ५००) का पुरस्कार प्राप्त ; प० प्राध्यापक, नेशनल इंटर कालेज, लखनऊ ।

*रामनरेश पाठक*—ज० १२ नवंबर, '२८, केतकी, गया ; शि० बी० काम० '५० भागलपुर, बी० एल० '५४, एम० काम '५५, एम० ए '६०

पटना वि॰ वि॰ ; जा॰ अँग्रेजी, संस्कृत, बँगला एवं उर्दू ; सा॰ सद॰ : संपा॰ सलाहकारमंडल मा॰ 'मगही' तथा 'बिहान', सद॰ स्थानीय साहि॰ संस्था परिमल एव सीमान्त लेखक संगम, प्रधानमंत्री : भा॰ लेखक परि॰ ; भूत॰ सहसंपा॰ : दै॰ 'राष्ट्रवाणी' पटना, भूत॰ प्रधानसंपा॰ : पाक्षि॰ 'श्रमिक' एवं, साप्ता॰ 'उत्तर बिहार' पटना, भूत॰ कार्यकारीसंपा॰ मा॰ 'शरद' एव 'ज्योत्स्ना' पटना, वर्त॰संपा॰ 'अपरम्परा' एवं 'श्रमिक' बिहार सरकार ; प्र॰ '४६ मे ; प्रका॰ कवि॰ : अनामा '५२, क्वार की साँझ '५८ ; वि॰ 'वर्तमान शताब्दी में प्रकाशित हिंदी उपन्यासों का तथ्यगत विश्लेपण' विषय पर पी-एच॰ डी॰ उपाधि के लिए शोधकार्य-रत, मगही भाषा के भी कुशल लेखक ; प॰ (१) केतकी, गया । (२) संपा॰ 'श्रमिक', श्रम एवं नियोजन विभाग, बिहार सरकार, नया सचिवालय, पटना —१ ।

*रामनरेश प्रसाद' 'नाहर'*—ज॰ '१५, सोहसा, सोननदी ; शि॰ रानीगंज, पश्चिमी बंगाल ; प्रका॰ कवि॰ : शोणभद्र '५२, गीतगुच्छ '५३ ; अप्र॰ दो संग्रह ; प॰ शिक्षा-अधीक्षक कार्यालय, गया ।

*रामनरेश मिश्र*—ज॰ '३३ ; शि॰ सा॰रत्न सम्मे॰ प्रयाग '५५, व्याकरणतीर्थ कलकत्ता '५५, आयुर्वेदरत्न, काव्यतीर्थ '५६, साहित्याचार्य '५७, संगीत विशारद '५८, एम॰ ए॰ हिंदी, काशी वि॰ वि॰ '६१, एम॰ ए॰ संस्कृत, पटना वि॰वि॰ '६२ ; जा॰ फारसी, बँगला एवं पाली ; प्रका॰ मेघदूत एक समीक्षा एवं व्याख्या, मगही लोकगीत और काव्यसौदर्य, संत-साहित्य-दिग्दर्शन ; अप्र॰ कालिदास का काव्य-वैभव, संस्कृत एवं अँगरेजी व्याकरण का तुलनात्मक अध्ययन, रश्मिमयी का समीक्षात्मक अध्ययन आदि; वि॰ 'संत साहित्य : एक अध्ययन' पर पी॰-एच॰ डी॰ के लिए शोध-प्रबंध लिख रहे हैं ; प॰ परमानंद साहित्य सदन, कचनामा, मखदमपुर, गया ।

*रामनरेश शर्मा*—ज॰ २ फरवरी, '२८ ; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी '५८ पटना वि॰ वि॰ ; प्र॰ '५४ में ; प्रका॰ स्फुट ; अप्र॰ संत-साहित्य (आलो॰), सांस्कृतिक चेतना, समीक्षांजलि (निबंध) एवं चार गद्यकाव्य, गीत एव आलो॰ लेख संग्रह ; प॰ प्राध्यापक हि॰वि॰, रामरतनसिंह कालेज, मोकामा ।

*रामनाथ अवस्थी*—ज॰ '२६, शि॰ इंटर ; प्र॰ '४६ में ; प्रका॰ कवि॰ सुमन सौरभ, आग और पराग, रात और शहनाई ; अप्र॰ चार संग्रह ; प॰ असिस्टेंट प्रोड्यूसर (सा॰ कार्यक्रम), आकाशवाणी केंद्र, इलाहाबाद ।

*रामनाथ, वेदालंकार*—ज॰ '१४ ; शि॰ वेदालंकार '३६ गु॰ का॰ वि॰ वि॰, एम॰ ए॰ संस्कृत '५० आगरा वि॰वि॰ , प्रका॰ वैदिक वीरगर्जना, वैदिक

सूक्तियाँ ; अप्र० चार संग्रह , प० (१) फरीदपुर, बरेली । (२) प्राध्यापक संस्कृत सा० तथा प्रस्तोता-रजिस्ट्रार-गुरुकुल काँगड़ी वि०वि०, हरिद्वार ।

*रामनाथ शर्मा, डा०*—ज० २९ अप्रैल, '३१ ; शि० एम० ए०, डी० फिल०, सा रत्न ; प्र० '५९ मे ; प्रका० भारतीय दर्शन के मूल तत्व '५९, समाजशास्त्र के सिद्धात (भाग २) '६१, सामाजिक व्यवस्था और संस्थाएँ '६१, भारतीय सामाजिक संस्थाएँ '६१, सामाजिक संस्थाओं का तुलनात्मक अध्ययन '६१, भारतीय सामाजिक संगठन '६१, समाजशास्त्र प्रवेशिका '६१, भारत समाज सुधार और सुरक्षा '६२, सामान्य मनोविज्ञान '६२, सामान्य मनोविज्ञान की रूपरेखा '६२, नीतिशास्त्र की रूपरेखा '६२, व्यावहारिक समाजशास्त्र '६२, सामाजिक नियंत्रण और सामाजिक परिवर्तन '६२ ग्रामीण समाजशास्त्र '६३, समाज मनोविज्ञान की रूपरेखा '६३, व्यावहारिक मनोविज्ञान '६३, भारतीय संस्कृति ६३ ; अप्र० आलो० लेखों दो संग्रह, वर्त० प्राध्यापक, मेरठ कालेज; प ८८९, विजयनगर, मेरठ ।

*रामनाथ, 'सुमन'*—शि० विशारद ; सा० संस्था० एव प्रधान : प्रगतिशील साहि० समिति मल्लावाँ हरदोई. सत्याग्रह आदोलनो में चार बार कारावास ; प्रका० हमारी सरकार की पोल, झनकार, बरसो रे घन (संपा०), अप्र० गाँधी चरित मानस ; प० कालेज रोड, मल्लावाँ, हरदोई ।

*रामनारायण अग्रवाल*—ज० '२३, मथुरा , सा० संस्था० प्रबधक एव प्रधानमंत्री : ब्रजसाहि० मंडल मथुरा, प्रधान मंत्री : ब्रजकला केंद्र दिल्ली, भूत०संपा० 'ब्रजभारती' तीन वर्ष तक ; प्रका० कवि नाट्य, सूरदास (जीवनी तथा नाट०), ब्रजभूमि की कहानियाँ, युग युग मे उत्तरप्रदेश, इतिहास की खोज (कहा०), कित गयो मथुरावासी (लोकगीत संग्रह) , संपा० : ब्रज और ब्रजयात्रा, रासलीला : एक परिचय ; अप्र० हिंदी भाषा के साहित्य का उदय और विकास, ब्रजपहेली-संग्रह, कूबरी (ब्रजभाषा काव्य) ; वि० ब्रज-साहित्य मंडल की शोध में प्राप्त अनेक प्राचीन ग्रन्थो के विवरण भी लिखे हैं ; प० संचालक, ब्रजभाषा कार्यक्रम, आकाशवाणी, दिल्ली ।

*रामनारायण उपाध्याय*—ज० २० मई, '१८, कालमुखी, खँडवा , सा० भूत०प्रका०-संपा० 'ग्रामवाणी' खँडवा '४८ ; प्रका० निमाड़ी लोकगीत '४९, अनजाने जाने-पहिचाने (कहा०) '५३, बोलता हिंदुस्तान (यात्रा-संस्मरण) '५५, जब निमाड़ गाता है (गीत) '५८, गरीब और अमीर पुस्तकें (निबध) '५८, चतुर चिड़िया '६२ (बालो०) ; अप्र० कुंकुम, कलश और पल्लव (निबंध) रचना और कलाकार (संस्मरण) निमाड़ी और उसका साहित्य

निमा॰ की लोककथाएँ, संत सिगा : एक अध्ययन, संपा॰ : गाँधी-दर्शन ; प॰ साहित्य कुटीर, कालमुखी, खँडवा।

*रामनारायण त्रिपाठी, 'मित्र'*—ज॰ १८०१, भेलावाँ, चतुरैया, सीतापुर ; शि॰ मध्यमा '४५, नव्यव्याकरण शास्त्री '५६, प्र॰ '१८ में ; प्रका॰ आदर्श भारत '२१, मित्ररुक्मिणीमंगल, श्रीकृष्णजन्म '२४, किसान संदेश (अवधी) '२८, सच्ची सलाह '५५, कॉंग्रेसी विजय-बधाई '५६ ; अप्र॰ द्रौपदी-दुकूल, मित्र-कृष्ण-सुदामा, मित्र-गजेंद्र-मोक्ष, मित्र नंद-महोत्सव (ब्रज॰), मित्र त्रिपुर-दहन, दादनि, हरगंगा, जवानी, बुढ़ापा, जरासंधवध ; वि॰ अनेक स्फुट पुरस्कार प्राप्त ; प॰ भेलावाँ, चतुरैया, सीतापुर।

*रामनारायण व्यास*—शि॰ एम॰ ए॰, एल-एल॰ बी॰, सा॰रत्न, शोध छात्र ; सा॰ प्रधानमंत्री 'कल्चरल ऐंड एजुकेशनल फिल्म फोरम' ; प्रका॰ स्फुट ; अप्र॰ तीन एका॰, कहा॰ एवं कवि॰-संग्रह, वर्त॰ प्राध्यापक राज॰ आर्ट्स ऐंड कामर्सकालेज, इंदौर, प॰ २००, न्यू राजमोहल्ला, इंदौर।

*रामनारायण शुक्ल*—ज॰ २७ अक्टूबर, '३७ ; शि॰ बी॰ काम॰ कलकत्ता वि॰ वि॰ ; सा॰ दो वर्षों से सहसपा॰ मा॰ 'कहानी' प्रयाग ; प्र॰ '५८ में ; प्रका॰ स्फुट कहानियाँ ; प॰ ४४२, ममफोर्डगंज, इलाहाबाद २।

*रामनारायण सिंह, 'मधुर'*—ज॰ १५ जनवरी, '३७ ; शि॰ एम॰ ए॰ काशी वि॰ वि॰, एल॰ टी॰ ; प्र॰ '५६ में, प्रका॰ लागल झुलनियाँ कँधवंका (कहा॰) '६१, सेवापथ '६२, अप्र॰ अनाम का भूत (उप॰), खुदा के दामाद (निबंध), साहित्यकारों के संस्मरण ; वि॰ अनेक स्फुट पुरस्कार प्राप्त ; प॰ अध्यक्ष हिं॰ वि॰, मंदारविद्यापीठ, भागलपुर।

*रामनिरंजन, 'परिमलेंदु'*—ज॰ '३५ ; शि॰ बी॰ ए॰ '५६ पटना कालेज, एम॰ ए॰ पटना वि॰ वि॰, सा॰ राजा राधिकारमण अभिनंदन ग्रन्थ के प्रधान संयोजक एवं संपा॰ ; प्र॰ '५० में ; प्रका॰ कवि॰ . सर्पगंधा '६१, किरणमयी '६१, शशि और अन्य कविताएँ, अप्र॰ आलो॰ : उपन्यासकार निराला, उपन्यासकार जैनेंद्रकुमार, सुमित्रानंदनपंत ; संपा॰ पद्मभूषण राजा राधिकारमण का साहित्य, हिंदी कविता के पाँच वर्ष, पद्मभूषण राजा राधिकारमण प्रसाद सिंह : जीवन, कृतित्व और दर्शन; कवि॰ : अमरावती, पार्थिवता का बोध तथा चार उप॰ ; प॰ (१) सिमुआरा, टिकारी, गया। (२) अनुसालेह रोड, मुरारपुर, गया।

*रामनिरंजन पांडेय*, डा॰—ज॰ '१२ ; शि॰ एम॰ ए॰ संस्कृत '३६ काशी वि॰ वि॰ (सर्वप्रथम) एल॰ एल॰ बी॰ '३७ एम॰ ए॰ हिंदी '३८,

साहित्यशास्त्री '४३, वेदांतशास्त्री '४५, पी-एच० डी० '५६ नागपुर वि०वि०; सा० भूत० सद० : हिंदी अध्ययन बोर्ड नागपुर वि०वि० '३८-'४३, संस्कृत बोर्ड सागर वि०वि० '४४-'५०, स्वागताध्यक्ष : म० प्र० साहि० सम्मे०, सभापति बिलासपुर जिला साहि० सम्मे०, भूत० संस्कृत एवं हिंदी विभागाध्यक्ष : छतीसगढ कालेज रायपुर '३८-'५०, हिंदी विभागाध्यक्ष उस्मानिया वि०वि०, '५० से; प्रका० काव्य में व्यंजना का स्थान, राम भक्तिशाखा (शोधग्रन्थ), गाँवो की कहानियाँ (आलो-); अप्र० आलो० लेखों के दो संग्रह, वि० केंद्रीय शिक्षा मंत्रालय द्वारा '५६ में ५००) का पुरस्कार प्राप्त ; प० अध्यक्ष हिं० वि०, उस्मानिया वि० वि०, हैदराबाद ।

*रामपरीक्षा सिंह*, 'पुष्प'—ज० १ अक्टूबर, '१४ ; शि० एम०ए० '४५, सा०रत्न ; सा० जसो राज्य में राजकुमारों के अध्यापक, व्यक्तिगत सचिव प्रमुख विद्यालय निरीक्षक ; प्रका० स्फुट ; अप्र० आलो० लेखों के दो संग्रह, प० (१) अध्यक्ष हिंदी तथा उर्दू विभाग, बी० बी० कालेज, आसनसोल। (२) अध्यक्ष हिं० वि० सेंट पैट्रिक्स यूरोपियन इंस्टीट्युशन, आसनसोल ।

*रामपालसिंह चंदेल, रावत*, 'प्रचंड'—ज० १९०६ ; सा० '३१ के अ० भा० हिं० सा० सम्मे० के झांसी अधिवेशन में प्रबंधमंत्री, हिंदी साहि० सभा झाँसी के कार्यकर्ता ; संस्था० सचा० : बुन्देलखंडप्रांतीय कवि-परि०, अनेक साहित्यिक समारोहों के आयोजक, '३० के आंदोलन में सक्रिय भाग ; प्रका० बुन्देलखंड-वागीश, परिमल, चंदेल-चंद्रहास, ब्रह्मा, युग-निर्माण, कवि से, राष्ट्रप्राण, लेखिनी, भविष्य-निर्माण ; अप्र० परिमल-पर्व, प्रतापी परिमल, महारथी गाँधी ; प० महारानी लक्ष्मीबाई का मंदिर, झाँसी।

*राम पुनीत श्रीवास्तव*—ज० जून, १९०७ ; शि० एम० ए० हिंदी ; सा० शिक्षा-प्रचार के साथ देश और कांग्रेस का कार्य किया ; प्र० '२८ में ; प्रका० कवि० : वीर जवाहर '३७, विजय-दीप '५२, शूल के फूल '५४, चित्तौड का चातक (प्रबंध०) '५७, रागिणी (प्रेमकाव्य) '६०, निषध-नरेश (महा०) '६३ ; अप्र० दो नाट०, दो उप० तथा दो कहा०-संग्रह ; प० प्राध्यापक श्री सरस्वती इंटर कालेज, टाँडा, वाराणसी ।

*रामपूजन तिवारी*—ज० १५ मार्च, '१४ ; प्र० '३५ में ; प्रका० सूफीमत, साधना और साहित्य, ब्रजबुलि साहित्य, हिंदी सूफीकाव्य की भूमिका, एकोत्तर शती, गीत पंचशती, नाट्य सप्तक ; प० अध्यापक हिं०वि०, विश्वभारती वि० वि०, शांतिनिकेतन प० बंगाल

*रामप्यारे अग्निहोत्री, गुरु*—ज० '१५ ; शि० सा०रत्न, कृषिविशारद, बालचर शिक्षक, संस्कृत प्रथमा, इंटर ; मा० द्विजराज परि० के कार्यकर्ता, विंध्यप्रदेशीय रामराज्य परि० के भूत० प्रचारमंत्री, संस्था० : बाघवीय हिंदी साहि० संस्था एवं बाघवीय इतिहास परि०, अध्यक्ष लल्ली सार्वजनिक पुस्तकालय, विंध्यप्रदेश में पुरातत्व अधीक्षक, भूत० संपा० साप्ता० 'भास्कर', संपा० मा० 'आरती' ; प्र० '३३ में ; प्रका० विंध्यप्रदेश का इतिहास, सोहावल राज्य का इतिहास, प्रभात (काव्य), वैंकट विनोद (जीव०), नेता गुलाब (जीव०), बघेलखंड की चित्रकला और चित्रकार, १८५७ के प्रसिद्ध सेनानी श्यामशाह, आदर्श हिंदी व्याकरण ; बालो० विंध्यप्रदेश का भूगोल, रीवाँ राज्य का भूगोल, भौगोलिक परिभाषाएँ (दो भाग), हिंदी प्रवेशिका (सात भाग), आदर्श हिंदी व्याकरण, सामाजिक अध्ययन (चार भाग), शारीरिक शिक्षण (छह भाग), भूमिति शिक्षा आदि ३५ पुस्तकें ; अप्र० महापुराण (काव्य), विंध्यप्रदेश (काव्य), गुरुता (ऐति० उप०), बघेलखंड का इतिहास, (छह भाग), स्नेहांजलि (कवि०), अनुभूत योगमाला (वैद्यक) आदि लगभग चौदह काव्य, इतिहास और शोधग्रन्थ ; वि० 'विंध्यप्रदेश' काव्य पर विं० प्र० शासन द्वारा पुरस्कार प्राप्त ; प० गुरुकुंज-कुटीर, उपरहटी, रीवाँ ।

*रामप्यारे तिवारी*—ज० ५ सितंबर, '३८, उमापुर, मऊनाथभंजन, आजमगढ़ ; शि० बी० ए० आनर्स बिहार वि० वि०, एम० ए० पटना वि० वि०, सा०रत्न सम्मे० प्रयाग, भाषाविज्ञान में डिप्लोमा ; सा० भूत० सद० : अ०भा० लेखक-संघ '५५ ; प्रका० वृन्दावनलाल वर्मा के ऐतिहासिक उपन्यास (शोधग्रंथ), हिंदी साहित्य : विचार तथा विश्लेषण, निबंध-सरोवर, हिंदी-रचना-विमर्श, निबंधार्णव : एक विवेचन ; अप्र० हिंदी उप० : सीमाएँ और संभावनाएँ, साहित्यकारों का जीवनदर्शन, दो कहा० तथा कवि०-संग्रह ; वि० 'हिंदी वर्त्तनी का विकास' (द्विवेदी काल तक) विषय पर पी-एच० डी० के लिए शोधकार्य-रत ; प० (१) उमापुर, मऊनाथभंजन, आजमगढ़ । (२) प्राध्यापक हिं०वि०, सच्चिदानंद सिन्हा कालेज, औरंगाबाद, गया ।

*रामप्रकाश अग्रवाल, डा०*—ज० २० जुलाई, '१८, आँवला, बरेली; शि० एम० ए० हिंदी, संस्कृत तथा अँग्रेजी, पी-एच० डी०, बरेली एवं मेरठ कालेज; सा० '४३ से अध्ययन-कार्य, अब मेरठ कालेज मेरठ में हिंदी विभागाध्यक्ष; प्र० '४० में; प्रका० प्रसाद की नाट्यकला एवं स्कंदगुप्त-समीक्षा '५२, श्रेष्ठ हिंदी (व्याकरण तथा रचना विषयक) '५२, भारतेंदु की नाट्यकला एवं भारत-दुर्दशा '५५ · अप्र० वाल्मीकि रामायण और रामचरित

मानस का साहित्यशास्त्रीय दृष्टि से तुलनात्मक अध्ययन (शोधग्रंथ), सात नाटक एवं लेख-संग्रह; प० रामानुज दयाल होस्टल, मेरठकालेज, मेरठ।

*रामप्रकाश जैन*—ज० ७ अप्रैल, '२६ ; शि० एम० ए० दर्शनशास्त्र, काशी वि०वि०; प्र० '४५ में; प्रका० कुर्बानी ( अनु० उप० ), शरत की सूक्तियाँ (संक०), पाश्चात्यदर्शन, नीतिशास्त्र ; अप्र० सुकरात का बलिदान ( अनु० ), आत्म का स्वरूप (अनु०) ; वि० 'डा० भगवानदास के दार्शनिक विचार' विषय पर शोधकार्य-रत सयाजीराव गायकवाड रिसर्चफेलो, काशी वि०वि; प० अध्यक्ष, दर्शनविभाग, अहीर क्षत्रिय कालेज, शिकोहाबाद।

*रामप्रसाद दाधीचि, 'प्रसाद'*—ज० १ दिसंबर, '२६, परबतसर (राज०); शि० एम० ए० हिंदी ; प्रका० दो० कवि०-संग्रह, ६ अँग्रेजी पुस्तकों के अनु० एवं एक नाट ; वि० राजस्थानी लोकगीत तथा राजस्थानी संत-साहित्य पर शोधकार्य-रत; प० प्राध्यापक हिं०वि०, जसवंत कालेज, जोधपुर।

*रामप्रताप त्रिपाठी*—ज० २० जून, '१८; शि० शास्त्री वाराणसी, काव्यतीर्थ कलकत्ता, सा०रत्न सम्मे० प्रयाग, सा० सद : हिंदी विद्यापीठ प्रयाग की प्रबंध तथा स्थायी समिति, प्रयाग महिला विद्यापीठ की साधारण परि० तथा परीक्षा समिति, तीन इंटर कालेजों की कार्यसमिति के अध्यक्ष, संपा० त्रैमा० 'सम्मेलन पत्रिका' प्रयाग; प्र० '३५ में; प्रका० मत्स्यमहापुराण, वायुपुराण, पंचतंत्र की कहानियाँ, शिशुपालवध (महा०), पुराणों में गंगा, उपनिषदों की कहानियाँ (दो भाग), किरातार्जुनीय (महा०), हिंदी के पाँच नाटक, कवितावली तथा विनयपत्रिका की टीका, सरल हिंदीव्याकरण और रचना, सरल संस्कृतव्याकरण और रचना, हिंदी के गौरव, राष्ट्रभाषा के पुजारी, स्वतंत्रता के स्तंभ, पुराणों की अमर कहानियाँ (चारभाग), प्राचीन भारत की झलक, ऋषियों मुनियों की कहानियाँ, कालिदास ग्रंथावली; अप्र० चार लेख-संग्रह; प० सहायक मंत्री, हिंदी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग।

*रामप्रसाद मिस्त्री, 'कलाकार'*—ज० १८९१ ; शि० हिंदी मिडिल; प्र० '१६ में ; प्रका० स्फुट कविताएँ , वि० लावनी-ख्याल के प्रसिद्ध गायक एवं कलाकार, मूर्तिकार तथा वैद्य; प० शंकरवार्ड, हटा, दमोह।

*रामप्रसाद विद्यार्थी, 'रावी'*—ज० १५ दिसंबर, '११ कुलपहाड, हमीरपुर; शि० मैट्रिक ; प्र० '३१ में ; प्रका० पूजा (गद्यकाव्य) '३७, शुभ्रा (गद्यकाव्य) '४१, बुकसेलर की डायरी या अपनों की खोज में (यात्रा) '४७, मुझे आपसे कुछ कहना है (निबंध) '४७, किसके लिए (कहा०) '४८, पत्नियों का द्वीप (कहा०) '४८, नयासमाज : नया मानव '४८ पूर्व और पश्चिम

(एकां०) '५०, उगजाऊ पत्थर (कहा०) '५०, पाप का पुण्य (कहा०) '५१, प्रबुद्ध सिद्धार्थ (नाट०) '५१, नये नगर की कहानी (उप०) '५३, पहला कहानीकार (कहा०) '५४, रावी की कहानियाँ '५४, क्या मैं अंदर आ सकता हूँ ? (निबंध) '५६, वीरभद्र की गोष्ठी '५६, नये समाज की ओर '५७, सपनों का सौदागर (कहा०) ५७, अंतिम दीक्षा (एका०) '५७, मेरे कथागुरु का कहना है (कहा०) '५८, हृदयों की हाट '६०, नया नगर प्रारूप '६०, मेरे कथागुरु का कहना है (भाग २) '६१, प्यार के बधन (कहा०) '६२, जीवन-प्रवेशिका '६२; अप्र० दो उपन्यास एव दो कहानी-संग्रह; वि० 'पहला कहानीकार', 'क्या मैं अंदर आ सकता हूँ' तथा 'वीरभद्र की गोष्ठी' उ०प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत; प० 'रावी', कैलास, आगरा।

*रामप्रीति द्विवेदी*—ज० १९०६, शि० विशारद सम्मे० प्रयाग ; प्रका० व्याकरण पद्य-प्रभाकर तथा स्फुट कवि० ; अप्र० सती सुकन्या (नाट०), रस अलकार और छद, पद्यपीयूष, मुहूर्त चंद्रिका (ज्योतिष), अनुभूत योग (आयुर्वेद) ; प० साहित्य मदिर, रफीपुर, बाकरगंज, सारन।

*रामबहादुरसिंह भदौरिया*—ज० '३२ ; शि० इंटर, विशारद ; प्र० '५८ में, प्रका० गोधूलि (कवि०) '६१ ; अप्र० एक कवि० संग्रह तथा एक उपन्यास ; प० II ६५-सी०, रेलवे रिसर्च कालोनी, कानपुर—लखनऊ लाइन के पार, आलमबाग, लखनऊ।

*रामबहाल मिश्र, 'बहाल'*—ज० १ जनवरी, '३५, जयापुर, वाराणसी; शि० एम० ए० हिंदी तथा भूगोल, सा०रत्न ; प्र० '५१ में ; प्रका० स्फुट, अप्र० स्नेह दीप (कवि०), कहरवाँ डोलिया दे उतार (भोजपुरी) एवं दो संग्रह ; प० के० ६०/२०, बुलानाला, वाराणसी।

*रामबहोरी शुक्ल*—ज० १६ अप्रैल, १९०३ ; शि० एम० ए० हिंदी, बी० टी०, सा०रत्न, साहित्यमहोपाध्याय ; सा० भूत० सद० : सम्मे० प्रयाग की स्थायी समिति एव वि वि० परि० परीक्षासमिति ; प्रधान मंत्री : ना० प्र० सभा काशी '३८-'४०, भूत० प्राध्यापक क्वीस कालेज वाराणसी, ट्रेनिंग कालेज प्रयाग, सेंट्रल पेडागाजिकल इंस्टीट्यूट प्रयाग, भूत० प्राचार्य : कानपुर राजकीय हायर सेकेंडरी स्कूल फैजाबाद, सुल्तानपुर के राजकीय इंटर कालेज एवं क्वीस कालेज वाराणसी ; १६ अप्रैल, '६१ से अवकाश ग्रहणकर साहित्य-सेवा में जीवन-यापन ; प्र० '३० में ; प्रका० अनमोल-रत्न '३०, बालव्याकरण यूथिका, काव्य-कलाधर, काव्य-कुसुमाकर, भारती चार भाग कविता-कुसुमाकर काव्य-प्रदीद, छन्द

और पिंगल, छंद और अलंकार, तुलसी, हिंदी साहित्य का उद्भव और विकास (सहलेखक) ; वि० 'तुलसी' प्रबंध पर हिंदी वि०वि० द्वारा 'साहित्य महोपाध्याय' की उपाधि प्राप्त ; 'हिंदी साहित्य का उद्भव और विकास' पर उ० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कार प्राप्त , वर्त० संस्कृति तथा हिंदी साहित्य संबंधी शोधकार्य ; प० सी/२७/२१०, जगतगंज, वाराणसी ।

*रामबाबू शर्मा*, डा०—ज० १ जुलाई, '२० कुएँडा, मथुरा ; शि० एम० ए० हिंदी, पी-एच० डी० आगरा वि०वि० ; प्रका० हिंदी-साहित्य के काव्यरूपों का अध्ययन—१५वीं से १७वीं शताब्दी तक (शोधग्रंथ) ; अप्र तुलसी : जीवन काव्य और दर्शन, हिंदी साहि० का विस्तृत इतिहास एव दो संग्रह ; प० प्राध्यापक, हिं० वि०, श्री वेंकटेश्वर वि०वि०, तिरुपति ।

*रामभजन निगम*—ज० २ फरवरी, '२२ ; शि० बी० ए०, सा०रत्न , सा० मंत्री : जिला साहि०परि० दो वर्ष तक, 'फील्ड पब्लिसिटी आफिसर' उ०प्र० '४६-'४८, प्रधानाचार्य : किरण इंटर कालेज बाँदा '४८ से ; प्रका० महादेवी : गीत और गायिका, शहीद की मजार पर, हा आज तिरंगा रोया, सत्तावन आ रहा है, समाजवाद, क्यों, क्या और कैसे, विध्येर कन्या, मंदाकिनी (यंत्रस्थ) तथा अँग्रेजी मे तीन पुस्तके , अप्र० स्फुट लेखों के दो संग्रह ; प० प्राध्यापक, किरण महाविद्यालय, बाँदा ।

*रामभरोसे गुप्त, 'राकेश'*—ज० १ जनवरी, '२४ ; शि० एम० ए० हिंदी, विक्रम वि०वि०, सा०रत्न सम्मे० प्रयाग ; सा० अध्यक्ष : हिंदी विकास समिति आलमपुर, बालवाडी का संचालन एवं शिक्षा-प्रसार-कार्य ; प्र० '४४ में ; प्रका० क्या बनोगे ? (बालो०), निर्झरिणी (कवि०) ; अप्र० दो पुस्तके और एक संग्रह, वि० बुंदेली लोक साहि० में शोधकार्य-रत ; प० हिंदी प्राध्यापक, राकेश सदन, आलमपुर वाया मोठ, झाँसी ।

*राममनोहर कजपुरिया, 'सम्राट'*—ज० १८८८ , सा० अध्यक्ष : मित्र-मंडल, उपसंपा० : 'संदेश', सत्याग्रह आंदोलनों में तीन बार कारावास ; प्रका० मान का अपमान '३३, नमस्ते '३७, उद्वेलित हृदय '६२, समय की पुकार '६२ ; अप्र० ब्रजेश-बिहार, वंशी-बिहार, व्यग्यवाणी, उपालभ-शतक, कारा के गीत ; प० पुरानी बस्ती, कटनी ।

*राममूर्ति मेहरोत्रा*—ज० २२ दिसंबर, '१० ; शि० एम० ए० हिंदी, आगरा वि०वि०, एम० ए० इतिहास, बी० एड० लखनऊ वि०वि०, पी० ई० एस० उ०प्र० ; प्र० '४० में ; प्रका० लिपि-विकास, भाषाविज्ञान-सार, शब्दो का इतिहास बच्चो की आदतों का विकास, बालविकास, जानवरों की

अनोखी दुनिया, जानवरों की ऐतिहासिक कहानियाँ, शरीर-विज्ञान और स्वास्थ्य-कला, हमारा शरीर, शिक्षा सिद्धांत, बुद्धि-परीक्षा, समझ के खेल, दिमागी खेल, प० प्राचार्य : राजकीय इंटर कालेज, उन्नाव।

*रामरक्षा त्रिपाठी, 'निर्भीक'*—ज० '१३ ; शि० एम० ए०, ए० टी० सी, शास्त्री, सा०रत्न ; सा० मंत्री : श्रीहिंदी शिक्षित समाज अयोध्या, श्रीविद्नु विनायक मधुकरी कला कुटीर, समाज कल्याण समिति अयोध्या, निर्माता सहकारी प्रका० लि० फैजाबाद, सहमंत्री श्रीतुलसीचौरा समिति अयोध्या, उपाध्यक्ष : जनपद साहि० सम्मे० फैजाबाद ; भूत०संपा० : मा० 'सरयूपारीण', मा० 'अध्यापक' एवं 'दैनिक समाचार', वर्त० संपा० : साप्ता० 'मानव जीवन' एवं 'संबल' ; प्रका० संपा० : रामकुंडलियाँ, प्रसंग-पारिजात, तथागत-हृदय, संत-चरित्र '३७, अयोध्या-दिग्दर्शन '२७ ; अप्र० संगम, अजेय उपसर्ग, अपराजिता, साकेत का सांस्कृतिक वृत, रामानंद ; वि० अनेक प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थों का संग्रह किया है ; प० रायगंज, अयोध्या।

*रामरीझन रसूलपुरी*—ज० १९०६, रसूलपुर, मुजफ्फरपुर ; शि० मुजफ्फरपुर ; सा० '२१ के असहयोग आंदोलन में भाग लिया, '३०-'३१ के सत्याग्रह आंदोलन में मुजफ्फरपुर जिला कांग्रेस कमेटी के कार्यालय प्रभारी, तरुणभारत संघ मुजफ्फरपुर के सक्रिय कार्यकर्ता, '४९-'५५ तक सिंहभूमि जिले के आदिवासी क्षेत्रों में हिंदी-प्रचार-कार्य ; प्रधानमंत्री : आर्य नवयुवक दल, आर्यसमाज रजत जयंती मुजफ्फरपुर '४६-'४७, संचा० : राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, घाटशिला '५०, उपाध्यक्ष : निराला परि० पटना '५७, अवर शिक्षा निरीक्षक : राजनगर सिंहभूमि '५१, ग्राम यूनियन बोर्ड के सरपंच ; भूत० संपा० : 'रणभेरी', 'तिरहुत समाचार' (मुजफ्फरपुर) '३७, पाक्षि० 'असहाय बंधु' '४०; वर्त० प्रधानसंपा० साप्ता० 'उत्तर बिहार' पटना, सहसंपा० : साप्ता० 'योगी' पटना, साप्ता० 'राष्ट्रदूत' पटना '४७, साप्ता० 'नवयुवक' के संपा० में अवै० सहयोग ; प्र० '२७ में ; प्रका० जयंती-स्मारक-ग्रंथ (आर्यसमाज का ऐति० विवरण), युगपुरुष और युगधर्म, भारतीय संस्कृति की एक झलक ( 'शीलभद्र' नाम से), जंगल नाचता है; अप्र० जंगल गाता है, धूल के फूल, पाँच कहा० एवं कविता-संग्रह, भैरव हुंकार (संपा० कवि०) ; प० संपा० 'उत्तर बिहार', बुद्धमार्ग, पटना—१।

*रामलाल*—ज० '३७ महसों, सा० भूत-संपा० साप्ता०'किसान संदेश', साप्ता० 'गोरखपुर समाचार' प्रका कवि० : सौरभ, रसवृन्दावन राधारस-तरंगिणी विभावरी सीमांत राधारमण विनोद काशी विलास

(ब्रजभाषा), रसमयी (महा०), रसिकामृतम् (संस्कृतकाव्य) ; निबंध : नीरव-निकुंज, स्वराज्य-देवता, भारत के संत-महात्मा, भारत के मनीषी ; अप्र० विश्वमानवी (निबंध), राजरानी मीरा (नाट०), मदनिका (नाट०), भारतीय संतों के संस्मरण, शिव का साहित्यीकरण, कालिदास (उप०); प० सहसंपा० 'कल्याण', गीताप्रेस, आनंदसदन, गोरखपुर।

*रामलोचन शरण, आचार्य*— ज० १८९०, मुजफ्फरपुर, शि० पटना; सा० संस्था० : पुस्तकभंडार लहेरियासराय '१५, विद्यापति प्रेस '२८, हिमालय प्रेस '४१, भूत०संपा० 'बालक' '२६, 'होनहार', 'रौनियार वैश्य', एवं सा० 'हिमालय' '४६ पटना ; प्रका० व्याकरण-बोध, व्याकरण-चंद्रिका, व्याकरण-नवनीत, व्याकरण चन्द्रोदय, बाल-रचना, रचना-प्रवेशिका, रचना-चंद्रिका, रचना-चन्द्रोदय, रचना-नवनीत, नीतिनिबंध, गद्य-साहित्य, गद्या-मोद, गद्यप्रकाश, साहित्य-सरोज, साहित्य-विनोद, साहित्य-प्रमोद, राष्ट्रीय साहित्य (६ भाग), राष्ट्रीय कविता-संग्रह, काव्य-सरिता, इतिहास-परिचय, भूगोल-परिचय, स्वास्थ्य-परिचय, प्रकृति-परिचय, प्रतिवेश-परिचय, धर्म-शिक्षा, शिशुकर्म-संगीत, मनोहर पोथी, गणित पढ़ाने की विधि, ऐतिहासिक कथामाला आदि शताधिक पुस्तकें ; वि० '३८ में वयस्क-शिक्षा-प्रचार के लिए 'राजेंद्रस्वर्णपदक' प्राप्त, आपकी स्वर्णजयंती और पुस्तक भंडार की रजतजयंती के उपलक्ष में एक वृहत अभिनंदन ग्रंथ भेंट किया गया था, बिहार-राष्ट्रभाषा परि० की ओर से डेढ़ सहस्र मुद्रा का वयोवृद्ध साहित्यिक-सम्मान पुरस्कर प्राप्त ; प० पुस्तकभंडार, लहेरियासराय, ।

*रामवचन द्विवेदी, 'अरविंद'*—ज० १९०५, दुबौली, भोजपुर, बक्सर, शि० साहित्यालंकार देवघर, संस्कृत-विशारद ; ज्ञा० अँग्रेजी एवं संस्कृत ; सा० सद० : काशी ना प्र-सभा, सम्मे० प्रयाग ; बिहार हि०सा०सम्मे, बिहार रिसर्चसोसाइटी, ब्रज साहि० मंडल, दिवंगत पद्य-पाठ-परि० मुजफ्फरपुर, हिंदी साहि० सभा गया एवं अ० भा० लेखकसंघ प्रयाग ; संस्था० : श्रीअनंत हिंदीमंदिर दुबौली, श्रीतुलसी पुस्तकालय दुबौली, हिन्दी साहि० समिति सहसराम, स्वाध्याय संस्थान एवं सुलभ साहि० सदन पटना ; प्रचार मंत्री . बिहार प्रादेशिक अष्टम हि०सा०सम्मे० गया, उसके कवि-सम्मे० के प्रधान मंत्री ; शिक्षा विभाग, बिहार सरकार के विविध कार्यालयों में कार्य '२५-'५२, सामुदायिक विकास विभाग बिहार सरकार के केंद्रीय कार्यालय में कार्य '५२-'५९, जनगणना विभाग, भारत सरकार के पटना स्थित केंद्रीय कार्यालय में कार्य, संपा० त्रैमा० 'अँजोर' पटना ' प्र० '२२ में , प्रका काव्य

वर्णदशा '२४, हिंदी-संदेश '२६, विनय '२७, वीरो की वाणी '२७, भारती '२८, श्रीकृष्ण-संदेश '३० ; गद्य : धर्म-दिवाकर · पहली किरण '२७, धर्म दिवाकर : दूसरी किरण '२८, धर्म दिवाकर : तीसरी किरण '३०, स्वप्न सुन्दरी (नाट० स्वप्नवासवदत्ता) '२८, ऐतिहासिक कथाकुंज '३१ ; सपा० : संक्षिप्त सुन्दरकाड '४२ ; वि० सर्वोत्तम साक्षरता प्रचार-कार्य पर बिहार सरकार द्वारा '४३ मे पदक एवं प्रमाणपत्र प्राप्त तथा अनेक कवि सम्मेलनों मे पुरस्कृत ; 'तुलसी : भोजपुरी जनपद में' विषय पर शोधकार्य-रत ; प (१) श्री अनत हिंदी मंदिर, दुबौली, एकौना, डुमरी, शाहाबाद। (२) सुलभसाहित्य मदन, पटना—१।

*रामवाशिष्ठ*—शि० एम० ए० हिंदी, आगरा वि० वि० ; सा० ना०प्र० सभा तथा प्रगतिशील लेखक संघ आगरा मे '५५ तक कार्य ; प्र० '५४ में ; प्रका० गीतकार विद्यापति, महाकवि घनानद, प्रेमचंद और गोदान, प्रेमचन्द और कर्मभूमि, कबीर-साखी-सार भूमिका एवं टीका, चंद्रावली नाटिका की भूमिका आदि ; वर्त० प्राध्यापक, हिंदी विभाग, एस० एम० कालेज, चँदौसी ; प० ४, महीलाल बिल्डिंग, फव्वारा, चँदौसी।

*रामविलास उपाध्याय*—ज० रत्तीछपरा, बलिया ; शि० साहित्य-भूषण ; सा० संस्था एवं अवै० मंत्री · मुर्शिदाबाद जिला राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, संचा० : जिला राष्ट्रभाषा हिंदी विद्यालय बहरामपुर '४२, उपाध्यक्ष : बग प्रादेशिक हि०सा०सम्मे० कलकत्ता, प्रका० राष्ट्रभाषा का प्रारंभिक व्याकरण (बँगला) ; वर्त० हिंदी प्राध्यापक कृष्णनाथ कालेजियट स्कूल तथा बहादुर्म इंस्टीट्यूशन, प० हिंदी भवन, बहरमपुर, प० बंगाल।

*रामविलास शर्मा, डा०*—ज० '१२ ; शि० एम० ए० अँग्रेजी, पी-एच० डी० लखनऊ वि० वि० ; सा० भूत मंत्री प्रगतिशील लेखकसंघ लखनऊ, भूत० सपा० 'हंस' (कविताविभाग) एवं 'समालोचक' ; भूत० प्राध्यापक अँगरेजी विभाग लखनऊ वि० वि०, वर्त० अध्यक्ष अँगरेजी विभाग, बलवत राजपूत कालेज आगरा ; प्र० '३८ मे ; प्रका० चार दिन (उप०) '३८, भारतेंदु-युग '४३, प्रेमचंद, सन सत्तावन की राज्यक्रांति '५७, भाषा और समाज '६१, आस्था और सौंदर्य (लेख) आदि, अप्र० निराला जी की जीवनी एवं आलो० लेखों के चार संग्रह ; प० ३०, नई राजामडी, आगरा।

*रामविशाल शर्मा, 'विशाल'*—ज० १८ जनवरी, '१३, बिलहरी, कटनी, शि० सा०रत्न ; सा० उपसभा० एवं मंत्री : परमहंस विरक्त आश्रम गया उपाध्यक्ष · अ०भा० आचार्य ब्राह्मण सभा दिल्ली सरकार से सम्मानित

हस्त कौशल विभाग के विशेषज्ञ ; प्रका० स्फुट लेख एवं गीत ; अप्र० श्रीसद्गुरु सतसई, अंतरंग, दीपक, विश्व को चाहिए, तुलसी रत्न, बाढ़ बनाम मानवता की पुकार आदि, प० बिलहरी, कटनी।

*रामश्याम सिंह*—ज० १९ जनवरी, '१९, कर्णछपरा, बलिया ; शि० एम० ए०, बी० टी०, सा०रत्न ; प्रका० जीवन यान (कवि०) '६१, अप्र० दो कहा० संग्रह ; वर्त० हिंदी प्राध्यापक, बंगवासी कालेज, कलकत्ता ९ ; प० १०-ए, मछुआबाजार स्ट्रीट, कमरा नं० ६८, कलकत्ता—७।

*रामशंकर द्विवेदी*—ज० '९०३, वासलीगंज, मिरजापुर ; शि० साहित्यभूषण, संस्कृत साहित्यशास्त्री जयपुर, काव्यतीर्थ कलकत्ता ; सा० संस्था० : गीतामंदिर एवं पुस्तकालय, ऐंग्लो वैदिक हाईस्कूल जोबनेर (जयपुर) मे भूत० अध्यापक '२५, हिंदी संस्कृताध्यापक बी० एल० जे० इंटर कालेज मिरजापुर '२६ मे ; प्रका० विश्व-विरुदावली, जीवन की भूल (उप०), आदर्श वीरता (नाट०), कंसवध (खंड०), हिंदी साहित्य के आचार्य (आलो०) अमर बापू (कवि०), सती कर्मदेवी की कहानी, बापू की अमर कहानी, नग गीत, गीता-गीतावली (खड़ीबोली में पद्यानुवाद) ; वि० ब्रजभाषा में भी स्फुट गीत लिखे हैं ; प० साहित्य निकेतन, वासलीगंज, मिरजापुर।

*रामशंकर भट्टाचार्य डा०*—ज० १८ सितंबर, '२६; शि० शास्त्री नव्य-व्याकरण '५१, आचार्य प्राचीन व्याकरण '५४ काशी, एम० ए० संस्कृत '५७, पी-एच० डी० '६२ आगरा वि०वि० ; सा० भूत० अध्यक्ष : अशोक स्मारक समिति लखनऊ, संस्था० : वाराणसेय संस्कृत संसद, भारतीय महाविद्यालय काशी वि०वि० में 'ए जाग्रिफिकल डिक्शनरी बेस्ड आन दि पुरानाज' पर कार्य, काशी राजट्रस्ट मे 'पुराण विषयसूची' पर कार्य, केंद्रीय हिंदी निदेशालय के अन्तर्गत 'एक्सपर्ट कमेटी' के सद० रूप में पारिभाषिक शब्द-निर्माण-कार्य ; भूत० संपा० पाक्षि० 'सिद्धांत' वाराणसी लगभग १५ वर्ष ; प्र० '४५ मे ; प्रका० स्फुट ; अप्र० क्षीरतरंगिणी (पाणिनीय धातुपाठ की प्राचीनतम उपलब्ध टीका के सहसंपा०), गरुड पुराण (संपा०), योगभाष्य-तत्ववैशारदी (संस्कृत) एवं व्याकरण, दर्शन, वेद, पुराण, संस्कृत, भाषा और साहित्य-संबंधी स्फुट लेखों के सात-आठ संग्रह ; वि० 'पुराणगत वैदिक सामग्री का समीक्षात्मक अध्ययन' विषय पर पी-एच डी० की उपाधि प्राप्त ; प० (१) भट्टपाड़ा, बेलिया तोड, बाकुंडा, प बंगाल। (२) ६/१५१ ए०, शिवाला, वाराणसी।

*विष्णुदत्त अग्निहोत्री*—शि० एम० ए० हिंदी, सा०रत्न ; सा० विहार भूकंप में सेवा-कार्य '३४-'३५ ; प्र० '२६ में ; प्रका० परित्यक्ता (कहा०), अमर सुभाष (कवि०), दृष्टिपात (निबंध), सोने का साँप (कहा०), एक दीप जल रहा (कवि०) '६२ ; वि० 'अमर सुभाष' पर '५१ में म० प्र० हिं०सा० सम्मे० से एवं अन्य स्फुट पुरस्कार प्राप्त , प० प्रधानाध्यापक, ए० मी० सी० आंग्ल माध्यमिकशाला, कटनी सी० एफ० ।

*विष्णुदत्त शुक्ल*—ज० १८८६ ; शि० 'स्कूल लीविंग सर्टिफिकेट' एवं विशारद ; जा० अँग्रेजी, संस्कृत, बँगला, गुजराती एवं मराठी ; सा० भूतसंपा० साप्ता० 'युगांतर' गोरखपुर, दै० 'विक्रम' कानपुर, साप्ता० 'प्रताप' कानपुर, मा० 'अग्रवाल' कलकत्ता एवं साप्ता० 'सहयोगी' कानपुर ; वर्त० संपा० मा० 'स्वस्थ जीवन' कलकत्ता एवं मा० 'आयुर्वेद विकास' कलकत्ता ; प्रका० पत्रकार-कला, संविधान, जापान की बातें, लेखनशास्त्र, समाचारपत्र, प्रूफरीडिंग, भेंट और बातचीत, सभा-संचालन, प्रसिद्ध बालक, राष्ट्र की विभूतियाँ, पौराणिक कथाएँ, सुलोचना सती, संस्कृत सौलोचनीयम् (संस्कृत) तथा गंगा (संस्कृत) ; अनु० नारी-विज्ञान, कामशास्त्र की शिक्षा, जलचिकित्सा, आध्यात्मिक शिक्षावली (भाग २), कुंडलिनी योग, औरत का दिल, द्रव्यप्रदीप, चित्तौड़-पतन : संपा० काकोरी के शहीद, गद्यकुसुमांजलि आदि ; वि० 'संस्कृत सौलोचनीयम्' पर उ०प्र० सरकार से पुरस्कार प्राप्त ; वर्मा, चीन तथा जापान की यात्रा की है ; प० ८/१, एस्प्लेनेड ईस्ट, कलकत्ता—१ ।

*विष्णुदेव शर्मा स्नातक*, डा०—ज० जून '३१ ; शि० स्नातक गुरुकुल वृन्दावन, एम० ए० आगरा वि०वि०, पी-एच० डी० संस्कृत, सागर वि०वि० ; सा० '६१ से प्राध्यापक, संस्कृत विभाग, वनस्थली विद्यापीठ, जयपुर ; प्र० '५२ में , प्रका० ऋग्वेद काल में मानव-आचार, आचार्य विश्वेश्वर ; प० संस्कृत प्राध्यापक, वनस्थली विद्यापीठ, जयपुर ।

*विष्णुनारायण मेहरोत्रा*—ज० ३० जुलाई, '१८ लखनऊ ; शि० बी० ए० (स्वर्णपदकप्राप्त,) एम० ए० (सर्वप्रथम, स्वर्णपदक प्राप्त) लखनऊ वि०वि०, एल० टी० , प्रका० स्फुट कवि० तथा कहानियाँ ; वि० स्फुट पुरस्कार प्राप्त ; प० हिंदीविभागाध्यक्ष, जुबिली इंटर कालेज, लखनऊ ।

*विष्णु प्रभाकर*—ज० २१ जून, '१२ ; शि० बी० ए०, हिंदी प्रभाकर ; सा० सद० 'दी इंडियन पी० ई० एन०', 'इंडियन कौंसिल आफ वर्ल्ड अफेयर्स', भूत० 'प्रोड्यूसर ड्रामा' आकाशवाणी दिल्ली, भूत०संपा० 'मानव

धर्म' ('मातृभूमि अंक'), 'ज्ञानोदय' (शांति अंक), 'जीवन साहित्य', एवं 'बालभारती'; प्रका० निशिकान, तट के बंधन, स्वप्नमयी, नवप्रभात, डाक्टर, होरी, धरती अब भी घूम रही है, संघर्ष के बाद, सफर के साथी, प्रकाश और परछाइँ, बारह एकांकी, दस बजे रात आदि; वि० अंतर्राष्ट्रीय कहा० प्रतियोगिता में प्रथम एवं चतुर्थ पुरस्कार प्राप्त, भारत सरकार द्वारा प्रौढ़ शिक्षा के लिए तीन पुरस्कार एवं उ० प्र० सरकार से भी पुरस्कार प्राप्त; प० ८१८, कुंडेवालान, अजमेरी गेट, दिल्ली—६।

*विष्णुप्रसाद व्यास*—ज० '२६; शि० एम० ए० हिंदी '४८ काशी वि०वि०, सा० म०भा० हिंदी साहि० सभा ग्वालियर के पदाधिकारी तथा कार्यकारिणी के भूत० सद०; संस्था० सद० . लोकायन, भिंड '६२; मंत्री भिंड जिला टैगोर शताब्दी समारोह समिति, संरक्षक: टैगोर कला मंडल, भूत० संस्था०-संपा० 'चपल' '४०, भूत० सहसंपा० साप्ता० 'जीवन', 'प्रजापुकार' एवं 'मंगलप्रभात' ग्वालियर, दै० 'सन्मार्ग' काशी, दै० 'नवप्रभात' एवं 'नया हिंद' ग्वालियर, अर्धसाप्ता० 'जयाजीप्रताप'; 'मध्यभारत संदेश' एवं 'मध्यप्रदेश-संदेश'; प्रका० नया भारत, स्वास्थ्य और समाज-सेवा, आत्म-निर्माण, संगम पर मिलती धाराएँ (कवि०,संपा०) '६२; वि० 'आत्म-निर्माण' पर म० भा० शासन से पुरस्कार प्राप्त; वर्त० सूचना० तथा प्रकाशन संचालनालय म० प्रा० शासन में जिला प्रका० अधिकारी, भिंड, प० द्वारा, श्री ठाकुरप्रसाद व्यास, नयाबाजार, लश्कर।

*विष्णुराम सनावद्या, 'सुमनाकर'*—ज० '१३; शि० साहित्यमनीषी, विद्याविनोद, हिंदी रत्न; सा० सद०: परामर्शदात्री समिति नीमाड़ लोक साहि० परि०, खरगौन एवं मंडल पंचायत खरगौन; उपसरपंच: ग्राम पंचायत ऊन, सरपंच केंद्रपंचायत खरगौन; प्र० ३४ में; प्रका० सदुपदेश-सुधा, सगुर-परिचय, विनम्र भारती, महारानी खुशीबाई, गुरुदेव गौरीशंकर, गायत्री-मंत्र, बाबूराव जी परसाई, श्री भावागिरि पूजन; वि० एक रजतपदक प्राप्त; प० संतोषकुटीर, ऊन, पश्चिम नीमाड़ (म० प्र०)।

*विष्णुशरण, 'इंदु', डा०*—ज० ९ जुलाई, '२३; शि० प्रभाकर, सा०-रत्न०, एम० ए० हिंदी '५१, पी-एच० डी० '६० आगरा वि०वि०; सा० मंत्री: मेरठ जनपद हि०सा०सम्मे०, उपमंत्री हिंदी साहि० समिति मेरठ, स्वागत-मंत्री . अ०भा० साहि०सम्मे० राष्ट्रभाषा परि० मेरठ अधिवेशन '४८,'५१ से मेरठ कालेज में हिंदी प्राध्यापक; प्र० '४५ में; प्रका० भावना (कवि०) '४५, हिंदी साहित्य: एक दृष्टि में ४६; अप्र० विजयिनी (कवि०), हिंदी में

भक्ति और रीति की संधिकालीन प्रवृत्तियों का विवेचनात्मक अनुशीलन (शोधग्रंथ) एवं आलो० लेखों के दो संग्रह; प० २६३, सरायलालदास, मेरठ।

*बिहारीलाल मिश्र*—ज० १२ जनवरी, '२५ ; शि० एम०ए० '४८ काशी वि०वि० ; प्र० '४८ में , प्रका० रश्मिबंधप्रकाश (आलो०), अशोक के फूल (आलो०), भारतवर्ष (भूगोल), आचार्य जानकी वल्लभशास्त्री : व्यक्तित्व और कृतित्व (यंत्रस्थ) , अप्र० अभियानी (कवि०), अमिय हलाहल (कहा०), भौतिक भूगोल, क्रियात्मक भूगोल, मानचित्र प्रक्षेप एवं शताधिक रचनाओं के संग्रह ; वि० 'निराला' एवं 'शास्त्री' के गीतों को शास्त्रीय स्वरों में बाँधने में संलग्न, कुछ स्वरलिपियाँ प्रकाशित भी की हैं; प० प्राध्यापक, भूगोल विभाग, गया कालेज, गया।

*बिहारीलाल शास्त्री*—ज० १८८० ; शि० शास्त्री, विशारद, काव्य-तीर्थ ; सा० हिंदी-प्रचार एवं आर्यसमाज का कार्य, म्यु० इण्टर कालेज के भूत० अध्यापक ; प्र० '१७ में ; प्रका० भरत-चरित्र, सुमन संग्रह, वेद-वाणी, वेदांत-दर्पण, चाणक्य-नीति (टीका),गीता (अनु० एवं आलो० ),चुने हुए फूल, अप्र० दो-तीन पुस्तकें; प० सुभाषनगर, बरेली।

*बी० गोविंद शिनोई, डा०*—शि० एम० ए०, एल एल० बी०, पी-एच० डी० ; प्रका० मिस्टिक साहब का कुरता तथा स्फुट ४५ कहानियाँ एवं २० निबंध ; अप्र० हिंदी और मलयालम कथा साहित्य की प्रवृत्तियाँ तुलनात्मक अध्ययन (शोधग्रन्थ), हिंदी और मलयालम कहानीसाहित्य तुलनात्मक अध्ययन, किसके लिए (अनु० उप०) एवं दो कहानी और एक लेख-संग्रह; प० प्राध्यापक हिं०वि०, यूनिवर्सिटी कालेज, त्रिवेंद्रम।

*बी० तारानाथ*—ज० १ जनवरी '२७ हल्लीखेड, बीदर, मैसूर ; शि० सा०रत्न० सम्मे० प्रयाग, एम० ए० हिंदी, उस्मानिया वि०वि० हैदराबाद, विद्वान हैदराबाद ; सा० हिंदी वर्गों का अवै० संचालन तथा अध्यापन ; प्र० '४७ में ; प्रका० स्फुट ; वि० मातृभाषा कन्नड़ है जिससे अनेक अनु० किये हैं; प० ५।४।१५५, मुरलीधरबाग, देवीमंदिर, हैदराबाद।

*बीरदेव, 'बीर'*—ज० १४ जून १९०३ ; शि० बी० ए० '२३ ; सा० '२३ से '२७ तक पत्रकारिता, '२७ से '४९ तक शिक्षा-क्षेत्र (अमृतसर) में कार्य, 'स्टेट आर्गनाइजिंग कमिश्नर भारतस्काउट्स तथा गाइड्स' पंजाब '४९; प्र० '३० में ; प्रका० नाट० भूख '४४, न्याय, संघर्ष, दृश्य-सरिता (एका०), कसक, गीत और नाद ; प० २९ डी, सेक्टर १८ सी, चंडीगढ़।

*वीरबाला, 'वीरा'*—ज॰ अक्टूबर, '३२ प्रयाग; शि॰ स्नातिका गुरुकुल, बी॰ ए॰; प्रका॰ मौत का फूल (उप॰); अप्र॰ दो कविता-संग्रह; प॰ २३४५, धर्मपुरा, दिल्ली ६।

*वीराचार्य शास्त्री, 'महावीर कौशिक'*—ज॰ '२५ कौल, करनाल; शि॰ स्नातक, विद्याभास्कर हरिद्वार, शास्त्री, प्रभाकर पंजाब, सा॰रत्न सम्मे॰ प्रयाग, साहित्याचार्य वाराणसी; ज्ञा॰ संस्कृत, अँगरेजी एवं गुजराती; प्रका॰ उपासना-रहस्य, क्यों ?(सहलेखक); अप्र॰ कवि॰ एवं कहानियों के दो संग्रह; प॰ द्वारा मुरारीलाल त्यागी, ३९/८, शक्तिनगर, दिल्ली ६।

*वीरेंद्रकुमार गुप्त*—ज॰ २१ अगस्त, '२८, सहारनपुर; शि॰ एम॰ ए॰, प्रभाकर, सा॰रत्न; सा॰ अध्यापक हा॰से॰स्कूल '४९ से, भूत॰ प्रूफसंशोधक: 'अर्गनाइजर' एवं 'टाइम्स आफ इण्डिया' दिल्ली, भूत॰ सहसंपा॰ 'भारतवर्ष' दिल्ली; प्र॰ '४० में; प्रका॰ सुभद्रा-परिणय (नाट॰) '५२, द्वाख्या (प्रौढशिक्षा) '५४, प्रौढशिक्षा के लिए पचास से अधिक बुकलेट, प्रसिद्ध व्यक्तियों के प्रेम-पत्र, हड्डियों का दान, समय और हम; अप्र॰ प्राण-द्वन्द (पद्यबद्ध-उप॰), एक भँवर : एक दीप (उप॰) एवं दो-तीन संग्रह; वि॰ अँगरेजी से अनेक अनु॰ किये हैं; प॰ १०६ ई, कमलानगर, दिल्ली।

*वीरेंद्रकुमार जैन*—शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी; प॰ '४० में; प्रका॰ कहा॰: आत्म-परिणय, शेषदान, प्रकाश की खोज मे (निबंध), मुक्तिदूत (उप॰), अनागता की आँखे (कवि॰); प॰ प्रधानसंपा॰, मा॰ 'भारती', भारतीय विद्याभवन, चौपाटी रोड, बंबई ७।

*वीरेंद्रकुमार पांडेय*—ज॰ २ जनवरी, '२७; शि॰ लखनऊ; सा॰ तीन विदेशी उपन्यासों तथा दो डाकूमेंट्री व एक फीचर फिल्म के सिनेरियों, कमेंट्री तथा संवादो का हिंदी मे अनु॰, रेडियो नौरोबी से प्रचारित 'भारत से पत्र' नामक साप्ता॰ कार्यक्रम के लेखक, भूत॰ संपा॰ साप्ता॰ 'हमारी बात', 'जनमत' एवं 'उत्थान' लखनऊ, शिक्षा मंत्रालय भारतसरकार द्वारा प्रका॰ 'ज्ञानसरोवर' तथा अ॰ भा॰ कांग्रेस कमेटी के मुखपत्र 'आर्थिक समीक्षा' के संपादकीय विभाग में लगभग पाँच वर्ष कार्य; प्र॰ '४० मे; प्रका॰ संत रविदास और उनका काव्य (समीक्षा), सिंधु की बेटी (उप॰), पाँच उप॰, दो कहा॰-संग्रह, दो राजनीतिक समीक्षाएँ तथा एक दर्जन से अधिक बालो॰ पुस्तकें, तीन विदेशी उपन्याओं का हिंदी में अनु॰; वर्त॰ संपा॰ (हिंदी) प्रकाशन विभाग, यूनाइटेड स्टेट्स इनफार्मेशन सर्विस, नई दिल्ली; प॰ डी॰ २२, जंगपुरा एक्सटेंशन, नई दिल्ली—१४।

*वीरेंद्रकुमार*—ज० भोजापुर, बलिया ; शि० बी० ए०, सा०रत्न सम्मे० प्रयाग, साहित्यभूषण देवघर, सा० भूत०प्रचारक : पश्चिमबंग राष्ट्र भाषा प्रचार समिति बरहमपुर शाखा, भूत० प्रधान संपा० 'पराग' मुजफ्फरपुर ; प्रका० हिंदी सफलता (छात्रो०), संस्कृत संग्रह की सुलभ दीपिका आदि : प० प्राध्यापक, हाईस्कूल, परमागढ़, सारन ।

*वीरेंद्रपाल वरणा, 'बनवारी भइया'*—ज० १५ मार्च, '२०, जीवनाबाद, एटा ; शि० प्रभाकर पंजाब, सा०रत्न सम्मे० प्रयाग, सिद्धांत-शास्त्री, इंटर, अजमेर ; सा० भूत०सद० : अ० भा० शिक्षासंघ कौंसिल '५६ '५७, भूत० मंत्री : आर्यसमाज उदयपुर छह बार, उदयपुर डिवीजन शिक्षक संघ छह वर्ष तक, वर्त० मंत्री : उदयपुर शिक्षक संघ, भूत० संयुक्तमंत्री राज० शिक्षक संघ '६०-'६१, भूत० अवै० अध्यापक : साहि० विद्यालय उदयपुर, '३० के स्वराज्य आंदोलन में तीन बार कारावास ; भूत० संपा० मा० 'सुधाकर' लाहौर एवं साप्ता० 'वीरभूमि' उदयपुर ; प्रका० जमुना के किनारे, गोशाला, निबंध और पत्र, रचना-प्रबोध, राजपूताने की मुद्रा (बालो०), अप्र० हिंदी साहित्य में बावनियाँ (संपा०), ग्राम्य गरिमा (कवि०), प० प्राध्यापक, राजकीय धानमंडी स्कूल, उदयपुर ।

*वीरेंद्रप्रसाद जैन*—ज० १९ जुलाई, '३१ ; शि० बी० ए० प्रयाग वि० वि०, सा०रत्न, साहित्यालंकार; सा० संचा० महावीर मुद्रणालय, सहसंपा० 'अहिंसावाणी' ; प्रका० भगवान महावीर वर्द्धमान (प्रबंध०); अप्र० चार संग्रह, प० जैनभवन, अलीगंज, एटा ।

*वीरेंद्रप्रसाद मिश्र*—ज० ७ जनवरी '२८ ; शि० बी० ए०, प्र० '४६ में ; प्रका० गौतम, लेखनी बेला ; वि० 'गौतम' म० भा० कला परि० द्वारा पुरस्कृत ; प० असिस्टेंट प्रोड्यूसर हिंदी वार्त्ता, आकाशवाणी, नई दिल्ली ।

*वीरेंद्र भटनागर*—ज० ५ जुलाई, '३५, मुरार, ग्वालियर ; शि० एम० एस-सी० (प्रथम) '५६ आगरा वि० वि०; प्र० '५४ में ; प्रका० विज्ञान के बढ़ते चरण '६२, सामान्य विज्ञान '६२ ; वि० 'कर्णातीत तरंगों का विद्युत विसर्जन पर प्रभाव' विषय पर शोधकार्य ; वर्त० प्राध्यापक भौतिक विज्ञान, मौलाना आजाद कालेज आफ टेक्नालोजी, भोपाल ; प० ९५, मालवीय नगर, भोपाल ।

*वीरेंद्र शर्मा*—ज० १ नवंबर, '२८ ; शि० एम० ए० समाज शास्त्र एवं ग एल टी सा भूत संपा मासिक भव्य

भारत' '५५-'५८; प्र० '५३ मे ; प्रका० सिगार के फूल (कवि०) '६० ; प० द्वारा गाँधी स्मारक निधि, माम् भाजा, अलीगढ़ ।

*वीरेंद्रसिंह*, डा०—ज० ११ नवंबर '३५ , शि० एम० ए० हिंदी० '५६, डी० फिल० प्रयाग वि०वि० ; प्रका० हिंदी काव्य में प्रतीकवाद (शोधग्रंथ) , अप्र० हिंदी काव्य में वैज्ञानिक चिंतन; प० ७ सप्रू रोड, इलाहाबाद ।

*वीरेश्वरसिंह*—ज० १५ अक्टूबर, १९०९ ; शि० एम० ए०, एल-एल० बी० ; सा० मंत्री हिंदी साहि० परि० बाँदा, अध्यक्ष जिला पत्रकार परि० बाँदा ; प्र० '३० मे ; प्रका० बिजली (नाट०), उँगली का घाव (कहा०), पिउ कहाँ (उप०), माँ (खंड०), चाँदनी (एका०) '६१ ; अप्र० दो संग्रह ; प० ऐडवोकेट, सिविल लाइंस, बाँदा ।

*वृंदावनलाल वर्मा*, डा०—ज० ९ जनवरी, १८८९ मऊरानीपुर, झाँसी ; शि० बी० ए०, एल-एल०बी०, डी० लिट० (सम्मानार्थ) आगरा वि०वि० , सा० सद० : सिनेट आगरा वि० वि० ; प्र० १९०८ में ; प्रका० गढ़कुंडार, झाँसी की रानी लक्ष्मीबाई, मृगनयनी, माधव जी सिंधिया, कचनार, अचल मेरा कोई, विराटा की पद्मिनी, मुसाहिब जू, कुंडलीचक्र, प्रेम की भेंट, प्रत्यागत, टूटे काँटे आदि उपन्यास ; राखी की लाज, झाँसी की रानी, काश्मीर का काँटा, फूलों की झोली, गाँस की फाँस, लो भाई पंचो लो, पीले हाथ, मंगल मोहन, कब तक, नीलकंठ, सगुन, पायल, जहाँदारशाह, हंस-मयूर आदि नाटक ; हरसिंगार, दबे पाँव, कलाकार का दंड आदि कहानी-संग्रह सब साठ से अधिक ग्रंथ ; वि० भारत सरकार, उ०प्र० सरकार एवं म०प्र० राज्य के साहि० पुरस्कार तथा हरजीमल डालमिया, साहित्यकार संसद, हिंदुस्तानी एकेडमी एवं काशी ना०प्र०स० के सर्वोत्तम पुरस्कार प्राप्त, आपकी अनेक रचनाओं के अनु० देशी-विदेशी भाषाओं में हुए हैं ; झाँसी की रानी, १८५७ के अमर वीर, मृगनयनी, टूटे काँटे तथा भुवन विक्रम का अनु० रूसी भाषा मे हुआ है ; प० मानिक चौक, झाँसी ।

*वृंदावन विहारी*—ज० १९०९, हब्बूपर, शाहाबाद ; शि० इंटर पटना वि० वि० ; प्रका० उप० . आकांक्षा एवं लालचंद ; कहा० . मधुवन ; अन्य : श्रीकामता सखी : एक अध्ययन ; अप्र० नया कदम (उप०), फूलों का गजरा (कहा०), अकेले (भोजपुरी कहा०), नीलमरानी (एकां०) एवं चार अन्य पुस्तकें : प० अध्यक्ष, जड़ी बूटी अनुसंधानशाला, न्यू एरिया, बक्सर ।

*वृद्धिचंद्र शर्मा*—ज० २२ फरवरी, १९०६ , शि० व्याकरणाचार्य, म[illegible] साहित्यशास्त्री पंजाब वि वि हिंदी विशारद सा मूत

सद० : कार्यसमिति सनातनधर्म हिंदी विद्यापीठ, सद० : महासमिति अ०भा० संस्कृत साहि० सम्मे०, मंत्री : राज० संस्कृति-साहित्य सम्मे०, पुरातत्व मंदिर राज० के अन्वेषण-मुद्रण-सहयोगी, भूत० प्राध्यापक : महाराज संस्कृत कालेज जयपुर, भूत० प्रका०-संपा० 'संस्कृत रत्नाकर' (दसवर्ष) भूत० संपा० संस्कृत मा० 'भारती' जयपुर (तीनवर्ष), प्रका० सपिण्ड्य विवाह अशास्त्रीय है '३३ ; अप्र० दो लेख-संग्रह ; वि० अनेक अभिनंदन-ग्रंथों में रचनाएँ संगृहीत ; प० अवकाशप्राप्त संस्कृत प्रोफेसर, खूँटेटों का रास्ता, जयपुर।

*वेंकटेशचंद्र पांडेय, 'कविकोल्हू'*—ज० २५ जुलाई, '१६, बरेली ; शि० एम० ए० हिंदी तथा इतिहास, आगरा वि०वि०, एल० टी० ; सा० सद : कविमंडल, सुहृद गोष्ठी, हिंदी-प्रचार-सभा अलीगढ़ ; संस्था० : हिंदी साहि० परि० पीलीभीत, भूत० हिंदी प्राध्यापक : अलीगढ़, फतेहपुर, झाँसी, बरेली, प्रयाग, पीलीभीत आदि राजकीय इंटरकालेजों में ; प्रका० हास्य-कवि० : चप्पल, मेरा टामी, रेल का डिब्बा ; अप्र० दो पुस्तकें ; प० साहित्यिक सहायक, कार्यालय पाठ्य पुस्तक अधिकारी उ०प्र०, ६ माल एवेन्यू, लखनऊ।

*वेणीप्रसाद शर्मा, 'दिनेश'*—ज० '१२ ; शि० वैद्य विशारद, कथावाचस्पति, संकीर्तनरत्न, पुराणभूषण, धर्मालंकार ; प्रका० सत्यनारायण कथा, श्रीपावागिरिभजनावली, भजन-पुष्पांजलि, आदर्श भजनावली, श्रीमहालक्ष्मी-भजनावली, श्रीअंबा - भजनावली, श्रीपावागिरि - सुमन - संचय आदि, प० शांतिकुटीर, ऊन, पश्चिमी नीमाड।

*वेणीराम त्रिपाठी, 'श्रीमाली'*—ज० १९०९, वाराणसी; सा०संपा०मा० 'गीताधर्म' वाराणसी '६० से ; प्र० '३० में ; प्रका० नाट० : रामलीला, गणेशजन्म, पंजाब मेज, जेब घड़ी, त्रिवेणी-सौभाग्य, सावित्री-सत्यवान, भक्त चन्द्रहास, महाभारत, वीर अभिमन्यु, श्रवणकुमार, भक्त सूरदास, दानवीर कर्ण, श्रीमतीमंजरी, देशरत्न सुभाष, दोहरी भूल, रामावतार, कृष्ण-सुदामा, भक्त ध्रुव, भक्त प्रह्लाद, सुलताना डाकू ; उपाख्यान : वीर परशुराम, महारानी सीता, सती सावित्री, देवी द्रौपदी, देवी पार्वती ; उप० : भूल पर भूल, सफेद फूल, अप्र० दो पुस्तकें, वि० कई नाटक अभिनीत; प० दंडपाणि गली, काल भैरव, वाराणसी।

*वेदकुमारी, श्रीमती*—ज० १९ जनवरी, '२४ ; शि० प्रयाग ; प्रका० मधुरगीता (पद्यानुवाद) '५० ; प० द्वारा श्रीराममोहन चँदौसी।

*वेदनंदन*—ज० दिसंबर, '२४ ; शि० बी० काम० आरा ; सा० उपाध्यक्ष : निराला परि० पटना ; प्रका० स्फुट : अब जीवन का सौदा

(नाटक) एवं दो कविता-कहानी-संग्रह ; त्रि० 'नवांजलि' कविता-संग्रह के एक कवि ; प० सहायक, नदी घाटी योजना (कोशी शाखा) बिहार, नया सचिवालय, पटना—१ ।

*वेदप्रकाश शर्मा*—ज० १० जून, '२० ; शि० मैट्रिक ; प्र० '६१ मे , प्रका० उप० : हीर, बिना दिल का इंसान; यंत्रस्थ : सच की गोली, उजाले की वसीयत ; अप्र० तीन कहानी-कविता-संग्रह ; वि० पंजाबी मे भी लिखते हैं ; वर्त० सुपरिटेंडेंट, सी० पी० डाइरेक्टरेट, नैवल हेडक्वार्टर्स, नई दिल्ली ; प० ५५, लेकस्क्वायर, नई दिल्ली ।

*वेदप्रकाश शास्त्री*, डा०—ज० '३४ ; शि० बी० ए० आनर्स, शास्त्री, प्रभाकर, पंजाब वि०वि , एम० ए० उस्मानिया वि० वि०, डी० एस-सी० (ए०) झाँसी आयुर्वेद वि०वि०, सा०रत्न, आयुर्वेदरत्न सम्मे० प्रयाग ; सा० भूत० सह संपा० मा० 'कर्तव्य' एव साप्ता० 'संगम' (हैदराबाद), संवाददाता 'नवभारत टाइम्स' ; प्र० '४८ मे ; प्रका० बाल पद्य-पराग '६१ ; अप्र० भारतीय चिकित्सा में पारद का महत्व (शोधनिबंध), बाल पद्य-व्याकरण, हिंदी साहित्य मे रहस्य भावना, पंचतत्र (हिंदी अन०) ; वि० 'श्रीमद्भागवत का सूर पर प्रभाव' विषय पर पी-एच० डी० उपाधि के लिए शोधकार्य-रत ; प० २१।१।१९८, गाँधीबाजार, हाईकोर्ट के सामने, हैदराबाद ।

*वेदवती शर्मा*—ज० '२७ ; शि० सासनी (हाथरस), व्याकरणोपाध्याय लाहौर ; सा० भूत० प्रधानाध्यापिका घनश्यामदास वैदिक कन्या महाविद्यालय देवरिया ; प्रका० स्फुट ; अप्र० अनेक संस्कृत ग्रंथों के हिंदी अनु० ; प० द्वारा, भारतीय प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, २४।३१२, रामगंज, अजमेर ।

*वैकुंठनाथ मेहरोत्रा*—ज० २५ नवंबर, '२१ ; शि० एम० ए इतिहास, एल-एल० बी०, एल० एस० जी० (डिप०), प्रयाग वि० वि० ; प्र० '३६ मे . प्रका० कहा० . मौन निमत्रण, धरती और धुआँ, ऊँचे : और ऊँचे ; अप्र० दो पुस्तके ; वर्त० स्वतंत्र पत्रकार ; प० २० ए० घोष बिल्डिंग्स, जवाहरलाल नेहरू रोड, इलाहाबाद ।

*वैद्यनाथ शर्मा*—ज० २० सितबर, '३२, पटसारा, मुजफ्फरपुर ; शि० बी० ए० '५७ पटना वि० वि० , जा० अँगरेजी, मैथिली, संस्कृत, फ्रेंच. बँगला तथा उर्दू ; प्र० '४८ में ; प्रका० ज्यामितीय बनावट '५०, प्रारंभिक ज्यामिति '६१ आदि ; अप्र भक्त प्रह्लाद (नाट०), भारतीय अर्वाचीन नररत्न एव कविता, कहानी, रेखाचित्र आदि के चार संग्रह ; वर्त० हाई स्कूल में अध्यापक प० पटसारा, वाया पीअर मुजफ्फरपुर ।

*वैद्यनाथ शास्त्री, आचार्य*—ज० १२ दिसंबर, '१५ ; शि० वाराणसी तथा पंजाब ; सा० वाराणसी, लाहौर, पोरबंदर, नासिक, बड़ौदा आदि स्थानों में प्राचार्य एवं अनुसंधानकर्ता के रूप में कार्य किया , प्र० '४३ मे ; प्रका० आर्य सिद्धात सागर '४३, कर्ममीमामा '५४, वैदिक ज्योति '५५, शिक्षण-तरंगिणी '५६, वैदिक इतिहास-विमर्श '६१, दयानंद-सिद्धातप्रकाश '६२ ; अप्र० स्फुट लेखों के दो संग्रह एव दो अन्य पुस्तके ; वि० 'वैदिक ज्योति' पर '५६ में सार्वदेशिक सभा दिल्ली से सर्वप्रथम 'दयानंद-पुरस्कार' प्राप्त ; संस्कृत और अँगरेजी मे भी अनेक लेख लिखे हैं, सभी धर्मो के तुलनात्मक अध्ययन मे संलग्न ; प० पंचवटी, नासिक ।

*व्यौहार राजेंद्रसिंह*—ज० १२ सितंबर, १९०० ; शि० बी० ए० जबलपुर ; सा० अध्यक्ष : म० प्र० साहि०सम्मे० एव अ० भा० साहि-परि०, सभा० : भा० संस्कृत संघ एव साहि-संघ ; प्र० '१८ मे ; प्रका० ग्राममुधार (दो भाग) '२०, ग्रामो का आर्थिक पुनरुद्धार '२८, महात्मा जी का महाव्रत '३५, त्रिपुरी का इतिहास '३९, मानस-सुधा (संक०) '४९, नक्षत्र (कवि०) '४९, मेघदूत (नाट०) '५२, वर्षामगल (नाट०) '५२, बापू की कहानियाँ (पाँच भाग) '५३-'५४, मौन के स्वर (लेख) '५४, सकल भूमि गोपाल की (नाट०) '५५, विनोबा-संवाद '५७, सावित्री '५९, पंच अध्याय (उप०) '६२, सर्वोदय अर्थशास्त्र '६२, रामायण (काव्य) '६२ ; अप्र० चार-पाँच संग्रह ; प० साठिया कुआँ, जबलपुर ।

*ब्रजकिशोर, 'नारायण'*—ज० '१९, बडहरवा, मलाही, चंपारन , शि० गुजरॉवाला एव लाहौर ; सा० अध्यक्ष : निराला परि० पटना, भारत सरकार एवं विभिन्न एकेडमियो की अनेक पुरस्कार-समितियों के सम्मानित निर्णायक, संस्था० : व्यग्यपत्र 'चाणक्य', भूत० प्रधानसंपा० मा० 'शाति' लाहौर '४१ एवं 'हिदी मिलाप' के संपा०मंडल मे रहे, दै० 'हिदुस्तान' (बबई के साप्ता० संस्करण) तथा दै० 'लोकमान्य' (कलकत्ता के साप्ता० संस्करण) के इचार्ज ; आजकल प्रधानसंपा० 'जनजीवन' समाज शिक्षा बोर्ड. बिहार सरकार ; प्र० '३५ में ; प्रका० सिहनाद (कवि०) '४०, बाज का प्रेम (कहा०) '४४, यशस्विनी (कवि०) '४६, राष्ट्र के लिए (उप०) '५०, वर्धमान महावीर (नाट०) '५०, नारायणी (कवि०) '५०, रीता (उप०) '५५, सपना टूट गया (एकां०) '५५, मधुमय (कवि०) '५५, वक्रचद्रमा (कवि०) '५९, स्वस्तिका (उप०) '६०, मरने के बाद (उप०) '६१, नाना की नजर मे (उप०) '६१. वर्षगाँठ (नाट०) '६१. सात समंदर पार (यात्रा) '६१ यूरोप

कुछ ऐसे : कुछ वैसे (यात्रा-निबंध) '६० ; बालो॰ हँसी खुशी, आ री निंदिया, गोलगपाड़े, ताकधिनाधिन, पेट्पाँड़े, लड्डू, पेडे, बताशे, रसगुल्ले, जलेबी, बालक-बत्तीसी आदि ; अप्र॰ अनारकली (महा॰), विदेशिनी (कवि॰) मरने के बाद (उप॰), पत्नी का कन्यादान (व्यग्य कहा॰), अजंता (नाट॰), गुरु-लघु (निबध), मेरा देखा यूरोप (यात्रा), विदेशी व्यक्तित्व आदि, प॰ (१) सपा॰ 'जनजीवन', शिक्षा विभाग, बिहार सरकार, पटना—१। (२) कच्ची तालाब, पटना—१।

*ब्रजकिशोर पांडेय, 'ब्रजनंदन', 'ब्रजेंद्र'*—ज॰ १९०८ ; शि॰ प्राइमरी, सा॰ सद॰ ब्रजसाहि॰ मडल मथुरा, अवध साहि॰ परि॰ लखनऊ, चातुर मडल रायबरेली ; प्रका॰ वैवाहिक विनय ; अप्र॰ ऊधो-उपचार, ब्रिटिश असहयोग, ब्रजनंदन-विनोद, भगवंत-भजन; वि॰ 'काव्यभूषण', 'कविमनीषी' एव 'कविरत्न' उपाधि प्राप्त ; प॰ लालगज, रायबरेली।

*ब्रजकिशोर प्रसाद, 'पकज'*—ज॰ ३० जून, '३४, देवरिया, शि॰ इंटर कलकत्ता ; प्र॰ '५६ मे ; प्रका॰ स्फुट ; अप्र॰ धरती के दीप (कहा॰), महाकवि निराला (प्रबन्ध), पंद्रह कविता-सग्रह तथा एक निबन्धसंग्रह, वि॰ 'नवाजलि' कविता-संग्रहके एक कवि ; प॰ देवरिया, महराजगंज, सारन।

*ब्रजकिशोर वर्मा*—ज॰ ११ अगस्त '१८ ; जा॰ अँग्रेजी, मैथिली, संस्कृत तथा बँगला ; सा॰ संस्था॰ एवं निर्देशक: लोकसा (लोक कला एव साहित्य) इंस्टीट्यूट, उत्तरी बिहार में लोक साहित्य का संकलन-कार्य किया, '४२ के आदोलन मे चार वर्ष का कारावास, भागलपुर कैंपजेल मे कारा वि॰वि॰ का संगठन ; तीन वर्षो तक 'कैदी की आवाज' (वाणी-पत्रिका) का निर्देशन ; प्र॰ '३८ मे ; प्रका॰ त्रिधारा (उप॰) तथा स्फुट कहानियाँ, नाट॰ एव कविताएँ, वि॰ मैथिली मे भी लिखते हैं, प॰ बहेडा, दरभंगा।

*ब्रजनदन पाठक, 'प्राणेश'*— ज॰ १८ फरवरी, '३६ ; शि॰ मैट्रिक, साहित्यालकार ; सा॰ संस्था॰ : श्री भारती पुस्तकालय '५०, साहित्य-सुषमा-सदन '५१, भूत॰ संपा॰ साप्ता॰ 'गृहस्थी' तथा 'लोकसेवक' गया ; प्रका॰ स्फुट ; अप्र॰ साकी (गीत), सती (प्रबंध॰), हंसदूत (खंड॰), बिहार-विभूति, भारत-भ्रमण (संपा॰) ; वि॰ अनेक स्फुट पुरस्कार प्राप्त ; प॰ हडईल, धराउत, गया।

*ब्रजभूषणदास अग्रवाल*—ज॰ १८८७ ; शि॰ मैट्रिक ; सा॰ संस्था एव सचा त्रै श्रीगौराग वाराणसी प्र २६ में प्रका निमाई

(बँगला से अनु०) एवं श्री कृष्ण चैतन्य महाप्रभु के छह शिष्य गोस्वामियों तथा अन्य भक्तों की जीवनियाँ ; प० भूषणलाज, लंका, वाराणसी ।

*व्रजभूषण पांडेय*—ज० २५ दिसंबर, '२६, सुलेमानपर्वत, प्रतापगढ, सा० बंबई के 'वेंकटेश्वर समाचार' तथा साप्ता० 'सन्मार्ग' में संपा० कार्य, प्र० '४६ मे ; प्रका० अयोध्याकांड (सपा०), शकुंतला नाटक (सपा०), पंचवटी एक अध्ययन, बालक का विकास कैसे हो (बालमनोविज्ञान), जिंदगी का सुख (नाट०), भारतीय तत्वचिंतन (दर्शन) तथा लगभग २०० स्फुट निबंध ; वि० 'भारतीय तत्व चिंतन' के प्रकानार्थ उ०प्र० सरकार द्वारा ७५०) की सहायता प्राप्त ; प० प्रबंध सहायक, हिंदी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग ।

*व्रजभूषण सक्सेना, 'भूषण'*—ज० ८ अक्टूबर, '३१ ; शि० एम० ए० हिंदी, सा०रत्न ; सा० प्रधानमंत्री : हिंदी विद्यापीठ उज्जैन, अध्यक्ष० जिला शिक्षकसंघ उज्जैन ; संस्था० मंदसौर में दशपुर साहि० परि०, हिंदी महा विद्यालय एव साहित्यकार संसद, प्र० ४७ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० कहा० : धरती के फूल, आसमान के सितारे, स्वप्न और संकल्प एवं आँख की पुतली (उप०) ; प० बालागंज, मदसौर ।

*व्रजभूषण सिंह, 'आदर्श'*—ज० ५ जुलाई, '३१ ; शि० एम ए० हिंदी, नागपुर वि०वि० ; सा० '५६ से मध्यप्रदेश शासन के सूचना एवं प्रकाशन संचालनालय मे जनसंपर्क अधिकारी, भूत०संपा० 'बालमित्र' जबलपुर, 'पूजा' जबलपुर, 'ज्वालामुखी' नागपुर, मुस्कान' नागपुर, प्र० '२८ मे, प्रका० बाल-नाद (कवि०), नया सबक, स्नेह-सूत्र (कहा०), विविध ज्ञान-संग्रह, सामान्य ज्ञान-संग्रह, सामान्य ज्ञान-प्रश्नोत्तरी, छत्तीसगढ के साहित्यकार, महाकोशल के साहित्यकार ; यंत्रस्थ : आँखू, आँसू और कब्र (कहा०), कवि-दर्शन (दो भाग) ; अप्र० मध्यप्रदेश के हिंदी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास, वि० 'छत्तीसगढ के साहित्यकार' पर उ० प्र० सरकार द्वारा ३००) का पुरस्कार प्राप्त ; दो बार और पुरस्कृत, प० जनसंपर्क अधिकारी, म० प्र० सूचना एवं प्रकाशन संचालनालय, सिविल लाइंस, सागर ।

*व्रजमोहन, डा०*—ज० ११ अप्रैल, १९०८; शि० एम० ए० (सर्वप्रथम), एल-एल० बी० आगरा वि०वि०, पी-एच० डी० लिवरपूल वि०वि० (इँग्लैंड), (स्वर्णपदकप्राप्त) ; सा० सद० शब्द-साधना-समिति केंद्रीय शिक्षा मंत्रालय वाराणसी '५७ से, हिंदी समिति उ०प्र० सरकार लखनऊ '५७ '६१, हिंदी गणितीय कोश समिति केंद्रीय शिक्षा मंत्रालय दिल्ली '५८ से; भूत० मंत्री हिंदी प्रकाशनमंडल काशी वि० वि '४५ '५८ गणित विभाग इंडियन

माडंस कांग्रेस वाराणसी अधिवेशन '४४ तथा '५५ में, एवं स्वागतसमिति अ० भा० संगीत सम्मे० वाराणसी '४४ ; भूत० अध्यक्ष : विज्ञान परि० हिं०सा० सम्मे० बंबई '४८, ऐतिहासिक व्याकरण समिति काशी वि०वि० '६१ से ; भूत० प्राध्यापक : डी० एम० कालेज, अलीगढ़ '२९-'३०, प्राध्यापक एवं रीडर गणित विभाग काशी वि० वि० लगभग २८ वर्ष, प्राचार्य : सेंट्रल हिंदू कालेज वाराणसी '६२ से ; प्रका० ठोस ज्यामिति की शब्दावली '४६, प्रारंभिक कलन '४७, इंटरमीजिएट बीजगणित : प्रश्नोत्तरी '४८, अँग्रेजी-हिंदी वैज्ञानिक कोश (खंड एक, सहसंपा०) '४८, मायावर्ग '४९, अँग्रेजी-हिंदी वैज्ञानिक कोश (खंड दो, सहसंपा०) '५०, नियामक ज्यामिति (भाग एक) '५०, हमारे त्यौहार '५२, गणितीय कोश '५४, ठोस ज्यामिति '५५, माध्यमिक बीजगणित (सहसंपा०) '५५, माध्यमिक रेखागणित '५६. माध्यमिक बीजगणित '५६, मोहन की मुरली (भजन) '५८, इंटरमीजिएट ठोस ज्यामिति की कुंजी '५८ ; यंत्रस्थ : गणित का इतिहास, अनंत श्रेणी (दोनों पुस्तकें उ० प्र० सरकार के आदेश पर लिखित), तथा सात पुस्तकें अँग्रेजी में ; प० प्राचार्य, सेंट्रल हिंदू कालेज, काशी वि०वि०, वाराणसी ।

*व्रजमोहनसिंह ठाकुर*—ज० २३ जुलाई, '३१ ; शि० बी०ए० ; प्र० '५९ से ; प्रका० क्रांति के गीत, भूदान के गीत ; प० अध्यापक, शासकीय उच्च विद्यालय, नर्मदा संभाग, बाबई, होशंगाबाद ।

*व्रजरत्नदास अग्रवाल*—शि० बी० ए० आगरा वि० वि०, एल-एल० बी० काशी वि०वि० ; प्र० २१ से ; प्रका० खुसरो की हिंदी कविता (संक०,संपा०), '२१, प्रेमसागर (संपा०) '२२, तुलसी-ग्रंथावली (तीनभाग, सहसंपा०) '२३, रहिमन-विलास (संपा०) '२३, हुमायूँनामा (फारसी से अनु०) '२३, संक्षिप्त रामस्वयंवर (संक०, संपा०) '२३, मुद्राराक्षस (संपा०) '२३, भ्रमरगीत (संपा०) '२४, भाषाभूषण (संपा०) '२४, जरासंधवध (महा०) '२६, इंशा : उनका काव्य तथा रानी केतकी की कहानी '२८, सर हेनरी लारेंस '२८, भूषण-ग्रन्थावली (संपा०) '३०, बादशाह हुमायूँ '३०, काव्यादर्श (अनु०) '३१. यशवंतसिंह और स्वातंत्र्य युद्ध '३१, मुगलदरबार या मआसिरुल उमरा (अनु०, भाग एक '३१, भाग दो '३८, भाग तीन '४७, भाग चार '५१) हिंदी साहित्य का इतिहास '३२, सत्यहरिश्चंद्र (संपा०) '३३, उर्दू साहित्य का इतिहास '३४, भारतेंदु हरिश्चन्द्र (संपा०) '३४, भारतेंदु-ग्रन्थावली (संपा० भाग एक नाट० '५०, भाग दो कवि० '३३ भाग तीन गद्य '५२), भारतेंदु नाटकावली (दो भाग संपा०) '३६, भारतेंदु-सुधा (संपा०) '३६

हिंदी नाट्य साहित्य '३८, खड़ीबोली हिंदी साहित्य का इतिहास '४१, हनुमान जी की जीवनी '४३, शाहजहाँ '४४, भारत की नदियाँ (भूगोल) '४५, व्रतोत्सवमंजरी (धर्म) '४६, इरावती (उप०) '४७, प्लेग में हत्या (उप०) '४८, अलंकार-रत्न '४८, मीरामाधुरी (कवि० संपा०) '४८, नंददास ग्रन्थावली (कवि० संपा०) '४६, भारतेंदुमंडल (जीव०) '४६, नहुष नाटक '५५, आदर्शराम (नाट०) '५६, हिंदी उपन्यास साहित्य '५६, जहाँगीर का आत्म-चरित (अनु०) '५७ ; अप्र० अष्टछाप-माधुरी, देवीचन्द्रगुप्त नाटक, विभा या मृत्यु के मुख में (उप०), जहाँगीर (जीव०), मुगल दरबार (पाँचवाँ भाग), मुगलकालीन आय (एक हस्तलिखित प्रति के आधार पर), अवध का इतिहास, मुंतखबुत्तवारिख का संक्षिप्त अनु०, ओड़छा (बुन्देलखंड) का इतिहास, श्री चैतन्यमहाप्रभु तथा उनका संप्रदाय, बाबर का आत्म-चरित आदि ; प० वकील, १५१४ बी, चौक मुंडिया, वाराणसी ।

*ब्रजरानी जैन, श्रीमती*—ज० जून, '३३, खुर्जा ; शि० रीवाँ ; प्रका० स्फुट कहानियाँ ; अप्र० दो-तीन संग्रह ; प० द्वारा, श्री एन० सी० जैन, असिस्टेंट इंजीनियर, म० प्र० विद्युत मंडल, गुना ।

*ब्रजलाल वर्मा, डा०*—ज० २४ जून, '२४ ; शि० एम० ए०, पी-एच० डी० ; ज्ञा० संस्कृत, अँगरेजी, उर्दू एवं फारसी ; सा० दै० 'विश्वमित्र' कानपुर के संपादकीय विभाग में '५० तक कार्य, भूत० संपा० साप्ता० 'सहयोगी' कानपुर छह वर्ष तक, बारह वर्ष से डी० ए० वी० कालेज कानपुर में हिंदी प्राध्यापक ; प्रका० नूरजहाँ : समीक्षा '५०, कामायनी : समालोचना '५१, संतकवि रज्जब : संप्रदाय और साहित्य (शोधप्रबन्ध) '६२ ; अप्र० रज्जब-बानी (संपा०) ; प० १४/३८, सिविल लाइंस, कानपुर ।

*ब्रजवल्लभदास नवनीतलाल मेहता, डा०*—ज० १३ अक्टूबर, १६०४ ; शि० एम० ए० राजनीति तथा इतिहास, पी-एच० डी० ; प्र० '२६ में ; प्रका० भारतवर्ष का इतिहास (दो भाग), भारतीय इतिहास की सरल कहानियाँ, नवीन हाईस्कूल भूगोल, भारतवर्ष का प्रादेशिक भूगोल, भारतवर्ष : आर्थिक एवं प्रादेशिक अध्ययन, हमारा भूमंडल, भारतीय शासन और नागरिक जीवन, नागरिकशास्त्र के सिद्धांत, आधुनिक योरोप (दो भाग), राज्य विज्ञान के मूल सिद्धांत (सहलेखक) एवं गार्नर : राज्य विज्ञान और शासन (अनु०), कोकर : आधुनिक राजनीति चिंतन (अनु०), स्ट्रांग : आधुनिक संविधान (अनु०) ; प० प्राध्यापक, इतिहास तथा राजनीति विभाग, बलवंत राजपूत कालेज, आगरा ।

*ब्रजवल्लभद्विवेदी*—ज० '२१, शि० दर्शनाचार्य, सा०रत्न, एम० ए० संस्कृत, सा० संपा० त्रैमा 'सरस्वती सुषमा' (संस्कृत); प्र० '४० मे; प्रका० योगिनी हृदयदीपिका एवं स्फुट अनुसंधानात्मक लेख; वि० संस्कृत में अनेक ग्रंथ लिखे हैं; वर्त० प्रकाशन सहायक, अनुसंधान संस्थान, संस्कृत वि वि०, वाराणसी; प० ३१।३७, चँवरगलिया, वाराणसी।

*ब्रजवल्लभ पांडेय, 'ब्रजेंद्र'*—ज० १९ फरवरी, '२०; शि० आयुर्वेदाचार्य, साहित्यशास्त्री वाराणसी, सा०रत्न सम्मे० प्रयाग, इंटर; सा० प्रधानमंत्री निखिल भारतवर्षीय आयुर्वेद विद्यापीठ स्नातक संघ '४२-'४७ एवं मंडल कांग्रेस कमेटी मगरवारा '४५-'५०, मंत्री. साहित्याश्रम मसवासी उन्नाव, सचा० बंधु-प्रेस, मसवासी; प्रका० स्फुट कविताएँ; वि० कई स्फुट पुरस्कार प्राप्त; प० मंत्री. साहित्याश्रम, मसवासी, उन्नाव।

*ब्रजवल्लभशरण, वेदांताचार्य*—ज० १९०४, माधोपुर (राज०); शि० विद्याभूषण अधिकारी, वेदांताचार्य, पंचतीर्थ आदि वाराणसी; ज्ञा० गुजराती, उर्दू, मराठी, बँगला, गुरुमुखी एवं अँगरेजी; सा० संस्था०: वैष्णव विद्वत्मंडल, वैष्णवधर्म विवर्द्धिनीसभा, निंबार्क वेदांत परीक्षा संस्कृत कालेज वाराणसी, श्रीसर्वेश्वर विद्यालय वृंदावन '३९, श्री सर्वेश्वर संघ '४३, श्री निंबार्क शोधमंडल '५५, श्रीसर्वेश्वर पुस्तकालय एवं श्रीसर्वेश्वर प्रेस; प्रधानमंत्री श्रीसर्वेश्वर संघ, सद० एवं पदाधिकारी: अ०भा० श्रीनिंबार्क महासभा, ब्रजगोवध निवारिणी सभा एवं धर्मसंघ; भूत० पदाधिकारी श्रीगोपाल मंदिर, चला (राज०) बारहवर्ष, अ०भा० जगद्गुरु श्रीनिंबार्काचार्य पीठ '४०; प्रधान संपा० मा० 'श्रीसर्वेश्वर'; प्रका० स्फुट लेख आदि; प० श्रीनिकुंज, प्रतापबाजार, वृंदावन।

*ब्रजवासीलाल श्रीवास्तव, डा०*—ज० १ जुलाई, '२०; शि० शिकोहाबाद, एम० ए०, पी-एच० डी० आगरा वि वि०, सा०रत्न; सा० प्रधान सचिव अ०भा० तुलसी समिति भोपाल, अवै० संपा० 'तुलसीदल' भोपाल; प्रका० करुणरस: मध्ययुगीन रामकाव्य के परिवेश में; अप्र० हिंदी वाक्य रचना, हिंदी सूक्तियाँ; वि० 'करुणरस: मध्ययुगीन रामकाव्य के परिवेश में' पर शासन साहि० परि० म०प्र० द्वारा रघुराज पुरस्कार प्राप्त; वर्त० प्राध्यापक, हि० वि०, शासकीय महाविद्यालय, भोपाल; प० ८३।३६ एफ, साउथ टी० टी० नगर, भोपाल।

*ब्रजविहारी तिवारी*—ज० २७ जुलाई, '४५; शि० एम० ए० हिंदी, सा० दस वर्षों से अध्यापन कार्य; प्रका० स्फुट अप्र० कहाँ रस्सी की

ऐठन एवं आदम की औलाद ; कवि० : सुरभि ; संपा० : कामरूप-काम कला, दक्खिनी साहित्यकारों का भारतीय भावनात्मक एकता में योगदान, निराला : भारती के वरदपुत्र, दक्खिनी हिंदी मे पचतत्र, दक्खिनीहिंदी के लोकगीत ; वि० '१७वी सदी के वाद का दक्खिनी गद्य साहित्य' शोधप्रबंध प्रस्तुत कर चुके हैं ; प० (१) १।७०, काजीपेट, मी० आर०, आंध्र। (२) अध्यक्ष हि-वि० आर्ट्स ऐंड साइस कालेज, वरगल, हनमकोडा, आंध्र।

*व्रजेंद्रनाथ गौड़*—ज० १ अप्रैल, '२०, इटावा ; शि० मैनपुरी, इटावा एवं वाराणसी ; स० दो वर्ष तक संयुक्त प्रातीय सरकार के अनु० तथा सूचना विभाग मे कार्य किया, '४७ मे फिल्म क्षेत्र मे गीतकार एवं संवाद-लेखक, 'कस्तूरी' चित्र के निर्देशक , आँखे, सग्राम, सरदार, हावड़ा ब्रिज, बारिश, परिणीता, मजिल,जाली नोट, शतरज तथा बात एक रात की आदि चित्रों के लेखक , भूत० सपा० 'प्रकाश', 'प्रतिभा', 'जयहिंद' एवं 'कृषक' ; प्र० '३७ में ; प्रका० कहा० अतृप्त मानव, युद्ध की कहानियाँ, सिंदूर की लाज, कागज की नाव, कलकत्ते का कत्लेआम ; उप० मजिल, पैरोल पर ; बालो० . सीप के मोती, भाई बहन; वि 'मजिल' पर फिल्म बन चुकी है ; प० फ्लैट न० ८, त्रिवेदी हाउस, १२ रोड खार, बंबई ५२ ।

*व्रजेंद्रप्रताप गौतम*, डा०—ज० ३ जुलाई, '३३ ; शि० एम० ए०, पी-एच० डी० लखनऊ वि० वि० प्रका० अफ्रीका की राष्ट्रीय जागति, भारत की राजनीतिक चेतना, विश्व के प्रमुख संविधान एवं 'द राइज ऐंड ग्रोथ आफ नेशनलिज्म इन दि मिडिल ईस्ट' (अँगरेजी) ; अप्र० शताधिक लेखो के दो-तीन संक० प० अध्यक्ष, राजनीतिविज्ञान विभाग, दुर्गानारायण डिग्री कालेज, फतेहगढ ।

*व्रजेश, 'चंचल'*—ज० २८ जून, '३० ; शि० बी० ए०, सा०रत्न , प्र० '५७ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० सात कवि०, कहा० एव निबध-संग्रह , वि० चार पुरस्कार प्राप्त ; प० माध्यमिक पाठशाला, कुन्हाडी, कोटा (राज०)।

*व्रजेश्वरप्रसाद सिंह*—ज० २८ मार्च, '३६, परसा, गया ; शि० एम ए०, डिप० इन एड० पटना वि० वि० , प्रका० राष्ट्रीय झंडा - शिष्टाचार नियमावली ; अप्र दो पुस्तके ; प० म० द्रू, पटना—६ ।

*व्रजेश्वर मल्लिक*—ज० ५ जनवरी, '१८ ; शि० एम० ए०, बी० एल० पटना वि०वि० ('चाँदपदक' प्राप्त) , सा०भूत० प्रधानसंपा० 'व्यूज ऐंड व्यायस' ६० ६१ प्र '२७ में प्रका कोसी गीत ४५ अमृतमय जीवन की ओर.

'५६,'६१, चाँदी का गिलास '६२ तथा एक अँग्रेजी पुस्तक ; अप्र० तीन पुस्तके ; प० ८०, श्रीकृष्णनगर, पटना—१।

*ब्रजेश्वर वर्मा*, डा०—ज० २१ सितंबर, '१३ ; शि० एम० ए०, डा० फिल, प्रयाग वि वि० ; सा० साहि० एवं प्रबधमंत्री : भा० हिंदी परि०, भूत० हिंदी प्राध्यापक प्रयाग वि०वि० ; वर्त० फरवरी '६३ से निदेशक, केंद्रीय हिंदी प्रशिक्षण महाविद्यालय, आगरा ; संपा० त्रैमा० 'हिंदी अनुशीलन' एव त्रैमा० 'आलोचना०' ; प्रका०आलो० हिंदी के वैष्णव कवि '४२, सूरदास (शोधप्रबध) '४५, '५० एवं '५८, सूर-मीमांसा ; उप० : आखिरी सलाम (अनु०), समरकन्द की सुन्दरी (अनु०), हार या जीत आदि ; संपा० हिंदी साहित्य कोश, हिंदी साहित्य (दो खंड) ; प० निदेशक, केंद्रीय हिंदी प्रशिक्षण महाविद्यालय, गाँधीनगर, आगरा।

*शंकरदयाल चौऋषि*, डा०—ज० २६ अगस्त, '२५ ; शि० एम० ए० '५२, पी-एच० डी० '५८, एल-एल० बी० '६२ सागर वि वि० ; प्र० '४८ मे, प्रका० द्विवेदी युग की हिंदी गद्य शैलियो का अध्ययन (शोधग्रंथ) '५८, सरदार पूर्णसिह : व्यक्तित्व एवं कृतित्व '६२, वि० 'प्रहेलिकाओं का सैद्धातिक एवं सांस्कृतिक अध्ययन' विषय पर प्रयाग वि०वि० की डी० लिट० उपाधि के लिए शोधकार्य-रत ; प० (१) शिवकुटी, गणेशगंज, होशंगाबाद। (२) उपप्राचार्य एवं अध्यक्ष हि०वि०, उपाधिमहाविद्यालय, नरसिंहपुर।

*शंकरदयालसिंह*—ज० '३७, गया, शि० एम० ए०, सा०रत्न ; सा० अध्यक्ष बिहार राष्ट्रभाषा रक्षा समिति, प्रधान मंत्री : कवितासंगम पटना, संचा० : पारिजात प्रकाशन, बिहारप्रदेश कांग्रेसकमेटी के 'काग्रेसबुलेटिन' के संपा०-मंडल के सद०, बिहार हि०सा० सम्मे० में सक्रिय कार्य ; प्र० '५१ मे, प्रका० स्फुट लेख, कहानियाँ आदि, अप्र० तीन-चार संग्रह ; प० पारिजात प्रकाशन, डाकबँगला रोड, पटना।

*शंकर पुणतांबेकर*—ज० '२६ मई, '२३ ; शि० विदिशा एव ग्वालियर, एम० ए० हिंदी तथा इतिहास, एल-एल० बी० आगरा वि० वि० ; प्र० '५४ में ; प्रका० कल्याणी (एकांकी) '५४, हरियाली और कांटे (उप०) ५५, अर्धांगी (कहा०) '५६ ; बहती गगा (एका०) '६३ ; अप्र० प्रहसनो एव आलो० लेखो के चार संग्रह ; वि० म० भा० कहा० प्रतियोगिता मे पुरस्कृत मराठी में भी लिखते हैं · वर्त० अध्यक्ष हि०वि०, एम० जे० कालेज, जलगाँव, प २३३ बलीराम पेठ जलगाँव महा

*शंकरप्रसाद त्रिपाठी, 'ध्वंसावशेष त्रिपाठी'*—ज० १२ दिसंबर '३८, शि० बी० ए० तक ; सा० प्रबंध सचिव : भारतेंदु साहित्य समिति '५८ से तथा छत्तीसगढ हिंदी साहित्य सम्मे० बिलासपुर '६० से, प्र० '५६ मे, प्रका० स्फुट ; अप्र० आधुनिक शकुंतला का विद्रोह, बूँदों का सागर ; वि० 'श्री पिताजी बिलासपुरी', 'संजय', 'सुधाशु', 'प्रपचबुद्धि' आदि उपनामो से क्रमश: हास्य-व्यंग्य, समीक्षा, गीत, साहि० वाद-विवाद आदि लिखते है, 'नये स्वर' कविता-संग्रह मे रचनाएँ संगृहीत, प० राघवेंद्रनगर, बिलासपुर।

*शंकरराजू नायडू, डा०*—ज० २५ अक्तूबर, '२०, शंकरनायिनार कोयिल, तिरुनेलवेली, मद्रास राज्य ; शि० एम० ए० आगरा वि वि०, पी एच० डी० मद्रास वि०वि० ; सा०रत्न सम्मे० प्रयाग, प्रभाकर पंजाब ; सा० भूत० प्राध्यापक सनातनधर्म कालेज, आलप्पी एवं युनिवर्सिटी कालेज तिरुवनन्तपुरम्, सद० केंद्रीय हिंदी शिक्षण मंडल, मंत्री : 'अकेडमी आफ तमिल कल्चर' मद्रास, एव 'मद्रास लिंग्विस्टिक सर्किल', प्रका० गीतोपहार (गीत), कम्बर रामायण और तुलसी रामायण का तुलनात्मक अध्ययन (शोधग्रंथ), अप्र० हिंदी, अँगरेजी एव तमिल मे प्रकाशित अनेक आलो० तुलनात्मक लेखों के दो संग्रह ; वि० 'कंबर और तुलसी' पर उ०प्र० सरकार से पुरस्कार एवं अनेक स्फुट पुरस्कार तथा स्वर्णपदक प्राप्त, प० अध्यक्ष हिं०वि०, वि०वि०, मद्रास—५।

*शंकरराव कप्पिकरी*—ज० ७ नवबर '३४ हैदराबाद ; शि बी० ए०, एल-एल० बी० उस्मानिया वि०वि० हैदराबाद, भूषणपरीक्षा-हिंदीप्रचार सभा हैदराबाद ; सा० अध्यक्ष कर्नाटक युवक संघ एव आंध्रप्रदेश हिंदी विद्यार्थी संघ, संयुक्तमंत्री हिंदी अकेडमी हैदराबाद ; सद० हिंदी बोर्ड मैसूरसरकार, दक्षिण भारत में हिंदी के विशिष्ट प्रचारक ; प्रका० स्फुट लेख आदि ; प० प्राध्यापक हि वि०, कर्नाटक कलाएवंविज्ञान महाविद्यालय, धारवाड।

*शंकरलाल नागदा*—ज० १३ नवंबर, '२०, शि० एम० ए० हिंदी, एल० टी०, सा०रत्न, संपादनकलाविशारद, शिक्षाविशारद ; सा० मंत्री स्थानीय सार्वजनिक वाचनालय, साहि० समिति एव आर्यसमाज ; संस्था० : श्री विक्रम हिंदी साहि० समिति ; प्र० '३८ मे ; प्रका० स्फुट ; अप्र० दो संग्रह, प० हिंदी प्राध्यापक, शासकीय उ० मा० विद्यालय, जावद, मंदसौर।

*शंकरलाल पुरवार, डा०*—ज० १९०५, औरंगाबाद, शि० औरंगाबाद एव एल-सी० पी० ऐंड एस० (बबई) ; सा० '२२-'२३ के आंदोलन मे सरकारी स्कूल का त्याग. भूत० परीक्षामंत्री हिंदी सभा : पूना की हिंदी

प्रचार सभा की ओर से औरंगाबाद में हिंदी अध्यापन-कार्य, संस्था० अभिनव नाट्यकला : प्रका० स्फुट रचनाएँ तथा मराठी में लगभग दस पुस्तकें ; प० सराफा रोड, औरंगाबाद (महाराष्ट्र) ।

*शंकरलाल यादव*, डा० – ज० '२० ; शि० बी० ए० '४७ पंजाब वि वि०, एम० ए० हिंदी '४९ एवं एम० ए० संस्कृत '५१, आगरा वि०वि०, पी-एच० डी० '५८ लखनऊ वि वि० ; प्र० '५८ ; प्रका० गद्यगुच्छ (संपा०) '५८, हरियाना लोकनाट्य संगीत '६१, हरियाना प्रदेश का लोकसाहित्य (शोधग्रंथ) '६२ ; वि० 'हरियानी लोकनाट्य संगीत' पर भाषाविभाग पटियाला से २५०) पुरस्कार प्राप्त , प० हिंदी प्राध्यापक, वि०वि , लखनऊ ।

*शंकरसहाय सक्सेना*—ज० ८ अगस्त, १९०४ ; शि० एम० ए०, एम० काम० आगरा वि० वि० ; सा० '२६ से '२९ तक महाराणा कालेज उदयपुर मे प्राध्यापक, '२९ से '४८ तक बरेली कालेज मे अर्थशास्त्र तथा वाणिज्य के प्रोफेसर, '४८ से '५८ तक महाराणा भूपाल कालेज उदयपुर के प्राचार्य, '५८ से '६२ तक डाइरेक्टर उच्चशिक्षा राजस्थान तथा '६२ से वनस्थली विद्यापीठ कालेज के प्राचार्य ; प्रजामडल तथा अन्य अनेक संस्थाओ की स्थापना एवं संगठन, बरेली नगर हिंदी सभा के भूत० प्रधान कार्यकर्ता ; प्र० '२९ में ; प्रका० औद्योगिक तथा व्यापारिक भूगोल '२९, आर्थिक भूगोल, भारत का आर्थिक भूगोल, प्रारंभिक अर्थशास्त्र, ग्राम्य अर्थशास्त्र, भारत का ग्राम्य अर्थशास्त्र, अर्थशास्त्र के सिद्धांत, पूर्व की राष्ट्रीय जागृति, भारतीय अर्थशास्त्र की रूपरेखा, भारतीय मजदूर, औद्योगिक अर्थशास्त्र, बैंकिंग, मुद्रा तथा विनिमय, गाँवों की समस्याएँ, भारतीय सहकारिता आंदोलन, अर्थशास्त्र-परिचय, भव्य विभूतियाँ, वीरता की कहानियाँ, महात्मा गाँधी, लोकमान्य तिलक, रानी लक्ष्मीबाई, खोज की कहानियाँ, पथिक आदि ; वि० 'भारतीय अर्थशास्त्र की रूपरेखा' पर उ०प्र० सरकार से ८००) का एवं 'पूर्व की राष्ट्रीय जागृति' पर ग्वालियर राज्य से ५००) का पुरस्कार प्राप्त ; प० प्राचार्य, वनस्थली विद्यापीठ, वनस्थली (राज०) ।

*शंकर सुल्तानपुरी*—ज० दिसंबर, '३८, परऊपुर, सुल्तानपुर ; शि० प्रयाग ; सा० संस्था० नवचेतना प्रकाशन इलाहाबाद ; प्र० '४८ में ; प्रका० हमे रोटी चाहिए (उप०) '५४, इन्सानियत इंसाफ माँगती है (उप०), उसके भी आत्मा थी, अँधेरे का पाप उजाले का पुण्य, सिसकती जिंदगी, बेला फूले आधी रात, शमा बुझ गई आदि उपन्यास तथा विविध विषयों की लगभग ८० पुस्तकें अप्र पखहीन उप सीमायें टूटती गई उप० ,

माटी महक उठी (आंच० उप०), नई पीढ़ी : नया मोड़ ; वि० '५८ तक 'शंकरदयाल श्रीवास्तव चंचल' नाम से उप० लिखते थे, उसके पश्चात 'शंकर सुल्तानपुरी' नाम से लिखे हैं ; प० अध्यक्ष नव-चेतना प्रकाशन, २३, लाजपतराय मार्ग, नया कटरा, इलाहाबाद —२।

*शंभुनाथ पांडेय, डा०*—ज० १५ मार्च, '२३ ; शि० एम० ए०, पी-एच डी०, आगरा वि वि० ; सा० संपा० '५५ से 'सरस्वती-संवाद', प्रका० काव्य-दर्पण '४९, रस-अलंकार-पिंगल '५०, कवि प्रसाद '५२, गद्यकार प्रसाद '५२, आधुनिक हिंदी काव्य में निराशावाद (शोधप्रबंध) '५५, रहस्यवाद और हिंदी कविता '५६ ; वि० उ० प्र० सरकार द्वारा 'आधुनिक हिंदी काव्य में निराशावाद' पर ६००) का पुरस्कार प्राप्त, 'तुलसी के मानस का शब्द-विधान' विषय पर डी० लिट्० के लिए शोधकार्य-रत, प० प्राध्यापक केंद्रीय हिंदी शिक्षक महाविद्यालय, गांधीनगर, आगरा।

*शंभुनाथ बलियासे, 'मुकुल'*—ज० ११ जनवरी, '१९ ; शि० स्नातक देवघर ; सा० भूत० सद० : कार्यसमिति विहार हि०सा०सम्मे०, संस्था० सद० : विहार श्रमजीवी पत्रकार संघ, प्रधानमंत्री : सार्वजनिक हिंदी पुस्तकालय एवं हिंदी सा०परि० देवघर, प्रचारमंत्री : विंध्य कला मंदिर पटना, अध्यक्ष मैथिली साहि० परि०, उपाध्यक्ष विहार साहित्यकार संघ एवं प्रेमचंद हिंदी साहि० परि० पटना ; भूत० संपा० साप्ता० 'प्रकाश' '४७-'५८ ; प्र० '३८ में ; प्रका० अपना गाँव (नाट०), जमीन (नाट०), काल और जीवन (कहा०), हुंकार एक समीक्षा (आलो०), अखंड विहार (संपा०) ; अप० तलहटी के अँधियारे में (उप०), चट्टानों की छाती पर (नाट०), गाँव का सरदार (नाट०), कुकुर्मी परमेश्वर (नाट०), गाँव स्वर्ग बनेगा (निबंध), कला मंदिर (नाटिका), चालाक चाचा (बालो०) आदि नौ-दस पुस्तकें एवं संग्रह ; प० पार्वती कुटीर, वैद्यनाथ-देवघर, संताल परगना।

*शंभुनाथ भट्ट, 'हलीम'*—ज० १ जुलाई, '२१; शि० बी० ए०, प्रभाकर, सा०रत्न, सिद्धांतविशारद ; सा० संस्था० सद० : काश्मीर बज्मे अदब दल्ली, आर्य समाज, हिंदू सुधार सभा काश्मीर एवं सेवासमिति काश्मीर, नेशनलकांफ्रेंस श्रीनगर में विभिन्न पदों पर कार्य '४२-'४६, सस्तासाहि०मंडल दिल्ली के संपा० विभाग में कार्य '४९-'५४ ; प्र० ४३ में ; प्रका० संपा० : काश्मीर पर हमला (यात्रा), मन की बात (मनोवैज्ञानिक), तूफान (खलील जिब्रान, अनु०); साहस का फल (बालो०), काश्मीरी साहि० के गत साठ वर्ष, लल्लेश्वरी (जीव०) ; अनु० उर्दू से हिंदी . उप० : पखहीन पंछी, नदी नाव

की बात , जोत मे जोत जले, चोर विद्यार्थी (बालो०) तथा अनेक पुस्तकों का हिंदी से काश्मीरी एव अँगरेजी से काश्मीरी में अनु० ; वि० काश्मीरी में भी लिखते हैं ; 'बालयार' काश्मीरी पुस्तक पर केंद्रीय शिक्षा मन्त्रालय से ५००) का प्रथम पुरस्कार प्राप्त , प० काश्मीर यूनिट, न्यूज सरविस डिवीजन, आकाशवाणी, दिल्ली ।

*शंभुनाथ मिश्र* - ज० १० जनवरी, '३०, शुभनथही, बैटिया, बलिया ; शि० एम० ए० राजनीति (प्रथम) '५१. एव एल-एल० बी० (प्रथम) '५० काशी वि०वि० ; सा० स्थानीय प्रतिनिधि 'आज' (वाराणसी) '६० से, तीन वर्षों से कार्यकारिणी के सद० 'हिं०प्र० स०' बलिया, सक्रिय सद०'साहित्यालोक' गोष्ठी, प्रधान मंत्री : सरस्वती मंदिर '५३-'५५ ; संस्था० सद० किंजल्क , प्र० '४८ में , प्रका० स्फुट ; अप्र० कविता, कहानी तथा निबंधों के तीन संग्रह ; वर्त० अध्यक्ष, राजनीतिविज्ञान विभाग सतीशचन्द्र कालेज, बलिया ; प० एफ०।१०, जगदीशपुर, बलिया ।

*शंभुनाथ सक्सेना*—ज० १४ जनवरी, '२० ; शि० ग्रामोद्योगों की रचनात्मक शिक्षा '४०-'४१ , सा० भूत० संपा० 'सरिता' दिल्ली, 'विश्वमित्र' दिल्ली, 'जयाजी प्रताप', 'विचार', 'इंडियननेशन' एवं 'आनंद' ; बिडला मिल्स के प्रचाराध्यक्ष, म० भा० के गवर्नर के प्रेस-सचिव '४८-'५६, नूतन प्रिंटिंग प्रेस तथा सा० 'नर्मदा' के स्वामी, प्रधानमंत्री : बृहत्तर ग्वालियर पत्रकार संघ तथा साहित्यकार संघ, सद० म०भा० पत्रकारसंघ, प्रतिनिधि 'कामर्स ऐण्ड इंडस्ट्रीज', म० प्र० 'चैम्बर आफ कामर्स' में संयो० अध्ययन और विचार-विनिमय-कक्ष ; प्रका० मधुमक्खी पालन, हाथ से कागज बनाना, चमड़ा पकाना, हमारे ग्रामगीत, वे चेहरे, पतझड, हमारी शेरवानी, कब्रों की दुनियाँ, जीवन के प्रश्न, 'अवर फोक सांग्स', महाबलीदत्त जमखंडीकर, बिरखा भगत, आबिदा, साग भाजी और फल, देवी देवयानी, लोकमान्य तिलक, बालकथाएँ , अप्र० नितीन की कहानी, अनुभव के रज कण एवं दो-तीन संग्रह ; वर्त० राजमाता सिंधिया के संसदीय कार्यों के सचिव ; प० नूतन प्रिंटिंग प्रेस, लश्कर ।

*शंभुप्रसाद श्रीवास्तव*—ज० १५ जून, '३६, औरंगाबाद, वाराणसी , शि० बी० ए० ; सा० खादी ग्रामोद्योग के अन्तर्गत वाराणसी के ग्रामीण क्षेत्रों में एवं मिलन मंदिर कलकत्ता के प्रकाशन विभाग में कार्य , प्र० '५४ में ; प्रका० अमृता (गीत) '५८, कन्यादान (नाट०) '५९ ; अप्र० अकिंचन, इलाइची नैना भये बैरागी आधी रात का सूरजमुखी आदि सात पुस्तकें

एवं संग्रह, वर्त० प्रबंध व्यवस्थापक : श्रीविशुद्धानंद सरस्वती अस्पताल; प० ३७, बड़तल्ला स्ट्रीट, कलकत्ता—७।

*शंभुरत्न मिश्र, 'मुकुल'*—ज० '२०, शि० बी० ए० तक, शाहजहाँपुर, बरेली, कन्नौज, सीतापुर और कानपुर, सा० भूत० सम्पा० मा० 'शान्ति' तथा साप्ता० 'छाया', प्र० '३० में; प्रका० उप० : गलतियाँ, अमावस, स्नेहदान, विषकन्या, मंजिल, अश्रुगीत, टेढ़ा रास्ता, धूल के धब्बे, पत्थर की दीवारें; कहा० : इलाज, रेशमी डोरियाँ; कवि० मोती और सीप, निद्रा पथ; अप्र० कहानियों तथा कविताओं के दो-तीन संग्रह; प० कोषाध्यक्ष ब्रिटिश इण्डिया कारपोरेशन लि०, सदरलैंड हाउस, कानपुर।

*शंभुसिंह मनोहर*—ज० ११ फरवरी, '२९, पालराखेड़ा मंदसौर, शि० अजमेर, बी० ए० (सर्वप्रथम) '४९, जयपुर, एम० ए० हिंदी (प्रथम) '५१, एल-एल० बी० '५२; प्रका० स्फुट, अप्र० आलो० लेखों एवं कविताओं के दो संग्रह; वि० कवींद्र रवींद्र की कृतियों के अनुवाद में संलग्न; प० हिंदी विभागाध्यक्ष, राजकीय डिगरी कालेज, चूरू (राज०)।

*शंभूदयाल सक्सेना*—ज० १९०१; शि० सा०रत्न; सा० सद० आकाशवाणी सलाहकार समिति, मा० 'चाँद,' इण्डियन प्रेस एवं साहि० सम्मे०प्रयाग में कार्य, प्रका० उप० तथा कहा० : भाभी, मगरमच्छ, बहू रानी, सलाइयाँ, प्रीति की रीति, दिगंत रेखा, सजला, वंदनवार, धूपछाँह, चित्रपट, मन की रानी एवं बिच्छू का डंक; नाट० तथा एका० : अंगारों की मौत, नए एकाकी, नेहरू के बाद तथा अन्य एकाकी, मेघदूत, बापू ने कहा था, विजया और वारुणी, आर्यमार्ग तथा अन्य एकाकी, पंचवटी, शान्ति और एकता का मसीहा, वल्कल, पर्णकुटी, गंगाजली, साधना-पथ, चीवर धारिणी, विद्यापीठ, सगाई, नंदरानी तथा अन्य एकाकी एवं मौत की जिंदगी; कवि० तथा गद्यगीत : चरणों में, निवेदन के आँसू, प्रतिवेदन के स्वर, रैनबसेरा, नीहारिका, अमरलता, मन्वंतर, उत्सर्ग एवं भिखारिन; आलो० : काव्यालोचन; बालो० लोरी और प्रभाती, रेशमझूला, पालना, ओरी निंदिया आ री आ, नाचो गाओ, बाल कवितावली, फूलों के गीत, फूलों की जन्मकथा, फूलों की सुनहरी कहानियाँ, सतयुग की कहानियाँ, ज्ञान की कहानियाँ, सद्गुणों की कहानियाँ, देवताओं की कहानियाँ, रण बाँकुरा राजकुमार, ऋषियों की कहानियाँ, सदाचार की कहानियाँ, दो नगरों की कहानी, बाप-बेटे की कहानी, टाम काका की कुटिया (४ भाग), राखी दुपहरिया के फूल (दो भाग) आदि प्रौढ़ शिक्षा : नया बैल नया

हल, नया गाँव, नया खेत, नया समाज, गाँवों को सुधारो, बापू का स्वराज्य अभी नही आया, समाज-शिक्षण, काव्यामृत एवं अन्य लगभग दो सौ पुस्तकें ; वि० 'साधनापथ' राज० साहि० एकेडमी द्वारा पुरस्कृत, 'नया गाँव', 'नया हल', 'नया खेल' समाज-शिक्षा विभाग राज० द्वारा पुरस्कृत ; 'साधनापथ', 'सगाई', 'मेघदूत', 'नेहरू के बाद तथा अन्य एकांकी', 'राजकुमारो की कहानियाँ' (दो भाग), 'रणबाँकुरा राजकुमार', 'फूलों के गीत' उ०प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत , प० नवयुग ग्रंथकुटीर, बीकानेर ।

*शंभूनाथ चतुर्वेदी, डा०*—ज० १२ फरवरी, '३७ : शि० एम० ए०, पी-एच० डी० लखनऊ वि०वि० ; सा उ०प्र० कांग्रेस कमेटी के साप्ता 'नया भारत' में कार्य किया ; प्र० ५६ मे , अप्र० स्वातंत्र्योत्तर हिंदी कविता (शोधग्रन्थ) ; वि० अँगरेजी से अनु० भी किये हैं, 'हिंदी-साहित्य-कोश' (भाग दो) के एक लेखक ; प० ३९, माडेल हाउस, लखनऊ ।

*शंभूरत्न त्रिपाठी*—ज० जनवरी, '३० ; शि० कानपुर ; सा० भूत० संपा० मा० 'लिली', वर्त० संपा० साप्ता० 'मनु', मा० 'समाजविज्ञान' एवं त्रैमा० 'साहित्यालोचन' ; प्र० '४९ में ; प्रका० व्यावहारिक समाजशास्त्र '५२, पारिवारिक समाजशास्त्र '५४, ग्रामीण समाजशात्र '५५, समाज शास्त्र की विवेचना '५८, समाज और अपराध '५८, भारतीय समाजशास्त्र '५९, सामाजिक विचारो का इतिहास '६०, समाजशास्त्रीय विश्वकोश, समाजशास्त्र की पृष्ठभूमि '६० भारतीय सामाजिक संरचना और संस्कृति '६१ एवं भगवतीप्रसाद वाजपेयी-अभिनन्दन-ग्रन्थ (संपा०) ; अप्र० कथाकार श्रीप्रतापनारायण श्रीवास्तव कृतित्व और व्यक्तित्व एव एक निबध-संग्रह ; वि० 'समाजशास्त्र' के प्रथम हिंदी लेखक, लगभग ७००० पृष्ठ प्रकाशित हो चुके हैं; 'समाजशास्त्र की विवेचना' एव 'समाज और अपराध' '६० में, 'सामाजिक विचारो का इतिहास' तथा 'समाजशास्त्री विश्वकोश' '६१ मे उ० प्र० सरकार की हिंदी समिति द्वारा पुरस्कृत ; प० भारती-प्रतिष्ठान, १०८।१२१, पी० रोड, कानपुर ।

*शकुंतला मिश्र, श्रीमती*—ज० ३५; शि० बी० ए०, प्र० '५५ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० दो कहानी एवं एक कविता-संग्रह ; प० प्रधानाध्यापिका ओमनगर कन्या पाठशाला, कानपुर ।

*शकुंतला सिरोठिया*—ज० दिसम्बर, '१५; शि० एम० ए० हिन्दी, डिप्लोमा-चित्रकला एवं मांटेसरी प्रशिक्षण आदि ; प्र० '४४; प्रका० सुधि के स्वर गीत० ५६ गा ले मुन्ना '५८, काँटो में खिलते हैं फूल ५७

आ री निंदिया (लोरियाँ) ५९, चटकीले फूल (बालो०), गीतों भरी कहानियाँ (पद्य-कथा) '६०, कारे मेघा पानी दे '६०, नन्ही चिड़िया (बालगीत) '६०, सारंगा सदावृज (लोककथा) '६०, जाग पहरुए (कवि०) '६१, मोतीलाल नेहरू (जीवनी) '६१, चाँद इतना हँसा (गीत०) '६२, हिन्दी काव्य को नारी की देन (आलो०) '६२; अप्र० चांदनी के फूल (गद्य-काव्य), परदेशी को पत्र (पत्र साहित्य), सोनी महिवाल (उप०), शिशु नगर (नाट०), उन्होंने शिकार खेला (कहा०), बच्चे ने उड़ना सीखा (कहा०), बादल (गीत०), सोन चिरैया (गीत०), नन्हों का संसार (गीत०), भक्त पुष्पाञ्जलि (नाट०), शिशु-कथा आदि; वि० 'मृधि के स्वर', 'गा ले मुन्ना', 'नन्ही चिड़िया' उ० प्र० राज्य से पुरस्कृत, वर्त० शिक्षिका, राजकीय शिशु प्रशिक्षण महिला महाविद्यालय, प्रयाग; प० १०९, बाई का बाग, इलाहाबाद।

*शक्ति त्रिवेदी*—ज० ५ जनवरी, '३६; शि० एम०ए० हिंदी, सा० रत्न, जयपुर तथा आगरा वि० वि०; सा० भूतसंपा० 'वीर सैनिक', 'आवाज़' '५२-'५५; भूत० सहसंपा० दै० 'नवयुग' जयपुर '५५-'५७, 'भारतसेवक' '५९-'६०, दै० हिंदुस्तान' नई दिल्ली '६१-'६२; वर्त० संपा० 'कृषकसमाचार' दिल्ली; प्रका० खिलते फूल महकती कलियाँ (उप०) '६०, सृजन के स्वर (कवि०) '६१, दस्युनिबंध '६१; अप्र० बातुल (उप०); वि० स्फुट पुरस्कार प्राप्त, अपराधशास्त्र एवं आदिवासियों पर शोधकार्य-रत; प० संपा० 'कृषक समाचार', ए-१, निजामुद्दीन वेस्ट, नई दिल्ली—१३।

*शक्तिपाल केवल*—ज० १७ फरवरी, '३६; शि० बी० ए० आनर्स पंजाब वि०वि; प्र० '५४ में; प्रका० उप० अँधेरे, रातबीती पौ फटी, रंग बोलते हैं, दर्द (अनु०), नरमगरम (अनु०); प० एन० टी० कालेज, नई सड़क, दिल्ली-६।

*शतानंद उपाध्याय*—ज० ४ जुलाई, '३९, मुहम्मदपुर, घोसी, आजमगढ़; शि० इंटर, वाराणसी प्र० '५७ में; प्रका० प्रकाश और परछाईं (उप०) '६१; अप्र० बंधन क्या : मुक्ति क्या (उप०) एवं एक कहानी और एक गीत-संग्रह, प० सूचना-केंद्र, अमिला, आजमगढ़।

*शत्रुघ्न प्रसाद*—ज० फरवरी, '३२, छपरा, शि० एम० ए० पटना वि० वि०; प्र० '३२ में; प्रका० स्फुट आलो० लेख, अप्र० लक्ष्मीनारायण मिश्र के ऐतिहासिक नाटकों की शास्त्रीय समीक्षा एवं दो लेख-संग्रह: वि० 'द्विवेदी-युगीन हिंदी नाटक' विषय पर शोधकार्य-रत; प० अध्यक्ष हिंदी विभाग, किसान कालेज सोहसराय पटना।

*शत्रुघ्नकुमार सिंह, 'शशांक'*—शि॰ बी॰ ए॰ डिप-इन-एड; प्रका॰ वैदेही (नाट॰); अप्र॰ हिंदी रचनारत्न, अतर्वंदना (गीत॰), हिंदी मुहावरे प॰ मालती, पिपरा देवस, (वाया बरौनी), मुंगेर।

*शत्रुघ्नलाल शुक्ल*—ज॰ जनवरी, '२६, रायबरेली; जा॰ उर्दू, अँग्रेजी तथा संस्कृत; सा भूत॰ सहसंपा॰ साप्ता॰ 'शांति-संदेश' एवं 'जनताराज' रायबरेली, वर्त सद॰ संपादक-मंडल साप्ता॰ 'मनु' कानपुर; प्र॰ '४७ में; प्रका॰ उप॰ नागमणि '६१, विश्वसुन्दरी, लक्ष्यहीन, शिलादित्य, अभिशप्ता, बुझनी लौ, दूध-खून और आँसू, गुप्तादित्य, बाप्पादित्य, अग्निकुंड, मौलाना चुकन्दर, विडम्बना, मीनाक्षी, दुर्गादास, डेनमार्क का राजकुमार तथा चेतना; प॰ 'मनु'-कार्यालय, आचार्यनगर, कानपुर।

*शमशेरसिंह, 'अशोक'*—ज॰ १० फरवरी, १९०४; शि॰ मैट्रिक, प्रभाकर; जा॰ संस्कृत, उर्दू, फारसी, पंजाबी एवं अँग्रेजी; भूत प्राध्यापक सिक्ख नेशनल कालेज लाहौर एवं एस॰ जी॰ पी॰ कालेज अमृतसर '४३-'४७; '४९ से पंजाब सरकार की सेवा में; प्रका॰ पंजाब का हिंदी साहित्य '५७; अप॰ दो लेख-संग्रह; वि॰ पंजाबी में लगभग तीस पुस्तकें लिखी हैं जिनमें से कुछ पर पुरस्कार भी मिले हैं; प॰ सरहिंदी गेट, पटियाला।

*शरण सक्सेना (परमात्माशरण सक्सेना)*—शि॰ बी॰ काम॰, एम॰ ए॰ अर्थशास्त्र, विक्रम वि॰वि॰ उज्जैन, विशारद सम्मे॰प्रयाग; 'इब्तदाई' तथा 'अदीब' जामये-उर्दू अलीगढ़; एम॰ डी॰एच॰ डिप्लोमा कलकत्ता; सा॰ साहित्य मंत्री मध्यभारतीय हिंदी साहित्य सभा ग्वालियर '५८, प्रधानमंत्री जन-साहित्य संघ ग्वालियर एवं साहित्यमंडल ग्वालियर, सहसंपा॰ मा॰'वालंटियर' लश्कर '५८, त्रैमा॰ 'रचना' '५८, वर्त॰ संपा॰ दै॰ 'मध्यभारत टाइम्स' लश्कर '५७-'५८; सद॰-म॰ प्र॰ वर्किंग जर्नलिस्ट यूनियन '५८; प्र॰ '५४ में, प्रका॰ नये हस्ताक्षर तथा चार-पाँच पुस्तकें; अप्र॰ मीनाक्षी (ऐति॰खंड॰) एवं भारतीय अपराध-विज्ञान; वि॰ स्फुट पुरस्कार प्राप्त; वर्त॰ केंद्रीय शासकीय कर्मचारी; प॰ अंबा-निवास, नव महल, ग्वालियर।

*शरदकुमार मिश्र, 'शरद'*—ज॰ ८ जुलाई, '२०, देहरादून; शि॰, वैद्यभूषण '४० वाराणसी; सा॰ सद॰ : नगर कांग्रेस कमेटी, मंत्री जिला पत्रकारसंघ एवं हिंदी मित्रमंडल, प्रचारमंत्री : देशी चिकित्सा परि॰, सह॰ मंत्री उ॰ प्र॰ वैद्य सम्मे॰, प्रधान नगर वैद्यसभा, भूत॰संपा॰ 'ब्राह्मण समाचार' ४४ '४५ ... ी' '४६ '५० प्रका संपा -सप्ता ... '५१

अवै० संपा० 'यू० पी० फार्मेसिस्ट'; प्र० '४६ में, प्रका० धूप और धुआँ (कहा०) '४६ तथा स्फुट गीत ; प० संपा० साप्ता० 'जागरण', सहारनपुर।

*शरदचन्द्र शुक्ल,'शरद'*, डा०—ज०१ जून, २९, छिबरामऊ, फरुखाबाद, शि०सा० रत्न, एम० एस-सी०, एम०डी० एच०(स्वर्णपदकप्राप्त), सा० '४६ से आर्ट मास्टर बने, भूत० अध्यापक राष्ट्रीय विद्यालय अकबरपुर '४४-'४७, '४७ से लश्कर के 'एकाउटेंट जेनरल्स' कार्यालय में एल० डी० सी, '५५ से म० प्र० शासन के वित्तसचिवालय में एल० डी० सी०, '५६ से भोपाल में उसी विभाग में कार्य; प्रका० मानवता महायज्ञ, अप्र० श्रीमद्भगवतगीता (पद्यानुवाद) एवं बच्चों के गीत; वि० अनेक अँग्रेजी कविताओं के भी अनु० किये हैं; प० ३-सी, जवाहरनगर, कम्पू, लश्कर।

*शरद देवड़ा*—ज० '३४; शि० बी० ए० आनर्स (अँग्रेजी) '५४, एम० ए० हिंदी '५६ कलकत्ता वि० वि०; सा० भूत० संपादक 'सुप्रभात' '५६-'५७; वर्त० संपा० 'ज्ञानोदय' कलकत्ता; प्रका० पत्थर का लैंप पोस्ट '६०, कथांतर '६१, नयी आस्थाएँ '६३; यंत्रस्थ : नयी किताबों पर बातचीत, अपने-अपने दायरे (उप०), अप्र० दो-तीन संग्रह; प० ३४।१ सी, बालीगंज सरकुलर रोड, कलकत्ता—१९।

*शरद मोक्तरकर*—ज० २२ सितम्बर, '३२; शि० बी०ए०, एल-एल०बी०, सा० रत्न; प्रका० स्फुट; अप्र० दो कहानी-संग्रह; वि० मराठी से अनेक अनुवाद किये हैं; प० ऐडवोकेट, सिविल वार्ड, दमोह।

*शरदिन्दुभूषण कुमार, 'शरद'*—ज० १ अक्टूबर, '४२, भागलपुर, शि० बी० एस-सी०, आरा; सा० संपा० एवं चित्रकार त्रैमा० 'प्रेरणा' आरा, सह-संपा० 'अलका' आरा, साहित्यमंत्री 'भोजपुरी परिषद' आरा, संयो० सा० गोष्ठी कला-मंडल आरा, पुस्तकालयाध्यक्ष प्रभास-विद्यालोक पुस्तकालय, प्र० '५४; प्रका० शेफालिका श्री (कवि०), सूरज का अंडा (कवि०), शबनमी शोला (कहा०); वि० 'बिहार का खनिज धन' निबंध पर 'बिहार-राष्ट्रभाषा परिषद' से सप्रमाणपत्र सौ रुपये का पुरस्कार प्राप्त; प० संपा० 'अलका', आजाद प्रेस, आरा।

*शशि तिवारी*—ज० १८ अप्रैल, '२३ ; शि० काशी, ग्वालियर, इंटर, सा० रत्न ; सा० सद० प्रांतीय समाजकल्याण बोर्ड, कांग्रेस कार्यकारिणी, जिला सुरक्षा समिति तथा सहकारी समिति; संयोजिका : प्रांतीय महिला समाज, अध्यक्षा : नगर सुरक्षा समिति, जिला कल्याण योजना समिति दुर्ग '५६ '५७ एवं स्वर्ण एकत्रीकरण समिति प्र० '५० में प्रका० सीख का

(अनु०) '२३, समाज (नाट०) '२४, जंगल और तेल (अनु०) '३३, इन्द्रधनुष, अनोखा आदमी, अस्पताल, अंधकार, विद्रोही, चलता पुर्जा, कलंक, अटपटे चित्र, आपका बच्चा, अपनी बात आदि पुस्तकों के लेखक एवं अनु० ; प० प्रकाशन-अधिकारी, आर्यकुमार रोड, पटना—४ ।

*छैलबिहारी दीक्षित*, 'कंटक'—शि० एम०ए०, सा०रत्न; सा०भूत०सद० प्रांतीय तथा अ० भा० कांग्रेस कमेटी, हिं० सा०सम्मे० की स्थायी समिति, परीक्षा समिति, राष्ट्र-भाषा-परिषद एव कानपुर सिविल लीग ; प्रधान मंत्री : शहर काँग्रेस कमेटी, प्रांतीय 'सेफ्टी फर्स्ट एसोसिएशन' एवं हिंदी साहित्य समिति कानपुर ; अध्यक्ष : शहर काग्रेस कमेटी, 'इंफीरियर ग्रेड इम्प्लाईज एसोसिएशन', स्कूल-कालेज-कर्मचारी संघ, 'बैंक इंप्लाईज यूनियन', भारतीय विद्यालय इंटर कालेज एव सेवा-संघ ; हरिजन विद्यालय के एक संस्था० तथा संचा० , वर्त० सद० नगर महापालिका कानपुर, तीन वर्ष तक उसकी कार्यकारिणी में रहे; दै० 'वर्तमान' (कानपुर), दै०'संध्या' (कानपुर), दै० 'प्रभात' (लाहौर) आदि के प्रधान संपा० रहे, साप्ता० 'प्रताप' (कानपुर), 'कर्तव्य' (इटावा), 'नवसेवक' (कानपुर), 'वीरांगना', 'हलधर आदि के संपादकीय विभाग में कार्य किया ; राष्ट्रीय आंदोलनों में कई बार कारावास ; प्र० '२२ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० लेखों-कविताओं के कई संग्रह ; वि० अनेक स्फुट पुरस्कार प्राप्त ; प० नवाबगंज, कानपुर ।

*छैलबिहारीलाल गुप्त*, 'राकेश गुप्त', डा०—ज० २१ अगस्त, '१९; शि० एम० ए० '४१, पी-एच० डी० '४३, डी० लिट० '५२, प्रयाग वि०वि०; प्र० '५० में ; प्रका० रस का मनोवैज्ञानिक अध्ययन (शोधग्रंथ) '५० ; अप्र० नायक-नायिका-भेद (शोधग्रंथ) एवं आलो० लेखों के दो संग्रह ; वि० दोनों शोधग्रंथ अँगरेजी में लिखे गये थे ; प० अध्यक्ष, हिंदी विभाग, काशीनरेश राजकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय, ज्ञानपुर (वाराणसी) ।

*छोटेलाल*, 'आग्नेय—ज० २४ जनवरी, '३५ ; शि० एम० ए० इतिहास, एल-एल० बी० ; सा० त्रैमा० 'समवेत' के संपादक-मंडल के सद०, कम्युनिस्ट पार्टी के सद० एवं कुछ समय तक मंत्री रहे, आजकल प्रांतीय परिषद के सद०, सागर नगरपालिका के सद० रहे ; एक वर्ष अध्यापकी की ; प्र० '५६ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० दो संग्रह ; प० चितामणि भवन, सागर ।

*जगत शंखधर*—ज० ३१ जुलाई, १९०९ ; शि० इंटर ; सा० '२१ मे राष्ट्रीय कांग्रेस में स्वयंसेवक, '३० में अवज्ञा आंदोलन में कारावास ; वर्त० संपा० त्रैमा० 'संदर्भ'; प्रका० स्फुट तथा अनु० गीतांजलि एव मार्कोपोलो

(अँग० से अनु०), आँका-बाँका, घर-बाहर एवं बाँदी (बँगला से अनु०) ; अप्र० तीन-चार संग्रह ; प० डी-५३।८६ कमच्छा, वाराणसी ।

*जगदीशचंद्र*—प्रका० होमियोपैथिक रामायण, चीनियों का बर्बर आक्रमण ; अप्र० भगवद्गीता (पद्यानुवाद), औषध एवं नवग्रह ; प० आगरा होमियोपैथिक स्टोर्स, फव्वारा, आगरा ।

*जगदीश मिश्र*—ज० २८ दिसंबर, '१७, महद्दीपुर, मुंगेर ; शि० बी० ए०, साहित्याचार्य, व्याकरणाचार्य, काव्य तीर्थ, विशारद, शास्त्री, साहित्याचार्य ; जा० उर्दू, बँगला तथा मैथिली ; सा० भूत० प्रचार मंत्री : जिला हिं० सा० परिषद एवं जिला हिंदू महासभा, मुंगेर '४६ ; संपा० साप्ता० श्री नारद-मुंगेर-समाचार' '४०, सिविक गार्ड के प्लाटून कमांडर '४२, स्थानीय मुहल्ला कमेटी के सभापति, कांग्रेस की ओर से म्युनिसिपल कमिश्नर '५५, भारत-सेवक-समाज मुंगेर के सूचना एवं प्रसार-मंत्री, वर्त० संपा० साप्ता० 'दलित मित्र' '४८ से, अध्यापक, श्रीदुर्गा उच्च विद्यालय, मकससपुर, मुंगेर ; प्र० '३५ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० लेखों के तीन-चार संग्रह ; प-संपादक 'दलित मित्र', सरस्वतीप्रेस, मुंगेर ।

*जगदीश सलिल*, डा०—ज० १४ जुलाई, '३३ ; शि० बी०ए०, एच० एम० डी० एस०, एफ० पी० सी०, डी० एच० बी० , सा० मंत्री : आलोकन संस्था ग्वालियर, संचा० मा० 'अंशुमाली', संपा० त्रैमा० 'होमियोपैथिक विकास' ; प्र० '५२ में ; प्रका० स्फुट; अप्र० दो कविता-संग्रह एवं 'धूल तले रांगोली' (संयुक्त काव्यसंग्रह) ; वर्त० अध्यापक, वसुंधरा राजे मेडिकल कालेज, ग्वालियर ; प० 'आलोकन', दानावली, लश्कर, ग्वालियर ।

*जगन्नाथ चौधरी, 'इच्छुक'*—ज० ४ दिसंबर, '२५ ; शि० एम० ए० हिंदी, सा०रत्न ; सा० पाँच वर्ष तक भूत० सहसंपा० दै० 'नई दुनिया' एवं साप्ता० 'कांग्रेस संदेश', वर्त० श्रीमहेश सार्वजनिक वाचनालय एवं पुस्तकालय के मंत्री आठ वर्षों से, राष्ट्रभाषा-प्रचार समिति वर्धा के केंद्रव्यस्थापक, वर्त० संपा० दै० 'नवभारत' दो वर्षों से, मा० 'मध्यप्रदेश वस्त्र-व्यापार-पत्रिका' में भी कार्य करते हैं; प्र० '४६ में; प्रका० युगांकिनी (कहा०) '४६ तथा उस ओर (उप०, धारावाहिक रूप से) ; अप्र० स्फुट रचनाओं के चार संग्रह ; प० प्रचार-मंत्री, श्री महेश वाचनालय, १७, बड़ा सराफा, इंदौर ।

*जगन्नाथ तुपकरी, 'भृंग'*—ज० २७ फरवरी, '२७, नागपुर , शि० इंटर ; सा० सह० संपा० 'उद्यम', साप्ता० 'आलोक' एव दै० 'लोकमत' '४४-'४८, पहले आकाशवाणी नागपुर में और '५७ से बंबई मे सह-नियोजक ;

प्र॰ '३९ में ; प्रका॰ मिट्टी की महक (नाट॰) '५०, अमिताभ (छायानाट्य) और पंखुड़ियाँ (लघुकथा) '५६; अप्र॰ कविताओं, लघुकथाओं एवं निबंधो के तीन-संग्रह; प॰ ८।२८-२९, जानकी कुटीर, जुहू, बबई ५४।

*जगन्नाथप्रसाद शर्मा*, डा॰—ज॰ १० जुलाई, १९०५, उनचेहरा, नागौर; शि॰ एम॰ए॰, डी॰ लिट्॰ काशी वि॰वि॰ ; सा॰ कई वर्षो से काशी ना॰ प्र॰ सभा के मंत्री, काशी वि॰वि॰ में हिंदी-प्राध्यापक एवं रीडर रहे, अब प्रोफेसर और हिंदीविभागाध्यक्ष ; प्र॰ '२८ में ; प्रका॰ हिंदी की गद्यशैली का विकास '३०, प्रसाद के नाटकों का शास्त्रीय अध्ययन (शोधग्रंथ) '४३, हिंदी गद्य के युग-निर्माता '४८, कहानी का रचना-विधान '५३, हिंदी गद्य-साहित्य का इतिहास '५६ आदि; अप्र आलो॰ लेखों के तीन संग्रह; वि॰ अनेक संग्रहों मे लेख संक॰; प॰ औरंगाबाद, वाराणसी।

*जगन्नाथप्रसाद सिंह पांडेय*—ज॰ १९ मई, १९०५ ; शि॰ काशी वि॰वि॰ ; सा॰ सारन जिला हिं॰सा॰सम्मे॰ के तेरहवें अधिवेशन के अध्यक्ष '५९, प्रधान संपा॰ मा॰ 'ग्राम्यजीवन' , प्रका॰ घरौदा (कहा॰), भारत-गीत, (संक॰), बाल-विनय (संक॰); अप्र॰ गुरुदक्षिणा (कहा॰) एवं दो निबंध-संग्रह , प॰ २, ईस्ट गार्डिनर रोड, पटना—१।

*जगेश्वरसिंह*—ज॰ मई, १९०९, हैवतपुर खुर्द, रायबरेली ; शि॰ विशारद प्रयाग, वैदिक-धर्म-विशारद ; सा॰ '२८ में राष्ट्रीय कांग्रेस के सक्रिय सद॰, '४२ मे बंदी, जिला कांग्रेस कमेटी रायबरेली के उप-सभापति, तहसील कांग्रेस कमेटी के प्रधानमंत्री, '३२ से आर्य समाज के प्रधान, सस्था॰ अध्यक्ष व प्रधानमत्री द्विवेदी-स्मारक-समिति रायबरेली, संपा॰ : साप्ता॰ 'युगसंदेश' लालगंज, रायबरेली '५१ से ; संस्था॰ सद॰ बैसवारा इंटर कालेज, रायबरेली ; प्रका॰ अवतारवाद '३५, होली-धुनकर '५४ ; प॰ संपादक 'युगसंदेश', लालगंज, रायबरेली।

*जनकराय*—ज॰ '२४, पचकरवी, सारन ; शि॰ सा॰रत्न , सा॰ उपसभापति : तरुण-संघ पटना, संपा॰ 'नवप्रभा' पटना, '३९ से पचलखी माध्यमिक विद्यालय मे और अब एफ॰ एन॰ एस॰ अकेडमी पटना में हिंदी प्राध्यापक ; प्र॰ '४४ में ; प्रका॰ स्फुट ; अप्र॰ चाँद के धब्बे ; वि॰ स्फुट पुरस्कार प्राप्त ; प॰ हिंदी अध्यापक, एफ॰ एन॰ एस॰ एकेडमी, पटना ७।

*जनार्दनस्वरूप अग्रवाल*—ज॰ १६ जुलाई, '१७ ; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी, प्रयाग वि॰वि॰, एम॰ ए॰ संस्कृत तथा अँगरेजी, आगरा वि॰वि॰; प्रका॰ हिंदी में निबंध साहित्य, हिंदी भाषा-ज्ञान हिंदी साहित्य का इतिहास

रस, अलंकार और छंद, गद्य-रत्नाकर (संपा॰), काव्यरत्नाकर (संपा॰) ; प॰ प्रधानाचार्य, एम॰ बी॰ इंटर कालेज, हल्द्वानी, नैनीताल ।

*जवरनाथ पुरोहित*—ज॰ '३४, जोधपुर ; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी, बी॰ एड॰ सा॰रत्न ; प्रका॰ पुष्पांजलि (कवि॰), स्वरलहरी (कवि॰) ; अप्र॰ मंजिल की ओर एवं स्फुट रचनाओं के दो संग्रह; प॰ हिंदी प्राध्यापक, महेश टीचर्स कालेज, ५, सरदारपुरा मार्ग, जोधपुर ।

*जयदेव शर्मा 'कमल'*—ज॰ २९ जुलाई, '३१ ; सा॰ '४०-'४६ तक राजनैतिक जीवन, '४६-'४७ में ए॰ एम॰ सी॰ लखनऊ में सैनिक जीवन, '५५ से आकाशवाणी के शिमला एवं लखनऊ केंद्रों पर स्टाफ आर्टिस्ट ; प्र॰ '५५ में ; प्रका॰ मन के गीत अमित आभा (कवि॰), समर चयनिका (गीत॰), समाधि पर (नाट॰), समय के संकेत, रंगनाथ, राणाबेनीमाधो, समय तुम्हें ललकार रहा ; अप्र॰ दो कविता-कहानी संग्रह; वि॰ 'बर्फ के हीरे' में कहानियाँ संक॰ ; प॰ ५४, क्लेस्क्वायर, लखनऊ ।

*जयपालसिंह, 'तरंग'*—ज॰ १२ मार्च, '२९ ; शि॰ एम॰ ए॰ '६१, एल॰ टी॰ '५६ ; सा॰ सद॰ स्थानीय हि॰ सा॰ परिषद, क्षेत्रीय विकास परिषद तथा जनपद युवक मंगलदल परामर्शदात्री समिति, बुलंदशहर, संयोजक : जनपद स्तरीय टैगोर शताब्दी जयंती तथा विवेकानंद शताब्दी जयंती ; प्र॰ '४७ में ; प्रका॰ अभियान गान (गीत॰); अप्र॰ तीन कविता, कहानी एवं लेख-संग्रह ; वि॰ स्फुट पुरस्कार प्राप्त ; प॰ हिंदी अध्यापक, डी॰ ए॰ वी॰ इंटर कालेज, बुलंदशहर ।

*जयशंकर देवशंकर शर्मा*—ज॰ १९०४ ; शि॰ वैद्य-विशारद, सम्मे॰ प्रयाग ; जा॰ गुजराती, मराठी, उर्दू तथा अँग्रेजी ; सा॰ अध्यक्ष : नगर वैद्य सभा, बीकानेर; भूत॰संपा॰ पा॰'श्रीमाली नवजीवन', मा॰'श्रीमाली शुभेच्छुक', भूत॰ प्रधान चिकित्सक, मोहता धर्मार्थ एलोपैथिक डिस्पेंसरी बीकानेर, वर्त॰ सहायक चिकित्सक मथुराबाई फतेहचंद दमाणी प्रसूति-गृह बीकानेर, शार्दूल रिसर्च इंस्टीट्यूट बीकानेर के 'फेलो' ; प्रका॰ स्फुट ; अप्र॰ प्रकृति से वर्षा ज्ञान (यंत्रस्थ) एवं कई पुस्तकें ; वि॰ राज॰ साहित्य अकेडमी द्वारा पुरस्कार प्राप्त; प॰ राजस्थान महिलाचिकित्सालय, सोनगिरिमार्ग, बीकानेर

*जयसिंह*—ज॰ '२८, बगडावत, प्रतापगढ़ (राज॰) ; शि॰ हाई-स्कूल ; सा॰ सहसंपा दै॰ 'नई दुनियाँ' इंदौर ; प्र॰ '४५ में ; प्रका॰ कलावे (उप॰), सात स्वर एक आवाज (कहा॰), मानव के पंख (बालो॰) मोतीलाल

नेहरू (बालो॰); अप्र॰ बन्नी तीन बजे बुझी (उप॰) एवं मुन्नी (उप॰), वि॰ म॰ प्र॰ शासन साहित्य परिषद द्वारा 'सात स्वर : एक आवाज' पर ५००) पुरस्कार प्राप्त, 'मोतीलाल नेहरू' भी पुरस्कृत ; प॰ सहकारी संपादक 'नई दुनियाँ', एम॰ ई॰ ३, तिलकनगर, इंदौर।

*जहूर बख्श*—ज॰ ११ मई, १८९७, मछरियाही, सागर ; शि॰ मिडिल '१२, नार्मल ट्रेड , प्र॰ '१३ में ; प्रका॰ छोटे-बड़े लगभग पौने दो सौ ग्रंथ; वि॰'५५ में 'हम प्रिजीडेंट हैं' (कहा॰) पर म॰प्र॰ शासन-साहित्य-परिषद से ५००) का तथा '६१ में 'धन्य ये बेटियाँ' पर उ॰ प्र शासन की हिंदी समिति से डेढ़ सौ रुपये का पुरस्कार प्राप्त ; इनका विशाल पुस्तक संग्रह नष्ट हो गया है; प॰ ३०।१० दक्षिणी तात्याटोपे नगर, भोपाल।

*जितराम पाठक*—ज॰ २ सितंबर, '२८ ; शि॰ एम॰ ए॰ काशी वि॰वि॰ ; मा॰ शाहाबाद हि॰सा॰ सम्मे॰ के साहित्यमंत्री, संयुक्तमंत्री तथा कार्यसमिति के सद॰ ; अध्यक्ष ब्रह्मपुर थाना साहित्य सम्मे॰ ; प्र॰ '४३ में ; प्रका॰ हिंदी कवि-समीक्षा, बिहारी-बोधिनी , अप्र॰ राष्ट्रीयता की पृष्ठभूमि में आधुनिक काव्य का विकास (शोधग्रंथ), कला-सिद्धांत और स्वरूप आदि; वि॰ 'राष्ट्रीयता की पृष्ठभूमि में आधुनिक काव्य का विकास' पर पी-एच॰ डी॰ की थीसिस पटना वि॰वि॰ मे प्रस्तुत कर चुके हैं, स्फुट पुरस्कार प्राप्त. प॰ अध्यक्ष, हिंदी-विभाग, महाराजा कालेज, आरा।

*जीवनलाल पांडेय*—ज॰ १६ जुलाई, '३०, बलदेव, मथुरा ; शि॰ एम॰ ए॰, एल॰ टी॰, सा रत्न ; सा॰ सद॰ ब्रज साहित्य मंडल और ब्रजकला केंद्र ; संस्था मा॰ 'साहित्यालोक' तथा साहित्यालोक प्रेस ; प्र॰ '५२ में ; प्रका॰ हलधर-हिलोर (ब्रज॰, कवि॰), अनुपमा (कवि॰) ;अप्र॰ कविता, कहानी एवं निबंधों के तीन संग्रह; प॰ १०३, अशोकनगर, आगरा।

*जीवनलाल प्रेम*—ज॰ १८ सितंबर, '१८, लाहौर ; शि॰ बी॰ ए॰ पंजाब वि॰वि॰ ; सा॰ भूत॰ उपसंपा॰ 'स्वतंत्र भारत' लखनऊ ४ वर्ष तक, वर्त॰ उपसंपा॰ 'नवभारत टाइम्स' दिल्ली '५३ से, '४०-'४५ तक राजकीय सेवा, '४७ में लाहौर छोड़ना पड़ा, कुछ दिन आकाशवाणी दिल्ली के समाचार-विभाग में रहे ; प्र॰ '४४ में ; प्रका॰ पतझर '४४, तारावलि (कवि॰) '४४, गीतांजलि (अनु॰) '४५, गुरुगोविंदसिंह (जीव॰) ; अप्र॰ दो पुस्तकें; प॰ ३३-ए; नया गोविंदपुरा, पटपड़गंज रोड, दिल्ली—३१।

*ज्वाला प्रसाद केशर*—ज॰ १३ अक्टूबर, '३२ ; सा॰ भूत॰ सह-संपा॰ 'चिनगारी' '५०, संपा॰ 'चिनगारी' '५२ ; प्र॰ '४७ में ; प्रका

तीस उपन्यास एवं पाँच संपा० पुस्तकें ; अप्र० कहानियों, लेखों एवं एकांकियों के सात-आठ संग्रह ; प० बी- ८११, फीलखाना, वाराणसी ।

*ज्ञानदेव अग्निहोत्री*—ज० '३५, कानपुर ; शि० एम० ए० अँग्रेजी एवं समाजशास्त्र, साहित्यविशारद ; सा० कानपुर 'अकेडमी आफ ड्रैमेटिक आर्ट्स' के निदेशक, अँग्रेजी प्राध्यापक डी० ए० वी० कालेज, कनापुर ; प्रका० रोटी वाली गली (सक० एकां ) ; अप्र० माटी जागी रे (नाट०) ; वि० स्फुट पुरस्कार प्राप्त; 'प्रतिनिधि रंगमचीय एकांकी' में एक एकांकी संकलित, 'माटी जागी रे' उ० प्र० राजकीय सूचनाविभाग द्वारा अनेक बार अभिनीत ; प० ८१७७, आर्यनगर, कानपुर ।

*ज्ञानरंजन*—ज० २१ नवंबर, '३६ ; शि० एम० ए० हिंदी '५७, प्रयाग वि० वि० ; सा० संयो० अरुण शलभ, प्रयाग , प्र० '५९ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० कविताओं-कहानियों के चार संग्रह ; प० हिंदी प्राध्यापक, जी० एस० कालेज, राइटटाउन, जबलपुर ।

*झारखंडीप्रसाद, 'सुमन'*—ज० फरवरी, १८९०, मुंगेर ; शि० बी० ए०, एल-एल० बी० ; सा० बेगूसराय वकीलसंघ के वार्षिकोत्सव के अध्यक्ष '४८, ब्रह्मदेव प्रसाद हाईस्कूल बेगूसराय में शिक्षक रहे, '२१ के असहयोग आंदोलन में भाग लिया, प्रधानाध्यापक, राष्ट्रीय उच्चविद्यालय समस्तीपुर '२२-'२३, '२५ में ब्रह्मदेवप्रसाद हाईस्कूल में प्रधानाध्यापक, 'रामचरित्रसिंह-अभिनंदन-ग्रंथ' के एक संपा०, नवंबर '३० से वकालत की; प्रका० स्फुट ; अप्र० पंचामृत, मानस-रहस्य, फारसी मामकीना तथा बूसिर्ता के हिंदी अनु० , वि० अनेक संग्रहों में लेख संगृहीत, अँगरेजी में भी लिखते हैं ; प० वकील, तिलकनगर, बेगूसराय ।

*टीकमसिंह तोमर, डा०*—ज ९ मार्च. '१३, बदायूँ ; शि० एम०ए० हिंदी '३८, एम० ए० संस्कृत '४५ आगरा वि०वि०, डी० फिल० '५२ प्रयाग वि वि०, सा० साहित्यमंत्री : भा० हिं० सा० परिषद प्रयाग, भूत०संपा० 'हिंदी 'अनुशीलन', '३८ से बलवंत राजपूत कालेज, आगरा में हिंदी तथा संस्कृत के प्राध्यापक प्रका० हिंदी वीर-काव्य (१६०० से ८०० तक); अप्र० आलो० लेखों के तीन संग्रह ; वि० 'हिंदी-साहित्य-कोश (वाराणसी) में 'वीरकाव्य', 'दोष विचार' एवं 'वीरकाव्य के कवियों और ग्रंथों का विवेचन', 'हिंदी-साहित्य' (भाग दो) में 'हिंदीवीरकाव्य' (प्रारम्भ से १८०० तक), 'हिंदी साहित्य-कोश' (उ०प्र० सरकार) में हिंदी वीरकाव्य पुस्तक-परिचय' (१६००

१८५०) आदि विस्तृत लेखों के लेखक ; '५५ में उ० प्र० सरकार द्वारा हिंदी वीरकाव्य (१६००-१८००) पर ८००) का पुरस्कार प्राप्त ; 'राजस्थान के राजदरबारों द्वारा हिंदी भाषा और साहित्य के विकास में योगदान' (१२००-१८००) विषय पर डी० लिट० के लिए शोधकार्य-रत ; प० अध्यक्ष हिंदी-संस्कृत-विभाग, बलवंत राजपूत कालेज, आगरा।

*डी० स्वरूप, डा०*—ज० १४ मार्च, १९०४ मेरठ, शि० बी०एस-सी० '२८ काशी वि०वि०, पी-एच० डी '३६, शेफील्ड वि० वि० (यू०के०) ; सा० सद० 'आइरन ऐंड स्टील इंस्टीटयुट', 'इंस्टीट्यूट आफ मेटल्स', 'इंस्टीट्युशन आफ मेटालरजिस्ट्स' (लंदन) एवं 'इंडियन आइरन ऐंड स्टील इंस्टीट्यूट' ; अनेक संस्थाओ के फेलो, योरोप, अमेरिका, आस्ट्रेलिया, नार्वे स्वेडन, रूस तथा पश्चिमी जर्मनी आदि देशों का व्यापक भ्रमण ; काशी वि० वि० मे '२८-'३०, '३१-'३७ तथा '३७-'४२ तक धातु विज्ञान के प्राध्यापक ; ई० आई० रेलवे वर्कशाप में '३०-'३१ तथा '३७ मे छह मास तक असिस्टेंट केमिस्ट एवं मेटालरजिस्ट के रूप में कार्य किया, '४२-'६२ तक काशी वि०वि० के धातु-विज्ञान के अध्यक्ष एवं '४४-'५२ तक 'कालेज आफ माइनिंग ऐंड मेटालरजी' के प्रिंसिपल रहे ; वर्त० चीफ 'इंडस्ट्रीज डिवीजन', प्लानिंग कमीशन, नई-दिल्ली ; प्रका० धातु विज्ञान '५१, औद्योगिक ईंधन '५२, इस्पात का उत्पादन '५८ ; वि० अनेक शोधपूर्ण लेख एवं ग्रंथ अँगरेजी मे भी लिखे हैं ; उ० प्र० सरकार से १०००) तथा 'ग्रेव्स मेडल' एवं 'औद्योगिक ईंधन' पर ८००) का पुरस्कार, ना०प्र० सभा काशी से 'धातु विज्ञान' पर २००) का पुरस्कार प्राप्त ; प० २१, मंडी हाउस, नई दिल्ली।

*तारकेश्वरप्रसाद वाजपेयी*—ज० ९५ मई, '२८, शि० हाईस्कूल, शास्त्री, आयुर्वेदाचार्य आदि ; प्र० '४७ मे ; प्रका० स्फुट ; अप्र० हास्यरस मे छीछाल्यादर, गद्य में अहिंसा-पथ, पद्य-सुमन-संग्रह, दंपति-दर्पण एवं दो संग्रह ; वर्त० अँगरेजी शिक्षक ई० ग्रे० जू० हाईस्कूल मलवाँ, फतेहपुर ; प० देवमयी, रेवाडी, फतेहपुर।

*तुलसी, आचार्य*—ज० '१४, लाडनूँ (राज०) ; सा० अणुव्रत-आंदोलन के प्रवर्तक '४४ तथा धार्मिक संघ 'तेरा पंथ' का नेतृत्व किया ; प्रका० कवि० अग्नि-परीक्षा, भरत-मुक्ति, आषाढ भूति, अणुव्रत-गीत, श्रद्धेय के प्रति, शांति के पथ पर (दो भाग), प्रवचन डायरी (दो भाग), पथ और पाथेय, नैतिक सजीव दो भाग) नैतिकता की ओर सूत्र

(संपा०), भिक्षु ग्रंथ-रत्नाकर (संपा०,दो भाग), प० द्वारा आदर्श साहित्य संघ १९९।५, महात्मा गाँधी रोड, कलकत्ता—७।

*तोताराम शर्मा* 'पंकज'—ज० २ जून, '२६, अजीलपुरा, धौलपुर (राज०) ; शि० आगरा ; मा० संस्था० सूर स्मारक समिति, साहित्य-संगम (आगरा) के एक संस्था०, भूत० संपा० मा० 'नवसाहित्यकार', संपा० मा० 'साहित्यालोक' आगरा ; प्र० '५० में ; प्रका० स्वरचित ब्रजभाषा लोकगीत '४६, सरल कृषिशास्त्र '५७, महाकवि सूरदास : जन्मभूमि और जीवन परिचय '५८, आगरा : एक सांस्कृतिक परिचय '५८ तथा प्रथमा, मध्यमा, सा०रत्न एवं विद्याविनोदिनी आदि के लिए बीस पुस्तकें, झिलमिला जोगी (लोककहा०) '६२, लाखा बंजारा (लोक कहा०); वि० 'आगरा के साहित्यकार' सम्मे० प्रयाग की 'साहित्य महोपाध्याय' उपाधि के लिए शोधप्रबंध तथा 'महाकवि सूरदास की जन्मभूमि' पर शोधकार्य-रत; वर्त० पुस्तकालयाध्यक्ष, नागरी प्रचारिणी सभा, आगरा ; प० संपादक 'साहित्यालोक', १३५७, डा० रांगेयराघव मार्ग, आगरा।

*त्रिलोकीनाथ सिंह*, डा०—ज० १३ अगस्त, '३६ ; शि० एम० ए० हिंदी, एम० ए० भाषा-विज्ञान, पी-एच० डी० '६२ ; प्रका० तुलसीदास-उत्तर काड '५९ ; अप्र० आलो० लेखों के दो संग्रह ; वि० 'सूदन-कृत सुजानचरित्र और उसकी भाषा' विषय पर पी-एच० डी० की उपाधि प्राप्त तथा 'हिंदी व्याकरण शास्त्र का इतिहास' विषय पर डी० लिट उपाधि के लिए शोधकार्य-रत ; वर्त० प्राध्यापक हिंदी विभाग, लखनऊ वि०वि० ; प० ३, पयागपुर हाउस ब्लाक, बीरबल साहनी मार्ग, लखनऊ।

*दमयंती तालवार*—ज० २ नवंबर, '३४ शि० एम०ए० हिंदी '५८, कलकत्ता वि० वि० ; सा० बंगीय हिंदी परिषद की सक्रिय सदस्या वर्त० शिक्षायतन कालेज के हिंदी-विभाग में व्याख्याता ; प्रका० स्फुट; अप्र० दो आलो० लेख-संग्रह , प० ८।१, हिंदुस्तान पार्क, कलकत्ता—२९।

*दयानिधि शर्मा वैद्य*—ज० १५ दिसंबर, १९०७; शि० 'आयुर्वेदाचार्य इन मेडिसन ऐंड सर्जरी' (ए० एम०एस०) '३५, काशी वि० वि० (प्रथम); भूत० सा० प्रधानमंत्री : उत्तर प्रदेशीय वैद्य-सम्मेलन एवं मंत्री अखिल भारतीय वैद्य सम्मेलन ; प्रका० पंचशील '६०, यम-नियम-नीति समन्वित वर्णन, मानवता-दिव्यता-समागान्वित राष्ट्रीयता-दिग्दर्शन ; अप्र० स्फुट लेखों के दो संग्रह ; प० भव्य कुटीर, गाँधीनगर गढ रोड, मेरठ।

*दयाशंकर दीक्षित*—ज० १ सितंबर, '१९, सहसवान, बदायूँ ; शि० शास्त्राचार्य (प्रथम) '५६, एम० ए० हिंदी, काशी वि०वि०, एम०ए० संस्कृत '६१ ; सा० भूत० प्रधान संपा० स्थानीय साप्ता० 'ताजा तार' आगरा '५९-'६०, उपनिदेशक 'इंडियन ऐस्ट्रोनोमिकल ऐंड संस्कृत रिसर्च इस्टीट्यूट' '६१ से, हिंदी अध्यापक सनातन धर्म डिग्री कालेज, गुड़गाँव (पंजाब) '५८ से, वर्त०हिंदी विभागाध्यक्ष सागवेद महाविद्यालय, नरवर, नरौरा, बुलंदशहर '६२ से; प्रका० हिंदी साहित्य के निबंधकारों का साहित्यिक परिचय '६२ ; अप्र० हिंदी साहित्य के प्रमुख कवियो की समीक्षा, संस्कृत कवियो की समीक्षा ; प० श्रीसागवेद महाविद्यालय, नरवर, नरौरा, बुलदशहर ।

*दयाशंकर पांडेय, 'हरीश'*—ज० २ अक्टूबर, '२८ ; शि० एम० ए०, बी० एड० काशी वि०वि०; सा० '४२ के आंदोलन में सक्रिय भाग लिया, स्थानीय साहि० संस्थाओं से संबद्ध,; संपा० साप्ता० 'सूर्य' '४४-'५०, मा० 'नई लहर' '५१ ; विगत पाँच वर्षो से उ०प्र० शिक्षा-विभाग में कार्य ; वर्त० प्राध्यापक रा० दीक्षा विद्यालय, जहाँगीराबाद ; प्र० '४९ मे ; प्रका० अधूरा स्वप्न, चौराहा, पथ की प्रेरणा, आँसुओ का मूल्य, बदलती तस्वीरे, दुनिया से दूर, नरक के देवता, इंसान, एक पहेली और बकवास (उप०), पथ के दावेदार तथा मानदड (बँगला उप०, अनु०), एक ही रास्ता (नाट०), किरणवती (कवि०), कागज की नाव, मुन्नू, किसान की दुनियाँ, गगा नदी की कहानी (बालो०), कामकला और दापत्य-विज्ञान, गर्भ-विज्ञान, गर्भ-निरोध (काम-विज्ञान), हिंदी के प्रमुख कवि तथा लेखक, हिंदी साहित्य की सफल आलोचना, रचना-रश्मि, काव्यांगदीपिका, प्रारंभिक व्याकरण तथा अनेक छात्रोपयोगी 'अध्ययन'; वि० 'गंगा नदी की कहानी' (बालो०) पर उ० प्र० सूचना-विभाग से २००) का पुरस्कार प्राप्त ; प० प्राध्यापक, राज० दीक्षा विद्यालय, जहाँगीराबाद, बाराबंकी ।

*दाऊदत्त उपाध्याय*—ज० १४ अगस्त, '१६, गोकुल (मथुरा) ; शि० काव्यतीर्थ, संस्कृत-साहित्यशास्त्री, हिंदी-साहित्यसुधाकर ; सा० भूत० संपा०साप्ता० 'प्रकाश'मथुरा '३९, पाक्षि०'राष्ट्रलक्ष्मी' मथुरा '४०-'४२, साप्ता० 'आवाज' बंबई '४५, साप्ता० 'संग्राम' बंबई '४६, प्रका० अंकुर (कवि०) '४५, मुहब्बत के माँउवेगे (कवि०) '६०, प्राथमिक व्याकरण और रचना (भाग २), यौवन (कवि०), बैजूबावरा (उप०) ; अप्र० दर्द की तस्वीरे (कवि०), आरामगाह (कहा०), अनुशीलन (लेख०); वर्त० हिंदी-संस्कृताध्यापक, आइडियल हाईस्कूल, बंबई प राजमहल ३ माला, भुवनेश्वर, बंबई २

*दिवाकर शर्मा*—ज० १८७६ ; शि० एम० ए० ; सा० भूत० उपाध्यक्ष : डूँगर कालेज भारती परिषद , वर्त० सद० हिंदी विश्वभारती की प्रबंध-समिति, टोंक के भूत० संस्कृत अध्यापक; प्रका० स्फुट ; अप्र० दो लेख-संग्रह ; प० द्वारा त्रैमा० 'विश्वंभरा' हिंदी विश्वभारती, बीकानेर ।

*दीनदयाल, 'दिनेश'*—ज० १ जनवरी, '१४ ; शि० एम० ए० हिंदी, नागपुर वि०वि०, सा०रत्न, सिद्धांतशास्त्री ; जा० अँग्रेजी, उर्दू, संस्कृत एवं गुजराती ; सा० भूत० प्रधानमंत्री : राजस्थान हिंदी साहित्य परिषद् अजमेर, भूत० अध्यक्ष : हिंदी कला केंद्र, शाहदरा (दिल्ली) ; भूत० संपा० साप्ता० 'नवज्योति', साप्ता० 'विजय' अजमेर तथा साप्ता० 'चलचित्र' ; मा० 'कैलाश' तथा मा० 'भारतसेवक', पाक्षि० 'परिवर्तन', दै० 'नया राजस्थान' आदि ; वर्त० संपा० मा० 'बरनवाल-चंद्रिका' ; वर्त० सेक्शन-इंचार्ज, विज्ञापन-विभाग, 'नवभारत टाइम्स', दिल्ली ; प्र० '३६ में ; प्रका० उस ओर (कवि०) '३६, आँसू और मुस्कान (कहा०), न्यायचक्र (उप०), सहकारिता के पथ पर, रोटी बनाम कला ; वि० अँग्रेजी में भी कई पुस्तकें लिखी हैं , वि० 'आँसू और मुस्कान' उर्दू, गुरुमुखी एवं बँगला में भी छपी है , अनेक पाठ्यपुस्तकों का संपा० किया है ; प० ३८५१/७, फर्शबाजार, शाहदरा, दिल्ली—३२ ।

*'दीपक'*—ज० '२६ ; शि० बी० ए०, प्रयाग वि वि० ; प्रका० लगभग एक दर्जन उपन्यास ; अप्र० चार कहानी - संग्रह ; प० मानसरोवर पब्लिकेशंस, २४२, जमना रोड, इलाहाबाद ।

*दीपकचंद जैन*—ज० '१७, देवेंद्रनगर, सतना ; शि० एम०ए० '४६, आगरा वि०वि० : प्रका० आनंद रघुनंदन (संपा०, नाट०) '६० ; अप्र० दो संग्रह ; प० हिंदी विभागाध्यक्ष, शासकीय विज्ञानमहाविद्यालय, रायपुर ।

*दीपचंद*—ज० २३ मार्च, '१२ ; शि० साहित्यशास्त्री ; जा० संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, गुजराती, बँगला तथा उर्दू ; प्रका० वृहत्स्वयंभू-स्तोत्र (पद्यानु०) '३८, पचपरमेष्ठी-पूजा '४८ (संपा०), जैनी संध्योपासना '५३, सावयधम्मु ५८ ; अप्र० जैन लक्षणावली कोश (संपा०), सम्मइसुत्त, झाणजयण आदि का अनु०; प० श्रीदिगम्बर जैन संगीतमंडल, केकड़ी, अजमेर ।

*दीप्ति खंडेलवाल, श्रीमती*—ज० '३० ; शि० सरस्वती, प्रयाग महिला विद्यापीठ ; प्र०'५२ में ; प्रका० स्फुट एवं कुछ पाठ्य पुस्तकें ; अप्र० कहानियों-कविताओं के दो संग्रह; वि० 'आंध्रप्रदेश के हिंदी कवि' एवं 'आधुनिक कवयित्रियों के प्रेमगीत' में रचनाएँ संक०, प० नल्लाकुंटा, हैदराबाद २० ।

*देवकीनंदन शर्मा, 'अकिंचन'*—ज० २४ अगस्त, '३१, वृन्दावन : शि० बी० ए०, सा०रत्न ; सा० भूत० मंत्री हिंदी सा० परिषद् (प० रेलवे) कोटा '५८ ; वर्त० सहसंचा० अ० भा० रेल साहित्यकार संसद अजमेर ; प्र० '५४ मे ; प्रका० कपट का सीना फाडो रे (कवि०) ; यंत्रस्थ : बादल प्यास अँगारे, केवल दर्द आचमन मेरा ; अप्र० दो कविता-संग्रह : प० हजारी मंजिल, पुरानी मंडी, अजमेर ।

*देवीदत्त शुक्ल*—ज० १८८८ ; शि० मैट्रिक, उन्नाव ; सा० भूत० संपा० 'बाल-सखा' तथा 'सरस्वती' '१९-'४५ ; वर्त० संचा० कल्याण मंदिर, प्रयाग; प्रका० आर्यों का मूल स्थान (अनु०), कालरात्रि (कहा०) , जादूगरनी (कहा०), स्वाधीनता के पुजारी, अवध के गदर का इतिहास, क्रांतिकारी (अनु०), हिंदुओं की पोथी, दुर्गा सप्तशती (पद्यानु०), बाल कवितामाला, जापान का हाल, बाल द्विवेदी, कुछ खरी-खरी, संपादक के पचीस वर्ष; वि० 'संपादक के पचीस वर्ष' पर उ०प्र० सरकार द्वारा ६००) का पुरस्कार प्राप्त ; प० ८३२, कल्याण मंदिर, कटरा, प्रयाग ।

*देवीप्रसाद धवन, 'विकल'*—ज० ८ अक्टूबर, १९०७; सा०संपा० 'सुमित्रा' 'सविता', 'सती', 'सुकवि' एवं 'वर्तमान'; प्रका० समस्या, कुवेर, तपस्या, भाभी, आत्महत्या, अरक्षिता, दिल्लीश्वरी, प्रभात की रानी, पाप और प्रकाश, दो विद्रोही, संसार डूब रहा है, दोषी कौन, उत्तराधिकार, पाखंडी, निरंजन शर्मा, सीधे-सादे रास्ते, जन्मपत्र, प्रदर्शनी आदि; नाट० : चंद्रशेखर आजाद, सरदार भगतसिंह, संत तुलसीदास, दिल्ली की रानी ; अन्य० साहित्यकार निकट से, पंडित नेहरू आदि; अप्र० पाँच पुस्तकें एवं संग्रह ; प० द्वारा बी० एन० वैजल, मेस्टन रोड कानपुर ।

*देवीशंकर अवस्थी, डा०*—ज० ५ अप्रैल, '३० ; शि० एम० ए० हिंदी '५३, आगरा वि०वि०, पी-एच० डी० '६०, आगरा ; सा० सद० संपादक-मंडल, 'वार्षिकी' '६१, भूत० संपा० मा० 'कलियुग' ; प्र० '४८ मे ; प्रका० कविताएँ १९५४ '५४ (संयुक्त संपा०) , आलोचना और आलोचना (लेख०) ; अप्र० अठारहवीं - उन्नीसवीं शताब्दी के ब्रजभाषा काव्य में प्रेमाभक्ति (शोधग्रंथ) ; प० प्राध्यापक हिं० वि०, वि०वि०, दिल्ली—६ ।

*देवेंद्रनारायण वर्मा*—ज० ५ जून, '२६ ; शि० एम० ए० हिंदी, सागर वि०वि ; सा० हिंदी-साहित्य-सभा ग्वालियर के अनेक वर्षों तक प्रधानमंत्री एवं अध्यक्ष, संस्था० सद० प्रगतिशील लेखकसंघ ग्वालियर, म० भा हिंदी-साहित्य-सभा, लश्कर की कार्यसमिति के सद रहे, उसके स्वर्ण-

जयंती-समारोह की स्वागतसमिति के सयुक्तमंत्री, साहित्य-साधना-संसद, ग्वालियर (साहित्य अकेडमी) के क्रमशः प्रधानमंत्री तथा अध्यक्ष, म॰प्र॰ कलापरिषद ग्वालियर की सामान्य एवं प्रकाशन समिति के भूत॰ सद॰, अनेक सांस्कृतिक आयोजनों के संयोजक रहे ; प्र॰ '४३ में ; प्रका॰ युगधारा (कवि॰) ; अप्र॰ कविताओं के दो संग्रह ; वि॰ 'राष्ट्रीय-गीत', 'प्रणय-गीत' और 'आस्था के शिखर' में रचनाएँ सकलित ; प॰ अध्यक्ष हिंदी विभाग, सिंधिया पब्लिक स्कूल, फोर्ट, ग्वालियर ।

*देवेंद्रसिंह*—ज॰ १९०३ ; शि॰ एम॰ ए॰ अँगरेजी (स्वर्णपदकप्राप्त) प्रयाग वि॰वि॰, एल-एल॰ बी॰ लखनऊ वि॰वि॰, आई॰ सी॰ एस॰ '२५ (अँगरेजी निबंध, अँगरेजी साहित्य तथा पाश्चात्य इतिहास में प्रथम और हिंदी भाषा तथा साहित्य में द्वितीय स्थान ); सा॰ कई वर्षों तक दै॰ 'लीडर' प्रयाग के सह॰संपा॰ रहे ; प्रका॰ तुलसी का अंतर्जगत (आलो॰), अँगरेजी-हिंदी-कोश , अप्र॰ दो-तीन संग्रह ; वि॰ सात आलो॰ पुस्तकें, काव्य-संग्रह आदि अँगरेजी मे॰ प्रकाशित , वर्त॰ अध्यक्ष, अँगरेजी विभाग, सी॰ एम॰ पी॰ डिग्री कालेज, प्रयाग; प॰ १६६, सोहबतिया बाग, इलाहाबाद—६ ।

*देवेंद्रसिंह* ज॰ १३ जनवरी, '२६, कपूरथला ; शि॰ एम॰ ए॰ अँगरेजी, दिल्ली वि॰वि॰ ; सा॰ '४७-'४८ तक अँगरेजी अध्यापक रहे, '५८ में आकाशवाणी जालंधर में कार्य किया, '६० से आकाशवाणी दिल्ली में पंजाबी विभाग में कार्य ; प्र॰ '४२ मे ; प्रका॰ कहा॰ : दो किनारे, गीत और पत्थर, चानन दे घेरे ; उप॰ : खुशबू, कँडियाली वाड, चन्न दे दाग ; नाट॰ सबेरे शाम, नौ नाटक ; अन्य॰ जीवन और कला, जहाजरान ; प॰ गोवर्धन-निवास, तिलक स्ट्रीट, चूनामंडी, पहाडगंज, नई दिल्ली ।

*दोनेपूडि राजाराव*—१५ अक्टूबर, '२५, कृष्णा जिला ; शि॰ एम॰ ए॰ काशी वि॰वि॰, सा॰रत्न सम्मे॰ प्रयाग ; सा॰ सद॰ तेलुगु परिषद् एवं हिंदी प्रचार सभा हैदराबाद, कई संस्थाओं के अध्यक्ष रहे, संपा॰ 'शिक्षक' विजयवाड़ा '५२-'५३, '४४ से '४७ तक कई ग्रामों में एवं '४७ से '५० तक हाईस्कूलों में हिंदी अध्यापक रहे, '५२ से वी॰ एस॰ आर॰ कालेज तेनाली (आंध्र) में अध्यापक ; प्रका॰ काव्य-सुधा (कवि॰), शतदल (गद्य॰), गूँगा भ्रमर (अनु॰), धर्मशाला (अनु॰) ; अप्र॰ आलो॰ लेखों के दो संग्रह ; वि॰ स्फुट पुरस्कार प्राप्त, तेलुगु मे भी लिखते हैं ; प॰ प्राध्यापक, हिंदी-विभाग, वी॰ एस॰ आर॰ कालेज, तेनाली (आंध्र) ।

*द्वारकाप्रसाद माहश्वरी*—ज० १ दिसंबर, '१६ ; शि० एम० ए हिंदी (प्रथम), आगरा वि०वि०, एल० टी० ; सा० '४३ से उ० प्र० राजकीय शिक्षा-विभाग में कार्य, हरिजनोद्धार के सक्रिय कार्यकर्ता रहे ; अनेक अ० भा० आयोजनो एवं यूनेस्को की गोष्ठियों मे भाग लिया, केंद्रीय शिक्षा-मत्रालय के अंतर्गत उ० प्र० शिक्षा-विभागीय प्रौढ साहित्य रचनाक्रम के सचालक ; प्र० '४४ में ; प्रका० कवि० क्रौंच-वध (खड०), दीपक, ज्योति-किरण, फूल और शूल ; बालो० कातो और गाओ, लहरें, बढे चलो ' प्रयाण गीत, माखन-मिश्री, सोने की कुल्हाडी, बुद्धि बडी या बल, शिक्षा मे वस्त्रोद्योग ; वि० 'माखन-मिश्री' पर उ० प्र० सरकार से पुरस्कार प्राप्त ; प० पाठ्य पुस्तक अधिकारी (उत्तर प्रदेश), ६, माल एवेन्यू, लखनऊ ।

*द्वारकाप्रसाद शुक्ल, 'शंकर'* —ज० १८८८ ; शि० बी० ए० '११, एल-एल० बी० '१३ प्रयाग वि०वि० ; सा० ५ वर्षो तक कुमार सनातनधर्म-सभा के सभापति, सनातनधर्म सभा एवं ब्राह्मण सभा, रायबरेली के मंत्री ; संस्था०-मंत्री नागरी प्रचारिणी सभा रायबरेली '१४, अनेक संस्थाओ का जीर्णोद्धार एवं कई की स्थापना की, '१८ में मुसिफ हुए, '४३ में डिस्ट्रिक्ट जजी से अवकाश ग्रहण किया, ; प्रका० श्रीदुःखहरन द्वादशी '२२, पार्वती-परिणय '५२, अप्र० शंकर-हृदय, श्रीशक्ति-शतक; एवं अन्य तीन-चार पुस्तकें और संग्रह; प० रिटायर्ड जज, प्रभुटाउन, रायबरेली ।

*द्विजेंद्रनाथ मिश्र, 'निर्गुण'*—ज० १२ फरवरी, '१५ ; शि० एम० ए०, साहित्याचार्य ; सा० सपा० मा० 'माया' '३६-'४०, मा० 'मनोहर कहानियाँ' ६ मास; '४१ में गवर्नमेट सस्कृत कालेज वाराणसी में प्राध्यापक हुए ; वर्त० वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय वाराणसी में साहित्य-प्राध्यापक , प्र० '२० में ; प्रका० कहा० छाया, पूर्ति, बहूजी, टीला, कच्चा धागा, दो किनारे, प्यार के भूखे, टूटे सपने, जिदगी एवं खोज ; उप० चाँद बोला ; वि० इनकी कहानियों के अनु० बँगला, गुजराती, मराठी, तमिल, असमिया, डोगरी, उर्दू एवं रूसी में हो चुके हैं, बँगला से 'नवविधान' (उप०), 'शेषेर परिचय' (उप०) एवं गुजराती-अँगरेजी से अनेक कहानियों के अनुवाद किये, सस्कृत में भी लिखते हैं, '५६ में केंद्रीय शासन से १८००) की धनराशि प्राप्त ; प० ६।२१, रानी भवानी गली, मीरघाट, वाराणसी ।

*द्विजेंद्रनाथ शुक्ल, डा०*—ज० १५ सितंबर, '१६, शि० सा०रत्न '३६, काव्यतीर्थ '३६, बी० ए० आनर्स (प्रथम, स्वर्णपदकप्राप्त) '३८ एवं एम० ए० सस्कृत स्पेशल) ४० वि वि , साहित्याचार्य ३८ इन

जर्मन' '३८, पी-एच० डी० '५५, डी० लिट० '५८ (स्वर्णपदक तथा शोध पुरस्कार प्राप्त) ; सा० '२९ में कानपुर के 'नमक तोड़ो कानून' में भाग तथा युवक-रक्षक-संघ के सदस्य ; राष्ट्रीय पाठशाला लखनऊ के पुनर्प्रबंधक, 'बोर्ड आफ नेशनल टरमिनाल्जोजी' में तीन वर्ष तक रहे, 'आल इंडिया ओरियंटल कांफ्रेंस, के 'फाइन आर्टस् तथा टेक्निकल साइंस' विभाग के आगामी सत्र के लिए अध्यक्ष निर्वाचित; इलागढ़गुडी में कांजीपुरम् के शंकराचार्य द्वारा आयोजित कांफ्रेंस में आगमतंत्र और शिल्प-शास्त्र के 'एक्सपर्ट' ; वर्त० अध्यक्ष, संस्कृत विभाग, पंजाब वि० वि० चंडीगढ़ ; प्रका० भारतीय वास्तु-शास्त्र, प्रतिमा-लक्षण, प्रतिमा-विज्ञान, हिंदू-प्रासाद, चित्र-लक्षण ; अप्र० समरांगण सूत्रधार (सटीक, ३ भाग), वास्तु-कोष, शिल्प-शास्त्र का इतिहास आदि ; वि० पी-एच० डी० एवं डी० लिट के शोधप्रबंधों के प्रकाशनार्थ वि०वि० आयोग से आर्थिक सहायता प्राप्त, दस खंडों में भारतीय वास्तुशास्त्र, शिल्पशास्त्र एवं चित्रशास्त्र लिखा है ; अनेक ग्रन्थ अँगरेजी में भी लिखे हैं ; 'भारतीय वास्तुशास्त्र' पर उ०प्र० सरकार से पुरस्कार प्राप्त; प० अध्यक्ष संस्कृत विभाग, पंजाब वि०वि०, चंडीगढ़ ।

*धर्मेंद्र गुप्त*—ज० '३३ ; शि० एम० ए० हिंदी, प्रयाग वि०वि० ; सा० भूत० प्रका०-संपा० मा० 'कथा-कहानी' '५९-'६२ ; प्र० '४८ में ; प्रका० सूत्रधार (नाट०) '५६ ; चंद रोमांसहीन कहानियाँ (कहा०) ; अप्र० संकलन-युग (एकां०), टूटे फ्रेम की साबुत तस्वीरें ; प० एल, ५६, कीर्तिनगर, नजफगढ़ रोड, नई दिल्ली—१५ ।

*नगराज, मुनि*—ज० '१७, सरदारशहर ; सा० ३२वें वर्ष से अणुव्रत-आंदोलन में भाग लिया ; प्रका० आचार्य भिक्षु और महात्मा गाँधी, जैन-दर्शन और आधुनिक-विज्ञान, अहिंसा-पर्यवेक्षण, अहिंसा-विवेक, महावीर और बुद्ध की समसामयिकता, जैन धर्म और बौद्ध धर्म, नवीन समाज-व्यवस्था में दान और दया, अणुव्रत-साहित्य, अणुव्रत जीवन-दर्शन, प्रेरणादीप, अणु से पूर्ण की ओर, अहिंसा के अंचल में, अणुव्रत -दिग्दर्शन, अणुव्रत-दृष्टि, अणुव्रत क्रांति के बढ़ते चरण, अणुव्रत आंदोलन और विद्यार्थीवर्ग, आचार्य श्री तुलसी : एक अध्ययन, अणुव्रत-विचार, युगप्रवर्तक भगवान श्रीमहावीर, युग-धर्म तेरा पंथ, तेरा पंथ-दिग्दर्शन, बाल-दीक्षा : एक विवेचन ; अप्र० चार-पाँच पुस्तकें एवं संग्रह; वि० कई पुस्तकें गुजराती, बँगला, कन्नड, उड़िया एवं अँगरेजी में भी लिखी हैं ; प० द्वारा संचालक, साहित्य-निकेतन, ४०९३, नयाबाजार, दिल्ली ।

*नथमल, मुनि*—ज० '२०, टमकोर, विष्णुगढ, राजस्थान ; जा० संस्कृत, प्राकृत एवं राजस्थानी ; सा० आगम-संपादन-कार्य के प्रधान-निर्देशक ; प्रका० जैन दर्शन के मौलिक तत्व (दो भाग), जैनधर्म और दर्शन, अहिंसा-तत्व-दर्शन, विजय-यात्रा, विजय के आलोक में, आचार्य श्री तुलसी : जीवन और दर्शन, अहिंसा की सही समझ, फूल और अंगारे (कवि), नयवाद, श्रमण संस्कृति की दो धाराएँ, अहिंसा और उसके विचारक, धर्म और लोक-व्यवहार, उन्नीसवीं सदी का नया आविष्कार, विश्व-स्थिति, जैन तत्वप्रवेश (दो भाग), संस्कृति और भारतीय संस्कृति, अणुव्रत और अणुव्रती संघ, तत्व-चर्चा, दयादान आदि चालीस पुस्तकें ; वि० प्राकृत मे तुलसीमंजरी (व्याकरण), संस्कृत में मुकुलम्, अश्रुवीणा, संबोधि, संस्कृत भारतीया संस्कृतिश्च, रत्नपाल तथा आगम साहित्य में दशवैकालिक सूत्र, उत्तराध्ययन सूत्र, स्थानांग सूत्र एवं समवायांग ग्रंथों की रचना की है ; प० द्वारा श्री कमलेश चतुर्वेदी, १९९/५, महात्मागांधी रोड, कलकत्ता—७।

*नयनतारा सहगल, श्रीमती*—ज० १० मई, '२७, इलाहाबाद ; शि० प्रारंभिक मसूरी में, बी० ए० वेलेसले कालेज, वेलेसले, मैसेच्युसेट्स (यू० एस० ए०) ; प्रका० मेरे बचपन की कहानी (अनु०) '५४ ; अप्र० दो-तीन संग्रह ; वि० अँग्रेजी मे भी कई पुस्तकें लिखी हैं ; प० ई ८, मफतलाल पार्क, भुलाभाई देसाई रोड, बंबई—२६।

*नरसिंह पांडेय, 'पथिक'*—ज० '१३, भरसर, बलिया ; शि० सा०रत्न '४१, काव्यतीर्थ, व्याकरणाचार्य '४३, एम० ए० संस्कृत '५६, आगरा वि०वि०; सा०संस्था० हिं० सा० समिति आसनसोल, भूत० अध्यापक डी० ए० वी० हाईस्कूल आसनसोल, '४८ से रामसिंहासन किसान विद्यालय, भरसर, बलिया में संस्कृत-हिंदी-शिक्षक रहे ; वर्त० संस्कृत प्राध्यापक कमलादेवी बाजोरिया डिग्री कालेज दुबहर, प्रका० स्फुट ; अप्र० पाथेय (कहा०), भारतीय पंचरत्न, वि० भोजपुरी मे भी लिखते हैं ; प० कमलादेवी बाजोरिया डिग्री कालेज, दुबहर, भरसर, बलिया।

*नरसिंहप्रसाद श्रीवास्तव*—ज० १२ मार्च, '३३ ; शि० बी० ए०, आनर्स ; 'प्रोडक्सन ऐंड कंट्रोल' का प्रशिक्षण प्राप्त ; प्र० '४७ में ; प्रका० इंसाफ (कहा०) '६२ ; अप्र० निबंधों एवं कहानियों के दो संग्रह ; वि० 'फूल और कलियाँ' में एक कविता संगृहीत ; प० प्लैनर, इंडियन ट्यूब कं० ('५३) लि० पो० बा० ८१, जमशेदपुर—१।

*नरेंद्र चौधरी*, डा०—ज० '२० ; शि० एम० ए०, डी० लिट० ; सा० अवै० सद० 'जनरल वेलफेयर मूवमेंट' (ब्रिटेन), अन्नानाइक्यो (जापान) आदि ; विभागीय मंत्री : अ० भा० ब्रज साहित्य मंडल ; अध्यक्ष विश्वज्ञान कोश प्रकाशन समिति , संस्था० 'भारती एसोसिएशस पब्लिकेशंस' एवं सप्तसिंधु प्रकाशन गाजियाबाद ; प्रका० कहा० ' उसने कहा, तूफान, भंगिमा तथा दो लेख-संग्रह एवं अनेक अनु० प्रकाशित ; संपा० 'लिटरेरी वर्ल्ड' (जनरल वेल्फेयर गुड लाइफ सीरीज), हिंदी गजेटियर (नगर कोश) ; वि० अँगरेजी में भी कई पुस्तके लिखी हैं; प० माडल टाउन २, गाजियाबाद।

*नरेंद्रप्रसाद, 'नवीन'*—ज० १४ अप्रैल, '३८ ; शि० बी० ए० '६२, मगध वि०वि० गया ; प्र० '४८ में ; प्रका० खिलते फूल चटकती कलियाँ (कवि०) '६०, कठपुतली (बालो०) '६०, नन्हा मुन्ना (बालो०) '६१, काठ का घोडा (अनु०) ; प० सहायक, शिक्षाविभाग, नया सचिवालय, पटना—१।

*नर्मदेश्वर चतुर्वेदी*—ज० ८ अप्रैल, '१५ ; सा० ओरियंटल कांफ्रेंस, भारतीय हिंदी परिषद्, भारतीय संस्कृत परिषद्, परिमल आदि के सद० ; क्रांतिकारी आदोलन से संबद्ध रहे ; वर्त० हिंदी-भवन, शांतिनिकेतन मे प्रकाशन अधिकारी ; प्र० '२८ में . प्रका० बापू का सपना, संगीतज्ञ कवियों की हिंदी रचनाएँ, कवि तानसेन और उनका काव्य, नेवाज-कृत शकुंतला नाटक, लखनसेन पद्मावती, इस्लाम के सूफी साधक, कुट्टनीमतं काव्यम्, हिंदी गाथा सप्तशती, वह पागल, भक्तिमार्गी बौद्धधर्म ; वि० उ० प्र० सरकार द्वारा 'संगीतज्ञ कवियों की हिंदी रचनाएँ' तथा 'कवि तानसेन और उनका काव्य' पुरस्कृत; प० साहित्य-भवन प्रा० लिमिटेड, इलाहाबाद।

*नर्मदेश्वर प्रसाद*, डा०—ज० १५ दिसंबर, '२२, गया ; शि० एम० ए० पटना वि०वि०, एम० ए० कोलंबिया वि०वि०, (अमरीका), डी० लिट० पटना वि०वि० ; सा० भूत० संपा० 'अपरंपरा' एवं 'रेलवेमैन', जनजातीय शोध संस्थान राँची में कई शोध-सर्वेक्षणों के प्रतिवेदनों का संपादन किया , आजकल 'पटना युनिवर्सिटी जर्नल' के संपा० ; प्रका० समाजशास्त्र के मूलतत्व '५८, भारतीय जनजाति और जीवन ; अप्र० आग और मोती (अनु० उप०) एवं अंतर्ध्वनि (कवि०) , वि० अँगरेजी मे भी कई पुस्तके लिखी हैं , प० अध्यक्ष, समाजशास्त्र विभाग, वि०वि०, पटना - ५।

*नर्मदेश्वर सहाय पांडेय*—ज० ३ मार्च, '११ . शि० बी० ए०, बी० एल०, विशारद ; सा० पटना नगर-साहित्य-परिषद के अध्यक्ष, भोजपुरी परिवार के सचा भोजपुरी सम्मे के शिक्षा एव कलामंत्री, पाँच वर्ष तक

ला कालेज के आचार्य एवं एक विद्यालय के मंत्री , संपा० त्रैमा० 'अँजोर' पटना '५८ , प्र० '२८ में , प्रका० शतरूपा (कवि०) '५३, कानूनी प्रक्रिया बोध '४७, ऊषा (कहा०) '४५ ; अप्र० दो कविता-कहानी-संग्रह ; प० ऐडवोकेट, सालिमपुर, अहरा, पटना—३ ।

*नवीननारायण अग्रवाल*, डा०—ज० ७ जुलाई, '२२ ; शि० एम० ए० '४५ (सर्वप्रथम), प्रयाग वि०वि०, पी-एच० डी० '६०, आगरा वि०वि० ; सा० '५८-'६० में लगभग डेढ़ वर्ष 'ग्रेजुएट इंस्टीट्यूट आफ इंटरनेशनल स्टडीज' जेनेवा (स्विटजरलैंड) में फेलो एवं रिसर्च आफिसर रहे ; प्र० '४७ में ; प्रका० नागरिकशास्त्र की रूपरेखा '४७, दुनिया के विधान (अनु०) '४८, राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ क्या है '४८, बापू का बलिदान हमारे लिए खुली चुनौती है '४८, 'आजाद-हिंद' का प्रस्तावित विधान '४८ ; वर्त० अध्यक्ष, राजनीति विभाग, हिंदू कालेज, दिल्ली वि०वि० ; प० १५ ए, यूनिवर्सिटी रोड, दिल्ली—६ ।

*नानकसिंह*—ज० ४ जुलाई, १८९७, चकहमीद, पेशावर (पाकिस्तान); शि० उर्दू, हिंदी, बँगला, पश्तो आदि भाषाओं का स्वत. अध्ययन , प्र० '१५ मे ; प्रका० पवित्र पापी, जीवन संग्राम, कटी पतंग, आदमखोर, हँडिया भर खून, पाषाण के पंख, मृगतृष्णा आदि ११ अनूदित उप० ; वि० अनेक ग्रंथ पंजाबी में भी लिखे हैं, साहित्य अकेडमी से 'इक म्यान दो तलवारां' (पंजाबी ) पुरस्कृत, पंजाब वि०वि० एवं पंजाबी विभाग, पटियाला द्वारा भी एक हजार का पुरस्कार प्राप्त ; प० प्रीतनगर, अमृतसर ।

*नारायणसिंह भाटी*—ज० '३० ; शि० एम० ए०, एल-एल० बी० ; सा० राजस्थानी शोध संस्थान के संस्था०-संचा०, राजस्थान साहित्य अकेडमी के 'गवर्निंग बोर्ड' के सद० ; प्र० '५१ में ; प्रका० कवि० : साँझ, मेघदूत एवं दुर्गादास ; संपा० लोकगीत, गोरा हट जा, डिंगल-कोश, जेठवेरा-सोरठा, राजस्थानी वात-संग्रह, रसराज, नीति-प्रकाश, ऐतिहासिक वार्ताँ, राजस्थानी साहित्य का आदिकाल, पिंगल-शिरोमणि, राठौर रतनसिंह री वेलि, राजस्थानी साहित्य का मध्यकाल आदि ; प० संचालक-राजस्थानी शोध संस्थान, रिसाला रोड, जोधपुर ।

*निर्मलारानी पांडेय, श्रीमती*—ज० १ जुलाई, '२८, तिलहर, शाहजहाँपुर , शि० इंटर, सा०रत्न ; प्र० '६० में ; प्रका० साहित्य-प्रभा '६०, पद्य-पारिजात टीका, आधुनिक काव्य-संग्रह टीका, पंत और रश्मिबंध

गद्य-पद्य,संग्रह-टीका आदि, अप्र० दो संग्रह ; प० द्वारा श्रीवेंकटेशचंद्र पांडेय, जौहरी निवास के सामने, अहियागंज, लखनऊ।

*पद्मधर पाठक*—ज० १२ जून, '३४; शि० एम० ए०; सा० साढ़े तीन वर्ष तक दिल्ली वि० वि० की ओर से हिंदी, राजस्थानी, गुजराती, संस्कृत आदि मध्यकालीन हस्तलिखित ग्रंथों की खोज की; प्रका० स्फुट, अप्र० पिकाट और उनका समय एवं दो पुस्तकें और संग्रह; प० प्रवर शोध-सहायक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, राजस्थान सरकार, जोधपुर।

*पन्नालाल शर्मा*—ज० १ जून, '२८; शि० सा०भूषण, सा० भूत० मंत्री : कम्युनिस्ट पार्टी अकोला '४१ एवं बाबूजी देशमुख वाचनालय विदर्भ '५४-'५६; '५७-'६० वाले स्वतंत्र विदर्भ राज्य के आंदोलन में सक्रिय भाग लिया, भूत० सह० संपा० 'मानवता' अकोला '५३-'५८; वर्त० मंत्री : भारत-रूस-सांस्कृतिक संघ शाखा (पाँच वर्षों से), '६२ से अकोला नगरपालिका के सद० तथा विरोधी दल के मंत्री; प्र० '५२ में; प्रका० स्फुट; अप्र० चार पुस्तकें एवं संग्रह; वर्त० संपा० साप्ता० 'जमाना' अकोला; प० जमाना प्रिंटिंग प्रेस, अकोला (विदर्भ)।

*परमानंद, डा०*—शि० एम० ए०, पी-एच० डी०, शास्त्री; सा० '६० से निदेशक हिंदी-विभाग, पंजाब सरकार, पंचनदीय संस्कृत साहित्य सम्मे० के प्रधान, सद० पंजाब राज्य शिक्षा सलाहकार बोर्ड तथा पंजाब राज्य भाषा सलाहकार बोर्ड, 'लैंग्वेजेज फैकल्टी' पंजाबी वि० वि० पटियाला एवं पंजाब वि० वि० चंडीगढ़; केंद्रीय निदेशालय की समन्वय समिति के पंजाब सरकार की ओर से सद० तथा 'बोर्ड आफ स्टडीज इन संस्कृत' के वर्त० संयोजक, पंजाब के कई कालेजों में '३७ से हिंदी-संस्कृत विभागाध्यक्ष रहे, भूत० संपा० साप्ता० 'आर्य जगत्' '३८-'४८, वर्त० संपा० मा० 'सप्त-सिंधु' तथा 'जन साहित्य' पटियाला, प्रका० निरुक्तरहस्यम्, पिंगल-पीयूष, शांति और क्रांति के कवि, स्वातंत्र्य संग्राम के महारथी, दिव्य विभूतियाँ, आदर्श नवरत्न, सुबोध व्याकरण; अप्र० ऋग्वेदादि भाष्य-भूमिका एवं चार पुस्तकें तथा संग्रह; प० निदेशक, हिंदीविभाग, पंजाब सरकार,पटियाला।

*परमेश्वर सिंह*—ज० १२ दिसंबर, '१२; शि० मैट्रिक '३०; सा० भूत० सह० संपा० दै० 'विश्वमित्र' '३१-'३५, संयुक्त संपा० दै० 'हिंदुस्तान' दिल्ली '३५-'३६, साप्ता० 'जनता' पटना '३८-'४०, '३७ से '३८ तक दै० 'प्रताप' कानपुर में संपादकीय टिप्पणियाँ लिखने का कार्य किया, वर्त० संपा० मा० 'ग्राम सेवक' '५३ से एवं '४० से किताबघर प्रकाशन संस्था के

संचा०; प्र० '२७ में; प्रका० विश्वसंस्कृति के स्तंभ, देश देश के रस्म-रिवाज, बालसमाजशिक्षा(चार भाग); प० किताबघर,कदमकुआँ, पटना—३।

*परशुराम चतुर्वेदी*—ज० २५ जुलाई, १८९४; शि० बी० ए०, एल० एल० बी०, प्रयाग वि० वि०; एम० ए० दर्शन, काशी वि० वि०; सा० सद० प्राच्यविद्या-सम्मेलन, काशी ना० प्र० सभा एवं हिंदुस्तानी एकेडमी; सभापति भारतीय हिंदी परिषद रायगढ अधिवेशन; काशी ना० प्र० सभा द्वारा प्रस्तावित इतिहास के एक खंड के संपादक, बलिया हिंदी प्रचारिणी सभा के अंतर्गत हिंदी विद्यालय के स्थायी आचार्य; प्र० '१४ में, प्रका० उत्तरी भारत की संत-परंपरा '५१, नव-निबंध '५१, सूफी काव्य-संग्रह '५१, मध्यकालीन प्रेम-साधना '५२, हिंदी काव्यधारा में प्रेम-प्रवाह '५२, सत काव्य '५२, गार्हस्थ्य जीवन और ग्रामसेवा '५२, वैष्णव-धर्म '५३, मानस की रामकथा '५३, कबीर साहित्य की परख '५४, भारतीय साहित्य की सांस्कृतिक रेखाएँ '५५, मध्यकालीन शृंगारिक प्रवृत्तियाँ तथा नवनिबंध '५५, भारतीय प्रेमाख्यान की परंपरा '५६, बौद्ध साहित्य की सांस्कृतिक झलक '५८, संत-साहित्य की भूमिका '६०, भक्ति-साहित्य में मधुरोपासना '६१, मध्यकालीन शृंगारिक प्रवृत्तियाँ '६१, साहित्य-पथ '६१, हिंदी के सूफी प्रेमाख्यान '६२, रहस्यवाद '६३; अप्र० दादू-ग्रंथावली (यंत्रस्थ) एव आलो० लेखों के चार संग्रह ; वि० उत्तरप्रदेशीय एव मध्यप्रदेशीय सरकार, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् एवं हिंदुस्तानी एकेडमी द्वारा पुरस्कृत तथा हरजीमल डालमिया पुरस्कार भी प्राप्त ; प० जौही, भरसर, बलिया।

*पारसनाथ सिन्हा*—ज० '२४, बिहार , सा० १४ वर्षों से शाहाबाद के जिलाधीश-कार्यालय में कार्य ; प्रका० स्फुट ; अप्र० मधुकरी (कवि०), किरानी-जीवन (कवि०), दिलरुबा अपनी (गीत०), चीन की ओर आदि ; प० कोषागार, जिलाधीश-कार्यालय, आरा, शाहाबाद।

*पीतांबर नारायण*—ज० १० मई, '१९, नवादा, देहरादून ; शि० एम० ए०, हिंदी, एम० ए० संस्कृत, प्रभाकर, शास्त्री, एम० ओ० एल०, डिप्लोमा इन लाइब्रेरीसाइंस, पंजाब वि०वि० ; सा० पुस्तकालयाध्यक्ष तथा प्राध्यापक सनातनधर्म कालेज शिमला '४७-'५२ ; प्राध्यापक गुरुकुल काँगड़ी हरिद्वार '५२-'५८, अध्यक्ष हिंदी विभाग, वैदिक शोध सस्थान होशियारपुर '५८ से ; प्रका० दो हजार का बेबी (एका०) '६३ ; यंत्रस्थ-शादी का इंटरव्यू (एकां०), उन्माद (उप ) वि 'जायसी पुरा-कथा'

विषय पर शोधकार्य-रत ; प० विश्वेश्वरानंद वैदिक शोध-संस्थान, साधु-आश्रम, होशियारपुर (पंजाब) ।

*पी० दामोदर शास्त्री*—ज० ४ अगस्त, १९०३, कोटा ; शि० बी० ए०, एल-एल० बी० (छात्रवृत्ति-पुरस्कारप्राप्त) नागपुर वि०वि०, विशारद ; ज्ञा० अँग्रेजी, मराठी, तेलगु, उर्दू एवं संस्कृत , सा० संस्था० तथा मंत्री अव्यवसायी कलाकार क्लब काँकरौली, संस्था० बहुभाषा ज्ञानकेंद्र राजस्थान ; मद्रास मे हिंदी प्रेमी मंडल के संयुक्त सचिव, रायपुर में पंचायत के पंच तथा मंत्री, सार्वजनिक पुस्तकालय के मंत्री रहे, ओरछा राज्य में प्रधान मंत्री के आफिस सुपरिंटेंडेंट एवं जुडीशियल असिस्टेंट रहे ; '२७-'२८ में मद्रास में प्रधानाध्यापक रहे, '३३ से '४० तक वकालत की, '४१-'४७ तक ओरछा-राज्य के स्टेट ऐडवोकेट, '४८ से '५८ तक उ० प्र० तथा विंध्य प्रदेश में असिस्टेंट कलेक्टर तथा मुंसिफ - मजिस्ट्रेट रहे, '५५ से पुनः वकालत, राजस्थान के सरकारी वकील भी हैं ; प्रका० समाज की वेदी (उप०) '२८, पद्मिनी (नाट०) '५४ ; इंदिरा (नाट०) '२९, भाई-बहिन '३०, अवध की नौकरशाही '५१, सुखी कुटुम्ब '५४, बहुभाषा साक्षरता की शास्त्रीय-पद्धति '५७, मश्विदे आरायजनवीसी '५७ ; अप्र० दो-एक शताब्दी में (नाट०), साथी (बालो०), प्रकृति से आठ पाठ, राजस्थान पचायत समिति अधिनियम एवं राजस्थान सहकारिता अधिनियम (हिंदी-टिप्पणी सहित) ; प० प्लीडर, काँकरोली (राज०) ।

*पी० बी० एम० वारियार*—शि० बी० ए०, विद्वान, राष्ट्रभाषाप्रवीण तथा प्रचारक, हिंदी पारंगत ; प्रका० स्फुट ; अप्र० दो-तीन लेख-संग्रह ; प० बी० एंड एम० सेकेंडरी स्कूल, परापन्नगदी, केरल ।

*पुत्तूलाल अवस्थी*—ज० ६ नवंबर, १९०६ ; प्रका० बापू के गीत, रामायण-सार, किसान-संदेश, पंचायत के पाँच फूल ; अप्र० अंगद-रावण-संवाद, बापू का जीवन ; प० पीनसवाली गली, राजाबाजार, लखनऊ ।

*पूजाप्रसाद मिश्र*—ज० '१८ ; शि० एम० ए०, शास्त्री, सा०रत्न, साहित्यालंकार ; सा० दै० 'आज' वाराणसी के संवाददाता, २० वर्षों से पत्रकार, मंत्री : श्री गोस्वामी तुलसीदास विद्यालय तथा माहेश्वरी खेतान पुस्तकालय, पडरौना ; प्र० '४५ में ; प्रका० स्फुट ; अप्र० श्रम का महत्व, शक्ति की धार पर ; प० पत्रकार, पडरौना, देवरिया ।

*प्यारासिंह पद्म*—ज० २२ दिसंबर, '२१, लुधियाना ; प्रका० कलाकार का बलिदान '४९, सिखधर्म का संदेश '५०, सिखधर्म की रूपरेखा '५०

महाकवि गुरु गोविंदसिंह '५२, गुरु अर्जुनदेव की वाणी '६०, गुरु रामदास की वाणी '६१, गुरु तेगबहादुर की वाणी '६२, गुरु गोविंदसिंह की काव्य-रचना '६२, पंजाब के हिंदी कवि '६३ ; वि० 'पंजाब में हिंदी साहित्य' विषय पर शोधकार्य-रत तथा पंजाबी भाषा के भी मुलेखक ; प० कलम मंदिर, लोवर माल, पटियाला ।

*प्रकाशचंद्र गुप्त*—ज० मार्च, १९०८ ; शि० एम० ए० अँग्रेजी (प्रथम) '३१, प्रयाग वि०वि० ; सा० मंत्री : अ० भा० हिंदी प्रगतिशील लेखक सम्मेलन '४७ एवं उ० प्र० प्रगतिशील लेखक सम्मेलन '५२, प्रधान मंत्री : उ० प्र० प्रगतिशील लेखक संघ ; '३१ से '४१ तक सेंट जांस कालेज, आगरा में अध्यापक रहे, '४१ से अँगरेजी प्राध्यापक प्रयाग वि वि० ; प्र० '३५ में ; प्रका० नया हिंदी साहित्य '३८, रेखाचित्र '४० एव '६१, पुरानी स्मृतियाँ '४७, आधुनिक हिंदी साहित्य '५२, हिंदी साहित्य की जनवादी परंपरा '५३, साहित्य धारा '५६, विशाख '५७ ; वि० अँग्रेजी मे भी कई पुस्तकें लिखी हैं ; रूसी से अनु० भी किये हैं ; प० १९८, ममफोर्ड गंज, इलाहाबाद ।

*प्रताप, साहित्यालंकार*—ज० '२० ; शि० सा० लं०, हिंदी विद्यापीठ देवघर ; सा० जिलासाहित्यसम्मेलन के सभापति एवं मंत्री ; संपा० साप्ता० 'प्रकाश' तथा 'राष्ट्रसंदेश' ; प्र० ३६ में ; प्रका० छायावाद, रश्मि की समीक्षा, कवि आरसी की काव्य-साधना, राम-राज्य (नाट०), शेरपा तेनसिंह (बालो०), द्विजदेवी-ग्रथावली (संपा०) ; अप्र० चार पुस्तकें एवं संग्रह ; प० लक्ष्मीपुर विषहरिया, (वाया-बिहारीगंज), पूर्णियाँ ।

*प्रबोधकुमार मजूमदार*—ज० ३० नवंबर, '२१, यशोहर (पूर्वीबंगाल); शि० इंटर, लखनऊ ; सा० दो वर्ष तक निखिल भारतीय बंग साहित्य सम्मेलन के संचालक बोर्ड के सद० रहे, भूत० संपा० बँगला मा० 'वंदना' लखनऊ '४०-'४१ , '४१ से '४६ तक सेना मे रहे, '४८ से रेलवे विभाग मे कार्य ; प्रका० अनु० : रगरूट, इस दुनियाँ का चिड़ियाखाना, मन की बातें, पद्मा नदी का माँझी, कठपुतलियों का इतिहास, परशुराम की चुनी हुई कहानियाँ, आनंदीबाई, काबुलीवाला, राजमोहन की स्त्री, यथार्थ समाजवाद, गृहस्थ-धर्म, राष्ट्रीयधर्म, विश्वधर्म, व्यावहारिक वेदांत, सफलता-सोपान, मृण्मयी, नवाब-नंदिनी, दुर्गादास, विश्व-परिचय, विदेशी-बालगीत (दो भाग), परशुराम की रचनाएँ ; वि० हिंदी से बँगला में भी कुछ अनु किये हैं , प० सी १०४२, महानगर लखनऊ ।

*प्रभाकरप्रसाद राय*—ज० १० दिसंबर, '३९ ; शि० बी० ए० '५९, बी० एल० '६२ पटना वि० वि०; सा० संस्था० मंत्री : निराला-परिषद् पटना; प्र० '५५ में; प्रका० स्फुट ; अप्र० दो कविता-संग्रह; वि० 'नवांजलि' में रचनाएँ संगृहीत ; प० २, साम्प्रदायिक विकास विभाग, सचिवालय, पटना–१ ।

*प्रभातकुमार भट्टाचार्य*, डा०—ज० ६ दिसंबर, '३२; शि० एम० ए०, पी-एच० डी० सागर वि वि०; सा० संस्था०-संचा० कुमार साहित्य परिषद् सागर, उज्जैन में हिल्लोल संस्था की स्थापना में योग, संपा० मा० 'कालिदास' उज्जैन ; प्र० '४४ में ; प्रका० दगार (नाट०) एवं राजनीतिशास्त्र-संबंधी अनेक ग्रंथ ; अप्र० दो संग्रह ; वर्त० प्रोफेसर, राजनीतिशास्त्र विभाग, विक्रम वि०वि०, उज्जैन ; प० कालिदास मार्ग, उज्जैन ।

*प्रभुदयाल गोस्वामी*—ज० १४ नवंबर '३६, दतिया ; शि० 'मेकेनिकल इंजीनियरिंग' ; प्रका० खलिहान की रात (लोककथा०), जंगल में मगल (लोककथा०) ; अप्र० चार पुस्तकें एवं संग्रह ; वि० 'जंगल में मंगल' पर राजस्थान सरकार से पुरस्कार प्राप्त ; वर्त० सुपरवाइजर, ग्वालियर इंजीनियरिंग वर्क्स, ग्वालियर ; प० पारखजी का बाडा, लश्कर, ग्वालियर ।

*प्रयागदत्त शुक्ल*—ज० १७ अगस्त, १८९८, नागपुर ; शि० मैट्रिक '१५, प्रयाग वि०वि० ; सा० सद० विदर्भ हिं० सा० सम्मे० की कार्यकारिणी ; स्वागत-मंत्री : अ० भा० हिं० सा० सम्मे० नागपुर अधिवेशन '३६, भूत० संपा० 'संकल्प', 'धर्मवीर', 'मानवता' एवं 'हमारे गाँव' ; वर्त० संपा० त्रैमा० 'रेखा' ; प्रका० दादाभाई नवरोजी, मध्यप्रदेश का इतिहास, नागपुर के भोंसले, नागपुर नेत्र, मध्यप्रांत मरीचिका, हुशंगाबाद हुंकार, भंडारा-भ्रमर, गोरक्षिणी, विध्याटवी के अचल में, सतपुड़ा की सभ्यता, क्रांति के चरण, आनद-दिग्दर्शन, विद्याविलास आदि ; अप्र० चार पुस्तकें एवं संग्रह ; प० द्वारा विदर्भ हिंदी साहित्य सम्मेलन, नागपुर ।

*प्रेमनारायण शुक्ल*, डा०—ज० २ अगस्त, '१४ ; शि० एम० ए० (प्रथम) '४१, सा०रत्न (सर्वप्रथम, 'श्रीधर स्वर्णपदक' प्राप्त) '४१, पी-एच० डी० '५२, डी० लिट० '६० आगरा वि०वि० ; सा० संस्था० आचार्य शुक्ल साधना समिति '४२ ; प्र० '४९ में ; प्रका० भारतेंदु की नाट्यकला, प्रेमचंद (आलो०), हिंदी गद्य-प्रभा (लेख०), हिंदी साहित्य मे विविधवाद (शोध ग्रन्थ), संत साहित्य ; अप्र० संत-साहित्य की भाषा (शोधग्रन्थ) एवं आलो० लेखों के कई संग्रह ; वि० 'हिंदी-साहित्य में विविधवाद' नामक ग्रं० पर

उ॰ प्र॰ सरकार द्वारा ८००) का पुरस्कार प्राप्त ; वर्त॰ अध्यक्ष, हिंदी विभाग, डी॰ ए॰ वी॰ कालेज, कानपुर ; प॰ ९/६८, आर्यनगर, कानपुर।

*प्रेमप्रकाश गौतम*, डा०—ज॰ १० फरवरी, '२९ ; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी (प्रथम), एम॰ ए॰ संस्कृत, पी-एच॰ डी॰ आगरा वि॰वि॰ ; सा॰ एक वर्ष राजपूत कालेज आगरा में, नौ वर्ष के॰ जी॰ के॰ कालेज मुरादाबाद मे तथा दो वर्ष फीरोज गाँधी कालेज रायबरेली मे हि॰ वि॰ के अध्यक्ष रहे, एक वर्ष से सनातनधर्म कालेज, दिल्ली वि॰वि॰ मे हिंदी प्राध्यापक, प्र॰ '४६ में ; प्रका॰ कवि॰ : नवनिर्माण '५३, मरुभूमि '५४, तरंगावलि '५४, हिंदी का प्राचीन और मध्यकालीन गद्य (शोधग्रंथ), वि॰ हिंदी-साहित्य का वृहत् इतिहास (षष्ठ भाग) तथा कई अभिनंदन-ग्रन्थों एवं संकलनो में लेख संगृहीत ; प॰ जे ९/५८, राजौरी गार्डन, नई दिल्ली।

*प्रेमबहादुरसिंह*, 'अजय'—ज॰ ८ जुलाई, '४१, परमघाट, कानपुर; शि॰ हाईस्कूल ; प्र॰ '५६ में ; प्रका॰ स्फुट , अप्र॰ एक कविता-संग्रह तथा दो उपन्यास ; प॰ ११०, सेवानगर, ग्वालियर।

*प्रेमलता गुप्त*—ज॰ १७ दिसंबर, '३२ ; शि॰ एम॰ ए॰ हिंदी ; प्र॰ '५७ में ; प्रका॰ स्फुट , अप्र॰ दो सग्रह ; प॰ अध्यापिका, राजकीय कन्या हायर सेकेंड्री विद्यालय, मालवीयनगर नई दिल्ली।

*फतहसिंह*, डा०—ज॰ १४ जनवरी, '१४, पीलीभीत , शि॰ एम॰ ए॰, बी॰ टी॰, प्रयोगात्मक शिक्षा-विशेषज्ञ, डी॰ लिट॰, काशी वि॰वि॰ ; सा॰ केंद्रीय पारिभाषिक शब्दनिर्माणसमिति ( समाजशास्त्र ) के सद॰ ; प्राध्यापक रू॰ क्ष॰ कालेज हरदोई '४२-'४३, यु॰ द॰ कालेज ओयल '४३-'४५, ब॰ रा॰ कालेज आगरा '४५, हरबर्ट कालेज कोटा '४५-'५६, गवर्नमेट कालेज '५२-'५३ तथा गवर्नमेंट कालेज श्री गंगानगर '५६-'५९ में प्रिंसिपल रहे ; वर्त॰ प्रिंसिपल, स॰ ध॰ गवर्नमेट कालेज, ब्यावर '५९ से , प्र॰ '३४ में ; प्रका॰ वैदिक-दर्शन, कामायनी-सौंदर्य, भारतीय समाजशास्त्र, साहित्य और सौंदर्य, एशियाई संस्कृति को संस्कृत की देन, वैदिक समाज-शास्त्र में यज्ञ का स्थान ; वि॰ उ॰ प्र॰ तथा राजस्थान सरकार द्वारा पुरस्कृत, डालमिया पुरस्कार भी प्राप्त, अँग्रेजी में कई पुस्तके लिखी हैं, प॰ प्रिंसिपल, सनातनधर्म गवर्नमेंट पोस्ट ग्रेजुएटकालेज, ब्यावर (राज॰)।

फूलचंद्र—ज॰ १९०१, सिलावन, महरौनी, झाँसी ; शि॰ सिद्धांत-शास्त्री '२२, सोलापुर, साहित्यशास्त्री '२८, संस्कृत वि॰वि॰, बाराणसी ; सा॰ '२८ से '४२ तक राष्ट्रीय कांग्रेस के सक्रिय सद '२८ स

बीनानगर और सागर जिला कांग्रेस के एवं '३३ से '३८ तक सोलापुर जिला कांग्रेस के पदाधिकारी, '३६-'४० में अमरावती कांग्रेस के संयुक्त मंत्री, '४१ में कारावास ; भूत० संस्था-संचा० श्री गणेशप्रसाद वर्णी जैन ग्रंथमाला '४७, संस्था० श्री गणेशप्रसाद जैन इंटरकालेज झाँसी, श्री दि० जैन विद्वत्परिषद् के मंत्री, अध्यक्ष एवं उपाध्यक्ष ; '२३ से '३८ तक विभिन्न विद्यालयोंके धर्माध्यापक तथाप्रधानाध्यापक रहे; संप्रति ललितपुर इंटरकालेज, खुरई गुरुकुल, मलहरा सेकेंड्री जनता हाईस्कूल, श्रीस्याद्वाद महाविद्यालय वाराणसी आदि संस्थाओं की प्रबंधसमितियों के सद० ; संपा० मा० 'शांति-सिंधु' सोलापुर '३६-'३८ ; प्र० '२८ में ; प्रका० प्रमेय रत्नमाला (संपा०, संस्कृत) '२८, एवं षट्खंडागम (प्राकृत), 'कषाय प्राभृत' (प्राकृत) तथा महाबंध (प्राकृत) के अनेक भागों एवं खंडों के हिंदी सानु० संस्करण '३८-'६०, तत्वार्थ सूत्र (संपा०, हिंदी-विवेचन) '५०, पंचाध्यायी (संपा०) '५०, सर्वार्थसिद्धि (सानु०, संपा०) '५५, ज्ञानपीठ पूजांजलि (हिंदी-संस्कृत) '५७, श्रावक-प्रतिक्रमण (सानु०) '६०, जैन-तत्व-मीमांसा '६१, वर्ण जाति और धर्म (दो भाग, सानु०) '६३ आदि ; अप्र० संस्कृत-प्राकृत के कुछ महत्वपूर्ण ग्रंथ हिंदी अनुवाद और विवेचनासहित ; वि० 'जैन-तत्व-मीमांसा' पर १३०१) का पुरस्कार प्राप्त ; प० २/३८, भदैनी, वाराणसी।

*बचन श्रीवास्तव*—ज० १२ अप्रैल, '३१, दिल्ली ; शि० एम० ए० हिंदी ; सा० भूत० संपा० मा० 'कल्पना' दिल्ली, 'स्वतंत्र बालक' तथा 'राधिका' ; वर्त० दै० 'हिंदुस्तान' के फिल्म-समीक्षक, दै० 'जागरण' के विशेष प्रतिनिधि, साप्ता० हिंदुस्तान के स्तंभ-लेखक, फिल्म समीक्षक संघ के अवै० मंत्री ; प्र० '४६ में ; प्रका० भारत के नगर, भारतीय फिल्मों की कहानी; अप्र० चार पुस्तकें एवं संग्रह; प० ७, मीरदर्द लेन, नई दिल्ली—१।

*बटेकृष्ण, डा०*—ज० २० जनवरी, '२१; शि० एम० ए०, पी-एच० डी०, काशी वि०वि० ; प्र० '४५ में ; वर्त० अध्यक्ष हिंदी विभाग, गया कालेज (मगध वि०वि०) गया , प्रका० श्री शारदादेवी '५५, वीर रस का शास्त्रीय विवेचन '५७, खोज में उपलब्ध हस्तलिखित हिंदी ग्रंथों का त्रयोदश त्रैवार्षिक विवरण ('२६-'२८) '५३, गंग-कवित्त '६०; अप्र० 'भारतीय प्रेम-प्रबंधों की परंपरा' (शोधग्रंथ) एवं दो संग्रह ; वि० उ० प्र० सरकार से 'वीररस का शास्त्रीय विवेचन' पर पुरस्कार प्राप्त ; 'हिंदी की वीर काव्य-धारा' विषय पर डी० लिट० की उपाधि के लिए शोधकार्य-रत ; प० २, वाराणसी कोठी, गायत्री घाट, गया।

*बनवारीलाल दीक्षित, 'वनवारी'*—ज० '१७, रऊ, उन्नाव ; शि० उन्नाव एवं कानपुर ; सा० भूत० संपा० 'अमृता' '५८, अ० भा० रामराज्य परिषद् एवं धर्म०संघ, संचा० हिंदू कोड विरोधी आंदोलन ; प्रका० स्फुट ; अप्र० मंदाकिनी ; प० १५५, कैलास भवन, सदर बाजार, उन्नाव ।

*बनारसीदास चतुर्वेदी*—ज० २४ दिसंबर, १८९२, फीरोजाबाद, जिला आगरा ; शि० इंटर, आगरा , सा० फरुखाबाद हाईस्कूल में अध्यापक '१३-'१४, डेली कालेज इंदौर में हिंदी अध्यापक '१४-'२० ; शांतिनिकेतन में दीनबधु सी० ऐफ० ऐंड्रूज के साथ '२०-'२१ तथा गुजरात राष्ट्रीय विद्यापीठ अहमदाबाद मे हिंदी अध्यापक '२१-'२५, साबरमती आश्रम में प्रवासी भारतीयों का कार्य , 'आर्यमित्र' तथा 'अभ्युदय' के संपादकीय विभागों में '२७, 'विशाल भारत' के संपा० '२८-'३७, टीकमगढ़ की श्रीवीरेंद्र केशव साहि० परि० के प्रधान '३७, पाक्षि० 'मधुकर' के संपा० '४० से, प्रवासी भारतीयो के संबंध में आंदोलन '२४ '३६, इंडियन नेशनल कांग्रेस के प्रतिनिधि होकर पूर्वी अफ्रीका गए '२५, समय-समय पर प्रवासी भारतीय, घासलेट साहित्य विरोधी, विकेंद्रीकरण, जनपदीय कार्यक्रम, बुन्देलखंड प्रांत-निर्माण, पत्रकार और लेखक समस्या, अराजकतावाद आदि आदोलनों में सोत्साह कार्य किया, शांतिनिकेतन में हिंदी भवन, काग्रेस मे विदेशी विभाग तथा साहित्य सम्मे० में सत्यनारायण कुटीर की स्थापना मे योग, कुंडेश्वर (टीकमगढ़) में गांधी भवन की स्थापना की और दिल्ली में हिंदी भवन की ; प्रका० प्रवासी भारतवासी, भारतभक्त ऐंड्रूज, सत्यनारायण कविरत्न, रानाडे, केशवचंद्रसेन, हृदयतरग (संग्रह), फिजी की समस्या, फिजी में भारतीय प्रतिज्ञाबद्ध कुलीप्रथा, राष्ट्रभाषा, सेतुबंध, क्रांति की भावना, क्रांतिकारी क्रोपाटकिन; संस्मरण:हमारे आराध्य '५२, रेखाचित्र '५२, पद्मसिंह शर्मा के पत्र (संयुक्त संपादक), साहित्य और जीवन ; वि० मिशनरी ढंग से साहित्य सेवा की है , सभापति अखिल भारतीय हिंदी पत्रकार संघ एवं अ० भा० श्रमजीवी पत्रकार संघ, '५२ से राज्यसभा के सदस्य, अब शहीदों का श्राद्ध आपके जीवन का अंतिम मिशन है और उस पर १२ ग्रन्थ तथा विशेषांकों का संपादन कर चुके हैं, '५९ में रूस की यात्रा की और 'रूस की साहित्यिक यात्रा' नामक पुस्तक लिखी है ; प० ९९, नार्थ ऐवेन्यू, नई दिल्ली ।

*बलभद्र मिश्र, 'आदिवासी'*—ज० १ नवंबर, '३७० शि० एम० ए

